



सिद्धोऽस्मिमुक्तोऽस्मिपूर्णोऽस्मिपूर्णतयाऽक्षतिः । अक्षरश्चप्रमाणात्मानन्दवर्तिसाक्षिदृष्टिपः ॥





❀ श्री ❀

# वेदांत सिद्धांत मुक्तावली

की

## भाषा टीका

### तथा मूल कारिका की भाषाटीका

जिसको

श्रीमत्साधुगुरदित्तसिंहजी ने निर्माण किया

और

श्रीमत्साधु मुकन्दसिंहजीने संशोधन कर

लवपुरस्य-पञ्जाब प्रिंटिंगवर्क्स यन्त्रालय में मुद्रित कराकर

प्रसिद्ध किया ।

❀ सं० वि० १९७१ ❀

॥ ओ३म् ॥

विदित हो कि श्री वेदान्त सिद्धान्त मुक्तावली की अद्भुत भाषा को श्रवण कर कितनेक धर्मात्मा पुरुषों को यह संकल्प हुआ कि यह मनोहर पुस्तक सर्व महात्मा तथा सत्संगी जनों के लाभ अर्थ किसी यंत्रालय में मुद्रित होना चाहिये ऐसे उनके संकल्प अनुसार उनही के द्रव्य से योग्य अधिकारियों को धर्म अर्थ देनेके लिये यह पुस्तक लवपुरस्थ "पंजाब प्रिंटिङ्ग वर्क्स" यंत्रालय में मुद्रित कराकर प्रसिद्ध किया गया। उन सबके यह निम्न लिखित नाम हैं :—

१—श्रीमान् भाई उत्तमसिंह ईश्वरसिंहजी दुभेरन ग्राम निवासी ॥

२—श्रीमान् सरदार नंदलालजी दुभेरन ग्राम निवासी ॥

३—श्रीमान् राय राजारामजी सब-जज कसबा मंगोवाल निवासी॥

४—श्रीमान राय शंकरदासजी अफ़सरमाल अमृतसर निवासी ॥

५—श्रीमान लाला हरनामदासजी तहसीलदार लवपुर निवासी॥

६—श्रीमान् महन्त रामसिंहजी बरयांहवाले अमृतसर निवासी ॥

७—श्रीमान् लाला जगतरामजी आनरेरी मुजिस्ट्रेट अमृतसरनिवासी

कवित्त--उत्तमेशहरीरामप्रियवितवंतजानसिरीवंतकृपनकेनामहियेजानिये
रायराजारामपुन जगतकेराममिल हरिनामदास जगउत्तम बखानिये
निरमलमहानश्रीरामहरिजगजान शंकरकेदास ईशमालकोपछानिये
इनींसज्जनानमिलकियोसुज्ञानहितसज्जनसमाजहियमांहियहमानिये॥

(ले०) ( ग्रंथकर्ता )

॥ ओ३म् ॥

# अथश्री वेदान्त सिद्धांत मुक्तावली भाषापूर्वार्द्धगत विषयानुक्रमणिका ।

| विषय | पृष्ठ | विषय | पृष्ठ |
|---|---|---|---|

( इति उत्तरार्द्धम् )

अथ मूलकारिकाकी भाषा टीका

इति विषयानुक्रमणिका समाप्ता ॥

❁ ओ३म् ❁

# भूमिका

इस संसार मंडल में महा मोह रूप महान् शत्रु को तथा तिसकी कामादिक सैना को समूल नाश करने वाला विचार जन्य ब्रह्मात्मा का अभेदज्ञान एक ही अतिरथि योधा समर्थ है। जिसके होने से सत् ब्रह्म भाव की प्राप्ति तथा जिसके न होने से महान् हानि की प्राप्ति श्रुति भगवती बोधन करती है ॥ तथाहि—

इहचेदवेदीदथ सत्य मस्तिनचे दिहवेदीन् महति विनष्टिः के० उ० ॥ २ ॥ ११

अ०—इस लोक में यदि यह मनुष्य ब्रह्म को अपना आत्मा रूप कर साक्षात्कार करता है तो सत्य ब्रह्म स्वरूप ही होता है। और यदि इसलोक में यह मनुष्य ब्रह्म को अपना आत्मा रूप कर नहीं जानता तो जन्मादि रूप अनंत विस्तार वाली हानि को प्राप्त होता है ॥ इति ॥ और तिस अभेद ज्ञान को सर्व अनर्थ का बाधकपना तथा मोक्ष का साधकपना यह अर्थ भी श्रुति भगवती ने बोधन किया है तथाहि—

तमेव विदित्वाति मृत्यु मेतिनान्यः पन्था विद्यते ऽयनाय ॥ श्वे० ३ । ६ । १५

अ०—तिस ब्रह्म को अपने आत्मा से अभिन्न जानकर ही यह पुरुष अज्ञान तत्कार्य को बाध करता है। इसलिये मोक्ष के अर्थ अन्य कोई साधन नहीं किंतु ब्रह्मात्मा का अभेद ज्ञान ही एक साधन है ॥ इति ॥ याते जो अधिकारी मनुष्य अभेद ज्ञानरूप अतिरथि योधा की शरण को प्राप्त होता है। अर्थात् साधन संपत्ति से अपने अन्तःकरण में तिसको संपादन करता है सो अधिकारी महामोह रूप शत्रु को सैना के सहित समूल नाश करके अमृत भाव रूप मोक्ष को प्राप्त होता है। यह अर्थ भी श्रुति में प्रसिद्ध है—

ज्ञात्वा देवं सर्वपाशा ऽपहानिः ॥ श्वे०उ०॥१॥११॥
ये पूर्वं देवा ऋषयश्च तद्विदुस्ते तन्मया अमृतावे बभूवुः ॥ श्वे०॥५॥६॥

अ०—स्वप्रकाश ब्रह्मको अपने से अभिन्न साक्षात्कार करकरके यह अधिकारि। अविद्यादिपंच क्लेशरूप पाशोंको अत्यंतनाशकरता है। और पूर्वकाल में जिसदेवता तथा ऋषियों मनुष्यादि ने तिस ब्रह्मको अपना आत्माजाना वह सर्व ही मृत्यु से रहित ब्रह्मभाव रूपमोक्ष को प्राप्तहूए इति। और जिस आत्मज्ञान कामहान् प्रभाव देवराजइन्द्र ने महाराज प्रतर्दन के प्रति कथन किया है और मनुष्यों के प्रति अत्यंत हिततमरूप कर जिसका वर्णन किया है। यह वार्ता कौषीतिकी उपनिषद् मे प्रसिद्ध है। और श्री वसिष्ठ भगवान् जी ने श्री रामचन्द्र जी के प्रति जिस अभेद ज्ञानका ही वारंवार उपदेश किया है। तथा श्री मद्भगवद्गीता मे श्री कृष्ण भगवान्

जी ने अनेक प्रकार से जिस अभेद ज्ञान का प्रशंसन किया है ॥ और इस कलियुगमे होने वाले श्री शंकराचार्य्य तथा श्री गुरु नानक देव आदिक सर्वज्ञ महापुरुषों ने भी अभेद ज्ञान ही मोक्ष का साधन अनेक विध से निरूपण किया है ॥ इस प्रकार श्रुतिस्मृति इति हास पुराण तथा सर्वज्ञ पुरुषों को संमत वह अभेद ज्ञान ही मोक्ष के अर्थ मुमुक्षु जनों को अत्यंत यत्न से संपादन करने योग्य है । और भेद ज्ञान दूर से ही त्यागने योग्य है । क्योंकि भेद अनर्थ का हेतु है । तथा हि–

यदाह्येवैषएतस्मिन्नुदर मन्तरं कुरुते अथ तस्य भयं भवति ॥ तै० उ० ब्र० अ० ७॥

सर्वंतंपरादाद्यो ऽन्यत्रात्मनः सर्वं वेद ॥

ब्र० उ० मै० ब्रा०

अ०–जिस काल में यह पुरुष इस ब्रह्मात्मा में अल्प मात्र भी भेद देखता है तिस को भेद दर्शन से अनंतर भय अर्थात् जन्मादि अनर्थ की प्राप्ति होती है । और सर्व ही तिस का तिरस्कार करते हैं । जो सर्व को अपने आत्मा से भिन्न जानता है ॥ इति ॥ इत्यादिक अनेक श्रुतियोंने भेदको अनर्थ की हेतुता प्रतिपादन की है । और पक्षपात से रहित होकर यदि विचार किया जाए तो व्यवहार भूमि में भी भेद दर्शन अनर्थ का हेतु है परमार्थ में भेद दर्शन को अनर्थ की हेतुता में तो क्या ही कथन करना है । ॥ तथाहि ॥ यदि राजा मंत्री को अथवा मंत्री राजा को अपने आत्मा से भिन्न जानता है तो दोनो द्वेष को प्राप्त होकर राज्य

संपदा से भ्रष्ट होजाते हैं और गृहस्थ में पति स्त्री को अथवा स्त्री पति को यदि अपने आत्मा से परस्पर भिन्न जानते हैं तो तिस द्वैत दर्शन से वह दोनो सांसारिक सुख से भ्रष्ट होजाते हैं। तैसे सूक्ष्म शरीर गत इन्द्रिय तथा मन एक भाव को यदि न प्राप्त हों तो वह किसी रूपादिक विषय के ज्ञान को नहीं प्राप्त हो सकते! और स्थूल शरीर गत वात पित्त कफ यह तीनों दोष जब समता को त्याग विषमता रूप भेद को पाते हैं तब अनेक रोगों कर यह शरीर पीडित होता है। बहुत क्या कहें अद्वैत के आश्रयण से बिना कोई व्यवहार नहीं सिद्ध हो सकता। इस प्रकार व्यवहार दशा में भेद दर्शन अनर्थ का कारण है। और आत्मा से ब्रह्म का भेद दर्शन तो महान् जन्मादि अनर्थ का हेतु है इस कारण से अनर्थकारि भेद भ्रम को त्याग कर अभेद साक्षात्कार मुमुक्षु पुरुषों को अवश्य संपादनीय है यह सिद्ध हुआ। तिस अभेद ज्ञान के दो साधन श्रुति में प्रसिद्ध हैं। तथाहि–

तत्कारणं सांख्य योगाधि गम्यं॥ श्वे० उ० ६।१३।

अ०–वह प्रकृतकारणता उपलक्षित ब्रह्म सांख्य तथा योग करके विद्या द्वारा प्रत्यक रूपता से प्राप्त होने योग्य है। और श्री कृष्ण भगवान् जी ने भी यह दो ही साधन अर्जुन के प्रति निरूपण किये हैं॥ तथाहि॥—

यत् सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते॥

भ० गी० ५।५

एकमप्यास्थितः सम्यगुभयोर्विंदते फलम् ॥
गी० ५ । ४ ।

अ०—जिस ब्रह्म को अपना आत्मारूप कर विद्या द्वारा सांख्यी अर्थात् श्रवणादिकों के अनुष्ठान करने वाले पुरुष प्राप्त होते हैं । तिसी ब्रह्म स्वरूप को योगी अर्थात् निर्गुण ध्यान करने वाले पुरुष भी प्राप्त होते हैं । इन दोनों साधनों में किसी एक को भी सम्यक अर्थात् सांगोपांग अनुष्ठान करता हुआ पुरुष दोनों के फल को अर्थात् मोक्ष को विद्या द्वारा प्राप्त होता है ॥ इति ॥ यद्यपि इस वाक्य में योगपद को निर्गुण ध्यान परता नहीं सिद्ध होसकती । क्योंकि गीताभाष्य में भाष्यकारों ने तिस पदको कर्म योग परताकर व्याख्यान किया है । तिन से विरोध होगा । तथापि योग पद को ध्यान में रूढ होने कर वास्तव से कर्म परता का अभाव है ॥ और इस वचन के मूलभूत पूर्व उदाहरण की हुई श्रुति मे योग पद का ध्यान अर्थ भाष्यकारों ने शारीरक भाष्य मे कथन किया है इस कारण से इस गीता वाक्य में भी योग पदध्यान का ही वाचक है । और कर्मयोग को मुख्ययोग अर्थात् निर्गुण ध्यान द्वारा ब्रह्मज्ञान की साधनता है । साक्षात् साधनता नहीं । इस अर्थ के बोधन करने के लिये कर्म विषयक योगपदका प्रयोग श्रीभगवान् जीका तथा तिसके अनुसारी भाष्यकारों का व्यख्यान कर्मपरता से संभवता है । याते तिनसे किंचित् भी विरोध नहीं । और गीता के त्रयो दशेअध्याय मे *श्रीभगवान् जीने स्पष्ट ही आत्मविद्या* के दोनो साधन विकल्प करके निरूपण किये हैं ॥ तथाहि ॥

ध्यानेनात्मनि पश्यंतिकेचिदात्मान मात्मना ।
अन्ये सांख्येन योगेन कर्मयोगेन चापरे ॥

भ० गी० १३ । २४ ।

अ० । शब्दादिक विषयों से श्रोत्रादिक इन्द्रियों को मनमे उपसंहार करके और मन को ब्रह्मात्मामे उपसंहारकर एकाग्रता से जोचिंतन है अर्थात् तैल धारांकी न्याई निरंतर विच्छेद रहित प्रत्ययों का नाम ध्यान है ।।तिस ध्यान करके योग मार्ग मे निष्ठा वाले कोईक अधिकारि अपने अंतःकरण मे ध्यान संस्कृत मन से आत्मा को ब्रह्मरूप कर साक्षात्कार करते हैं । और यह सत्व रज तम तीनों गुण तथा तिनके कार्य्य मुझ आत्मा के दृश्य हैं और मै गुण तथा तिनके कार्य्यों से भिन्न तिनके व्यापार का साक्षि नित्य गुणों से विलक्षण ब्रह्मस्वरूप हूं । इस प्रकार के विचार का नाम सांख्य है । तिस सांख्य योग करके सांख्य मार्ग में निष्ठा वाले कोईक अधिकारि अपने अंतःकरण में विचार संस्कृत मन से आत्मा को ब्रह्म रूपता से साक्षात्कार करते हैं । और कोईक अधिकारी कर्म योग से अंतस्करण की शुद्धि द्वारा सांख्य अथवा योग मार्ग मे आरूढ होकर आत्मा को देखते हैं । इति ।। कोईक सज्जन योग मार्ग के अत्यंत प्रेमी सांख्य मार्ग को भी योग के अंतः पाति ही निरूपण करके योग मार्ग से विना आत्म साक्षात्कार का असंभव कथन करते हैं । परंतु यदि पक्षपात से रहित होकर पूर्व उक्त वाक्यों को तथा इनके सदृश और अनेक वाक्यों को अवलोकन किया जाय तो योग की

न्याई सांख्य नाम वेदांत विचार स्वतंत्र आत्म साक्षात्कार का साधन है। और श्रीवसिष्ट भगवान् जी ने वासिष्ट ग्रंथ मे बाहुल्यता से विचार को ही आत्मज्ञान की हेतुता निरूपण की है। तिन के कितनेक वचन यहां पर इसी अर्थ के बोधक लिखे जाते हैं।

सामान्येन विचारेण क्षयमायाति दुष्कृतं।
योग्य वाक्य विचारेण कोनयाति परं पदम्।

उ० प्र० स० ८। ४१

अ०—यदि सामान्य से वेदांत विचार कर पाप नाश को प्राप्त होता है। तो अभेद बोधक वाक्यों के विशेष विचार से कौन अधिकारि परम पद को नहीं प्राप्त होता किंतु अवश्य प्राप्त होता है। इसी अर्थ को स्पष्ट करते हैं।

अज्ञान मुच्यते पापं तद्विचारेण नश्यति।
पाप मूलच्छिदं तस्माद्विचारं न परित्यजेत्।

स० ८। ४२

अ०—सर्व पापों का हेतु होने से यहां अज्ञान को ही बुद्धिमानों ने पाप कहा है वह अज्ञान वेदांत विचार कर नाश होता है। तिस से पापों का मूल अज्ञान जिस विचार से विद्या द्वारा बाधित हो जाता है। तिसी कारण से यह अधिकारि विचार को कभी न त्यागे। तथा—

बलिवत् प्रविवेकेन नित्योहमिति निश्चयात्
पदमासादयाद्भूतं पौरुषेणीवराधव। उ० स० २६। ४०।

अ०—हेराम बलि की न्याईं पुरुषप्रयत्न से तीक्ष्ण विवेक कर मैं नित्य ब्रह्मस्वरूप हूं ऐसा निश्चय उत्पन्न होता है तिससे तुम अद्वैत पदमोक्ष को संपादन करो। तथाहि—

सर्वसंभ्रम संशांत्यै परमाय फलाय च।
ब्रह्म विश्रांति पर्य्यंतो विचारो ऽस्तुतवानघ।

अ०—हे निष्पाप श्रीराम सर्व भ्रमों को अत्यंत नाशकरने के लिये और परमफल अर्थात् मोक्ष के लिये और ब्रह्म मे विश्रांति पर्य्यंत तुझको विचार ही करने योग्य है। तथाहि—

नास्त्यविद्येति संजाते निश्चये शास्त्र युक्तितः
गलत्यविद्या तापेन तुषार कणिका यथा

उ० स० ३७।४०

अ०—शास्त्र तथा युक्ति से अविद्या तत्कार्य तीनो काल मे मुझ ब्रह्मात्मा मे नहीं है ऐसा निश्चय उत्पन्न हूए यह अविद्या कार्य सहित बाधित हो जाती है। जैसे सूर्य्य के तेज से हिमकाकण विनाश होजाता है। और—

विचारोत्थात्म विज्ञानं ज्ञान मंगविदुर्बुधाः

स० ६३।२१

अ०—हे प्रिय श्रीरामजी वेदांत विचार से उत्पन्न हूआ जो अपरोक्ष ज्ञान है तिसी को तत्त्वदर्शी महात्मा ज्ञान कहते हैं। तिस विचार का ही अभ्यास सर्वदा करना योग्य है यह कहते हैं॥

अश्नन्गच्छन्स्वपंस्तिष्ठन्नितिराघवचेतसा ।
सर्वत्रप्रज्ञयातज्ज्ञः प्रत्यहंप्रविचारयेत् ॥
उ० स० ८१ । १७ ॥

अ०॥ हे श्रीरामब्रह्मतत्त्वकाजिज्ञासुशुद्धचित्ततथा एकाग्रबुद्धि से सर्वदेशोंमे तथा सर्वकालोंमे अर्थात् भोजन करता हूआ तथा गमनकरताहूआ औ शयनकरताहूआ तथास्थितहूआ निरंतरब्रह्मात्मा का विचार करे । इति और—

अथातोब्रह्मजिज्ञासा—

इस वेदान्त शास्त्र के आदि सूत्र में श्रीवेदव्यासजी ने भी ब्रह्मज्ञानके अर्थ वेदान्त विचारही विधान किया है और महाभारत के शांति पर्वगत मोक्ष धर्म में स्वपुत्रके प्रति तिन्होंने दोनों मार्ग पृथक् निरूपणकरके सांख्यमार्गकोयोगसेश्रेष्ठताकथनकीहै । तथाहि

सांख्ययोगौतुयावुक्तौमुनिभिः समदर्शिभिः ।
मार्गौतावप्युभावेतौसंश्रितौ न च संश्रुतौ ॥
मो० अ० १९६ । ८

अ० ॥ ब्रह्मदर्शनसम्पन्न मुनियोंने सांख्य तथायोग यह दोनों जो मार्ग कथनकियेहैं । वह दोनों ही मार्ग मुमुक्षुपुरुषोंने आत्म-साक्षात्कारके अर्थसम्यक् आश्रयणकियेहैं । तिनदोनोंमें सांख्यमार्ग में जपादिक्रियाका विधाननहीं । इसप्रकार दोनोंमार्गोंकोकथनकरके सांख्य तथायोगके अनुष्ठाता पुरुषोंके लक्षण और तिनकोब्रह्मविद्या द्वारा मोक्षकालाभ कथनकरके सांख्यमार्गको योगमार्गसे श्रेष्ठकथन किया । तहां नीलकंठी टीका ॥

सांख्ययोगपक्षयोर्मध्येसांख्यमेवश्रेय इत्याह ।
अथेति ॥

अ० ॥ सांख्य तथायोग इनदोनोंपक्षोंमें सांख्यही बुद्धिमान् पुरुषको आत्मज्ञान द्वारामोक्षका श्रेष्ठसाधनहै । यहअर्थअगलेश्लोक में कहते हैं ॥

अथज्ञानप्लवांधीरोगृहीत्वाशांतिमात्मनः ।
उन्मज्जंश्चनिमज्जंश्चज्ञानमेवाभिसंश्रयेत् ॥

अ० ॥ गुरुके उपदेशसे अनन्तर यहविवेकादि साधन सम्पन्न पुरुष अपने मोक्षका साधन ज्ञानाभ्यासरूपनावको ग्रहणकरकेविषय रूप संसार सागर में ऊर्द्ध्व अधः को प्राप्तहोताहुआज्ञानाऽभ्यासको ही सम्यक् आश्रयणकरे ॥

और सिद्धांतलेशकेसंग्रहकर्ताअप्पयदीक्षित आचार्यनेप्रथम श्रवणादिरूपसांख्यमार्गकोनिरूपणकरकेपश्चात्योगमार्गकानिरूपण किया और तिसयोगमार्गके निरूपणकीसमाप्तिमें यह कथन किया–

इयांस्तुविशेषः प्रतिबंधरहितस्यपुंसः श्रवणादि प्रणाड्याब्रह्मसाक्षात्कारोझटितिसिद्ध्यति इतिसांख्य मार्गोमुख्यः कल्पः । उपास्त्यातुविलंबेन इतियोग मार्गोऽनुकल्पः ॥ सि० ले० प० ३

अ० ॥ परन्तु योगमार्गसे सांख्यमार्गमें इतनी विशेषताहै कि बुद्धिमंदतादिप्रतिबंधसे रहितपुरुषको श्रवणादिकों की परंपरासे ब्रह्म साक्षात्कारशीघ्रसिद्धहोताहै । यातेसांख्यमार्गही प्रधान्यतासेअनुष्ठान करने योग्य है और निर्गुणध्यानसे विलंबकरके ब्रह्मसाक्षात्कारसिद्ध

होताहै।यानेयोगमार्गअनुकल्पहैअर्थयहकि सांख्यकेअलाभहूएपश्चात् योगअनुष्ठानकरनेयोग्यहै। इसप्रकारशीघ्रसिद्धिकाहेतुसांख्य मार्गही मुमुक्षुवोंको अनुष्ठानकरनेयोग्यहै। औरजिसअधिकारिकीरुचियोग मार्गमेंहो यह तिसीकाअनुष्ठानकरेइसमें कुछ आग्रहनहीं॥ क्योंकि रुचियोंकीविचित्रता है। दोनोंका फलएकहीआत्मसाक्षात्कारहै।याते दोनोंमेंसेजिसमार्ग में रुचिहोउसीकोश्रद्धापूर्वकअनुष्ठानकरे। केवल दोनों मार्गोंकीवार्तामें कुशलपुरुषफलको नहींपाता! फलतो किसी एक साधनके अनुष्ठानसेही होगा। यातेतिनके अनुष्ठान परायण मुमुक्षुको होनाउचितहै॥ इति॥ पूर्व श्रेष्ठ रूपताकर कथन किया जो सांख्यमार्गहै तिसमेंयहभीविचारणीयहै। बहुतआचार्योंकेमतमें तो श्रवणमनन निदिध्यासनइनतीनोंका नामसांख्यहै। तथाविचार भी इनतीनोंकोहीकहतेहैं।औरवार्तिककारसुरेश्वराचार्योंकेमतमेंश्रवण तथामननकोहीसांख्ययाविचारकहाहै॥ तथाहि॥बृहदारण्यकउपनिषद् के चतुर्थतथाषष्ठाऽध्यायगत मैत्रेयीब्राह्मणमें यहपठनकियाहै—

आत्मावा अरेद्रष्टव्यः श्रोतव्योमंतव्योनिदि-ध्यासितव्यः॥

तिसकेअनंतरचतुर्थाऽध्यायगत मैत्रेयीब्राह्मणमेंयहपठनकिया—

आत्मनोवा अरे दर्शनेनश्रवणेनमत्याविज्ञानेन।

और षष्ठाध्याय गत मैत्रेयी ब्राह्मण में यह पठनकिया—

आत्मनिखल्वरे दृष्टेश्रुते मते विज्ञाते।

तहां यह शंका रूप वार्तिक वचन है =

अनुवादेयथोक्तानांप्रक्रांतेदर्शनादिषु।

विज्ञानेनेत्ययथकथंनिदिध्यासनमुच्यते ॥ १ ॥

अ०—"आत्मा वाअरेदृष्टव्यः"

इत्यादि श्रुतिसे कथनकियेहुए दर्शनादिकोंकाअनुवादप्राप्तहुए तिन दर्शनादिकोंके मध्यश्रवणकिया जो निदिध्यासनहै । सोविज्ञान पदसेंकैसेअनुवादकियाहै । क्योंकिदर्शनादिदोंकासमानपदोंसेंअर्थात् दर्शनादिपदोंसेंही अनुवाददेखने में आताहै । याते निदिध्यासनका भी "निदिध्यासनेन" इस समान पदसेंही अनुवादहोना योग्य था "विज्ञानेन" इसपदसेतिसका अनुवादकरनायुक्तनहीं ।।इति।।इसशंक का समाधान रूपवार्तिक वचन—

ध्यानाशंकानिवृत्त्यर्थं विज्ञानेनेति भण्यते ।
निदिध्यासनशब्देनध्यानमाशंक्यते यतः ॥२॥

अ० ॥ निदिध्यासनशब्दध्यानकावाचकहै । इसकारणसेश्रवण तथा मननसे अनंतर आत्मसाक्षात्कारका अंग रूपताकरध्यानही निदिध्यासनशब्दसे श्रुतिनेविधानकियाहै । ऐसीआशंकापूर्वपक्षिकी जिसकारणसेप्राप्तहोतीथी इसीकारणसेतिस आशंकाको निवृत्तकरने के लियेअनुवादकालमेंस्थितहोकर पूर्ववाक्यमे" निदिध्यासन" जो है वह ज्ञानरूप विवक्षित है तहां तिसपदसे ध्यानविवक्षित नहीं याते"निदिध्यासितव्यः"इसपदसेपूर्वउक्तश्रुतिमेंध्यानविधिकीआशंका काअवकाशनहीं।इसअभिप्रायवालीश्रुतिभगवती'विज्ञानेन'इसविज्ञान पदसे निदिध्यासनकाअनुवादकरतीहै । इति । ध्यानकोअनुभवका अंगमाननेमे कौनदोषहै जिससे तिसआशंकाको श्रुतिनिरासकरती है ऐसीजिज्ञासाके हुए कहते हैं ॥

विज्ञानोत्पत्तिहेतुत्वंध्यानादेः प्रागवादिषम् ॥

अ० ॥ ध्यानादिकोंको विज्ञान उत्पत्तिकी कारणतामे जो दोष कहनेयोग्यथासोहमपूर्वग्रंथमेविस्तारपूर्वककहआएहैं।औरतिसीवार्तिक के अन्यस्थलमेभी यहअर्थनिरूपणकियाहै तत्त्वंपदार्थविषयकश्रवण तथा मननकाअनेकवार अभ्यासकरनेमेतत्त्वंपदार्थोंके लक्ष्यअर्थोंका निर्णयहूएवाक्यार्थज्ञानकाहीअवसरप्राप्तहोनेकरध्यानविधिकाअवकाश नहीं औरयदिऐसेकहोकितिनदोनोंसे प्रमाणतथाप्रमेयगतअसंभावना के निवृत्तहुएभी विपरीत प्रत्ययकर प्रतिबंध होनेसे वाक्यार्थरूपअभेद ज्ञानकी उत्पत्ति नहीं होगी तिसप्रतिबंधकेनिवारणकरनेकेलियेध्यान की आवश्यकता है सोयह कथनभीनहींसंभवता। क्योंकि श्रवणतथा मननका अनेकवार कियाजोअभ्यासतिसके प्रभावसेही विपरीतप्रत्यय की निवृत्तिभीसंभवतीहै।औरवाक्यार्थज्ञानकरनिवृत्तहोने योग्यविपरीत प्रत्ययकोवाक्यार्थज्ञानकाप्रतिबंधकपनाभीनहींसंभवता। क्योंकि लोक मे विपर्यय को स्वविरोधिज्ञानका प्रतिबंधकपनाकहीं भी देखा नहीं। यांतेविपर्ययकीनिवृत्तिअर्थध्यानकीअपेक्षानहीं॥इति।यदिनिदिध्यासन शब्द का अर्थयहां ध्याननहीं है तोतिसका क्याअर्थ है। ऐसीआकांक्षा के हुए कहते हैं। वार्तिकवचन ॥

अपरायत्तबोधोऽत्रनिदिध्यासनमुच्यते ॥

अ०–"श्रोतव्यः" इसवाक्यमें अपरायत्तबोधही निदिध्यासन शब्दसे कहाजाताहै। जैसेध्यानमें पुरुष प्रयत्नकीअपेक्षाहै तैसे बोध मेंनहीं किन्तुपुरुष प्रयत्न अनपेक्षत्व है यहही तिस बोधमें अपराय त्तत्व है। ऐसे बोधके अर्थश्रवणतथा मननका अभ्यासकरने योग्य

है यह कहतेहैं ॥

यावद्यथोक्तविज्ञानमाविर्भवतिभास्वरम् ।
श्रवणादिक्रियातावद्कर्तव्येति प्रयत्नतः ॥

अ०—यावत्कालपर्यंतपूर्वजेमाकथनकियाबोधप्रकाशात्मकप्राद्रुर्भाव अर्थात् उत्पन्नहो तावत्काल पर्य्यंत श्रवण तथामननअत्यंतप्रयत्नसे अनुष्ठानकरनेयोग्य है ॥इति॥ श्रवणतथामननकेअभ्यासकीप्रपक्कता से आत्मसाक्षात्कार होता है यहकहते हैं ॥

श्रुत्वामत्वातुतंसाक्षादात्मानं प्रतिपद्यते ॥

अ०—श्रवण तथा मनन की प्रपक्कता से उत्पन्न हूआ जो तत्त्वंपदोंके लक्ष्यार्थोंकानिर्णयतिससेअनंतरयह अधिकारिमहावाक्य से ब्रह्मको अपनाआत्मारूपकरके साक्षात् अनुभव करताहै ॥इति॥

इसप्रकार वाक्यार्थके ज्ञानवाले पुरुषको कृतार्थताकी प्राप्तिहोती है यहकहते हैं ।

अनन्यायत्तविज्ञानेश्रवणादेरुपायतः ।
जातेनापेक्षतेकिंचित्प्रतीचोऽनुभवात् परम् ॥

अ०—श्रवणतथा मननरूप उपायकेअभ्याससे अपरायत्तबोध के उत्पन्नहूए तिसकर अविद्या तत्कार्य्यकी निवृत्तिपूर्वक निजस्वरूप प्रत्यगात्मामे ब्रह्मभावके स्फुरणसे अनंतर यहअधिकारि किंचित्मात्र भीअपेक्षानहीं करताकिंतु कृतकृत्यताको प्राप्तहोताहै ॥इति॥ इसरीति सेवार्तिककारके मतमेश्रवण तथामननका नामहीसांख्य है । यद्यपि वार्तिककारकापूर्व उक्तश्रुतिका व्याख्यान मानेहूए निदिध्यासनपद की द्रष्टव्यपदकेसाथ पुनरुक्तिहोगी ॥ क्योंकिदोनोपदोंसे साक्षात्कार

काही ग्रहणकियाहै। तथापिदर्शनका उद्देशकरके श्रवण औमननके विधानसे अनंतरपुनःफलकाजोकथनहै तिसकोपूर्वउपक्रम कियेदर्शन के उपसंहार परताका संभवहोनेसे पुनरुक्तिकी शंकानहीं संभवती। अथवा द्रष्टव्यपदसे विचारके प्रयोजक आपात दर्शनका अनुवादहै। और निदिध्यासनपदसे विचारके फलभूत साक्षात्कारका अनुवादहै। इसप्रकार पुनरुक्तिकी शंकाका परिहार संभवता है ॥ इति ॥ इसप्रकार वार्तिककारसुरेश्वराचार्य्यके मतमे सांख्यमार्गमे ध्यानकाअभावहै। और भाष्यकारोंकोभी सांख्यमार्गमे ध्यानका अभावसंमतहै। तथाहि—

एतेनयोगः प्रत्युक्तः ॥ ब्रा० २।१।२

इस अधिकरण के भाष्य मे ॥

तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं ॥

इसश्रुतिकेव्याख्यानमेभगवान्भाष्यकारोंने यहकथनकियाहै ॥

वैदिकमेवज्ञानं ध्यानं च सांख्ययोगशब्दाभ्यामभिलप्येते ॥

अ०—पूर्वउक्त श्रुतिमे सांख्य और योग शब्दसे वेदोक्तज्ञान अर्थात् ज्ञानाऽभ्यास और ध्यान यह दोनों ही कथन किये हैं ॥ इति॥ और सांख्य मार्गमे ध्यानाभावके अभिप्रायसेही सर्वज्ञात्म मुनियों ने भी निदिध्यासन पदका ज्ञान ही अर्थ कहा है ॥ तथा हि—

श्रवणमनन बुद्ध्योर्जातयोर्यत्फलं तन्निपुणमातिभिरुच्चैरुच्यतेदर्शनाय। अनुभवनविहीनायेवमेवेतिबुद्धिः श्रुतमननसमाप्तौतन्निदिध्यासनंहि ॥ सं० शा०

अ०--श्रवण तथा मनन जन्य निश्चयके उत्पन्नहूए जो फल होताहै वह कुशल बुद्धि वाले पंडितों ने आत्म दर्शन के अर्थ उच्च स्वर से कहा है इसी अर्थको स्पष्ट करते हैं। श्रवण तथा मनन यह दोनों ही दीर्घ काल तथा निरंतर और आदर से अनुष्ठान किये हुए तिनकी प्रपक्वता से अविद्या के निवर्तक साक्षात्कार से भिन्न "यह इस प्रकार ही है" ऐसी जो बुद्धि उदय होती है अर्थात् मैं चिदात्मा ब्रह्मस्वभावही हूं और ब्रह्मचिद् एकरस प्रत्यगात्म स्वभाव हीहै। इसप्रकारजो तत्त्वंपदके लक्ष्यार्थका निर्णयरूप ज्ञानसो निदि ध्यासनशब्द का अर्थ है ध्यान तिसका अर्थ नहीं॥ इनके मत मे भी श्रवण तथा मननही दीर्घकाल पर्य्यंत अनुष्ठान करने योग्य हैं निदिध्यासन अनुष्ठान करने योग्य नहीं। क्योंकि तिसके उत्पन्न हुए उत्तर काल में साक्षात्कार उत्पन्न हो जाता है। इस प्रकार जो आचार्य्य श्रवणादि तीनों को ही सांख्य कहते हैं। तिनके मत में भी निदिध्यासन ध्यान रूप विवक्षित नहीं। और जिन आचार्य्यों के मत में निदिध्यासन क्रिया रूप माना है तिन की रीति से भी वह योग मार्ग गत ध्यान से विलक्षण है। क्योंकि निदिध्यासन श्रवण तथा मनन पूर्वक ही होता है और ध्यान में तिन की अपेक्षा नहीं। और सांख्य मार्ग में ध्यानाऽभाव के अभिप्राय से ही स्वामि विद्या रण्य जी ने भी ध्यान दीप में ज्ञान के उदय होने पर्य्यंत विचार की कर्त्तव्यता ही विधान करी है॥ तथाहि--

विचार्य्याप्यपरोक्षेण ब्रह्मात्मानं नवेत्तिचेत्।
अपरोक्षा वसानत्वात् भूयोभूयो विचारयेत्॥

विचार यन्नामरणं नैवात्मानं लभेत् चेत् ।
जन्मांतरे लभेतैव प्रति बंधक्षये सति ॥

पं० द० ध्या० दी० १२।१३

अ०—यदि यह अधिकारिपुरुष वेदांतविचारकरकेभी अपरोक्षरूपताकर ब्रह्मात्मा को नहीं जानता । तौपुनः पुनः विचारका ही अनुष्ठान करे। क्योंकि अपरोक्षबोधपर्य्यंत विचारही करनेयोग्यहै॥१॥और यदिकिसी प्रतिबंधके बलसेमरणपर्य्यंतविचारकरतेहुएपुरुषकोभी आत्मसाक्षात्कार उदय नहो तो प्रतिबंधके नाशहुएदूसरे या तीसरेजन्ममें अवश्य आत्म साक्षात्कारकोयहपुरुषप्राप्तहोताहै।इति। औरतिसीपंचदशीगत आत्मानंद प्रकरण के अंत में ध्यानसे रहित केवल सांख्यनामवाले विचारकोभीसर्व अंशमें ध्यानकेतुल्य आत्मसाक्षात्काररूप फलकीजनकताबहुतप्रकार से निरूपणकीहै।इति। पूर्वउक्तसमग्र श्रुतिआदिक वचनोंका यहरहस्यहै॥ कि विचारकाअपरपर्याय सांख्यमार्गयोगमार्गसेभिन्नस्वतंत्रआत्मसाक्षा त्कारकासाधनहै।योगसेविनाबोधनहींहोतायहकईकपुरुषोंकाकथनश्रुति स्मृति तथाविद्वानोंके अनुभवसे विरुद्धहै । इसप्रकारमुमुक्षुपुरुषोंको आत्मसाक्षात्कारकासुगम तथामुख्यउपाय सांख्यसंज्ञकविचारहै । सो विचारश्रीशंकराचार्य्यतथा तिनकेशिष्यसंप्रदायमेंप्रविष्टसुरेश्वराचार्य्या- दिकोंनेबहुतविस्तारसे स्वस्वग्रन्थों मे निरूपणकिया ॥ तिन ग्रंथोंको अतिविस्तृततथाकठिनदेखकर श्रीप्रकाशानंदसरस्वतीसंज्ञकमहानुभाव ने वेदांतसिद्धांतमुक्तावलीग्रन्थमें इसमार्गका निरूपण संक्षिप्त औ मनोहर युक्तियोंसे किया ॥ यहमहानुभाव श्रीसर्वज्ञात्ममुनियोंसे कुछ कालपश्चातहुएहैं । ऐसाअनुमानहोताहै॥ क्योंकिउनकेवचनप्रमाण

रूपतासे अनेकस्थानोंमें इसग्रंथमें देखेजाते हैं । इनका रचनाकिया हुआ यह एकहीग्रंथभेदवादरूप अंधकारके दूर करनेको मार्तण्डकी न्याईप्रसिद्धहै ॥ इसग्रन्थकीअद्भुत रचनासर्वविद्वानों के चितकोरंजन करनेवाली तथाविस्मयकाजनकहै । औरएकहीप्रथम कारिकाका व्याख्यानरूप समग्र ग्रंथहै ॥ क्योंकि तिसमेंकथनकियेविशेष्य आत्म वस्तुके चारविशेषणोंकाही विस्तारसे निरूपणसमग्रग्रंथमेंहै । और तिन विशेषणोंके निरूपणकालमें प्रसंगसे प्राप्त अन्यभी वेदांतप्रक्रियाका समस्त तथाव्यस्तरूपतासेनिरूपण है ॥ तथाहि ॥ प्रथम देहादिकोंकी आत्मरूपना पूर्वपक्षीकी रीतिसे कहकर सिद्धांत मेंदेहादिभिन्न आत्माकीसिद्धि तथाअव्ययपदकी व्याख्यानिरूपणकी।पुनःएकदेशीकीरीतिसे अज्ञानके आश्रय और विषयका भेदकहकर सिद्धान्तमतमे अज्ञानके आश्रयऔ विषयकाअभेदनिरूपण किया । और पुनःतिसमे उपयोगि जीवब्रह्मके स्वाभाविकतथाऔपाधिकभेदका खंडनकरके अज्ञानतथाजीवकाएकत्वस्थापनकिया।और पुनःउत्तमअधिकारियोंको अद्वैतबोधमेंउपयोगी एकजीववादमेंबंधमोक्षादि व्यवस्थाश्रुतिप्रमाण पूर्वक अनेक युक्तियोंसेस्थापनकी। औरसर्वअनात्मपदार्थोंकीअज्ञात सत्ताकाखंडनकरके ज्ञातसत्तातिनमेंस्थापनकी । औरतिसकेअवांतर मध्यमअधिकारियोंको दृष्टिसमकालीनसृष्टि पक्षकाभीनिरूपणकिया। औरपुनःउत्तम अधिकारियोंकेलिये ज्ञानज्ञेयकाभेद अनेकयुक्तियोंसे निराकरणकरकेदृष्टिमात्रसृष्टिपक्षकानिरूपणकिया।पुनःप्रमाणकेअभाव सेआत्माकोअसत् कहनेवाले नास्तिकका पक्षअनेकयुक्तियोंसेनिराकरणकरकेआत्माका स्वतःसद्भावऔरस्वयंज्योतिपनानिरूपणकिया ।

औरपुनःविशेष्यआत्म पदार्थकानिरूपणकरके तिसमेंअपुरुषार्थत्वकी आशंकाके निषेधपूर्वकतिसकीपरमपुरुषार्थरूपतानिरूपणकी। तिसके अनंतरआत्मसाक्षात्कारमें एकदेशिकेमतसेमनकोकरणता दिखलाकर तिसके निराकरणपूर्वक महावाक्यरूप शब्दको करणतास्थापनकी। तिसके अनंतर महावाक्योंमें लक्षणाकेअभावकी शंकाकरके तिसके निषेधपूर्वकभागत्यागलक्षणाका निरूपणतथा बीचमेंही लक्ष्यार्थके उपस्थायकसत्यादिपदोंमें शक्तिवृत्तिसेलक्ष्यार्थका उपस्थापकत्वनूतन रीतिसेप्रतिपादनकिया। औरपुनःअनात्मप्रतियोगिकऔरआत्मअनुयोगिकधर्मभेद तथा स्वरूपभेदका निराकरणअनेक नूतनयुक्तियोंसे करकेप्रपंचमेंमिथ्यात्वकी सिद्धिकेअर्थब्रह्मकारणत्ववादिनी औरअज्ञान कारणत्ववादिनी श्रुतियोंका परस्परविरोध परिहार करके साक्षिसिद्ध अज्ञानकोप्रपंच भ्रममेंनिमित्तमात्रतास्थापनकी। औरपुनःअज्ञानकी असिद्धिकी शंकाके निषेधपूर्वकभ्रमसिद्ध अनादिअनिर्वचनीयत्वादि रूपअज्ञानकास्वरूप निरूपणकिया॥ औरपुनःअज्ञानादिकोंकेबाधका स्वरूप निरूपण में एक देशियोंकी रीतिसे बाधका स्वरूप निषेधकर के नूतन रीतिसे बाधकास्वरूप निरूपण किया। औरतिससे अनंतर विद्या औ अविद्याके विरोधका स्वरूप निरूपण करके एक जीववादमे गुरुशिष्यकीपरम्परारूपसंप्रदायकेलोपकीआशंकाकासमाधाननिरूपण किया॥औरपुनःआनंदस्वरूप आत्मामे आनंदत्वादि धर्मन्का विचार चलाकर आनंदत्व सामान्यतथा आनंदव्यक्ति उभयरूपताआत्माकी अपूर्वरीतिसे प्रतिपादनकी॥ औरतिससेअनंतर आत्माकी आनन्द रूपता दृढकरानेकेलिये अद्वयानंदके आविर्भावमेंमिथ्याद्वैतदर्शनको

प्रतिबंधकपना निरूपणकिया। औरपुनःद्वैतद्रष्टाके स्वरूपविषयकगुरु शिष्यद्वारा अनेकप्रकारका विचारचलाकरद्वैतद्रष्टाका अभावनिरूपण करकेआत्माकी अदृष्टद्वयता प्रतिपादनकी औरबीचमेंही उत्तमअधिकारियोंकेप्रति प्रपंचका तुच्छवाद और मध्यम अधिकारियोंके प्रति विवर्तवादभी अनेकयुक्तियोंसे निरूपणकिया ॥

औरपुनः विद्वन्केअनुभव सिद्धकृतकृत्यताकोनिरूपणकरकेग्रंथ कोसमाप्तकिया। इसप्रकार उक्तानुक्त अनेकवेदांत सिद्धांतरूप अमूल्य मौक्तिकोंकीयहश्रेणीहै। जोसुकृतिपुरुष इसकोअपने कंठमेंधारणकरतेहैं वहअतिशयशोभावालेहोतेहैं। औरमुमुक्षुपुरुषोंकोयहग्रंथश्रवणरूपभीहै क्योंकिवेदान्तवाक्योंकेतात्पर्य्यकानिर्णयअनेकस्थानोंमेंकियाहै। और यहग्रंथमननरूपभी है क्योंकिभेदकीबाधक तथाअभेदकीसाधक अनेक श्रुतिअनुसारीतर्कइसमेंनिरूपणकीहैं। इससेयहग्रंथसाक्षात्‌हीआत्मज्ञान काजनकहै। औरग्रंथोंमेंकहींकहींआत्मविचारकालाभहोताहै। औरइस ग्रंथमें शीघ्रही जिज्ञासुकी बुद्धि आत्मविचारको प्राप्तहोती है। यहभी अन्यग्रंथोंसे विचित्रता है। इसलिये संस्कृतके पाठकजिज्ञासु जनोंको यहग्रंथ आत्मविद्याके संपादनमें अत्यंतहीउपयोगीहै। औरवादियोंके जयकरनेकी इच्छावाले पुरुषोंकोभी इसीकाअभ्यास करनेयोग्यहै। यहअवांतरफलभी इसका स्वयंमूलकारने कथनकियाहै। सर्वथायह ग्रंथअनुपम है। औरजैसे उत्तमजातिवाले मौक्तिकोंकी श्रेणी सुंदर मंदरमेंदीपकसे प्रकाशितकीहुई अत्यन्तशोभाको धारणकरती है तैसे यहसिद्धान्तमुक्तावली जिज्ञासुवोंके हृदयरूपमंदिरमें श्रीनानार्दाचित विद्वान्‌कर निर्मित दीपकानाम्नी टीकारूपदीपककर प्रकाशितकीहुई

अत्यन्तशोभायुक्तहै । परन्तु व्याकरणादिरूप द्रव्यसेविना भाषाग्रंथों के पठनपाठनमें निपुणमति सज्जनपुरुष अत्युत्तम इसमुक्तावलीको स्व कंठमेंधारणकर अपूर्वशोभाको नहींलेसकतेथे वहसज्जनभीइसको कंठमेंधारणकर सुशोभितहों यहविचारकरके शमादिनिरत श्रीमुक्तिपूदस्थेगेंद्रशांतात्मास्वमित्रवर्य्य ने मुझको इसग्रंथकेभाषाकरनेकीप्रेरणा की।तिनकीप्रेरणाकोहृदयमे धारणकरउन्हीकीसहायतासेइसदुर्गमअर्थ वालेग्रंथकेमूलतथाटीकाकोयथायोगमिलाकरभाषाकरना आरंभकिया। यहशरीरप्रायःव्याधिग्रस्तथा । परंतुजिसजिसकालमेशरीरकी किंचित् स्वस्थदशादेखीतिसतिसकालमे किंचित् भाषाअनुवाद लिखतेहुएयह ग्रंथनिर्विघ्नसमाप्तहोगया । तिस से अनंतर रिषीकेशनिवासी श्रीमान् विरक्तात्मापंडितस्वयंज्योतिजीकी सहायता से यहग्रंथसंशोधनकिया गया । यद्यपिइसग्रंथकोभाषाकरतेहूएअनेकवारचित्तमेलज्जाभी आती थी । क्योंकिशास्त्र मे निपुणमति पंडितइसकेदेखकरहंसेंगे।यहविचार करचित्तऊपरतभी होजाताथा परंतु यह वक्ष्माण विचारचित्तको पुनः उसीकार्यमेलगादेता था कि शास्त्र मे निपुणमतिपंडित इसभाषाको दूषितजानकरऔर सुंदर रचनावाली इसग्रंथकीभाषाकरनेमे प्रवृत्तहोंगे तिससेभीसर्वउपयोगीयहकार्यसिद्ध होजायगा । अथवावहपंडितजन दयालूभीहोतेहैं। इसलिये इसकीही न्यूनता तथादोषोंकोदूरकरकेइसी भाषाकोसुधारकरसुभूषित करदेंगे तिससे भी यहकार्य्य सिद्धहोगा । औरपरमकारुणिकश्रीगुरोंके मुखाविंदसे श्रवणकियाहूआअर्थविस्मरण नहो।इसलियेभी इसग्रंथकोभाषामेलिखनाउचितजाना । यद्यपिवेदांत सिद्धांतमुक्तावलीगत सिद्धांत मौक्तिकों की पहचान अत्यंत दुर्लभ

तथा वह अमोलिक हैं । तथापि जैसे अमोलिक मौक्तिकों की पहचानस्वस्वबुद्धि अनुसार सर्वोपरीक्षिक पुरुषकरतेहुए अन्यपुरुषों कोतिनकास्वरूप स्वस्वभाषामें यथायोग्यकहते हैं। तैसे इनसिद्धांत मौक्तिकोंकी पहचान स्वबुद्धिअनुसार परमकारुणिक श्रीगुरोंसे पाकर भाषामेंइनकेस्वरूपका अनुवादकरना उचितहीहै। आशाहैकिसमग्र महात्माविद्वान् तथा औरसज्जन विचारशीलपुरुष मेरेदोषोंको क्षमा करेंगे औरइसको अवलोकनकरके मेरेप्रयत्नको सफलकरेंगे।

॥ इति ॥



❋ ओ३म् ❋

अथ

# श्रीवेदान्तसिद्धान्तमुक्तावलीभाषा

## पूर्वार्द्ध प्रारम्भः ।

दोहा—सत्यचिदानन्द, विभुजो कर्तापुरुषअकाल ॥
ताहि निजातमलखरिदे, होवत सदा अकाल ॥ १ ॥

कवित्त—सांख्यआदितर्कसेन चालितकदापिजोऊ वेदकेसिद्धान्त माहि जोऊसेदागतहै । मूलहीनआगमन ताहिकोऊजानसके यातेभूतपञ्चककी जनिलयथित है ॥ जनमविनाशते विहीन जोचिदातमाहै व्यापककर्तासव जननकोगत है । ताहिजान- कीशको भजोंमें सदावारवार जोऊजगनामरूप प्रकटकरतहै॥२॥

दीनप्रतिपारनको संतनउवारनको असुरसंहारनको सदाजह चाउहै । एकनारीव्रतजोऊ पितुआज्ञारतजोऊ धरमधरतजोऊ सीतलस्वभाउहै ॥ पट्भगपूरन नहोवेंकवीऊरन त्रिलोकमाहि पूरन सुजाहिकोप्रभाउहै । ताहिरघुनाथको निवाऊंसदामाथको दिखावेंमोछ्पाथको जोआनन्दस्वभाउहै ॥ ३ ॥

वेदीकुलव्योममाहि जगगुरुशशिआहि सुयशप्रभाहैताहि फैलीतीनलोकमे । गुरुमुखचकोर दोनोदृगनकोजोर करेंध्यान ताहिओर हीहोवतअशोकमे ॥ मनमुखनेहीवाम जलेंदुःखआठो जाम सुनकरजाहिनाम धरेचितशोकमे। शशिगुरुनानक त्रिताप करेहानक सुध्यावोंसुखदानक नसावेपापरोकमे ॥ ४ ॥

स्वैया–भूमिसमानक्षमाजिनमे पुनशोधकवायु समानहैजोई।व्योमसमंजु असंगसुभाव रुदोपनदाहकपावकजोई ॥ शीतल नीरसमंपिखिये वरतंसबकेहितमेपुनजोई ॥ तागुरुअंगदके पदपंकजजोर नमो करहोंकरदोई ॥ ५ ॥

स्वैयाछंद–जाकीकरनीसकललोकमेंहैप्रसिद्धजानतसबकोय । गुरु सेवाकीरीतिदिखारीजिन सम कर नसकत है कोय ॥ शीलवंत तपसातनुधारी सहनशीलजासमनहिकोय । श्रीगुरुअमर अमर पदवीप्रदध्यावों विघ्ननलागेकोय ॥ ६ ॥

त्रिभंगीछन्द–सोढीकुलभानू कलितमभानू भक्तिप्रभानुनामरते । जहवाक्यरसाम्रित अचकरपाम्रितहोवतआम्रित सामगते ॥ जो जनहितकारी परमउदारी भवदुखटारी शरणगते । तागुरुरमदा-सह पदकमलासह गमरिदवासह जामहते ॥ ७ ॥

स्वैया–जहहारद के तमनाशनको रविकीरसमं उपदेश विथारा । भवसिन्धुपरे जनतारनको गुरुग्रंथ जहाज कियोबहुसारा॥ गण आसुरकौरव कोदलजो समअर्जुन के जहने दलडारा । तागुरु अर्जुनपापविभर्जन केपदकञ्जनमो बहुबारा ॥ ८ ॥

छैलछबील रसीलजुवेन सुलोचनहैं करुणारसमाते । पीरन पीरसुमीरनमीर जुवीरनवीरसदा रणमाते ॥ अमरारिमलेच्छन मेघनकेदलवायु समानकरे जिनहाते । ताहरिगोविन्द राजनके पदकञ्ज सदा मनमोर सुहाते ॥ ९ ॥

यह याहजहान असायमहा तहमाहियिजीवसहें दुखभारे । तांअतिदीनदशा पिखके हरिराय गुरुकरुणा चितधारे॥ हारसमं

निजदैउपदेशहु काढ्यररोग सुकीनसुखारे । पंकजतेवरतातगुरुके पद वारहिवार प्रणामहमारे ॥ १० ॥

चौ०—कृष्णभये हरिकृष्ण स्वरूपा । इन्द्रियगणगोपिनके भूपा ॥ मनकाली रिपुमर्दनहारे । नमोंकरोंसदवयसकुमारे ॥ ११ ॥

कवित्त—जाहिउपदेशसुन होवतवैरागमन भयेज्ञानवानजन काटें भवबन्धको । संपदविपदमाहि सदासमचित्तजाहि पालहशरणागताह धर्मधुरन्धको ॥ तिलकजनेऊकाज निजशिरदीनोगाज हिन्दुनकीराखीलाज काटीजरअन्धको । तांहरिगोविन्दनन्द जुकेजोपदारविंद करोंसदाताहिवन्द काटहपापवन्धको ॥ १२ ॥

सवैया—शेशनिशेशदिनेशमहेश सदापदपंकजजाहिमनावें । व्यास पराशरनारदऔ सनकादिकसेजहकोयशगावें॥ सोउअकालभये गुरुगोविन्द सिंहसरूपमलेच्छन घावें । तांगुरुतेगवहादुरनन्दन दूखनिकन्दनकोहमध्यावें ॥ १३ ॥

कवित्त—कोऊव्यासमुनिभनेरामगुरुकोऊगने कपिलस्वरूपकहकोऊ गुनगावते । योगवचजिनोंसुनाशेपरूपतिनोभना भीपमस्वरूप-कोऊऔरनवतावते ॥जाहिकोचरितपेख होवतहुलासमन विसम विसमहीयेहोतसवीजावते । यातेसखातमस्वरूपहरिहरजान ताहि गुरुमूरतिकोसदाहमध्यावते ॥ १४ ॥

दो०—तां गुरुके पदपद्मकी, गहीशरण जवआय ।
हरीहीयकी जाड्यता दोपमूलसवघाय ॥ १५ ॥

चौपाई—महानुभाव जुजगतमझारी । अभिवंदन है तिनेहमारी ॥
यहममकाजहोयनिर्विघ्नो । जोसवजनकेहितकरवरनो ॥ १६ ॥

दो०-विदांतसिद्धान्तमुक्तावलिदुर्गमअर्थविशाल ।
तहभाषाकरनेविषेममतिअल्पविहाल ॥ १७ ॥
तथापिश्रीगुरुवदनतेजहविधश्रवणसुकीन ।
तामे जोसमरन रहियोवरनों तिसे अदीन ॥ १८ ॥
सोरठा-श्रीगुरु चरन मनाय वाकवादिनी ध्यायके ।
भाषा करों बनाय पेख मुदित ह्वैधीरजन ॥ १९ ॥

## ❋ अथमूलटीकाकारकृतमंगल ❋

सर्वजगत् के ईश्वर जो श्रीमहादेव तिनको मै प्रणामकरता हूं । तथासर्वजगत्कीउत्पत्ति औ स्थिति तथा संहारके करनेवाले जो श्रीगणेशजी हैं। तिनकोमे प्रणाम करता हूं। तथावाक् अभिमानी देवता जो श्रीसरस्वती जी हैं तिनकोमैंप्रणामकरताहूं । तथा अल्पअक्षरोंवालेपदोंकर घटितऔविस्तृततथासारभूतअर्थ के कर्ता जो श्रीवेदव्यासजीहैं। तिनको मैं प्रणाम करता हूं। तथासूत्रअनुसारीपदोंसेसूत्रकेअर्थ जिसमेकथनकीएजाएं औ अपनेकठिनपदों की व्याख्याहोजिसमे इसलक्षणयुक्तभाष्यके कर्ता औतीनोंलोकोंमे प्रकटताहैजिनकी ऐसेश्रेष्ठआचार्यजो श्रीशंकरजीहैंतिनकोमे प्रणाम करताहूं ॥ १ ॥

तथा आनंदहैअंतमेजिसके सो आनंदअंतकहीएहै । तिससे अभिन्नजो प्रकाशानुभवपद अर्थात् प्रकाशकेअनुभवकाजनक जो प्रकाशपद वहहैपदकहियेनामजिनका सो आनंदान्त प्रकाशानुभव पदपदकहेजातेहैं ॥ ऐसेजो सद्गुरुश्रीप्रकाशानंदसरस्वतीतिनको मैं प्रणामकरताहूं । औविद्याकेनिधि जोश्रीनृसिंहाश्रम तथाशमदमादि

साधनोंमे प्रीतिवाले तथा संन्यासीयों के स्वामीश्रीराघवेन्द्रसरस्वती इनदोनों विद्यागुरवोंकोमै प्रणाम करताहूं ॥ २ ॥

संन्यासियोंकरके वंदनाकरनेयोग्य तथाजिनके शिष्यपरशिष्यों केसमूहसे भारतवर्षके सर्वदेशप्रसिद्धहोरहेहैं तिन ईश्वरस्वरूप श्री प्रकाशानन्द स्वसद्गुरोंको पुनः मै प्रणामकरताहूं ॥ ३ ॥

## * अथफलसहितटीकाकेआरम्भकीप्रतिज्ञा *

वेदान्त सिद्धान्तरूपी मौक्तिकोंकी जोश्रेणीतिसके प्रकाशअर्थ तथाप्रतिपक्षरूपीसमूहअन्धकारके नाशकरनेवाली प्रदीपिकानाम्नी टीकाको मैंरचनाकरताहूं ॥ ४ ॥

## * अथमूलग्रन्थव्याख्याप्रारम्भः *

प्रथमतिसग्रन्थके आदिमे शिष्टपुरुषोंके आचारसे प्राप्ततत्वानुसंधानरूपमंगलकोसूचनकरतेहुए औरवेदान्तोंका विषयतथाप्रयोजन साक्षात् प्रतिपादनकरके कर्तव्यअर्थकी प्रतिज्ञाकरतेहैं क्योंकि प्रतिज्ञा से अनन्तरहीनिरूपण करनेयोग्य अर्थनिरूपण कियाजाताहै ॥

अदृष्टद्वयमानंदमात्मानंज्योतिरव्ययम् ।
विनिश्चित्यश्रुतेः साक्षाद्युक्तिस्तत्राभिधीयते ॥ १ ॥

दो०—अद्वय दृष्टि आनंद चित अव्यय आतम जान ।
साक्षात् वेदसे ताहमे युक्ती करों वखान ॥ १ ॥
जाके चिंतन करेते होवत बुद्धि विशाल ।
तांते ज्ञान सुदृढ भयो नाश करे भ्रमजाल ॥ २ ॥

टीका—यहां मूलकारिकामें 'अदृष्टद्वय' औ 'आनंद' तथाज्योति' औ 'अव्यय' यहचारआत्माके विशेषणहैं औरआत्मवस्तुविशेष्यपदार्थ

है । तिनकथनकिये चारविशेषणयुक्त आत्माको साक्षात् उपनिषत् प्रमाणसे जानकर चारविशेषणयुक्त तिसआत्मामें श्रुतिअनुसारीतर्क निरूपण करतेहैं ॥ अर्थयह किद्वैतदर्शनसेरहित तथा परमपुरुषार्थ तथास्वप्रकाश तथाविनाशसे रहित आत्माको सोमैंहूं इसप्रकारसाक्षात्महावाक्योंसे जानकर तिसकेज्ञानकीप्रतिष्ठाकेलिये श्रुतिअनुसारीतर्क निरूपणकरतेहैं । क्योंकि श्रुतिसेविरुद्धतर्क आत्मज्ञानमें उपयोगीनहीं यहवार्ताश्रुतिमें प्रसिद्धहै ॥

## नैषातर्केणमतिरापनेया ॥ क०उ०अ० १।व०२ म०६

अ०—यहआत्मविद्या शुष्कतर्कसे प्राप्तहोनेयोग्यनहीं । याते श्रुतिअनुसारीतर्कही यहांग्रहणकरनेयोग्यहै । तिसके चिंतनकरनेसे बुद्धितीक्ष्णअर्थात्सूक्ष्मअर्थके ग्रहणकरनेयोग्यहोतीहै। औरबुद्धिकी सूक्ष्मतासे आत्मज्ञान अतिदृढताकोप्राप्तहोताहै । भावयहहैकिभेदवादीपुरुषोंकी तर्कोंसेसंशयरूप कलंकसहित नहींहोता । औरदृढ अपरोक्षज्ञानसे अविद्यातत्कार्यरूपभ्रमजालकी अत्यन्तनिवृत्तिपूर्वक ब्रह्मभावकीप्राप्तिरूप मोक्षहोताहै ॥ इति ॥

## ❋ आत्माकेचारविशेषणोंकाफलनिरूपण ❋

देहादिकोंसे आत्माकेभेदकी सिद्धिकेलिये ( अव्ययं ) यह विशेषणकथनकियाहै । औरआत्मामेंयदि कोईप्रमाणकहो तोप्रमाणकाविषय होनेसे घटादिकोंके समान अनात्मपनाहोगा । औरयदि आत्मामेंकोई प्रमाणनहींकहोगेतो वंध्यापुत्रकेसमान असत्पनाहोगा। ऐसीप्रतिवादीकीशंका दूरकरनेकेलिये (ज्योतिः) यहविशेषणकथन

कियाहै। औरआत्माही परमपुरुषार्थरूपहै इसअर्थके कथनकरनेकेलिये (आनन्दं)यहविशेषणकथनकियाहै।औरसजातीयविजातीयस्वगतभेद के दूरकरनेकेलिये तथाप्रपंचको मिथ्यात्व प्रतिपादनकरनेकेलिये (अदृष्टद्वयं) यहविशेषण कथनकियाहै। औरयद्यपि "श्रुतेः विनिश्चित्य" इतनेकथनसेही आत्मामें श्रुतिप्रमाणकीसिद्धि होसकतीथी पुनःसाक्षात्पद कथनकरना निष्फलहै। तथापिमहावाक्यरूपश्रुतिही अपरोक्षज्ञानकासाधनहै। इसअर्थके प्रकटकरनेकेलिये (साक्षात्) यहपदकथनकियाहै॥ इति॥

## शंकापूर्वकग्रन्थकेव्याख्यानकीयोग्यताकानिरूपण

शंका—यहग्रन्थव्याख्यानके योग्यनहीं। क्योंकि विप्रलिप्सादिक दोषोंसेरहित अथवावेदप्रमाणकेअंगीकारकरनेवाला जो शिष्टपुरुष तिसकररचितनहींहै। जोशिष्टपुरुष होताहै वहग्रन्थकेआदिमें मंगल का अनुष्ठान अवश्यकरताहै। इसग्रन्थकेकर्ताने मंगलअनुष्ठाननहीं किया यातेअशिष्टहै। और नमःआदिकपदके अभावसेमंगलकाअभाव स्पष्टहीहै। औरतेसेही ग्रंथकेआरम्भमें चारअनुवंध अवश्यनिरूपण करनेयोग्यहोतेहैं क्योंकिअनुबंधोंके जानेबिनाश्रोताजनोंकी ग्रन्थके पठनपाठनमें प्रवृत्तिनहींहोती। यहसम्प्रदायवेत्ता पुरुषोंकीमर्यादाहै। यद्यपितिनअनुबंधोंमें युक्तिको विषयपनाप्रतीतहोताहै। तथापिप्रयोजनकाकथन यहांनहींकिया। जोऐसेकहोकि महावाक्यजन्य अपरोक्षज्ञानहीयुक्तिकाप्रयोजनहै। सोकथनभी नहींसंभवता। क्योंकियहां "क्त्वा" प्रत्ययकाकथनहोनेसे तिसज्ञानकी प्रथमहीसिद्धिहै। जैसे (स्नात्वागच्छति) अ०—स्नानकरके गमनकरताहै यहांपरस्नानप्रथम

हीसिद्धहै।तैसे(श्रुतेःविनिश्चित्य)अ०--श्रुतिसे निश्चयकरके तिसमेंयुक्ति कहतेहैं। यहांपरभीज्ञान प्रथमहीसिद्धहै। यातेतिसको युक्तिकाप्रयोजननहींकहसकते। औरजोऐसेकहोकियहां "आनन्द" पदप्रयोजन कथनकरनेकेलियेहै सोकथनभीनहींसंभवता। क्योंकि तिसकोमहावाक्यजन्यज्ञानका प्रयोजनहोनेसे युक्तिकाप्रयोजन तिसकोनहींकह सकते। तैसेविषयऔरप्रयोजनके अभावसे अधिकारी औरसंबन्धभी यहांनिरूपणनहींकिये। यातेअनुबंधचतुष्टयके अभावसेभी यहग्रन्थ व्याख्यान करनेकेयोग्य नहीं॥

समाधान--हे वादिन् प्रथम जो मंगल केनअनुष्ठानकरनेसे दोषकहा। सोनहींसंभवताक्योंकि अनारोपित ब्रह्मतत्त्वकाअनेक प्रकार सेचिंतनरूपमंगलयहां किया है। औरब्रह्मकेबोधकअनेकपदोंका यहां प्रयोगहोनेसे चिंतनकोअनेकपनाहै। औरजोपूर्वकहाकियहां प्रयोजननहींकहा सोभीसंभवेनहीं। क्योंकिआनंदपदहीतिसप्रयोजन काबोधकहै। औरमहावाक्यजन्य अपरोक्षज्ञानकाफल आनंदहैयुक्ति का फलनहीं। यहकथनभीनहींसंभवता। क्योंकिप्रधानकेफलकरके ही अंगफलवालेहोतेहैं। जैसे दर्शादिकअंगीयागकेफलकरकेहीप्रया जादिकअंगफलवालेहोते हैं। तैसे महावाक्यजन्यअपरोक्षबोधरूप अंगीका फलआनंदहै और तिस ज्ञानमेंअंगयुक्ति है। यातेजोज्ञान का फलहैवहीयुक्तिकाफलहै। ज्ञानमे युक्तिको अंगपनाभट्टपादोंने भीकथनकिया है॥

धर्मेप्रमीयमाणोहिवेदेनकरणात्मना।
इतिकर्तव्यताभागंमीमांसापूरयिष्यति॥ १॥

अ०—प्रमाणरूपवेदसेहीधर्मकानिश्चयसंपादन करनेमे कथं भावअकांक्षारूपइतिकर्तव्यता भागको युक्तिपूर्णकरेगी ॥ १ ॥ जैसे यहांधर्मज्ञानमेंयुक्तिकोअंगरूपताहै। तैसेहीब्रह्मज्ञानमेंयुक्तिकोअंगरूपताहै यद्यपिज्ञानकोपूर्वहीसिद्धहोनेसेतिसकेप्रतियुक्तिकोअंगरूपतानहीं संभवती। तथापि ज्ञानकोपूर्वसिद्ध मानेहूएभीतिसकीदृढताका हेतुपनायुक्तिकोसंभवताहै। यहवार्ताभाष्यकारोंनेभीकथनकी है ॥

ब्रह्मात्मैक्यविद्याप्रतिपत्तयेसर्ववेदान्ताआरभ्यंतइति॥

शा० भा० अ० १ पा० १

अ०—ब्रह्मात्माके अभेदज्ञानकीदृढताकेअर्थसर्ववेदांत आरंभ अर्थात्विचारकियेजातेहैं। औरयदिवादीऐसेकहेकियुक्तिको आत्मज्ञानकीदृढताकाहेतुमानेहूए आत्मज्ञानकीदृढताही तिसकाफलहै आनंद तिसकाफलनहीं यहकथनभीनहींसंभवता। क्योंकिसाक्षात्तथापरंपरा करकेदोनोफलयुक्तिकेमाननेमेकोई विरोधनहीं। तहां साक्षात्फलतो आत्मज्ञानकीदृढताहै। औपरंपरा फल आनंदहै जैसेग्रंथकासाक्षात्विषय युक्तिहैऔरपरंपराविषय जीवब्रह्मकाअभेदहै।तैसेप्रयोजनभीदोप्रकारका जानना। इसप्रकारदोप्रकारकाविषयऔरप्रयोजनहोनेसेही "वेदांतोंका विषयऔप्रयोजनसाक्षात्प्रतिपादनकरकेकर्तव्यकीप्रतिज्ञा करतेहैं" ऐसा पूर्व कथनकियाहै ॥ इति ॥

अथवा—युक्तिकाकथनआचार्य को अपनेअर्थतोनहींसंभवता क्योंकिवहआपतोदृढज्ञानवालाहै। किंतुजिज्ञासूकेअर्थयुक्तिकाकथन है। तिसकोज्ञानकीउत्पत्तिके लिये युक्ति कीअपेक्षाहैयातेयुक्तिको अभिधेयताहै। इसप्रकारजिज्ञासूको आत्मसाक्षात्कारकेअर्थयुक्तिकी

अपेक्षाहोनेसेवहज्ञानकाअंग कैसे नहींहोसकतीकिंतुहोसकतीहै।और मूलकारिकामें (अदृष्टद्वयमात्मानं) इनदोनोंपदोंकीसमानाधिकरणता सेब्रह्मात्माका अभेदरूपविषय साक्षात् कथन कियाहै। सोयहग्रंथ कापरंपराविषयहै। और (आनंदं) इसपद से प्रयोजन साक्षात्कथन कियाहै। सोयहग्रंथ का परंपरा पूयोजनहै। औरइसग्रंथमेंयुक्तिपूति पादनकरनेयोग्यहैयाते कथनकाविषय युक्तिइसग्रंथकासाक्षात्विषयहै यद्यपि साक्षात् पूयोजन इस ग्रंथका आदिमें नहीं कथन किया। तथापिग्रंथकेअंतमेकथनकीजो बुद्धिकी अतिशयतारूपविशालतासो यहांग्रंथआदिमेभीजाननेयोग्यहै। औरसाक्षात्तथापरंपराभेदसेजोदो पूकारकापूयोजनतिसकीकामनावालापुरुषहीअधिकारीजानना। और विषयादिकोंकेसाथग्रंथादिकोंका पूतिपाद्यपूतिपादकतादिरूपसंबंधभी भलीप्रकारसंभवताहै। याते अनुबंधचतुष्टकेसंभव से भीयहग्रंथअवश्य व्याख्यानकरनेयोग्यहै ॥इति॥

## ❀ आत्मपदार्थकीविशेष्यताकानिरूपण ❀

शंका॥ जिसवस्तुकेबोधकशब्दका पूथमउच्चारणकरें सोवस्तु उद्देश्यकहाजाताहै॥ इसन्यायसेअदृष्टद्वय पदार्थकी पूधानतापूतीत होतीहै॥ क्योंकितिसके बोधकशब्दका पूथमउच्चारणहोनेसेतिसको उद्देश्यताहै॥ औरजोउद्देश्यहोताहै वही पूधान होताहै॥ इसरीतिसे अदृष्टद्वयको पूधानता होनेसेविशेष्यताहै आत्मामेंविशेष्यता नहीं॥ समाधान॥ हेवादिन्, "प्रसिद्धपदार्थकाउद्देश्यकरके अप्रसिद्धपदार्थ विधान कियाजाताहै" इसन्यायसे आत्माकोविशेष्यपनाहै क्योंकि, अहमस्मि, इसप्रकारके अनुभवसे आत्मासर्वको प्रसिद्धहैतिसकाउद्देश्य

करके अपूर्सिद्ध 'अदृष्टद्वयादि' पदार्थविधानकियेहैं ॥ औरजोउद्देश्य होताहैवहीप्रधानहोताहै । इसप्रकारप्रधानता होनेसेआत्माकोविशेष्य पनासंभवताहै औरइतरपदार्थ गौणहोनेसेतिसकेविशेषणहैं॥औरश्लोकों मेंयो जनावाक्यसे अन्वयबोधहूआकरताहै इसलियेयहां " आत्मानं अदृष्टद्वयमित्यादि" योजनाकरनेसे पूर्वउक्तन्यायका विरोधभी नहीं प्राप्तहोता ॥ इति ॥

## ❀ श्रुतिपदकेअर्थकानिरूपण ❀

यहां मूलकारिकामें कथनकियाजो श्रुतिपदतिससे उपनिषदग्रहणकरने योग्यहै ॥ क्योंकि—

**तंत्वौपनिषदंपुरुषंपृच्छामि** । बृ० उ० अ० ३ ब्रा० ६ कं०२६

अ०॥ उपनिषदोंकरकेजाननेयोग्यआत्माकास्वरूप मैं तुझको पूछताहूं ॥ इसश्रुतिमें "औपनिषदत्व" अर्थात् उपनिषदोंकरकेजानने योग्य यह आत्माका विशेषणकथनकियाहै । यातेश्रुतिपदसेउपनिषद् का ग्रहणहै ॥ अथवा ॥

**सर्वेवेदायत्पदमामनन्ति** ॥ क० उ० अ० १ व० २।।० १५॥

अ० ॥ सर्ववेद जिसपरमपदको तातपर्यवृत्तिसेबोधनकरते हैं॥ इस श्रुतिकोआश्रयणकरनेसे श्रुतिपदवेदमात्रका बोधकहै ॥ इति ॥

शंका ॥ मूलकारिकामें "तत्र" इसपदसेआत्माकापरामर्शनहींसंभवता क्योंकि अनेक पदोंका व्यवधान है ॥ समाधान ॥ हेवादिन् सर्व नामशब्दोंको बाधकके अभावहुए प्रधानपरामर्शित्वका ही नियमहै याते "तत्र" इसपदसेचारविशेषणयुक्त आत्माकाहीपरामर्शसंभवताहै । क्योंकि आत्मपदार्थप्रधानहै ॥ और इतरपदार्थनका "तत्र" पदसे

परामर्शनहींसंभवता॥क्योंकिवहआत्माकेविशेषणहोनेसेगौणहैं॥इति॥

## ※ अबपूर्वपक्षीकीरीतिसेआत्मामेंश्रुतिप्रमाणकी निर्पेक्षताऔदेहादिकोंकीआत्मरूपताकानिरूपण ※

शंका ॥ मूलकारिकामें श्रुतिपदइतरप्रत्यक्षादिक प्रमाणोंके बोधन करनेकेलियेहै ॥ अथवातिनकी निवृत्तिकेलियेहै ॥ प्रथमपक्ष में श्रुतिकोऽर्थनाहोगी ॥ क्योंकि श्रुतिसेभिन्नप्रत्यक्षादिकोंकरके हीआत्माकासाक्षात्कार होजायेगा ॥ पुनः श्रुतिकीकछुअपेक्षानहीं औरशक्यार्थकी अनुपपत्तिसेविनाहीलक्षणाकीप्राप्तिरूपदोषभीहोगा॥ औरयदिइनदोनों दोषोंके दूरकरनेकेलिये श्रुतिपद "अवहन्यात्"इस पदके समान अपने विधानकेलिये और दूसरेप्रमाणोंके निषेधकेलिये है अर्थ यहजैसेयागमे उपयोगी व्रीहोंके तुषोंकी निवृत्ति दोउपायनसे होतीहै ॥ एकनखविदलनसे औ दूसरामूसल अवहननसे ॥ तहां ॥ "अवहन्यात्"यहपदनखविदलनकीनिवृतिकरके अपनाविधायकहै ॥ तैसे श्रुतिपद अन्यप्रमाणोंका निषेधकरके अपनाविधायकहै ॥ यह दूसरापक्षयादिस्वीकारकरो तोयहभी नहींसंभवता । क्योंकि आत्म साक्षात्कारमेंश्रुतिकी किंचितभीअपेक्षानहीं । यद्यपिक्षुधापिपासादि षट्ऊर्मीयोंसेरहितआत्माको प्रत्यक्षादिकप्रमाणविषयनहींकरसकते ॥ तिसमेंश्रुतिकीअपेक्षा केमेनहींसंभवती । तथापिदेहादिकोंमें भिन्न औरकोईआत्मानहीं । किंतुदेहादिकहीआत्माहैं॥यहांयहतात्पर्यहै । ज्ञानकाआश्रयआत्माहोनाहै यहबार्ताविवादरहितहै ॥ औज्ञानप्रथम देहकाधर्मप्रतीतहोताहै क्योंकि "मैमनुष्यहूं" इसप्रतीतिकेबलमेंअहं

शब्दकेअर्थचेतनकामनुष्यत्व जातिवालेदेहकेसाथधर्मधर्मीभावप्रतीत होताहे ॥ औरचेतनहीज्ञानहै यातेस्थूलदेहकोज्ञानकाअधिकरणहोने सेआत्मपनाप्रसिद्धहै । इसीरीतिसेइन्द्रियादिकोंको भीआत्मपनाऊहा करनेयोग्यहै ॥ तथाहि ॥

काणोऽहम् "बधिरोऽहम्" इत्यादिक प्रतीतियों से काणत्वादि धर्मविशिष्ट इन्द्रियनके साथ अहंशब्दके अर्थ चेतनका धर्मधर्मिभाव प्रतीतहोताहै । औरचेतनहीज्ञानहै और ज्ञानका अधिकरण आत्मा होताहै यहपूर्वकथनकियाहै। यातेज्ञानका अधिकरण इन्द्रियादिकभी आत्माहैं। यहां (इन्द्रियादिक) इसआदिपदसे प्राण औरमन तथा बुद्धि आदिकोंका ग्रहणकरना। इसप्रकार प्रत्यक्षप्रमाणसे देहादिकोंमेंआत्म रूपतासिद्ध है । तैसेही इच्छादि परिशेषाऽनुमानसे भी तिनमेंआत्म रूपतासिद्धहै तिसअनुमानका यहआकारहै—

* इच्छादयः देहाद्याश्रिताः अन्यानाश्रितत्वेसति गुणत्वात् व्यतिरेकेणघटादिवत् *

अ० इच्छादिक जोहैं वह देहादिकोंके आश्रित हैं । अन्यके अनाश्रितहुए गुणहोनेसे । जोजोदेहादिकोंके आश्रितनहीं है सोसो अन्यके अनाश्रितहुआ गुणभीनहीं है । जैसेघटादिक हैं ॥ इति ॥ इसप्रकार इच्छादिकों की अधिकरणता देहादिकों में सिद्धहुए पुनः इच्छादिमत्त्वलिंग से तिनमें आत्मता सिद्धकरनी तिस अनुमानका यहआकारहै ।

* देहेंद्रियादयः आत्माभवितुमर्हन्ति इच्छादि-मत्वात् यन्नैवं तन्नैवं यथा घटादि *

अ०देहतथाइन्द्रियादिकआत्माहोनेकोयोग्यहैं।इच्छादिधर्मवालेहोने

से। जो आत्मा नहीं है। सो इच्छादि धर्मवाले भी नहीं हैं जैसे घटादिक जडपदार्थ हैं। इति। और जो सिद्धांती ऐसे कहे कि देहादिकोंकी आत्मताहम निवारण नहीं करते। तथापि तिस देहादिरूप आत्माको श्रुतिप्रमाणकी अपेक्षा क्यों न हो। सोयह कथन भी नहीं संभवता क्योंकि अनधिगत अर्थका बोधक ही प्रमाण होता है और देहादिरूप आत्मामें प्रत्यक्षादिक प्रमाणकी विषयता होनेसे अनधिगतपनेका अभाव है। इसी कारणसे श्रुतिको तिसमें प्रमाणता नहीं संभवती।

यद्यपि साक्षिरूप प्रत्यक्षसे देहादिरूप आत्माकी सिद्धि मानेहुये भी अनधिगतपना दूर नहीं होसकता क्योंकि साक्षीकरके ही विषयनिष्ठ अज्ञातपना सिद्ध होता है। और चेतनरूप साक्षिसे विना अन्य किसी प्रमाणसे अज्ञानकी सिद्धि भी नहीं संभवती। क्योंकि अज्ञानके साथ इन्द्रियादिकोंके संबंधका अभाव है। याते देहादिरूप आत्मामें अज्ञातताके सिद्धहूये तिसमें श्रुतिप्रमाणकी विषयता संभवती है। तथापि लौकिक प्रत्यक्षादिकोंकरके सिद्ध देहादिरूप आत्मामें अनधिगतपनेका अभाव है याते तिसमें श्रुतिप्रमाणकी विषयता नहीं संभवती अथवा अव्ययपदसे निवृत्तिके योग्य देहादिकोंकी आत्मरूपता सो इस पूर्वपक्षमें कथन कीहै ॥ इति ॥

## ❀ पूर्वपक्षके संग्रहका श्लोक ❀

देहादिरात्मानः सिद्धो लौकिकादेवमानतः ।
नापेक्षते श्रुतिं तस्मात् स्वसाक्षात्कृतये पुनः ॥ १ ॥

अ० ॥ चौ० ॥ देहादिक आतमहै जोई॥ लौकिकमान सिद्ध भा सोई॥ याते स्वे सिद्धीके माहीं॥ श्रुतिप्रमाण सु चाहे नाहीं १॥ समाधान।

## ❀ अथपूर्वपक्षके निराकरणपूर्वक अव्ययपदव्याख्या निरूपण ❀

**आत्मानित्योऽथवा नित्योभेदस्त्वाद्येस्फुटोमतः ।**
**अन्त्येतुकृतहानिः स्यादकृताभ्यागमस्तथा ॥ २ ॥**

॥ सवैयाछंद ॥ आतमनित्यकहोतुमवादिन अथवाताहिअनित्यवखान ॥ आदिपक्ष महिभेदस्पष्ट यहउरनीकेलेहुपचान ॥ अंतपक्षमेंकृतकर्मनकोभोगे विनासुहोवतहान । तथानकीयेहोवहप्राप्तयही दोषभाषेंमतिमान ॥ २ ॥

टी० हेवादिन् आत्मानित्यहैअथवाअनित्यहै ॥ प्रथमपक्षजो स्वीकारकरोतोदेहादिकोंसे भेदस्पष्टहीसिद्धहोताहै । औरजोदूसरापक्ष कहोतो "कृतनाश" अर्थात्कियेहुयेकर्मनकाफलभोगसे विनाहीनाश रूपदोष तथा "अकृताभ्यागम" अर्थात् नकियेहूयेकर्मनकीप्राप्तिरूपदोष प्राप्तहोगा । यहांयहतात्पर्यहै । आत्माको नित्यहोनेसे देहादिकोंको आत्मरूपतानहींसंभवती ।

यद्यपि देहात्मवादि के प्रति आत्माका नित्यत्व असिद्ध है । तथापि आगे कथनकीहुईयुक्तिसे सो नित्यत्वप्रसिद्धहै । तिसयुक्तिको ही दिखलातेहैं ॥ इससंसारमंडलमें कोईसुखीहै कोईदुःखीहै कोईबद्धहै कोईमुक्तहै ॥ इसप्रकार जगत्की रचना विचित्र प्रतीतहोतीहै । इसमें कोईविवादनहीं । सोविचित्रता कार्य्यहोनेसे हेतुसहितहै । यहां यह अनुमान जानना ।

**जगद्वैचित्र्यं सहेतुकं कार्यत्वात् पटवत् ।**

अ०--जगत्कीविचित्रता कारणसहितहै कार्यहोनेसे जोजोकार्य

होताहे सोसोकारण पूर्वकहीहोताहे पटकीन्याई ॥ इति ॥ इसअनुमान से जगत्कीविचित्रताकोकारणपूर्वकताकेसिद्धहुये सोकारणभीविचित्र ही कथनकरना होगा अन्यथा कार्यकी विचित्रतासिद्ध नहीं होगी। यहवार्ता अन्यग्रंथमें कथनकीहे।

## वैचित्र्यंनसमस्येति।

अ०--विचित्रतासे रहितपदार्थको विचित्रता की कारणतानहीं संभवती ॥ इति ॥ सोविचित्रकारण अदृष्टहीमाननाहोगा। क्योंकि दृष्टजोयागादिक हैं तिनको शीघ्रविनाशीहोनेसे कालांतरमेंहोनेवाले सुखादिकों का वहकारण नहीं होसकते इसी अभिप्राय से जगत्की विचित्रताके हेतुअदृष्ट कथनकियेहें। यहांयह अनुमानजानना-

## इदंजगत् विचित्रकारणकं विचित्रकार्यत्वात् विचित्रपटवत्।

अ०—यहजगत्विचित्रकारण वालाहे विचित्रकार्यहोनेसे जोजो विचित्रकार्य होताहै सोसोविचित्र कारणपूर्वकही होता है विचित्रपट कीन्याई॥ इति ॥ इसअनुमानसे विचित्रकारणकी सिद्धिहै सोविचित्र कारणअदृष्ट ही है। इसप्रकार विचित्रताके कारण अदृष्टकी सिद्धिहुये तिसकाआश्रय रूपताकरके नित्यआत्माकी सिद्धिहोतीहै ॥ इति ॥ शंका। विचित्रकार्य क्रियाजन्यहोताहै वहक्रियादेह जन्यहै। क्योंकि देहमेंहीक्रिया देखीजातीहै। यातेदेहकोही क्रियाद्वारा सुखादिकोंका जनकहोनेसे वहदेहहीआत्माहै। औरवहही विचित्रताकाकारणहै। तिस सेभिन्नऔर कोईअदृष्ट विचित्रताकाकारणनहीं। जिसकाआधार रूपताकर नित्यआत्माकी सिद्धिहो। समाधान। दृष्टकारणजोक्रिया

रूपतुमने कथनकियाहै । तिसकोशीघ्र विनाशी होनेसें चिरकालमें होनेवाले सुखादिकों का वहसाचात् कारणतोनहीं संभवता । और यदिकोईद्वार कल्पनाकरोगे । तौहमको अभिमत अदृष्टबलात्कार से सिद्धहोगा ॥ शंका ॥ शरीरकेसिद्ध हुयेअदृष्टकी सिद्धितथाअदृष्ट के सिद्धहुए शरीरकीसिद्धि ऐसेमानेहुये दोनोंकोअपनी सिद्धि में परस्परअपेक्षा होनेसे अन्योऽन्याश्रयदोषकीप्राप्ति है ॥समाधान॥ जैसे बीजऔरअंकुरकापरस्पर कार्यकारणभावनिमित्तक अन्योऽन्याश्रयदोष प्रवाहरूपताकर अनादिहोनेसे परिहारकियाजाताहै । तैसेशरीर औ अदृष्टकेप्रवाहको अनादि होनेसे परस्परआपेक्षाहुयेभी अन्योऽन्याश्रय दोषकी प्राप्तिनहींहोसकती ॥ शंका ॥ अदृष्टको अनादिमानेहुयेभी तिसकाआश्रयरूपताकरके आत्मा कीसिद्धिनहीं संभवती । क्योंकि अदृष्ट आकाशादिक भूतोंके आश्रित है ॥ समाधान ॥ पञ्चभूतों कोसर्वशरीरोंमें समहोनेसे तिनकेआश्रित अदृष्टभी सर्वकोसाधारण होगा । औरतिसकाफल सुखतथा दुःखका भोगभी सर्वकोसाधारण होगा । सोयहवार्ता अनुभवसे विरुद्धहै । क्योंकिसर्वको भिन्नभिन्न हीभोगदेखा जाताहै । याते प्रतिनियतभोगकेअसंभवसे अदृष्टका आश्रयपञ्चभूतनहीं हैं । और निराश्रयभी वहअदृष्टनहीं रहसकता इसलिये अन्यप्रकारसे अनुपपन्नहुया वहअदृष्ट अपनाआश्रयरूपता करके आत्माकीकल्पनाकराताहै । इसप्रकार अदृष्टकाआश्रयआत्मा सिद्धहुया ॥ शंका ॥ पूर्वउक्त प्रकारसे आत्माकी सिद्धिहो तथापि तिसको नित्यपना कैसेसिद्धहुया ॥ समाधान ॥ अदृष्टको पूर्वजन्म कासंबंधिहोनेसे प्रवाहरूपताकरतिसकीअनादितासिद्धहै । तिस अनादिअदृष्ट के प्रवाहका आधारहोनेसेआत्माभीअनादिहै । याते

आत्मानित्यहै ॥ शंका ॥ अनादित्वमात्रहेतु नित्यत्वकासाधकनहीं क्योंकि प्रागभावमें अनादित्वहेतु व्यभिचारीहै ॥ समाधान ॥ जो अनादिभावहोताहै सो नियमकरके नित्यहोताहै । आत्माभीअनादि भावरूपहै यातेनित्यहै औरप्रागभावमें अनादित्वकेहुयेभी भावरूपता नहीं यातेअनादि भावत्वहेतु निर्दोषहै ॥ शंका ॥ जगत्के उपादान कारणअज्ञानको अनादिभावरूपता आपके सिद्धांतमें स्वीकारहै । यातेपूर्वउक्तहेतुका पुनःअज्ञानमे व्यभिचारहै॥समाधान ॥ अज्ञानको अनिर्वचनीयरूप होनेसे सद्रूप भावत्व तिसमें स्वीकारनहीं । इस लियेपूर्वउक्त हेतुनिर्दोषहै ॥ शंका ॥—

❀ आत्मानित्यः अनादित्वेसतिसद्रूपभावत्वात् ❀

इस अनुमानमेंयदि आकाशादिकोंको दृष्टांतमानोगेतो तिस दृष्टांतमें हेतुकी विकलता होगी ।

क्योंकिवेदान्तसिद्धांतमेंआकाशादिकोंको अनिर्वचनीयहोनेसेसद्रूप भावत्वतिनमें स्वीकारनहीं । समाधान ॥ आकाशादिकोंमेहेतुकी विकलताहमकोइष्टहै । शंका॥ अनादिसद्रूपभावत्वहेतुकोआकाशा दिकसपक्षसेव्यावृतमानेहुये वहअसाधारणहेत्वाभासहोगा । क्योंकि जोविपक्षसपक्ष दोनोंसेव्यावृतहोकर पक्षमात्रमेंवृतिहो सोअसाधारण हेत्वाभासहोताहै । औरयहअसाधारणकालक्षणपूर्वउक्तहेतुमेप्राप्तहै । क्योंकि अनादिसद्रूपभावत्वहेतु घटादिकविपक्षतथाआकाशादिक सपक्षसेव्यावृतहोकर पक्षमात्रआत्मामेंवृतिहै यातेदुष्टहेतुहै। समाधान श्रुतिमेंआकाशादिकोंकी उत्पत्तिकथनकीहै औरउत्पत्तिवाला पदार्थ घटादिकोंकीन्याईनियम करकेअनित्यहीहोताहै । यातेनित्यत्वसाध्य

काभीआकादिकोंमें अभावहोनेसेसपक्षत्वकाअभावहै।यातेहेतुगतपूर्व उक्तदोषनहींप्राप्तहोसकता । औरयहांकेवलव्यतिरेकिलिंग स्वीकार होनेसेभीपूर्वउक्तदोषनहीं । यहांकेवलव्यतिरेकिकायहआकारहै ।

*आत्मानित्यः अनादिभावत्वात्
यन्नैवं तन्नैवंयथा घटादि *

अ०॥ आत्मानित्यहैअनादिभावरूपहोनेसेजिसमेंनित्यत्वकाअभावहै तिसमेंअनादिभावत्वकाभीअभावहैजैसेघटादिकहैं॥इति॥यद्यपि केवल व्यतिरेकिलिंगमानेहूयेनित्यत्वसाध्यकीअप्रसिद्धिहोगी तथापिसामान्य तोदृष्टअनुमानसे अनिश्चितहैधर्मिजिसका ऐसेनित्यत्वधर्मके सिद्धहूये केवलव्यतिरेकिअनुमान आत्मामेंहीनित्यत्वको स्थापनकरताहै॥याते नित्यत्वसाध्यकी अप्रसिद्धिनहीं । यहांसामान्यतोदृष्टानुमानका यह आकार है ।

* नित्यत्वंक्वचिदाश्रितं धर्मत्वात् रूपादिवत् *

अ० ॥ नित्यत्वधर्मकिसीके आश्रितहै धर्मरूपहोनेसेजोजो धर्महोताहैसोसोकिसी धर्मिकेआश्रितहोताहै रूपादिकोंकीन्याई।इति। अथवायहांनैयायिकमतकेअनुसारआत्मामेंनित्यत्व सिद्धकरनेसेआका शादिकसपक्षमेंनित्यत्वसाध्यऔअनादिभावत्वहेतुइनदोनोंकीविकलता नहीं । क्योंकि वह आकाशादिकोंको नित्य तथा अनादिभावरूप मानते हैं ॥इति ॥ यहांतककारिका के पूर्वार्द्धका व्याख्यानहूया ॥ अब नित्यत्वके साधकअनुमानमें विपक्षविषयक बाधकको निरूपण करतेहुये कारिकाके उत्तरार्द्धका व्याख्यान करतेहैं । यदिआत्मा को अनित्यमानोगे तो कियेहूयेकर्मनका फलभोगसेविनानाश और न

क्यिंहुएकर्मनका फलभोगजो कृतनाशतथा अकृताभ्यागमरूप दोष तिसकीप्राप्ति होगी, भावयहपूर्वउक्तअनुमानसे आत्माकी नित्यता सिद्धहोनेपरभी जोवादीका अनित्यताकथनहै यहहीविपक्ष है, और पूर्वउक्तदोषकी प्राप्तिही विपक्षमेंबाधक है। औरआत्माको अनित्य मानेहुयेकर्ता औभोक्ताकाभी एकत्वनहींहोगा। क्योंकि वादीकेमत मेंदेहरूप आत्माहीकर्मकाकर्ता है। वहतोयहांहीभस्मीभूत होगिया औरनवीन उत्पन्नहूयादेव शरीररूपआत्मा कर्मफलकाभोक्ताहोगा। ऐसेमानेहूयेलोकमें प्रसिद्धकर्ताभोक्ताकेएकत्वका नियमभंगरूपदोष वादीकोप्राप्तहोगा। क्योंकिलोकमेंजोभक्षणक्रियाकाकर्ता है वहीतिस केफलतृप्तिकोप्राप्तहोताहै। अन्यनहीं यदि ऐसानमाने तोदेवदत्तके भोजनकरनेसेयज्ञदत्ततृप्तहूयाचाहिये। सोऐसादेखनेमेंनहींआता याते कर्ताऔ भोक्ताका एकत्वहीमानना उचितहै। जब ऐसे माना तब आत्माकीनित्यता बलात्कारसेसिद्धहूयी॥ शंका॥

❀ धर्मिकल्पनातोधर्मकल्पनावरमिति ❀

अ०॥ धर्मिकीकल्पनासेधर्ममात्रकी कल्पनाकरनेमेंलाघवहै। इसन्यायसे शरीरादिक प्रसिद्धधर्मियोंमें आत्मत्व धर्मकीकल्पना क्यों नहींकरते। समाधान॥ शरीरादिककार्यवर्ग्यमें आत्मत्वकाअसंभव है। क्योंकि, इसकोअनित्यहोनेसेऔ कार्यहोनेसे तथारूपवालाहोनेसे औजडहोनेसे तथापरिछिन्नहोनेसे औदृश्यहोनेसे अनात्मतानिश्चित है। इसकथनसेकारिकाके *द्वितीयपादका व्याख्यानहूया* ॥ शंका॥ पूर्वउक्त युक्तिकेबलसे आत्माकीनित्यता सिद्धहुयेभी नैयायिकमतमें तिसकोमानसप्रत्यक्षका विषयहोनेसे तिसके साक्षात्कारकेअर्थ श्रुति प्रमाणकीकिंचितभी अपेक्षानहीं॥

## * आत्मामे श्रुतिप्रमाणकीअपेक्षानिरूपण पूर्वक अव्ययपदार्थका निरूपण *

समाधान ॥ विशिष्टआत्माकोमानस प्रत्यक्षका विषयहूयेभी शोधनक्रियाहूयातत्त्वंपदकालक्ष्यार्थअकर्ताअभोक्ताशुद्धआत्मामानस प्रत्यक्षका विषयनहीं होसकता याते ।

### * अविनाशीवाऽरेअयमात्मानुच्छितिधर्मा । निष्कलमिति *

बृ० उ० मै० ब्रा० कं० ( १४ )

अ० ॥ अरेमैत्रेयीयहआत्माअविनाशीहै तथाविनाशसेरहित धर्मवालाहै और निरवयव है। इत्यादिक श्रुति सिद्धनित्यआत्माके साक्षात्कारकेअर्थअन्यप्रमाणका अभावहोनेसे श्रुतिप्रमाणकीअवश्य अपेक्षाहै। यहांपूर्वउक्तश्रुतिनेतीनप्रकारका विनाशजोआत्मामेभ्रान्ति करप्राप्तथा।तिसकानिषेधकियाहै। वहतीनप्रकारकाविनाशयहहै। एक तोस्वरूपनाशप्रयुक्तनाशहै । जैसेविद्युतकाविनाश स्वरूपसेहोताहै । औरदूसराधर्मनाश प्रयुक्तनाशहै । जैसेकुंडलरूपधर्मके अभावहोनेसे सुवर्णरूपधर्मीका अभावहै । क्योंकिउत्पत्तितथा विनाशकोप्राप्त होता हुआधर्मअपनेआश्रयरूप धर्मिकोभीविकारिकरदेताहै। औरतीसरा अवयवोंके विनाशप्रयुक्तनाशहै । जैसे तंतूरूप अवयवके विनाश होनेसेवस्त्रकानाशहै । इसीकोशास्त्रमेअपक्षयशब्दसेकथनकियाहै । इनमे स्वरूपनाश प्रयुक्तनाशका आत्मामे निषेध करने के लिये "अविनाशी" यह पद श्रुतिने कथनकिया है । और दूसरेनाश

के निषेधकरनेकेलिये "अनुछित्तिधर्मा" यहपदकथनकियाहै। और तीसरेविनाशके निषेधकरनेकेलिये "निष्कलं" यहपदकथनकियाहै। इसीअभिप्रायसेप्रथमकारिकामें (अव्ययं) यहआत्माकाविशेषणकथन कियाहै। यद्यपियहांव्ययनामविनाशकाहै नजोविनाशहोउसकानाम अव्ययहै। इसप्रकारकासमास कियेहुयेअविनाशीरूपताआत्माकी सिद्धनहींहोसकती। क्योंकिअपनेविनाशसेभिन्नजो घटादिकप्रति-योगीहैं तिनमेंअनित्यपनाहीदेखाहै। तैसेस्वनाशसेभिन्नआत्मामेंभी अनित्यपनाहोगा। तथापियहांपूर्वउक्तसमासनहीं किन्तुसमासांतर है। सोदिखलातेहैं॥

## न विद्यतेऽव्ययोविनाशोधर्मतः स्वरूपतोऽवयवतो यस्यसअव्ययः॥

अ०—जिसकाधर्मसे और स्वरूपसे तथाअवयवसे विनाशनहो तिसकोअव्ययकहतेहैं। "अर्थयह" आत्माकोनिरवयवहोनेसे अव-यवनाशप्रयुक्त नाशनहींहोता। और निर्धर्मकहोनेसे धर्मनाश प्रयुक्तनाश नहींहोता॥ औरनित्यहोनेसे स्वरूपनाशप्रयुक्त नाश नहींहोता॥ शंका॥ सांख्यमतमें प्रकृतिको परिणामिनित्यमानाहै तिसका स्वरूपसे जैसेनाशहोताहै तैसे आत्माकाभीनाशहोगा समा-धान। परिणामिनित्यपदार्थकीन्याई आत्माकास्वरूपसे अर्थात्परि-णामरूपसेनाशनहींहोता, क्योंकिआत्माकूटस्थनित्यहै, अर्थात्परिणाम रूपविकारसे रहितनित्यहै और परिपूर्णहै॥ इतिअव्ययपदव्याख्या॥

## ॥ अथ ज्योतिपदव्याख्याप्रारंभः॥

श्रुतिसिद्धआत्माके साक्षात्कारकेअर्थ श्रुतिप्रमाणकीअपेक्षाहै।

यहअर्थपूर्वनिरूपणकिया ॥ तहांआत्माकोश्रुतिसिद्धयत्वनिषेध करने केलियेपूर्वपक्षीकोईएकनास्तिकभूमकारचनाकरताहै ॥

## ॥ अथ पूर्वपक्ष ॥

## ❀ आत्मामेप्रमाणकेअभावसे, असत्यताका निरूपण ❀

हेसिद्धांतिन् जिसआत्माकीनित्यता आपप्रतिपादन करतेहो तिसमेकोईप्रमाणहै अथवानहीं ॥ यहांप्रथमपक्षमेंबहुतवक्तव्यहोनेसे द्वितीयपक्षमेंप्रथम दूषणदिखलातेहैं॥ तहांद्वितीयपक्षतोनहींसंभवता। क्योंकिप्रमाणके आधीनहीवस्तुकीसताहै। प्रमाणकेअभावहुयेआत्मा कोअसत्‌रूपताकी प्राप्तिअवश्यहोगी ॥ शं १ ॥ हेवादिन् प्रमाणके आधीनवस्तुकीसत्ताहै । इसतुम्हारेनियमका प्रमाणमें व्यभिचारहै ॥ क्योंकिप्रमाणमेंप्रमाणका अभावहुएभीतुमनेप्रमाणकी सत्तामानीहै । समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् यहआपकाकथन नहींसंभवता ॥ क्योंकि स्वपरकासाधकजोप्रमाण तिसकोहमप्रकाशकस्वभावमानतेहैं ॥ याते तिसमेंप्रमाणकेअभावहुएभीअसतरूपतानहींहोसकती ॥ औरआत्मा तोप्रमेयएकस्वभावहै ॥ इसीसेप्रमाणके अभावहुए आत्माकोअसत् रूपकीप्राप्तिआवश्यकहै ॥ यदिऐसेनमानेतो प्रमाणकेअभावहुए नर शृंगादिकभी सत्यहुएचाहिये।सोनरशृंगादिकोंकी सत्ताहमदेखतेनहीं॥ यातेप्रमाणकेअभावसे जैसेनरशृंगादिक असतहैं।तैसे आत्माभीअसत् रूपहोगा ॥

## ❀ आत्मामेलौकिक प्रमाणकाअभावनिरूपण ❀

औरयदिप्रथमपक्षमानोतो तिसमेंयहकहनाचाहिये। वहप्रमाण

लौकिकहैअथवावेदहै। प्रथमपक्षमेंभीयहविचार करनेयोग्यहै। वहलौकिकप्रमाणप्रत्यक्षहैवाअनुमानहैअथवाशब्दहैवाइनसेकोईभिन्नहै।प्रथमपक्ष तोनहींसंभवता क्योंकि शब्दादिकगुणोंकोआकाशादिकभूतोंकाधर्म होनेसेऔरस्मृतिज्ञान तथाइच्छादिकगुणोंको अंतस्करणका धर्महोनेसे आत्मासर्वधर्मोंसे रहितहै । औरयदि निर्धर्मकआत्मामेभी इन्द्रियकी विषयतामानो तोनहींसंभवती । क्योंकिनेत्रइंद्रियरूपवान् वस्तुकोही विषयकरताहै । रूपरहितकोनहीं । अन्यथावायुका प्रत्यक्षभीनेत्र इंद्रियसेहूयाचाहिये । ऐसेहीश्रोत्रत्वक्रसनाघ्राणयहचारोइंद्रियभीशब्द औस्पर्शवान्तथारसऔगंधमात्रकोविषयकरतेहैं।शब्दादिकोंसेविलक्षण आत्माकोनहींविषयकरसकते।।औरइन्द्रियोंकोबाह्यवस्तुकेदेखनेका स्वभावहै। आत्मातुमनसेसर्वसेअंतरमानाहै । यातेभीइंद्रियोंकी आत्मामें प्रवृत्ति नहींहोसकती । औरअनुमानप्रमाणकाभीआत्मा विषय नहीं। क्योंकिआत्मव्याप्तहेतुका अनिश्चयहै । भावयह आत्माकानिश्चायकजोहेतुहैसो आत्माकरकेव्याप्तहीग्रहणकरनेयोग्यहै।तिसआत्मव्याप्त लिंगकेग्राहकइन्द्रियहैंयहकथनतोनहींसंभवता। क्योंकिरूपादिवान्तथा बाह्यवस्तुकोहीइन्द्रियविषयकरतेहैं।यहपूर्वकथनकियाहै। और अनुमान सेभी तिसआत्मव्याप्त लिंगकाग्रहण नहींहोसकता । क्योंकिअनवस्था दोषकीप्राप्तिहै । भावयह आत्माको अतीन्द्रिय होनेसे आत्मविशिष्ट हेतुभी अतींद्रियकहनाहोगा । तिसहेतुकेज्ञान अर्थऔर अनुमान कीअपेक्षा होगी । तथादूसरे अनुमानकोभी लिंगज्ञान जन्यहोनेसे लिंगकेज्ञान अर्थ तीसरेअनुमानकी अपेक्षाहोगी । औरतीसरेअनुमान कोचौथेकीअपेक्षा होनेसे अनवस्थाकी प्राप्तिअवश्यहोगी ।।शंका।।

हेवादिन् जहांअन्वयिलिंगसे साध्यकी सिद्धिहोवहां साध्यव्याप्तहेतुका निश्चय अनुमानकाअंग है । औरजहांकेवल व्यतिरेकिलिंगसेसाध्य कीसिद्धहोवहां व्यतिरेकव्याप्तिका निश्चय अनुमानका अंगहै । इस कथनसेयह अर्थसिद्धहुया । प्राणादिमत्व रूपव्यतिरेकि लिंगसेआत्मा कीसिद्धिहोती है । तिसअनुमानकायह याकारहै ।

※ जीवच्छरीरंसात्मकं प्राणादिमत्वात्
यन्नैवंतन्नैवं यथाघटादि ※

अ०—जीवत्शरीर आत्मासहितहै । प्राणादिवालाहोनेसे जोजो आत्मासहित नहींहै । सोसोप्राणादि वालाभीनहीं है । जैसेघटादिक हैं ॥ इति ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् प्रतियोगीज्ञान विना अभाव काज्ञाननहींहोता यहनियमहै । जैसेअग्निरूप प्रतियोगीकेज्ञान विना अग्निकेअभावको कोईनहींजानसकता । तैसेहीआत्मारूप प्रतियोगी केज्ञानविना आत्माकेअभावरूप साध्याभावकी प्राणादिमत्वाभावरूप साधनाभावकेसाथ व्याप्तिकाग्रहण कैसेहोगा । औरइसी अनुमानसे आत्माकाज्ञान मानेहुए कैसेअन्योऽन्याश्रयदोपनहीं प्राप्तहोगा क्योंकि आत्माकीसिद्धिहुए इसअनुमानकी प्रवृति औ अनुमानके प्रवृत्तहुए आत्माकी सिद्धि माननीहोगी ॥ ऐसेदोनोंको अपनी सिद्धि में परस्परआपेक्षाहोनेसे अन्योऽन्याश्रय दोपस्पष्टही है ॥ औरइसकेवल व्यतिरेकि अनुमानमें अप्रसिद्धविशेषण वालापक्षभीहै ॥ क्योंकि ॥

सर्वकार्यंसर्वविचित्कर्तृपूर्वकं कदाचित्क-
त्वात् यन्नैवं तन्नैवंयथा आकाशादि ।

अ०—सर्वकार्य सर्ववित्कर्तृपूर्वकहै अर्थात्किसीसर्वज्ञकर्ताकर

रचितहैं । कदाचित्कहोनेसे जोजोसर्ववित्कर्तृपूर्वकनहींहैं सोसोकदा-चित्कभीनहींहैं । जैसेश्राकाशादिकहैं ॥ इति ॥ जैसेइसअनुमानसे पूर्वसर्ववित्वादिविशेषणकी अप्रसिद्धिहोनेसे अप्रसिद्धप्रविशेषणवाला पक्षहै । तैसेहीसिद्धांतीनेश्रात्माकीसिद्धिअर्थकथनकियाजो अनुमान तिसकीप्रवृतिसेप्रथमजीवतशरीररूपपक्षमें सात्मकत्वरूपसाध्यकीअप्-सिद्धिहोनेसे अप्रसिद्धविशेषणवालापक्ष प्रसिद्धहीहै । यातेप्राणादि मत्वहेतु श्राश्रयसिद्धिरूपदोषकर दुष्टहोनेसेभी आत्माकासाधकनहीं । इसप्रकारश्रात्माअनुमानकाविषयनहीं। अबतीसरेपक्षकोदूषितकरतेहैं । श्रौरलौकिकशब्दभी श्रात्माकोविषयनहींकरसकताहैं । क्योंकिप्रत्यक्ष श्रौरअनुमानकीजहांविषयताहोवहांहीलौकिकशब्दप्रवृत्तहोताहै। श्रौर श्रात्मामेंपूर्वउक्तरीतिसे प्रत्यक्षादिकोंकी विषयताकाअभावहै । याते लौकिकशब्दभीतिसमें प्रमाणनहीं । श्रौरइनतीनोंसेभिन्नअन्यकिसी प्रमाणकीसंभावनाभीनहींहोसकती । क्योंकिअर्थापतिप्रमाणतो अन्य प्रकारसे उपपन्नहै । सोऐसेहै । शरीरकाजीवनप्राणोंसेविना अनुप-पन्नहुया प्राणश्रात्माकी कल्पनाकराताहै ॥ इति ॥ श्रौरअनुपलब्धि प्रमाणकी श्रात्मामेंयोग्यताहीनहीं ।

## ॐ अथआत्मामेंवेदप्रमाण की विषयता का निषेध निरूपण ॐ

अन्वयादिमें कथन कियाजो दूसरापक्षथा तिसको वादीनिषेध करताहै । दूसरेपक्षमेंभी यहविचारकरने योग्यहै। वेदजन्यज्ञानभास्यत्व रूपविषयत्वश्रात्मामेंहै ॥ अथवा ॥ प्रकारांतरसेभासमान श्रात्मामें वेदजन्य ज्ञानसे निवृत्तहोनेयोग्य अज्ञानकी विषयतारूप विषयत्व है

यहांवेदजन्यज्ञानसेनिवृत्तिके योग्यअज्ञानकरजोआच्छादितपनाहैयही आत्मामेंअज्ञानकीविषयताजाननी॥ वेदजन्यज्ञानभास्यत्वरूपविषयत्व हैइसप्रथमपक्षकोदूषितकरतेहैं । प्रथमपक्षमेआत्माकोवेदजन्यज्ञानका विषयहोनेसेघटादिकोकीन्याईजड़ताहोगी। औरजडताहोनेसेअनात्म पनाहोगा । यहांयहअनुमानजानना ॥

## *आत्माअनात्माभवितुमर्हतिजडत्वात्घटादिवत्*

अ० ॥ आत्माअनात्माहोनेकेयोग्यहै । जडहोनेसे । जोजो जडहोताहैसोसोअनात्माहोताहै । जैसेघटादिकहैं ॥ इति ॥ शंका॥ हेवादिन्यहांचिद्काविरोधिजडत्वकहतेहोअथवाचिद्काअनधिकरणत्व जडत्वहै । यहदोनोंप्रकारकाजडत्वआत्मामेनहींसंभवता । क्योंकि आत्माचिद्रूपहै । तिसमेज्ञानकीविषयतासेजडपनातुमकैसेआपादन करतेहो । औरजडत्वहेतुअनात्मताकासाधकभीनहीं । क्योंकितिसमें ज्ञानाऽनाश्रयत्वउपाधिहै । सोएसेहै । जहांजहांअनात्मत्वहैतहांतहां ज्ञानाऽनाश्रयत्वहै । जैसेघटादिकोंमेंहै । औरजहांजहांजडत्वहैतहां तहांज्ञानाऽनाश्रयत्वनहीं । जैसेआत्मामेहै। इसप्रकारअनात्मत्वसाध्य केसाथव्यापकऔरजडत्वहेतुकेसाथअव्यापकहोनेसे ज्ञानाऽनाश्रयत्व कोउपाधिरूपताकासंभवहै । यातेजडत्वहेतुसोपाधिकनामाहेत्वाभास है । स्वसाध्यकासाधकनहीं । समाधान । हेसिद्धांतिन्आत्मामेज्ञान भास्यत्वमानेहूएचेतनरूपताकीअसिद्धिहै ॥ क्योंकि भास्यरूपअर्थात् दृश्यभीहोपुनः वहचेतनहोऐसेकहींभी प्रसिद्ध नहींहै । औरज्ञानमें वेद्यत्वभीस्वीकारनहींउलटातिसकोअवेद्यस्वभावमानाहै।औरज्ञानाऽना श्रयत्वमेउपाधिरूपताभीनहींसंभवती । क्योंकिनैयायिकमतमेंवहपक्ष

इतरत्वहै । यदिपक्षेतरत्वकोभीउपाधिरूपमानलेंतोसर्वहीसतहेतुदुष्ट होजायेंगे । क्योंकिसर्वहीसतहेतुपक्षेतरत्वरूपउपाधिकरयुक्तहीहैं । यातेपक्षेतरत्वकोउपाधिरूपतानहींसंभवती । किंवा।यहउपाधिसाधन केसाथभीव्यापकहै। क्योंकिजहांजहांजडत्वहैतहांतहांज्ञानाऽनाश्रयत्व भीहै । जैसेशरीरबाह्यदेशावच्छिन्नआत्मामेंहै । इसरीतिसेज्ञानाऽना श्रयत्वकोउपाधिपनेकेनबननेसे जडत्वहेतु निर्दोषहुआ अनात्मत्वका साधकहै ॥ इति ॥ औरद्वितीयपक्षमेभीयहविचारकर्तव्यहै । वह प्रकारांतरसे आत्मामेभासमानत्वक्याहै । स्वयंभासमानताहैअथवा अन्यकिसीप्रमाणसेभासमानताहै । अंत्यपक्षमेतो दोषपूर्वकथनकर आयेहैंयातेपुनःकथनकीआवश्यकतानहीं । औरस्वयंप्रकाशरूपतासे भासमानआत्माअज्ञानकरआच्छादितहैयहप्रथमपक्षशेषरहताहैवहभी नहींसंभवता । क्योंकिस्वयंप्रकाशस्वरूपआत्मामेअज्ञानकीविषयताका हीअसंभवहै। अर्थयह। अज्ञानकाविषयआत्माकोमानेहूयेअभासमानता होगी । सोस्वयंभासमानआत्मामेंनिरूपणनहींहोसकती ॥ शंका ॥ हेवादिन्‌जैसेस्वयंभासमानसूर्यमेअभासमानताकीसंभावनाउल्लूकादिक करतेहैं । तैसेहीस्वयंभासमानआत्मामेभीअभासमानताकीसंभावना अज्ञजनोंकोहोजायेगी ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन्‌जैसेमध्यान्हकाल वर्तिस्वयंप्रकाशमानसूर्यमेकोईभीअंधकारकीसंभावनानहींकरसकता । औरसूर्यकोअंधकारकरके आच्छादितहोनेसेउल्लूकादिकतिसकोनहीं देखतेयहवार्तानहीं । किन्तुसूर्यके प्रकाशसेतिनकीदृष्टिमंदहोजाती है तिसदिवांधत्वरूपदोषसे वहसूर्यकोनहींदेखसकते । तैसेहीस्वयंप्रकाश आत्मामेअज्ञानविषयत्वकेअसंभवसेवेदप्रमाणकीविषयतानहींसंभवती।

यातेदेहादिकोंसेभिन्नआत्माअसतहै । यहअर्थसिद्धहुआ ॥ इति ॥

## * अथएकदेशिवेदांतिकीरीतिसेपूर्वपक्षका समाधाननिरूपण *

हेवादिन्आत्मामें अज्ञानविषयत्वके अभावसे वेदप्रमाणकीविषयतानहीं संभवतीयहपूर्वतुमनेकथनकिया।सोक्याअज्ञानकीविषयता जीवमेंनहींसंभवती यहतुमकहतेहो । अथवा ब्रह्ममेंनहींसंभवती यह तुमकहतेहो । तिनमेंप्रथमपक्षतोहमकोभी स्वीकारहै । क्योंकिकर्ता औरभोक्तारूपसंसारीजीवको वेदनहींप्रतिपादनकरता । तिसकेप्रतिपादनमेंकोईप्रयोजननहीं । औरद्वितीयपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकि ब्रह्ममेंअज्ञानकीविषयता "ब्रह्मनजानामि"इसअनुभवसेसिद्धहै । याते वेदजन्यज्ञानकरके निवृत्तिकेयोग्य अज्ञानविषयत्वरूपवेदप्रमाणकीविषयताकैसेनहींसंभवती । इसप्रकारकाजोएकदेशीकामतहै । तिसको दूषितकरनेकेलिये पूर्वपक्षीतिसकोप्रकटकरताहै । पूर्वआत्मामेंप्रमाण काअभावनिरूपणकिया। तिसप्रमाणकपनेके निषेधमेंकोईकमंडनमत को आश्रयणकरनेवाले औरआगेकथनकीहुईरीतिसे आत्माअज्ञान काविषयहै इसकोनसहनकरतेहुये उत्तरदेनेकोपूर्वपक्षीके सन्मुखअवस्थितहोतेहैं ॥ शंका ॥ पूर्वब्रह्मविषयकअज्ञान तुमनेमानाहै और जीवविषयकनहींमाना ॥ सोकथननहींसंभवता ॥ क्योंकि—

### * अयमात्माब्रह्म *

अ०—यहआत्माब्रह्मस्वरूपहै।इसश्रुतिवचनसेजीवब्रह्मसेअभिन्नहै यातेवहकैसेअज्ञानकाविषयनहीं किंतुअज्ञानकाविषयहै॥समाधान॥ हे वादिन्श्रुति सिद्धअद्वैतकोसंकोचकरके जीवऔरब्रह्म तथाजीवोंका

परस्परभेदहमकल्पनाकरतेहैं । यातेजीवअज्ञानकाविषयनहीं ॥शंका॥ यदिवास्तवद्वैतके आश्रयणकरनेसेही जीवात्माअज्ञानका विषयनहीं यहनिषेधबनसकताहै तोप्रमाणशून्यअद्वैतकासंकोच किसलियेकरतेहो ॥ समाधान ॥ हेवादिन् ॥

❀ यत्परःशब्दःसशब्दार्थ ❀ पू० मी०

अ०-जिसकोतात्पर्यवृत्तिसे शब्दबोधनकरे सोईशब्दकाअर्थ होताहै। इसन्यायकोआश्रयणकरनेसे अद्वैतश्रुतिप्रत्यक्षादिकप्रमाणों को अभासरूपताकरके प्रत्यक्षादिसिद्धद्वैतकोबाधकर अद्वैतकोस्थापन करतीहै। यातेअद्वैतअप्रमाणकनहीं। इसीकारणसे अपनेमतकीसिद्धि केअर्थअद्वैतकासंकोच अवश्यकरनेयोग्यहै। इसमेंकारणयहहै । एक जीवऔरतिसकासंपादक एकअज्ञानस्वीकारकियेहुये साधनोंके अनु-ष्ठाताकिसी एकपुरुषकोतत्त्वज्ञानके उत्पन्नहुयेजगत्के उपादानभूतअ-ज्ञानकाविनाशहोनेसे इसवर्तमानकालमें किसीकोभी संसारकाअनुभव नहींहोगा । औरतैसेहीकोईबद्धहै कोईमुक्तहै। इसप्रकारकीव्यवस्था भी सिद्धनहींहोगी । यातेजीवब्रह्मकेभेदसे विनाबद्धमुक्तादिकव्यव-स्थाकीअनुपपत्तिसेअद्वैतकासंकोचअवश्यकरनेयोग्यहै॥इति॥शंका॥ हेएकदेशिन् यदिआत्माविषयकअज्ञाननहींहै तोक्याअज्ञाननिर्विषयही है। औरयदियहकहो अज्ञानकाविषयब्रह्महै॥सोनहींसंभवता॥ क्योंकि ब्रह्मस्वयंप्रकाशस्वरूपहै । तैसेअज्ञानकाआश्रयभी कोईनहींनिरूपण होसकता।यद्यपिजीवहीअज्ञानकाआश्रयहैतथापितिसकोअज्ञानविशि-ष्टहोनेसे अज्ञानकीआश्रयतानहींसंभवती । क्योंकिआत्मआश्रयदोष प्राप्तहोताहै ॥ सोइसप्रकारहै ॥

## ❀ विशिष्टवृत्तिधर्मस्यविशेषणावृत्तित्वानियमात् ❀

अ०—विशिष्टमेंवर्तनेवाले धर्मकाविशेषणमे वर्तनेकानियमहै। इसन्यायसे अज्ञानविशिष्टमेंवृत्तिजोअज्ञानकीआधारता सोविशेषणी भूतअज्ञानमेंभी अवश्यवर्तेगी यातेआत्माश्रयदोषहोनेसे जीवभीअज्ञान का आश्रयनहीं। औरब्रह्मकोभी अज्ञानकीआश्रयतानहींसंभवती। क्योंकि ब्रह्मकोतुमनेअज्ञानकाविषयमानाहै। विषयहोनेसेहीतिसको आश्रयतानहींसंभवती। औरअज्ञानकोआश्रय तथाविषयके भेदकी अपेक्षाहोनेसेभीएकहीआश्रय तथाविषयनहीं बनसकता। औरब्रह्मको अज्ञानकाआश्रयमानेहुये जीवकीन्याईं अल्पज्ञहोनेसे सर्वज्ञताकीभी हानीहोगी। इसरीतिसेअज्ञानकाआश्रय तथाविषयकोईभी निरूपण नहीं होसकता॥ इति॥ समाधान॥

## ❀ अथएकदेशीकीरीतिसेअविद्याकेआश्रय तथाविषयकाभेदनिरूपण ❀

जीवाश्रयाब्रह्मपदाह्यविदयातत्त्वविन्मता।
तद्विरुद्धमिदंवाक्यमात्मात्वज्ञानगोचरः॥ ३॥

चौ०—जीवाश्रितऔब्रह्मविषैनी। याहिअविद्याबुधजनवैनी॥ अज्ञान विषयआत्मपुनगायो। ततविरुद्धयहवचननभायो॥ ४॥

टी०—ब्रह्मकोस्वयंप्रकाशहोनेसे तिसमेंअज्ञानकी विषयतानहीं संभवती यहपूर्ववादीनेकथनकिया सोअसंगतहै। क्योंकिअविद्याकी कल्पनाकरनेवालेजीवकेप्रति वहब्रह्मस्वयंप्रकाशरूपतासे सम्यक्भात्र

नहींहोता। औरजिसकेज्ञानसे मोक्षहो तिसकेअज्ञानसेही बंधहोताहै यहनिर्विवादहै। औरब्रह्मकेज्ञानसे मोक्षहोताहै यहवार्ता —

❀ ब्रह्मवेदब्रह्मैवभवति ❀

अ०—ब्रह्मकेजाननेवाला ब्रह्मस्वरूपहोताहै। इसश्रुतिमेंप्रसिद्ध है। इसीकारणसेबंधभीब्रह्मके अज्ञानसेही होताहै। यातेकिसप्रकार तुमब्रह्ममें अज्ञानकी विषयताका अभाव प्रतिपादन करतेहो। और जीव को अज्ञानका आश्रय मानने में जो आत्माश्रय दोष तुमने पूर्वकहाथा। वहभीनहींसंभवता। क्योंकिअज्ञानको उपाधिरूपता सेतटस्थहोकर जीवभावकानियामकहोनेसे जीवकोटिसे वहबाह्यहै। इतनामूलकारिकामेजो ( हि ) शब्दहै तिसकाअर्थजानना॥शंका॥ व्याकरणमे (आप्लृ) धातूव्याप्तिअर्थात्पूर्णअर्थमेंहै तिसधातूसेआत्म शब्दकीसिद्धिहोनेकरतिसकोब्रह्मकावाचकपनाहीप्रतीतहोताहै॥ और ब्रह्ममेंअज्ञानकीविषयतातुममानतेहो ॥ औरपूर्वउक्तरीतिसेब्रह्मऔर आत्माएकहीपदार्थहै॥ यातेआत्मामेअज्ञानकीविषयताकाअभावतुम कैसेकथनकरतेहो॥ समाधान॥हेवादिन्यद्यपियोगवृत्तिसेआत्मशब्द ब्रह्मकावाचकहै॥ तथापि॥

❀ रूढियोंगमपहरति ❀

अ० ॥रूढिवृत्तियोगवृत्तिकोहरलेतीहै॥ इसन्यायसेआत्मशब्द जीवकाहीवाचकहै॥ सोजीवअज्ञानकाआश्रयहैविषयनहीं॥ विषय तोअज्ञानकाब्रह्महीहै ॥ इसप्रकारअज्ञानकीविषताहोनेसेहीवेदजन्य ज्ञानकरकेनिवृत्तिकेयोग्यअज्ञानविषयत्वरूपजोवेदप्रमाणकी विषयतासो ब्रह्ममेंसंभवेहै॥ इति॥ शंका ॥ जीवअज्ञानकाआश्रयहोपरन्तुतिसे

कोएकहोनेसेबद्धमुक्तादिकव्यवहारकैसेसिद्धहोगा ॥ समाधान ॥ हे वादिन्ब्रह्मअज्ञानका आश्रयरूप जीवनानाहैं अन्यथाबद्धमुक्तादिक व्यवहारनहींबनेगा।जीवोंकाभेदबद्धमुक्तादिकव्यवहारकासाधकहैइसी अर्थकोस्पष्टकरतेहैं ॥ जिसअधिकारिकोश्रवणादिकोंकेअभ्यासकी पुष्कलतासेब्रह्मही आत्मामैंहूं ॥ इसप्रकारकासाक्षात्कारहुआहै ॥तिस पुरुषकामोक्षहोताहैऔरतिससेभिन्नबद्धरहताहै ॥ यहांमुख्यसामानाधि करणयकीन्याईपदोंकाबाध सामानाधिकरणयमानेहुयेभी ब्रह्मस्वरूपही आत्माहैतिसब्रह्मसेइतरनहीं क्योंकिकल्पितपदार्थकी अधिष्ठानसेभिन्न सत्तानहींहोती ॥ यातेपूर्वउक्तबोधकाआकारबनसकताहै ॥ यहभाव है ॥शंका॥ यद्यपिपूर्वउक्तरीतिसेजीवअनेकहोंतथापितिनकाउपाधि रूपअज्ञानकोएकहोनेसेब्रह्मज्ञानकरतिसएकअज्ञानके निवृत्तहुये पुनः संसारकीप्रतीतिकिसीकोनहींहोगी ॥ समाधान ॥ हेवादिन्पूर्वउक्त बद्धमुक्तादिकव्यवहारकी अनुपपत्तिसेअज्ञानभी अनेककल्पनाकिये जातेहैं ॥ यातेसंसारकीप्रतीतिकासंभवहै ॥ शंका ॥ साधारणतथा असाधारणप्रपंचकाउपादानऔरप्रतिबिंबतुल्यअनेकजीवोंके आश्रित औब्रह्मकोविषयकरने वाला एकहीअज्ञान बद्धमुक्तादिक व्यवहार का साधकक्योंनहो ॥ इसीअर्थकोदिखलातेहैं जिसअधिकारिजीव में तत्त्वसाक्षात्कार उत्पन्नहोताहै । तिसआश्रयको विरोधसेत्याग कर औरआश्रयरूपजीवोंमें अज्ञानवर्ततताहै । जिसआश्रयको अज्ञा नत्यागताहै । तिसकोमुक्तकहतेहैं । जिनमेंस्थितहोताहै तिन कोबद्ध कहतेहैं । तैसेमानेहुये एक अज्ञानसेही अनेकप्रकार का बद्धमुक्तादिक व्यवहार सिद्धहुये पुनः अनेक अज्ञानोंकी कल्पना

निष्फलहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन् हमयहपूछतेहैं । तत्त्वज्ञानअपने आश्रयसे अज्ञानको निकासदेताहै अथवातिसको नाशकरदेताहै । यदिप्रथमपक्षमानोतो अज्ञानकी निवृत्तिनहींहोगी । क्योंकिज्ञानसे भिन्नऔरकोई अज्ञानकानिवर्तकहै नहीं औरनतुमनेमानाहै । तैसामाने हुये अज्ञानको नित्यत्वप्रसंगहोगा । औरअज्ञानकोनित्यहोनेसे द्वैतकी भी प्राप्तिहोगी याते प्रथमपक्ष असंगतहै । औरयदिद्वितीयपक्षहो तोअज्ञानकोएकमानेहुयेएकपुरुषकेज्ञानसे अज्ञानतत्कार्य सर्वप्रपंचकी निवृत्तिहुयेप्रत्यक्षादिप्रमाणसिद्ध जगतकाकिसीकोभी अनुभवनहींहोगा औरयदिवादीऐसेकहेअब पर्यन्तकिसीको ज्ञानहीनहीं हुआ सोकथन असंगतहै।क्योंकिपूर्वकालमेजोव्यासवसिष्ठादिकमहान्पुरुषहुयेहैं।।औ सम्यक्अंगोंतथाउपांगों सहितसाधनोंका अनुष्ठानजिन्होंनेकियाहै ।। तिनकोभीजबज्ञाननहींउत्पन्नहुयातोइसकालमेहोनेवाले अस्मदादिक जीवोंकोज्ञानउत्पत्तिकीसंभावनाभी अशक्यहोनेसे श्रवणादिकसाधनों केअभ्यासमेप्रवृत्तिके अभावहुये अनिर्मोक्षप्रसंगहोगा अर्थात्किसीको भीमोक्षकालाभनहींहोगा ॥ यहांशमादिकज्ञानके अंगहैं औरयज्ञादिक उपांगहै औरश्रवण आदिकसाधनहै।।औरदीर्घकालतथा आदर औरअंतरायसेरहितजो श्रवणादिकोंका अनुष्ठानहैयहही अनुष्ठानमेसम्यक्पनाहै ।।इति।। शंका ।।जैसेबद्धमुक्तादिकव्यवस्थाकेअनुसारअनेक अज्ञान कल्पनाकियेहैं जैसेप्रत्यक्षादिकप्रमाणोंके अनुसारसत्यहीद्वैतक्योंनहो ।। समाधान ॥

### ॐ प्रत्यक्षादिकोंमेंप्रामाण्यताकानिषेध ॐ

हेवादिन् प्रत्यक्षादिकप्रमाणोंकेअनुसारद्वैतकोसत्यमानेहुयेति-समेंतुमको यहकथनकरनेके योग्यहै ॥

प्रत्यक्षादिप्रमाणानां प्रमात्वंपरतोयदि ।
अनवस्थास्फुटातत्रस्वतस्त्वेदोषसंशयः ॥ ४ ॥

स्वैया ॥ यहलौकिकमानजितेजगमेपरतोपरमात्वयदीतिन माहीं ॥ अनवस्थविख्यातभयीतिनमेयहनीकविचारकरोमनमाहीं ॥ परमात्वसुतस्त्वकहोजबहीतबदोपसंदेहभयोतहिमाहीं ॥ इहकारण द्वैतअसत्यविचारधरोअदुतीयसदामनमाहीं ॥ ५ ॥

टी० ॥ प्रत्यक्षादिकप्रमाणोंमेयहप्रमात्वक्याहै ॥ अर्थयहसो प्रमात्वजातिरूपहैअथवाउपाधिरूपहै ॥ प्रथमपक्षनहींसंभवता ॥ क्योंकि 'इदंरजतं' इसभ्रमज्ञानमेसंकरहै ॥ सोऐसेंहै ॥ केवलप्रमात्व 'अयंघटः' इसज्ञानमेरहताहै ॥ औरकेवलअप्रमात्वस्वाप्नगजादिज्ञान मेवर्तताहै ॥ तिनदोनोंकाएकत्रप्रवेश 'इदंरजतं' इसभ्रमज्ञानमेअंश भेदसेविद्यमानहै ॥ सोसंकरदोपजातिकाबाधकहोताहै ॥ यातेप्रमात्व जातिरूपनहीं ॥ परस्परअत्यंताभावकेअधिकरणमेरहनेवालेदोधर्मों काजोएकत्रप्रवेशहैइसीकानामसंकरहै ॥इति॥ अबउपाधिरूपप्रमात्व पक्षकेदूपितकरनेकेलियेदोविकल्पदिखलातेहैं ॥ तहां "व्यवहारमे समर्थअर्थविपयत्वरूपप्रमात्वहै" अथवा सर्वकालमे अबाधितअर्थ विपयत्वरूपप्रमात्वहै ॥ प्रथमविकल्पमेअर्थविपयत्वरूपप्रमात्वकहेंतोभ्रम ज्ञानमेअतिव्याप्तिहोगी ॥ तिसदोपकेदूरकरनेकेअर्थ "व्यवहारमेंसमर्थ" यहअर्थकाविशेपणकहाहै ॥ भ्रमकाविपयजोअर्थसोव्यवहारमेसमर्थ नहीं ॥ यदितिसकोभीव्यवहारमेसमर्थमाने ॥ तोमरुस्थलमेजलके भ्रमसेप्रवृत्तहुयेपुरुषकीभीपिपासानिवृत्तहूयीचाहिये ॥ औरमरुस्थल केजलसेकिसीकीभीपिपासाउपशमनहींहोती ॥ यातेभ्रमकाविपयजो

अर्थवहव्यवहारमेसमर्थनहीं ॥ इसलिये "व्यवहारमेसमर्थ" यहअर्थ काविशेषणकथनकीयाहै ॥ तैसेसर्वकालमेअबाधितअर्थविषयत्वरूप प्रमात्वहै ॥ इसदूसरेविकल्पमेयदि "सर्वकाल" यहपदनकहतेतोभ्रम ज्ञानमेअतिव्याप्तिहोती ॥ क्योंकिअबाधितअर्थविषयत्वभ्रमकालमे भ्रमज्ञानमेभीहै ॥ यातेभ्रमज्ञानमेअतिव्याप्तिकेपरिहारअर्थ "सर्वकाल" यहविशेषणकथनकियाहै ॥ इसप्रकारदोनोंविकल्पोंमें विशेषणोंकी सफलतादिखलाकरअबतिनदोनोंविकल्पोंकोक्रमसेनिषेधकरतेहैं ॥ हे वादिन्भ्रमकेविषय भूतअर्थकोव्यवहारमें समर्थपनाकिया? भ्रमकालमें नहीं है ॥ अथवाबाधकालमेनहीं है ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता ॥ क्योंकिभ्रमकालमेप्रवृत्त्यादिकरूपव्यवहारकी सामर्थ्यरजतादिरूपअर्थमे देखीजातीहै॥औरद्वितीयपक्षभीअसंगतहै।क्योंकिबाधकालमेभ्रमज्ञान काअभावहोनेसेतिसकेविषयभूतअर्थकाभीअभावहै ॥ यातेभ्रमज्ञान मेप्रथमप्रमात्वकेलक्षणकीअतिव्याप्तिहोनेसे प्रमात्वकालक्षणदुष्टहै ॥ औरभ्रमकालमेकल्पितपदार्थकोव्यवहारकासाधकमाननेमे कोईविरोध नहीं ॥ यातेप्रथमपक्षनहींसंभवता ॥ औरद्वितीयपक्षमेभीयहविचार कर्तव्यहै ॥ वहसर्वकालमे अबाधितअर्थविषयत्वरूपप्रमात्वक्यास्वतः ग्राह्यहै॥ अथवापरतोग्राह्यहै ॥ अर्थयहप्रमात्वकाआश्रयजोप्रमाज्ञान तिसकाग्राहकजोसामग्रीतिसकरग्राह्यत्वहै।अथवा।अपनेआश्रयकाग्राहक जोसामग्रीतिससेभिन्नसामग्रीकरग्राह्यपनाहै।तिनमेप्रथमपक्षनहींसंभवता क्योंकिप्रत्यक्षादिकप्रमाणोंमेदोषकीसंभावनाहै ॥ यहांयहअनुमान जानना ॥

❀ विमतं प्रत्यक्षादिज्ञानं दोषवत्करणजन्यं

जन्यज्ञानत्वाऽविशेषात् भ्रमवत् ॥

अ०—विवादकातिपय जोप्रत्यक्षादिज्ञान है सोदोषवालेकरणसे जन्यहै।जन्यज्ञानपनातुल्यहोनेसेजोजोजन्यज्ञानहोताहैसोसोदोषवाले करणसेजन्यहै जैसेभ्रमज्ञानहै ॥इति॥ इसअनुमानसेप्रत्यक्षादिज्ञानमें दोषकीसंभावनाहुए तिसदोषकी निवृत्ति अर्थप्रवृत्ति संवादिरूपदोषाभाव काग्राहकजो अन्यप्रमाण तिसकीप्रत्यक्षादि ज्ञानअपेक्षा करताहै वा नहीं। यदि अपने प्रमात्व ग्रहणमें दोषाभावकेग्राहक अन्य प्रमाणकी प्रत्यक्षादिज्ञान अपेक्षा नहींकरतायहअन्त्यपक्षकहोतोनिष्कंप प्रवृत्ति पुरुषकी नहींहोगी ॥ क्योंकिदोषका संदेहप्रवृति का प्रतिबंधकहै । और यदिअन्य प्रमाण कीअपेक्षा करताहै यह प्रथम पक्षकहोतो स्वप्रमात्वके प्रतिदोषाभावके ग्राहक अन्यप्रमाणकी अपेक्षा होनेसे स्वतः ग्राह्यत्वकाभंगहोगा । और वहदोषाभावका ग्राहकप्रमाण कोईज्ञानमात्रका ग्राहकतोहैनहीं । जिससे तिसकी अपेक्षा हुयेभी स्वतःग्राह्यताबनीरहे । औरयदिदोषाभावके ग्राहकप्रमाणको ज्ञानमात्र काग्राहकमानलें । तोभ्रमज्ञानकाही उच्छेदहोजायेगा । यातेद्वितीय पक्षभीअसंगतहै । औरज्ञानमात्रके ग्राहकसेभिन्न प्रमाणकरवहप्रमात्व ग्रहणहोताहै यहआदिमेंकथनकिया जोद्वितीयपक्ष सोभीनहींसंभवता क्योंकि ग्रहणहुआ है प्रामाण्य जिसका तिस प्रमाणको प्रमात्वका निश्चायकमानेहुए अनवस्थादोषकी प्राप्तिहोगी। यहांयहअर्थजानने योग्यहै। प्रथमज्ञानके प्रमात्वकाजो ग्रहणहै। सोअपनेविषयकेनिश्चय अर्थहै । वहप्रमात्वस्वाश्रयभूतज्ञानके ग्राहकसे किसीभिन्नपदार्थकर ही ग्रहणकरने योग्यहै । तहांवह प्रमात्वका ग्राहक क्या ज्ञेयरूपहै ॥

अथवाज्ञानरूपहै । यहविचार कियाचाहिये । इनमें प्रथमपक्षतोनहीं संभवता।क्योंकितिसज्ञेयपदार्थको जडहोनेसे प्रकाशकताकाही अभाव है । और द्वितीय पक्षमेंभी यहविचार कियाचाहिये । प्रथमज्ञान के प्रमात्वका ग्राहक जोज्ञानहै सो गृहीत प्रमात्वहुआ अपने विषयभूत प्रथमज्ञानके प्रमात्वकाग्राहकहै अथवाअगृहीतप्रमात्वहुआ निश्चायक है।जिसका प्रमात्व किसीदूसरे ज्ञानकर ग्रहणहुआहो तिसको गृहीत प्रमात्व कहतेहैं । औरजिसका प्रमात्वकिसी करग्रहण न हुआहो । तिसकोअगृहीत प्रमात्वकहतेहैं । प्रथमपक्षमेंभी यहविचारकरनेयोग्य है । ग्रहण करनेयोग्य प्रमात्वके ग्राहकभूतज्ञानका प्रमात्व किसने ग्रहणकियाहै । क्याआपही अपने प्रमात्वका ग्राहकहै । अथवा ग्रहणकरनेयोग्य प्रमात्वका आश्रयभूतजो प्रथमज्ञानवह तिसकेप्रमात्व काग्राहकहै । अथवाइनदोनोंज्ञानोंसे भिन्नकोईतृतीयज्ञानतिसप्रमात्व काग्राहकहै।। इनमेंप्रथम पक्षनहीं संभवता । क्योंकि अपनेग्रहणमें अपनीअपेक्षा होनेसे आत्माश्रयदोषकीप्राप्तिहै । औरस्वतः प्रमात्व काग्रहणप्रसंगभीहोगा । तिससे परतोग्राह्यत्वपक्षकी हानीहोगी । भावयह । स्वप्रमात्वकाआश्रयजोद्वितीयज्ञानवहआपको विषयकरता हुआ अपनेप्रमात्वकोभी आपही विषयकरताहै याते आपको विषय करनेसे तथा आपही प्रमात्वकाग्राहकहोनेसे आत्माश्रयदोष तथा स्वतस्त्वपक्षकीप्राप्तिस्पष्टहीहै । औरद्वितीयपक्षभी अन्योऽन्याश्रय दोषकीप्राप्तिसेनहींसंभवता। सोइसप्रकारहै। प्रथमज्ञानको अपनेप्रमा त्वकेग्रहणमें द्वितीयज्ञानकीअपेक्षाहै। औरद्वितीयज्ञानकोअपनेप्रमात्व केग्रहणमेंप्रथमज्ञानकीअपेक्षाहै । यातेअन्योऽन्याश्रयदोषहै । और

प्रथमज्ञानको स्वप्रमात्वकेग्राहकीभूतज्ञानकेप्रमात्वका ग्राहकपनाभी नहींसंभवता । क्योंकिजोज्ञानजिसपदार्थको विषयकरताहै । सोज्ञान तिसपदार्थकीआकारताकोप्राप्तहोताहै।औरयहांप्रथमज्ञानकोस्वप्रमात्वके ग्राहकद्वितीयज्ञानकाविषयहोनेसेस्वविषयकज्ञानकेप्रमात्वकीआकारता तिसकोनहींसंभवती।यातेद्वितीयपक्षभीअसंगतहै। औरद्वितीयज्ञानके प्रमात्वकाग्राहक इनदोनोंसेभिन्नकोईतृतीयज्ञानहैयहतृतीयपक्षभीअयुक्तहै । क्योंकिवहतृतीयज्ञानभीगृहीतप्रमात्वहीकहनाहोगा । तिस तृतीयज्ञानकेप्रमात्वकाग्राहकतिसीकोमानेतो आत्माश्रयदोषतथास्वतस्त्वपक्षकीप्राप्तिहोगी। औरतृतीयज्ञानकेप्रमात्वकाग्राहक यदिद्वितीय ज्ञानकोमानेतो अन्योऽन्याश्रयदोषकीप्राप्तिहोगी । औरप्रथमज्ञानको तृतीयज्ञानकेप्रमात्वकाग्राहकमानेतो चक्रकादोषप्राप्तहोताहै। औरयदि इसचक्रकादोषकेदूरकरनेकीइच्छासेतृतीयज्ञानके प्रमात्वकाग्राहककोई चतुर्थज्ञानमानोगेतो अनवस्थादोषप्राप्तहोगा । यातेपरतोग्राह्यत्वपक्ष भीअसमीचीनहै । अबअगृहीतप्रमात्ववालाजो द्वितीयज्ञानवहप्रथम ज्ञानकेप्रमात्वकाग्राहकहै इसपहिलेकथनकियेहूये द्वितीयपक्षकोदूषित करतेहैं । औरअगृहीतप्रमात्ववालेद्वितीयज्ञानको प्रथमज्ञानकेप्रमात्व काग्राहक माने तो प्रथमज्ञानके प्रमात्वका निश्चय व्यर्थ होगा ॥ क्योंकिअगृहीतप्रमात्वजोप्रथमज्ञानहैतिसकरहीअपनेविषयकानिश्चय होजायेगा ॥ प्रमात्वकेग्रहणकीकछुआपेक्षानहीं ॥ यातेद्वितीयपक्ष भीअसंगतहै ॥ सर्वकालअबाधितअर्थविषयत्वरूपप्रमात्वप्रत्यक्षादि ज्ञाननिष्ठग्राहककेअभावसेनहींसंभवता ॥ अथवा।जिसकिसीप्रकारसे अर्थात्स्वतस्त्ववापरतस्त्वरीतिसेप्रमात्वकाग्रहणहो ॥ परन्तुसर्वकाल अबाधितअर्थविषयत्वरूपप्रमात्वप्रत्यक्षादिज्ञानमेंनहींसंभवता ॥ क्योंकि

श्रुतिहीतिसकोनिषेधकरतीहै ॥ इसदूसरेहेतुकोकथनकरतेहैं ॥ किंवा प्रत्यक्षादिकोंकीअप्रमाणताश्रुतिनेहीदिखलाईहै ॥ यद्यपिप्रत्यक्षादिक अप्रमाणरूपहैंऐसेश्रुतिनेसाक्षात्नहींकथनकिया ॥ तथापिप्रत्यक्षादि ज्ञानकेविषयभूतजगत्कामिथ्यापनादिखलातीहुईश्रुतिप्रत्यक्षादिकोंकी अप्रमाणताअर्थसे बोधनकरतीहै ॥शंका॥ प्रत्यक्षादिकज्ञानअप्रमाण रूपहैं ॥ जगत्कोमिथ्याहोनेसे ॥ यहहेतुव्यधिकरणहै ॥ क्योंकि प्रत्यक्षादिकज्ञानमेतोअप्रमात्वसाध्यवर्तताहै ॥ औमिथ्यात्वहेतुजगत् मेवर्तताहै ॥ यातेभिन्नअधिकरणमेवृत्तिहोनेसेयहहेतुअपनेसाध्यका साधकनहीं ॥ समाधान ॥ हेवादिन्प्रत्यक्षादिज्ञानकेविषयभूतजगत् कोश्रुतिमिथ्यापनादिखलातीहै ॥ यातेयहांयहअनुमानविवक्षितहै ॥

❋प्रत्यक्षादिरप्रमाणंमिथ्यार्थकत्वात्रजतज्ञानवत्❋

अ० ॥ प्रत्यक्षादिज्ञानअप्रमारूपहै ॥ मिथ्याअर्थविषयकहोने से ॥ जोजोज्ञानमिथ्याअर्थविषयकहोताहैसोसोअप्रमारूपहोताहै ॥ जैसेरजतज्ञानहै ॥ इति ॥शंका ॥ अर्थकोअबाधितहोनेसेमिथ्यापना अयुक्तहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्श्रुतिहीसर्वप्रपंचकानिषेधकरतीहै॥ सोश्रुतियहहै ॥

❋ नेहनानाऽस्तिकिंचन ❋ बृ०उ०अ०६ ब्रा० ४ मं० १९

अ०॥ प्रसिद्धजगत्काअधिष्ठानरूपजोब्रह्महैतिसमेभेदविशिष्ट प्रपंचकिंचत्मात्रभीनहीं ॥ इसश्रुतिमेसकलप्रपंचको निषेधकाप्रतियो गिपनाकथनकियाहै ॥ औरजोनिषेधकाप्रतियोगिहोताहैसोमिथ्याही होताहै ॥ निषेधशब्दसेयहांत्रैकालिकनिषेधग्रहणकरना ॥ शंका॥

जोबाधित होताहैसो अज्ञानजन्यदेखाहै ॥ जैसेबाधितरजतादिक शुक्त्यादिकोंकेअज्ञानसेजन्यहैं ॥ औरघटादिजगत्अज्ञानजन्यनहीं॥ क्योंकिमृत्तिकादिकतिसकेउपादानकारणहैं औरमृत्तिकादिकउपादान गोचरज्ञानवालेकुलालादिकतिसकेनिमित्तकारणहैं ॥ यातेमपंचमिथ्या नहींकिन्तुसत्यहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्श्रुतिनेजगत्काउपादान कारणअज्ञानहीकहाहै ॥ सोश्रुतियहहै ॥

## ❀ मायांतुप्रकृतिंविद्यात् ❀ श्वे०उ०अ०४मं०१०

अ० ॥ मायाकोजगत्काउपादानकारणजाने यद्यपिश्रुतिमे मायापदहै॥ अज्ञानपदनहींतथापिमायाऔरअज्ञानदोनोएकहीपदार्थ हैं ॥ यातेविरोधनहीं ॥ औरवहअज्ञानही मृत्तिकादिरूपपरिणामको प्राप्तहुआघटादिकोंका उपादानकारणहै ॥ यातेअज्ञानकोउपादान मानेहुयेभीकोईविरोधनहीं यहांमूलग्रंथमे (निषिद्धमानत्वमायाप्रकृति त्वाभ्याम्) यहतृतीयाविभक्तिअंतपदकथनकियाहै ॥ वहतृतीया विभक्तिकर्ताकरणादिअर्थमेनहींकिन्तुइत्थंभावअर्थमेतृतीयाजाननी॥ यातेयहांऐसाअर्थकरना ॥ निषेधप्रतियोगित्वतथामायाउपादानत्व रूपमिथ्याभूतजोजगतहै ॥ इति ॥ इसरीतिसेव्यवस्थाकेअनुसार अनेकअज्ञानमानेहुयेभीमत्यक्षादिप्रमाण केअनुसार जगत्कासत्यत्व जिसकारणसेपूर्वउक्तयुक्तिकेवलसेनहींसंभवता । तिसीकारणसेव्यव-स्थाकेअनुसारजीवआश्रितऔब्रह्मकोविषयकरनेवालेअनेकअज्ञानबन सकतेहैं ॥ शंका ॥ व्यवस्थाकीअनुपपतिरूपतर्कसेहीअनेकअज्ञान तुमनेसिद्धकियेहैं ॥ परन्तुवहतर्कआभासरूपहै । क्योंकितिसमेउप-जीव्यप्रमाणकाअभावहै ॥ जिसप्रमाणकेआश्रितहोकरतर्क अपने

अर्थकोसिद्धकरेसोप्रमाणतर्ककाउपजीव्यकहियेहै ॥ समाधान ॥ हे वादिन्यहांउपजीव्यप्रमाणरूपश्रुतिविद्यमानहै ॥ यातेतर्ककोआभास रूपतानहीं ॥ सोश्रुतियहहै ॥

* इन्द्रोमायाभिःपुरुरूपईयते * बृ०उ० अ० ४ ब्रा ५ कं० १९

अ० ॥ परमात्मामायावोंसेनानारूपप्रतीतहोताहै ॥ इसश्रुति मे (मायाभिः) इसबहुवचनकेअनुसार अनेकअज्ञानप्रतीत होतेहैं ॥ यहांमायाऔरअज्ञानदोनोंपर्यायशब्दहैं॥वहअनेकअज्ञानब्रह्मकोविषय करतेहैं ॥ इसलियेआत्माकोअज्ञानविषयत्वलुमनेकैसेकथनकिया । यहांआत्माअज्ञानकाविषयनहींयहजोनिषेधहैसोइसअर्थकाभीबोधकहै ब्रह्मकोअज्ञानकाविषयहोनेसेतिसमेश्रुतिप्रमाणकत्वका आक्षेपजोपूर्व पक्षीनेकहाथासो कैसेकथनकिया किन्तुवहभीनहींसंभवता ॥ यहां तकएकदेशीकेमतकासंक्षेपसेनिरूपणहुआ ॥ यहांइसमतकेसंग्रहका श्लोक ॥

*अज्ञानंप्रतिजीवंस्याद्भिन्नंब्रह्मपदंचतत् ॥ बद्धमुक्तव्य वस्थाऽतोब्रह्मश्रौतंचसिद्ध्यति ॥ १ ॥*

दो० ॥ बद्धमुक्तविवहारसेप्रतीजीवअज्ञान ॥ भिन्नब्रह्मगोचर अहैब्रह्मश्रौतपहचान ॥ १ ॥

## *अथएकदेशि के मत का खंडन *

अब सिद्धांतमतको आश्रयणकरके एकदेशिकेमतकोपूर्वपक्षी निषेधकरताहै ॥ यहांसिद्धांतमतकोआश्रयणकरकेएकदेशिकेमत खंडनकरनेमेपूर्वपक्षीकायहगूढअभिप्रायहै ॥ परमसिद्धांतीनेचेतन

-मात्रकेआश्रितऔरतिसीकोविषयकरनेवालीअविद्यामानीहै ॥ और स्वयंप्रकाशचेतनमेअविद्याकीविषयतानहींसंभवती ॥ यहवार्त्ता पूर्व निरूपणकीहै ॥ औरअविद्याकीविषयताकाअभावहोनेसेवेदप्रमाणता काभीतिसआत्मामेअभावहै ॥ यातेदेहादिकोंसेभिन्नकोईआत्मानहीं यहहमारामतसुखेनहीसिद्धहोगा ॥ इसगूढतातपर्यवालापूर्वपक्षीजीव आश्रित औब्रह्मविषयकअविद्याहैइसपूर्वकथनकियेहुयेएकदेशीकेमतमे दूषणकथनकरताहै ॥

मू०॥जीवब्रह्मप्रयोगाभ्यामेकंवस्त्वथवाद्वयम् ॥
आद्येत्विष्टंममैवस्यात्द्वितीयेत्वन्मतक्षतिः ॥५॥

तोटकछंद॥यहजीवपरेशदुऊपदजो॥भनएकपदारथवादुयिको॥ पछआदिविषेममवांछितहै । पछदूसरहानहितेमतहै ॥६॥

टी० ॥ हेएकदेशिन्तुमजीवऔब्रह्मशब्दसेएकहीवस्तुप्रति पादनकरतेहो॥अथवा॥दोपदार्थकथनकरतेहो॥यद्यपिजीवऔरब्रह्मशब्द कावाच्यार्थभिन्नहीहैयातेविकल्पनहींसंभवता ॥ तथापिजीवऔरब्रह्म केउपाधिकापरित्यागकरकेएकलक्ष्यप्रतिपादनकरतेहोअथवा॥ लक्ष्यों काभेदकथनकरतेहो॥ ऐसाविकल्पसंभवताहै॥प्रथमपक्षमानोगेतोमेरा हीइष्टसिद्धहोगा ॥ यद्यपिजीवऔब्रह्मकाअभेदएकदेशीकोभीइष्टहै ॥ इसलियेमूलकारिकामे (एव) शब्दकाउच्चारणअयुक्तहै ॥ तथापि अज्ञानकेआश्रयतथाविषयकाअभेदएक देशीकोअनिष्टहै ॥ याते (एव) शब्दकाउच्चारणअयुक्तनहींकिन्तुयुक्तहै॥औरद्वितीयपक्षअंगी कारकरोगेतोतुम्हारेमतकीहानीहोगी॥क्योंकिलक्ष्यार्थकाभेदएकदेशी कोभीस्वीकारनहीं ॥ यहांमूलकारिकामे (तु) यहशब्दहेतुकासूचक

है ॥ सोआगेस्पष्टहोगा॥अथवा।वाच्यऔरलक्ष्यकेभेदकोत्यागकरके सामानतासेहीदूषणदेनेकेलियेविकल्पकरतेहैं ॥ हेएकदेशिन्जीवऔर ब्रह्मइनदोनोंशब्दोंसेएकआत्माहीतुमकथनकरतेहोअथवा।जीवशब्दतो आत्माकावाचकहै औरब्रह्मशब्दतिससे भिन्नअर्थकावाचकहै ॥ ऐसे कहतेहो॥प्रथमपक्षमेआत्माकोअज्ञानकीविषयताकैसेनहींबनेगी।यहां पर (कैसे) और (नहीं) इनदोनिषेधकशब्दोंसेआत्माकोअज्ञानविषयता कीप्रतिज्ञाकरकेअवतिसमे (तु) शब्दसेसूचनकियेहुयेहेतुकोकहतेहैं॥ क्योंकिब्रह्मशब्दसेभीजीवशब्दकीन्याईआत्माकाहीकथनहोनेसेतिसमे अज्ञानकीविषयताकासंभवहै ॥ यहांयहनिष्कृष्टअर्थहै ॥

❀ आत्माअज्ञानविषयःअज्ञानाभासकत्वेसतिब्रह्मशब्द वाच्यत्वात्।ब्रह्मवत् ❀

अ० ॥ आत्माअज्ञानकाविषयहै॥ अज्ञानकाअप्रकाशकहुया ब्रह्मशब्दकावाच्यहोनेसे जोजोअज्ञानकाअप्रकाशकहुया ब्रह्मशब्दका वाच्यहैसोसोअज्ञानकाविषयहै ॥ जैसेब्रह्महै ॥ इति ॥ इसअनुमान सेआत्मामेअज्ञानकीविषयतासिद्धहै ॥ यातेतुमआत्मामेअज्ञानकी विषयताकाअभावकैसेकहतेहो ॥ शंका ॥ हेवादिन्यहतुम्हाराअनु- मानसत्प्रतिपक्षरूपहेत्वाभासवालाहोनेसेदुष्टहै ॥ जिसहेतुकेसाध्या भावकासाधकऔरहेतुहोतिसहेतुकोसत्प्रतिपक्षकहतेहैं॥सोइसप्रकारहै॥

❀ आत्मानतमोविषयःभासमानत्वात्यन्नैवंतन्नैवं यथाअंधकारावृतोघटः ❀

अ० ॥ आत्माअज्ञानकाविषयनहीं।भासमानहोनेसे जोजो अज्ञानकाविषयहोताहैसोसोभासमाननहींहोता जैसेअंधकारसेआवृत्त

घटहै ॥ इसअनुमानसेपूर्वकथनकियावादीकाअनुमानसत्प्रतिपक्षरूप हेत्वाभासयुक्तहै ॥ औरतुम्हारेअनुमानमेंअभासमानत्वउपाधिभीहै ॥ सोइसप्रकारहै ॥ जहांजहांअज्ञानकीविषयताहै तहांतहांअभासमानता है ॥ जैसेब्रह्महै ॥ इसरीतिसेउपाधिसाध्यकेसाथव्यापकहै ॥ और जहांजहांअज्ञानकाअप्रकाशकहुयाब्रह्मशब्दकावाच्यहै ॥ तहांतहां अभासमानत्वनहीं ॥जैसेआत्माहै ॥ इसरीतिसेउपाधिसाधनकेसाथ अव्यापकहै ॥ यातेपूर्वकथनकियाजोहेतुवहसोपाधिकहेत्वाभासहोने सेदुष्टहै।स्वसाध्यकासाधकनहीं॥समाधान॥ हेएकदेशिन्‌यहजोतुमने पूर्वकथनकियासत्प्रतिपक्षऔरअभासमानत्वउपाधि इनदोनोंकोतंत्रसे निषेधकरतेहैं॥ एकवारउच्चारणकियाहुयावचनबहुअर्थकाजोज्ञापकहो तिसकोतंत्रकहतेहैं।जैसेएकदीपकप्रज्वलितकियाहुयाअनेकपदार्थोंको प्रकाशकरताहै । तैसेयहांएकहीउक्तिसेसत्प्रतिपक्षऔरउपाधिकानिरा करणकरतेहैं। तिसउक्तिरूपतंत्रकोहीदिखलातेहैं।हेएकदेशिन्‌अद्वया नंदरूपतासेतिसआत्मामेंअज्ञानकीविषयताहै। औरचेतनमात्ररूपतासे तिसआत्माकोभासमानहोनेसेअज्ञानकीविषयताकाअभावहै। अन्यथा प्रकाशकके अभावसेअज्ञानकीभीसिद्धिनहींहोगी। यहांयहअर्थजानने योग्यहै ॥ एकदेशीनेप्रतिपक्षाऽनुमानमेंआत्मशब्दसेक्या?अद्वयानंद रूपपक्षकियाहै । अथवाचेतनमात्रपक्षकियाहै।तहांप्रथमपक्षमानेहुये प्रतिपक्षाऽनुमानबाधितहोगा । क्योंकिअद्वयानंदरूपपक्षमेंअज्ञानकी विषयताविद्यमानहोनेसेअज्ञान विषयत्वाभावरूपसाध्यकाअभावहै । औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता।क्योंकिप्रथमअनुमानमें चेतनमात्रको पक्षत्वकाअभावहै । इसींसेप्रतिपक्षाऽनुमानमेंभीचेतनमात्रकोपक्षपना

युक्तनहीं ॥ शंका ॥ हेवादिन् अद्वयानंदरूपको पक्षमानने मेंबाधहै यहतुम्हाराकथनअसंगतहै॥ क्योंकितिसअद्वयानंदकोआत्मा सेअभिन्नरूपताकरभासमानहोनेसेतिसमेंअज्ञानकीविषयतानहींसंभवती समाधान॥ अद्वयानंदकोआत्मासेअभिन्नहुयेभीअविद्याकेप्रभावसेचेतन मात्रकाहीभानहोताहैअद्वयानंदकानहीं । इसकथनसेयहसूचनकिया प्रतिपक्षाऽनुमान स्वरूपासिद्धहै।क्योंकि अद्वयानंदपक्षमेंभासमानत्व हेतुस्वरूपसेहीअसिद्धहै ॥ शंका ॥ हेवादिन्अज्ञानकाविषयआत्माहै औरचेतनकोही आत्माकहतेहैं तिसचेतनस्वरूप आत्मामें अज्ञानकी विषयताहोनेसेतिसकीभासमानताकैसेकहतेहो ॥ समाधान ॥ हेएक देशिन्चैतन्यरूपतासेतिसआत्माकोअज्ञानकाअविषयहोनेसेभासमानता है ॥ औरयदिऐसेकहोकिचेतनरूपभीअज्ञानकरक्योंनहींआवृत्तहोता किन्तुहुयाचाहिये।सोयहकथनभीनहींसंभवता ॥ क्योंकिचेतनकोभी आवृत्तमानेहुयेअज्ञानकीहीसिद्धिनहींहोगी ॥ भावयह ॥ अज्ञान चेतनरूपसाक्षिमात्रकर सिद्धहोताहै किसीप्रमाणकरनहीं यहवार्ताहम दोनोंकोस्वीकारहै ॥ यातेचेतनरूपतासेआत्माआवृत्तनहींहोसकता औरप्रकाशककेअभावसेजगतमेंकिसीवस्तुकाभानभीनहींहोगा॥इतने कथनसेसत्प्रतिपक्षकेनिषेधपरग्रंथकाव्याख्यानकिया ॥ अबउपाधिके निषेधकरनेकेलियेभीइसीग्रंथकीपुनःयोजनाकरतेहैं ॥ स्थापनाअनु- मानमेंअर्थात्प्रथमाऽनुमानमेंअद्वयानंदस्वरूप आत्माकोपक्षपनाहै ॥ तिसअनुमानमेंअभासमानत्वउपाधिनहींसंभवता ॥ क्योंकिसाधनके साथवहव्यापकहै ॥ इसीअभिप्रायसेअद्वयानंदस्वरूपआत्मामेंअज्ञान कीविषयतास्वीकारतेहैं ॥ तिसअद्वयानंदरूपपक्षमेंअभासमानत्व उपाधिकेवर्तनेसे वहसाधनकेसाथ कैसेव्यापकनहीं किन्तु व्यापकहै

यहभावहै॥शंका॥आत्मासेअभिन्नअद्वयानंदकैसेनहींभानहोतेकिंतुहुये चाहिये॥समाधान॥आत्मत्वभानकाप्रयोजकनहींकिंतुभानकाप्रयोजक चैतन्यहै यातेचेतनमात्रको अज्ञानकाअविषयहोनेसे भासमानताहै। अद्वयानंदकोनहीं।इसप्रकार उपाधिकेअभावसेपूर्वउक्तअनुमाननिर्दोष है।शंका॥ अद्वयानंदरूपतासे आत्माकोअभासमानहोनेसे अज्ञानकी विषयताहै। औरचेतनरूपताकर भासमानहोनेसे तथाअविद्याकासा- धकहोनेसे आत्माको अज्ञानकीविषयतानहीं हैं। यहपूर्वकथनकिया सोअसंगतहै। क्योंकि-

## ❋ विज्ञानमानंदंब्रह्म ❋

अ०-विज्ञानऔरआनन्दस्वरूपब्रह्महै। इसश्रुतिवचनसे अद्व- यानंदऔरचैतन्यएकस्वरूपहैं। इनकाभेदनहीं। यद्यपिअभेदकीन्याई भेदभीहै तथापिविरुद्धस्वभावहोनेसे भेदऔरअभेददोनों एकअधिकर- णमेंनहींरहसकते। यातेअद्वयानंदको अज्ञानकीविषयताकाकथन नहींसंभवता॥ समाधान॥ अद्वयानंदऔरचेतनकावास्तवभेदनहीं इसलियेअद्वयानंदकोभी भासमानहोनेसेअज्ञानकी विषयतावास्तवसे नहीं है यहतुमकहतेहो अथवा। कल्पितभीअज्ञानकीविषयतानहीं है यहकहतेहो। प्रथमपक्षतोहमकोभीस्वीकारहै। क्योंकिवास्तवअज्ञान कीविषयताहमभीनहींमानते। द्वितीयपक्षको प्रश्नपूर्वकनिषेधकरतेहैं। प्रश्न-अद्वयानंद औरचेतनकेभेदका अभावहुये अज्ञानविषयताकी व्यवस्थाकिसप्रकारहै॥ समाधान॥ हेएकदेशिन् अद्वयानंदस्वरूप आत्माको अज्ञानकीविषयताकाकथनहै। चेतनकोनहींयातेव्यवस्था बनसकतीहै। यद्यपिभेदकाअभावहोनेसे विषयतानहींसंभवती यह

पूर्वकथनकियाहै । तथापिस्वयंप्रकाशपरिपूर्ण आनन्दस्वरूपतासे भासमानआत्मामेंभी भेदकीमिथ्याकल्पनाकरकेही अज्ञानकीविषयता काकथनहै वास्तवसेनहीं ॥इति॥ शंका ॥ जोभानहोताहै सोअज्ञान करआवृत्तनहींहोता औरअद्वयानंदरूपता आत्माकीभान नहींहोती यदिभानहोतो निर्यत्नहीसर्वपुरुषोंकोमोक्षकालाभहोगायातेभेदकल्पना व्यर्थ है। भावयहचेतनसे अद्वयानंदकी भेदकल्पनाअभानताकेलिये करतेहो सो अभानतापूर्व कथनकियेप्रकारसे बनसकतीहै पुनः भेद कल्पना से क्या प्रयोजन है ॥ समाधान ॥ हे एकदेशिन् आत्मातोप्रथमभानहोताहीहै।यदिआत्माकाभाननमानेतोतूकौनहैऐसे पूछेहुयेमैंहूंवानहींहूंऐसासंदेहपुरुषकोहोनाचाहिये ॥ औरऐसासंदेह किसीको नहींहोता ॥ यातेआत्माकाभानसर्वको प्रसिद्धहै ॥ तिस आत्मासेअभिन्नअद्वयानंदकैसेनहीं भानहोंगे।।औरवहइसअविद्याकाल मेंनहींभानहोतेइसीसेतिनअद्वयादिकोंकेअभानकाप्रयोजकभेदकल्पना संभवतीहै इसीकारणसेपूर्वग्रंथमेकहाहै ॥ चैतन्यमात्रहीभानहोताहै अद्वयानंदस्वरूपकाभाननहींहोता ॥ इति ॥ शंका ॥ मैंअद्वयानंद स्वरूपनहींहूं ॥ इसप्रकारकीअद्वयानंदऔरचेतनकेभेदकोविषयकरने वालीप्रतीतिकाबाधनदेखनेसेतिसप्रतीतिकाविषयजोभेदहै।।सोवास्तव हीक्योंनहो ॥ समाधान ॥भ्रमप्रतीतिकेअनुसारभेदकीकल्पनाहैयाते भ्रमप्रतीतिकाविषयभेदवास्तवनहींबनसक्ता।यद्यपिब्रह्म अद्वितीयहैतिस कोभ्रमकिसीरीतिसेनहींसंभवता।क्योंकि अपनेस्वरूपमेआपकोहीभ्रम होनाअयोग्यहै ॥ तथापिजेसेभूताविष्टजोमनुष्यहै ॥ तिसकोअपने हीशरीरमेभूतकाभ्रमहोताहै ॥ तैसेहीअविद्याकेप्रभावसेअद्वितीयब्रह्म कोभीभ्रमबनसक्ताहे ॥ शंका ॥ द्वैधीभावकानामभेदहैअर्थातएक

वस्तुकेंदोखंडनकानामभेदहै ॥ सोसावयवकाष्ठादिकोंकाधर्महै ॥और आत्मानिरवयवहै ॥ क्योंकि (निष्कलं) इसश्रुतिमेआत्माकोनिरवयव कहाहै ॥ यातेतिसआत्मामेभेदकल्पनाअयोग्यहोनेसेकिसीप्रकारभी नहींसंभवती ॥ समाधान ॥

❀ निर्गुणोनिरूपेप्यखंडोचितिसर्वकल्पनाशून्येघट यतिजगदीशजीवभेदान्तस्मादघटनघटनापटीयसी माया इति ❀

अ० ॥ निरूपऔरनिर्गुणतथाअखंडचेतनतथासर्वकल्पनासे शून्यआत्मामेजगत्औईशतथाजीवकेभेदकीकल्पनानहींबनतीतिसके बनानेमेजोकुशलहोतिसकोमायाकहतेहैं ॥ सोऐसामायारूपअज्ञानहै इति ॥ इसन्यायसेनिरवयवआत्मामे भीअनादि सिद्धअनिर्वचनीय अज्ञानकेसंबंधसेमिथ्याभेदकल्पनाबनसकतीहै ॥ शंका ॥ चेतनमात्र हीभानहोताहैअद्वयानंदस्वरूपनहीं इसप्रतीतिकोभ्रम रूपताकैसेहै ॥ क्योंकिभ्रमरूपताकेहुयेहीबाधितपनायुक्तहै ॥ समाधान ॥ परमप्रीति केविषयभूतआत्माकोआनंदरूपतासेहीभासमानहोनेसेपूर्वउक्तप्रतीति कोभ्रमरूपहमकहतेहैं यहांयहअनुमानजानना ॥

❀ आत्मापरमानंदरूपःपरमप्रेमास्पदत्वात्विषया नंदवत् ❀

अ०—आत्माआनन्दस्वरूपहै परमप्रीतिकाविषयहोनेसे जोपरम प्रीतिकाविषयहोताहै सोआनन्दस्वरूपहोताहै जैसेविषयानंदहै॥इति॥ मैंनहोवों ऐसेमतहोकिंतुमैसदाहीहोवों इसप्रकारकी इच्छाकानाम्रेमहै

सोयहइच्छाकिसीउपाधिके सम्बन्धसे आत्माविषयकनहीं किंतुनिरुपाधिकहै । यदिकेवल "प्रेमास्पदत्वात्" इतनाहीहेतुकहते परमयह विशेषणनकहते । तोदुःखाभावऔरसुखकेसाधनोंमेंयहहेतुव्यभिचारी होता । क्योंकिसुख तथादुःखाभावके साधनोंमेंभीपुरुषोंकाप्रेमहै परन्तु परमप्रेमनहीं।परमप्रेमतोदुःखाभावरूपतथासुखस्वरूपआत्मामेंहीहै।याते हेतुव्यभिचारीनहीं ॥इति॥ इसप्रकारसुखऔरआत्माका अभेदहोनेसे आत्माकेभासमानहुयेतिससेअभिन्नआनंदअवश्यभानहोताहीहै। याते आनंदकेअभासमानताकीजोप्रतीतितिसकोबाधितहोनेसेभ्रमरूपतायुक्त है॥शंका॥हेवादिन्विषयानंदरूपदृष्टांतमेंजोप्रेमहैसोआत्म उपाधिकहै क्योंकिसुखमात्रकीकोईप्रार्थनानहींकरता।किंतुमुझकोसुखहोइसप्रकार आत्माकेसम्बन्धसे सुखकीप्रार्थनाकरतेहैं । यदिऐसेनमाने तोवैरीके सुखविषयकभी प्रार्थनाकी प्राप्तिहोगी । औरवैरीके सुखकी कोई वांछानहींकरता ॥ याते विषयानंदरूप दृष्टांतमें निरुपाधिक प्रेम विषयत्वकाअभावहोनेसे साधनकीविकलताहै । समाधान ॥ हेएक देशिन् सुखमेंप्रेमकीविषयताआत्मउपाधिकनहीं।क्योंकिसुखतथादुःखा भावरूपजोफलहैतिसफलरूप उपाधिके संबंधसेसाधनोंमेंप्रेमहोताहै । और आत्माकोनित्य होनेसेवहसुखका फलनहींहै । जिसकारणसे सुखमेंप्रेमआत्मउपाधिकहो । औरआत्माविषयकसुखसेउत्पन्नहुयाकोई उपकारभीनहींप्रतीतहोता ।क्योंकिसुखसेभिन्न औरउपकारकाअभाव है।तिसीसेसुखमें आत्मउपाधिकप्रेमनहीं । यद्यपिसुखमात्रकीप्रार्थना मानेहुयेवैरीकासुखभी उपादेयहुयाचाहिये । तथापिस्वरूपसेसुखको उपादेयताकेहुयेभीतिसमेंहेयताबुद्धि अन्यउपाधिकहै ।

## ॥ आत्मातथासुखकेसंबंधाभावकानिरूपण ॥

औरसुखतथाआत्माकाकोईसंबंधभीनहीं निरूपण होसकता यातेभीसुखमेप्रेमआत्मऔपाधिकनहीं ॥ सुखतथाआत्माकासंबंधा भावहीस्पष्टकरतेहैं ॥ हेएकदेशिन्सुखतथाआत्माकाकौनसंबंधहै ॥ संयोगसंबंधहैवासमवायसंबंधहै।अथवा।तादात्म्यसंबंधहैवाऔरहीकोई संबंधहै॥ इनमेप्रथमपक्षतोनहींसंभवताक्योंकिसुखद्रव्यनहींहै।।संयोग द्रव्यों का ही होता है ॥ और द्वितीय पक्षभी असंगत है ॥ क्योंकि आत्मा को निर्गुण कहने वाली श्रुति का विरोध है ॥ और सुख को अंतःकरणमेसमवेत होनेसेभी सुख औ आत्माका समवाय नहीं संभवता । औरतृतीयपक्षमेयहविचारकियाचाहिये । तादात्म्यअभेद कानामहै।अथवा।भेदाऽभेदकानामहै । प्रथमपक्षनहींसंभवता।क्योंकि सुखतथाआत्माकाअत्यंतअभेदप्रसंगहोनेसे तिनकाउपाधिउपहितभाव नहींसिद्धहोगा । औरभेदाऽभेदकापरस्परविरोधहोनेसेद्वितीयपक्षभी नहींसंभवता।औरइनसेभिन्नचतुर्थपक्षकोई निरूपणहीनहींहोसकता । यातेविषयानंदरूपदृष्टांतमेपरमप्रेम विषयत्वरूपहेतुकीविकलतानहीं । इसलियेपूर्वउक्तअनुमाननिर्दोषहै । तिसकरअद्वयानंदऔरआत्माके भेदकोविषयकरनेवालीप्रतीतिकाबाधसंभवताहै ॥ शंका ॥ यद्यपि चेतनसेकल्पितभेदकरकेभिन्नजोअद्वयानंदस्वरूपआत्माहै । तिसमे अज्ञानकीविषयतापूर्वकथनकी ॥ तथापिवास्तवसेअविद्याकेआश्रय- औविषयकाभेदनहींनिरूपणकियाक्योंकिजैसेघटपदकी शक्तिघटपदमे रहतीहै ॥ औरकंबुग्रीवादिमानव्यक्तिकोविषयकरतीहैयातेआश्रयऔ विषयकाभेदवास्तवहै ॥ तैसेअविद्याभीएकशक्तिहै तिसकोभीवास्तव

आश्रयऔरविषयकेभेदकीअपेक्षासहितहोनेसे तिसकेविषयऔआश्रय काकल्पितभेदअयुक्तहै॥ समाधान ॥ हेएकदेशिन्अविद्याकेआश्रय तथाविषयकाभेदवास्तवसेनहींनिरूपणकियायहतुम्हाराकथनसत्यहै॥ शंका ॥ हेवादिन्यदिआश्रयऔविषयका भेदवास्तवसेनहीं निरूपण कियातो तुमकोनिरूपण कियाचाहिये ॥ क्योंकि आश्रयऔविषयके वास्तव भेदकीअविद्याकोअवश्यअपेक्षाहै ॥

## ❋ अथस्वाश्रयास्वविषयाअविद्याकानिरूपण ❋

समाधान ॥

मू०—अविद्यास्वाश्रयाभिन्नविषयास्यात्तमोयतः ॥
यथाबाह्यंतमोदृष्टंतथाचेयंततस्तथा ॥६॥

संकरछंद ॥ सुनलेअविद्यास्वाश्रयापुनऐक्यविषयाजान ॥ जिसहेतुतेहैतमोरूपातापनीमेगान ॥ बाह्यतमसजियुंदेखियोहै तथा विषयहआहि ॥ तिसहेतुतेहैतथाविधकीकहितबुधजनताहि ॥७॥

टी० ॥ प्रथमयहांयहअनुमानजाननेयोग्यहै ॥

अविद्यास्वाश्रयाभिन्नविषयिणीतमस्त्वात्बाह्यतमोवत्

अ० ॥ अविद्याअपनेआश्रयसे अभिन्नकोविषयकरनेवालीहै तमरूपहोनेसे।जोजोतमहैमोसोअपनेआश्रयसेअभिन्नकोविषयकरताहै जैसेबाह्यतमहै ॥ यातेअविद्याकोआश्रयतथाविषयकेभेदकीअपेक्षा नहीं ॥ शंका हेवादिन्इस अनुमानमे बाह्यतमकोदृष्टांतरखाहै ॥ वह बाह्यतमद्रव्यरूपहै।अथवा।आलोकाभावरूपहै॥ यदिप्रथमपक्षस्वीकार करोतोदृष्टांतसाध्यसेहीनहोगा।क्योंकिजसेअपनेअवयवोंकेआश्रितजो धूमहैसोअन्यदेशको आच्छादनकरताहै ॥ तैसेहीतमरूपद्रव्य अपने

अवयवोंकेआश्रितहूयागृहकेउदरवर्तीदेशकोआच्छादनकरताहै ॥याते जिमकोआश्रयणकरताहैतिसीकोविषयकरताहैयह "स्वाश्रयाभिन्न विष यत्व" रूपजोसाध्यहैतिसकोवाह्यतमरूप दृष्टांतमेनहींवर्त्तनेसेंसाध्य विकलदृष्टांतहै।।औरद्वितीयपक्षमेभीयहदृष्टांतमेसाध्यकीविकलतारूप दोषहीप्राप्तहोताहै ॥ क्योंकिआलोकाभावकाप्रतियोगीजोआलोकहै तिसकासमवायिजोआलोकाऽवयवरूप देशतिसकेआश्रितआलोका ऽभावकोघटादिकोंकाआवरकपनादेखाहै ॥ यातेवाह्यतमरूपदृष्टांतइस पक्षमेभीसाध्यसेहीनहै ॥समाधान ॥ हेएकदेशिन्जैसेअपनेअवयवों केआश्रितजोघटहैतिसका आश्रयपना भूतलकोदेखाहै ॥ तैसेअपने अवयवोंकेआश्रितजोवाह्यतमसोगृहकेभीआश्रितरहताहै ॥ औरतिसी कोविषयकरताहै ॥ यातेवाह्यतमकोद्रव्यमानेहुयेकोईविरोधनहीं ॥ अर्थात् आश्रयतथाविषयकेभेदकाअभावहै।। औरद्वितीयपक्षमेआलोकसंसर्गा ऽभावकोतमरूपताहै ।। संसर्गाभावपदसेअत्यंताभावऔरप्रागभावतथा प्रध्वंसाभावइनतीनअभावोंकाग्रहणहै ॥तिनमेप्रागभावकोतथाप्रध्वंसा भावको प्रतियोगीके समवायिदेशमे वृत्तिहूएभी अत्यन्ताभावको प्रतियोगीकेसमवायिदेशमे वरतनेकेनियमका अभावहै । इसप्रकार वाह्यतमकोसंसर्गाभावरूपताकरप्रतियोगिसंबंधिदेशमेहीवरतनेकानियम नहीं।।यातेवाह्यतमकोद्रव्यरूपमानेहुयेअथवाअभावरूपमानेहुयेदृष्टांतमें साध्यकीविकलतानहींहोसकती।।इसप्रकारअनुमानकीनिर्दोषतादिखला करअबश्लोककीव्याख्याकरतेहैं।।तिसतमशब्दकावाच्यजोवाह्यतमतथा अंतरअज्ञानरूपतमहै।।तिसकोआश्रयतथाविषयकेभेदकीअपेक्षानहींहै पूर्वकथनकीहुईयुक्तिसेयहअर्थसिद्धहै।परन्तुतिसीअर्थकोपुनःस्पष्टकरने केलियेआश्रयऔविषयकेभेदकीअनपेक्षाप्रथमदृष्टांतमेसिद्धकरतेहैं।जैसे

गृहकेभीतरवरतनेवालाजोअंधकारहैसोअपनेआश्रयरूपगृहकेअंतरवर्त्ती देशकोक्या?नहींविषयकरताजिससेभिन्नदेशकीअपेक्षाकरताहै।।सोऐसा तोदेखनेमेनहींआता।किन्तुअंतरवर्तीदेशकोवहतमविषयकरताहै।। तैसे अविद्यारूपतमभी आश्रयऔविषयके भेदकीअपेक्षानहींकरता।।इति।। पूर्वयहदोविकल्पकियेथे ।। जीवऔब्रह्मशब्दसेएकआत्माकोहीकहतेहो अथवादोनोंका भिन्नभिन्नअर्थहै ।। इनमेप्रथमविकल्पको निषेधकरके अबद्वितीयविकल्पकोनिषेधकरतेहैं ।। जिसकारणसेअविद्याआश्रयऔ विषयकेभेदकी अपेक्षानहींकरती इसीहेतुसेजीवऔर ब्रह्मकाभेदनहीं संभवता ।।शंका।। जीवऔरब्रह्मपरस्परअभिन्नहैं ।। अविद्याकोआश्रय तथाविषयकेभेदकीअपेक्षानहोनेसे ।। यहहेतुव्यधिकरणहै ।। क्योंकि परस्परअभेदरूपसाध्यतोजीवब्रह्मरूपपक्षमेवर्तेहै ।। औरआश्रयविषय भेदअनपेक्षत्वरूपहेतुअविद्यामेवर्तेहै ।। यातेपूर्वउक्तहेतुस्वरूपासिद्धहै ।। समाधान ।।

## ॐ अथ जीव ब्रह्म के भेद का खंडन ॐ

हेएकदेशिन्यहांऔरहीहेतुहैसोतुमश्रवणकरो ।।

मू० ।। ब्रह्मात्मनोर्विभिन्नत्वेभेदःस्वाभाविकोयदि ।
औपाधिकोऽथवाभेदःसर्वथानुपपत्तिकः ।। ७ ।।

नाराजछंद ।। परेशआतमाविभेदभापहोसुनायके। स्वभावि कोकहोथवाउपाधिकोबनायके। सर्वप्रकारभेदकीबनौतनापछानिये ।। अभेदकोनिहारखेदनेकहूनयानिये ।। ८ ।।

टी० ।। औरहेतुकेप्रतिपादन करनेके लियेभिन्नपक्षमेविकल्प करतेहैं ।। ब्रह्मतथाआत्माका स्वाभाविकभेद कहतेहो अथवाऔपा-

धिकभेदकहतेहो ॥ द्वितीयविकल्पकाअर्थतोआगेस्पष्टहोगा॥ प्रथम विकल्पकायहअर्थहै।इतरकीअपेक्षासेरहितजोवस्तुकास्वरूपमात्रहैतिस कोस्वभावकहतेहैं । तिसवस्तुकेस्वरूपप्रयुक्तभेदको स्वाभाविकभेद कहतेहैं । तिसस्वाभाविकभेदपक्षकाअनुवादपूर्वकखंडनकरतेहैं। यहां जीवतथाब्रह्मकापरस्परभेदमाननेमेदोभेदसिद्धहोतेहैं । तिनमेआत्म प्रतियोगिकऔब्रह्मअनुयोगिकएकभेदहै । औरब्रह्मप्रतियोगिकतथा आत्मअनुयोगिक द्वितीयभेदहै । तिनमेयदिप्रथमभेदमानो तोब्रह्ममे जडताकीप्राप्तिहोगी । क्योंकिआत्मा चिद्रूपहैतिससे यदिब्रह्मभिन्न होगा तोघटकीन्याईंअवश्यजडहोगा । यहांयहअनुमानजानना ॥

❀ ब्रह्मजडंभवितुमर्हति।आत्माभिन्नत्वात्।घटवत् ❀

अ० ॥ ब्रह्मजडहोनेकेयोग्यहै आत्मासेभिन्न होनेसेजोजो आत्मासेभिन्नहोताहैसोसोजडहोताहै।जैसेघटहै ॥ इति ॥ औरयदि तुमब्रह्मकी जडता स्वीकार करोगेतो (विज्ञानमानंदंब्रह्म) इसश्रुतिका विरोधप्राप्तहोगा । क्योंकिइसश्रुतिमेविज्ञानऔरब्रह्मपदकीसमानाधि करणतासेअभेदअर्थप्रतीतहोताहै । यदिब्रह्मकोविज्ञानसेभिन्नमानोगे तोजडपनाअवश्यहोगा । सोब्रह्मकाजडपनापूर्वउक्त श्रुतिकेविरोधसे तुमकोभीइष्टनहीं॥शंका॥हेवादिन्ज्ञानऔब्रह्मपदकेसामानाधिकरण्य मात्रसेब्रह्मतथाज्ञानकाअभेदनहींसिद्धहोसकताक्योंकिजैसे(शुक्लःपटः) अ०शुक्लगुणवालापटहै।यहांगुणगुणीभावकोलेकरसमानाधिकरणताहै तैसेज्ञानऔब्रह्मपदकीसमानाधिकरणताभीगुणगुणीभावको लेकरबन जायेगी॥तिससेअभेदनहीं सिद्धहो सकता ॥ समाधान॥ हेएक देशिन् ब्रह्मकोयदि तुमजडमानोगे । तोअज्ञानकी विषयताभीनहीं

बनेगी। क्योंकिजडमेंअज्ञान कृतआवरणके प्रयोजनकाअभावहै॥ यातेअज्ञान विषयताकी सिद्धिअर्थज्ञान औब्रह्मका अभेदहीमानना उचितहै।इसप्रकारआत्माप्रतियोगिकतथा ब्रह्मअनुयोगिकभेदकोनिरा करणकरकेअबब्रह्मप्रतियोगिकतथाआत्मअनुयोगिक द्वितीयभेदको दूषितकरतेहैं। औरहेएकदेशिन् यदिब्रह्मसेभिन्नआत्माको मानोगेतो घटादिकोंकीन्याईआत्मामें अनात्मपनाप्राप्तहोगा। अर्थयह॥ अप रिच्छिन्नतथामुख्यअपरोक्षताहोनेसेब्रह्मकोप्रत्यक्पनाहै। तिसप्रत्यक् ब्रह्मसेआत्माकोभिन्नमानेहुये अवश्यहीपराक्पनाअर्थात् अनात्मपना होगा। यातेद्वितीयभेदभीनहींसंभवता। इसप्रकारजीवतथाब्रह्मका स्वाभाविकभेदनिराकरणकरके अबतिनदोनोंके औपाधिकभेदमेंअनु वादपूर्वकविकल्पकरतेहैं॥जीवब्रह्मकाऔपाधिकभेदहै यहद्वितीयपक्ष पूर्वकहाथा। तिसमेंयहविचारकरनेयोग्यहै। उपाधिजन्यका नाम औपाधिकहै। वाउपाधिभास्यअर्थात् उपाधिकरकेप्रकाशने योग्यका नामऔपाधिकहै। अथवा।उपाधितंत्रअर्थात् उपाधिकेआधीनकानाम औपाधिकहै॥ शंका॥जीवब्रह्मकायदि औपाधिकभेदसंभवैतोऔपा धिकशब्दकेअर्थका विचारकिया चाहिये। सोऔपाधिकभेदहीनहीं संभवता। क्योंकिउपाधिकेनिरूपणका अभाव है।

## * अथभेदमें उपाधिकेअभावका निरूपण *

सोदिखलातेहैं। जीवब्रह्मकेभेदका उपाधिअज्ञानहैवाअंतस्करण है।अथवा।अतिरेकहै॥ यहांजीवब्रह्मके भेदाऽभेदकासंपादककोईधर्म विशेषअतिरेकशब्दकाअर्थजानना। इनमेंप्रथमपक्षतोनहींसंभवता। क्योंकितिसअज्ञानकोविकाररहितब्रह्मतथाईश्वरकेभेदका संपादकपना

हैजीवब्रह्मकेभेदकावहसंपादकनहीं । यहवार्ता ॥

## * कारणोपाधिरीश्वरः । *

ग्र० ॥ कारणरूपअज्ञानउपाधिवाला ईश्वरहै ॥ इस श्रुतिमेंकथनकी है । औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता।क्योंकितिसअंतस्करणकोवास्तव मानेहुये भेदकोभी वास्तवपना प्राप्तहोगा ॥ औरयदि अंतस्करण कोकल्पितमाने। तो वहअनादि है वा। सादिहै यहविचार कर्तव्यहै ॥ सादिपक्षकानिराकरणआगेकरेंगे । प्रथमअनादिपक्षमेयहविचारकिया चाहिये।वहअंतस्करणसुषुप्ति आदिकअवस्थामेस्थितरहिताहै।वा।नहीं। पुनः प्रथमपक्षमेयहविचारकर्तव्यहै ॥ क्या?वहअंतस्करणस्थूलरूपता सेरहिताहै।वा।सूक्ष्मरूपतासेरहिताहै॥ प्रथमपक्षनहींसंभवता क्योंकि

## * मनःसर्वैर्ध्यानैःसहाप्येति *

ग्र० ॥ सर्ववृत्तियोंसहित अंतस्करणसुषुप्तिअवस्थामे लीनहो जाताहै ॥ इसश्रुतिकाविरोधहोताहै।औरमनरूप अंतस्करणकोस्थूल रूपतासेविद्यमानहुयेसुषुप्तिकाभीअभावहोगा ॥ औरद्वितीयपक्षभी नहींसंभवता।क्योंकिसूक्ष्मपनेकाशक्तिवालेकारणरूपअज्ञानसेभिन्ननि रूपणनहींहोसकता। औरयदिकारणरूपतासेअंतस्करणकीस्थितिमाने तोकारणहीवहांस्थितहोगा।अंतस्करणनहीं।तिसअंतःकरणकेनिवृत्तहुये जीवब्रह्मका भेदभीनहींसिद्धहोगा ॥ इसीरीतिसे अंतस्करणसुषुप्ति अवस्थामेनहींरहिता।यहपक्षभीनिरासहुयाजानलेना।।औरअंतस्करण कोउपाधिरूपताकेनिराकरणकीजोयुक्तिहै।तिसीसेअतिरेकपक्षभीनिरास करनेयोग्यहै ॥ औरभेदाऽभेदकापरस्पर विरोधहोनेसेभी अतिरेकको उपाधिरूपतानहींसंभवती ॥ इसप्रकारउपाधिकेननिरूपण होनेसेजीव

औब्रह्मकाभेदऔपाधिकहैयहकथनअयुक्तहै ॥ समाधान ॥

## ❋ अज्ञान को उपाधि रूपता निरूपण ❋

जोअज्ञानशुद्धब्रह्मतथाईश्वरकेभेदका उपाधिहैसोईही अज्ञान जीवब्रह्मकेभेदकाउपाधिकहनेयोग्यहै ॥ क्योंकिअज्ञानकेकार्यअंतःकरणादिकोंकोकदाचित्कहोनेसेजीवब्रह्मके भेदका उपाधिपनानहीं संभवता ॥ यद्यपिईश्वरकाउपाधिजोअज्ञानहै सोईजीवकाउपाधिहै ॥ ऐसामाननेसेईश्वरतथाजीवके सर्वज्ञतादिकधर्मोंकासंकरहोगा तथापि आवरणशक्तिप्रधानअज्ञानजीवब्रह्मकेभेदकाउपाधिहैऔरविक्षेपशक्ति प्रधानअज्ञानईश्वरका उपाधिहै ॥ इसीकारणसेवेदांत ग्रंथोंमेमाया उपाधिवालाईश्वरकहाहै ॥ यातेदोनोंकेधर्मोंकासंकरनहीं ॥ इति ॥

## ❋ अथ औपाधिक भेद का खंडन ❋

इसप्रकारऔपाधिकपक्षमेतीनविकल्पकरके औरतिसमेअज्ञान कोउपाधिरूपताकीसंभावनाकरकेतिस औपाधिकपक्षकोदूपितकरनेके लियेआरंभकरतेहैं ॥ पूर्वऔपाधिकभेदपक्षमेतीनविकल्पकियेथे तिन मेअज्ञानजन्यजीवब्रह्मकाभेदहै॥यहप्रथमपक्षहैतिसमेंयहविचारकर्तव्य है ॥ वह जीव ब्रह्म का भेदसादि है अथवा अनादि है ॥ यदि अनादिकहो तो तिस को अज्ञान जन्यता नहीं बनेगी ॥ क्योंकि जो अनादि होता है सो अजन्य होताहै यदि अनादिकीभी उत्पत्ति मानोगे । तोब्रह्मकीभी उत्पत्तिहुईचाहिये । औरजोऐसेकहोकिभेद व्यक्तितोसादिहै परन्तुतिसका प्रवाहअनादिहै ।सोकथनभीनहींसंभ वता । क्योंकिभेदव्यक्तिमेभिन्नाऽभिन्नरूपताकरके प्रवाहकानिरूपण नहींहोसकता।तथाहि।भेदव्यक्तिसेयदिप्रवाहकोभिन्नमानेतो प्रवाहको

हीअनादिपनासिद्धहोगाभेदव्यक्तिकोनहीं। औरभेदव्यक्तिसेप्रवाहको अभिन्नमानेतोप्रवाहकोभी अनादिपनानहींसिद्धहोगा। यातेभेदको सादिपनाहीशेषरहताहै ॥ तिसमेंभीयहविचार कियाचाहिये ॥ क्या? अज्ञानप्रयोजनसेविनाहीभेदकोउत्पन्नकरेगाअथवा।किसीप्रयोजनके अर्थउत्पन्नकरेगा ॥ प्रथमपक्षनहींसंभवता।क्योंकि निष्फलवस्तुको कारणताकाही असंभवहै ॥ सफलवस्तुकोही कारणकहतेहैं ॥ और द्वितीयपक्षमेभीवह प्रयोजनकोईजीवकाहै वाअज्ञानका अपनाकोई प्रयोजनहै ॥ यहविचार करने योग्यहै ॥ प्रथम पक्षतो नहींसंभवता क्योंकिभेदकीउत्पत्तिसेपूर्वजीवभावहीअसिद्धहै॥और द्वितीयपक्षमेभी यहविचारकर्तव्यहै ॥ क्या?आश्रय तथा विषयकालाभयहअज्ञानका अपनाप्रयोजनहै ॥ अथवा।अन्यकोईप्रयोजनहै॥ अंत्यपक्षतोअसंगत है।क्योंकिजीव ब्रह्मकेभेदसे उत्पन्नहुया अज्ञानगतऔर कोईप्रयोजन निरूपणनहीं होसकता औरप्रथमपक्षभीनहींसंभवता क्योंकिभेदकी उत्पत्तिसे पूर्वहीजीवईशभेदसेरहितआत्मानिष्ठअज्ञानकीसिद्धिहोनेसे भेदकीतिसअज्ञानकोकिंचतभीअपेक्षानहीं ॥ शंका ॥ हेवादिन्भेद कीउत्पत्तिसेपश्चातअज्ञानआश्रयतथा विषयकोप्राप्तहोगा ॥ भेदकी उत्पत्तिसेपूर्वतिसकोआश्रयऔविषयकालाभनहीं ॥ सामाधान ॥ हे एकदेशिन "किसकोकिसविषयकअज्ञानहै"॥ इसप्रकारकाप्रश्नलोक मेंप्रसिद्धहै। तिससेआश्रयतथा विषयकीअपेक्षासहितहीअज्ञानप्रतीत होताहै। अन्यप्रकारसेनहीं। क्योंकितिसको स्वतंत्रताकाअभावहै। यातेभेदकाउत्पन्नकरनाव्यर्थहै। यहभावहै। औरअज्ञानभास्यजीव ब्रह्मकाभेदहैयह द्वितीयपक्षभीनहींसंभवता। क्योंकिअज्ञानकोज्ञानसे

भिन्नहोनेकरजडपनाहै जडहोनेसेप्रकाशकताका अभावहै। और अज्ञानकेआधीनजीवब्रह्मका भेदहैयहतृतीयपक्षभीअसंगतहै।

## * त्रिविधतंत्रताका निरूपण *

क्योंकितंत्रताअर्थात् पराधीनतातीनप्रकारकी लोकमेंदेखीहै। एकतोघटादिकार्यको अपनेकारण मृत्तिकादिकोंकी आधीनताहै। औरदूसरीमनुष्यादिशरीरोंको अपने आधारभूम्यादिकोंकीआधीनता है ॥ औरतीसरीघटादिक पदार्थोंकोअपनेप्रकाशकेलिये सूर्यादिक प्रकाशकोंकी आधीनताहै। तैसेजीवब्रह्म केभेदकोअज्ञानरूपउपाधि करकेजन्यतारूपआधीनताहै।वा।उपाधिकेआश्रितपनारूपआधीनता है वा।उपाधिकरकेप्रकाश्यत्व रूपआधीनताहै। इनतीनोंकेमध्यकोई भीअज्ञानजन्यत्वादि प्रकारप्रकरणगतजीवब्रह्मकेभेदमेंनहीं संभवता क्योंकिजीवब्रह्मकेभेदको अज्ञानजन्यताऔरअज्ञानभास्यताकातोपूर्व निषेधकरहीआएहैं यातेपुनःनिषेधकरनेका कुछफलनहीं॥ औरतीसरी अज्ञानआश्रयता रूपतंत्रताभीजीवब्रह्मके भेदनिष्ठनहीं संभवती। क्योंकिवहभेदजीवऔ ब्रह्मइनदोनोंकेमध्यकिसीएकमेंरहताहै। यदि जीवप्रतियोगिकऔ ब्रह्मअनुयोगिकभेदहैतो ब्रह्ममेंवर्तताहै औरयदि ब्रह्मप्रतियोगिकऔजीव अनुयोगिकभेदहै।तो जीवमेंवर्तताहै ॥ याते वहभेदअज्ञानको कैसेआश्रयणकरेगा किंतुनहीं करसकता॥शंका॥ हेवादिन्जैसे "महाकाशसे घटाकाशभिन्नहै" इसप्रतीतिमें महाकाश प्रतियोगिकभेदका घटाकाशकोधर्मिपनाहुये विशेषणरूपघटकोभी धर्मिताहै ॥ तैसे "ब्रह्मसेअज्ञानीजीवभिन्नहै" इसप्रतीतिमेंभीब्रह्मप्रति योगिकभेदकाजीवको धर्मिपनाहुयेभीजीवके विशेषणरूपअज्ञानको

तिस भेद की अधिकरणता क्योंनहीं होती किन्तु अवश्यहूई चाहिये ॥ समाधान ॥ हेएकदेशिन् हमारेसिद्धांतमें अज्ञानकोजीव भावकीउपाधिरूपताहोनेसे तटस्थहोनेकरभेदके धर्मिजीवकाविशेषण पनास्वीकारनहींहै । जैसेपाकरूप क्रियापाचकका उपाधिहुयीभी पाचककाविशेषण नहींहोसकती ॥ औरयदिपाकक्रियाकोपाचकका विशेषणमानलेंतो पाकक्रियामेंभी पाचकपनाप्राप्तहोगा । "क्योंकि विशिष्टवृत्तिधर्मका विशेषणमें वर्तनेकानियमहै" ॥ अर्थयह ॥ पाक क्रियाविशिष्ट पुरुषमें वर्तमान जोपाचकत्वधर्महै सोपाचककीविशे-षणीभूतक्रियामेंभी प्राप्तहोगा । सोऐसादेखनेमेंनहींआता ॥ याते जीवब्रह्मकेभेदकी अज्ञानमें अधिकरणता नहींसंभवती ॥ पाकक्रिया कोपाचककी विशेषणता निराकरणकरनेसेघटभी घटाकाशकाविशेषण नहींकिन्तुउपाधिहै यातेपूर्वउक्तदृष्टांतभी असमीचीनहै ॥ शंका । जीवअनुयोगिकजो ब्रह्मकाभेदहै वहअज्ञानमें क्योंनहीं वर्तेगाकिंतु अवश्यवर्तेगा ॥ क्योंकिएकहीभेदके अनेकधर्मिस्वीकारहैं । जैसेएक हीघटभेदकेपटादिक सर्वहीधर्मिहैं।तैसे यहांभीभेदका धर्मिपनाअज्ञान को बनजायेगा ॥ समाधान ॥

## ❀ अथअज्ञानको जीवब्रह्मप्रतियोगिकभेदकी अधिकरणताका निषेध । ❀

अज्ञानमेंब्रह्मका भेदस्वाभाविकहै॥वाऔपाधिकहै प्रथमपक्षतो नहींसंभवता,क्योंकिएकही ब्रह्मप्रतियोगिकभेदको जीवमेंऔपाधिक मानेहुये और अज्ञानमेंस्वाभाविक मानेहुयेद्विरूपताहोनेसेविरुद्धपनाहै अर्थयहस्वाभाविकत्वतथाऔपाधिकत्वदोविरोधिधर्मएकभेदरूपधर्मिमें

नहीं संभवते ॥ औरभेदकोवास्तवहोनेसे द्वैतापत्तिभीहोगी ॥ यातेभी प्रथमपक्षअसंगतहै ॥ औरद्वितीपक्षमेंअविद्यासेभिन्नऔर कोईउपाधि निरूपण नहीं कर सकते । किन्तु अविद्या कोही उपाधि कहनाहोगा ॥ औरअविद्यानिष्ठभेदमें अविद्याकोही उपाधिमाने हुयेआत्माश्रयदोष कैसेनहींप्राप्तहोगा ॥ इसप्रकारभेद ।स्वाभाविक तथाऔपाधिकरूपता सेनानिरूपणहोनेकरब्रह्मकाभेदअविद्यामेंहै यह कथननिरर्थकहै ॥ इतनेकथनसेजीवप्रतियोगिक भेदकी आश्रयताभी अविद्यामें निषेधकी गयी ॥ क्योंकिजीवप्रतियोगिकभेदकोब्रह्ममेंऔपाधिकहोनेकरतिसको अविद्यामेंभी औपाधिक मानेहुयेकैसेआत्माश्रयदोषनहींहोगाजिसकारणसेअविद्यासेभिन्नउपाधिकाअभावहैऔर तिसजीवप्रतियोगिकभेदको अविद्यामेंस्वाभाविक मानेहुयेद्विरूपता कीप्राप्तिभेदकोहोगी । क्योंकिब्रह्ममेंवहभेदऔपाधिकहै औरअविद्या मेस्वाभाविक है ॥ एकहीभेदमें द्विरूपताकी प्राप्तिविरुद्धहै । औरपूर्व कीन्याईद्वैतापतिदोषभीइसपक्षमेंप्राप्तहोगा।किंवाजीवसेभिन्नअज्ञानको जीवभेदकाउपाधिपनाहैअथवाजीवसेअभिन्नअज्ञानकोउपाधिपनाहै॥ अंत्यपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिअपनेविषयकआपकोहीउपाधिपना अयुक्तहै ॥औरआपकोउपाधिरूपतामाननेमेंआत्माश्रयदोषभीहोगा॥ औरअन्योऽन्याश्रय दोषहोनेसे प्रथमपक्षभीअसंगतहै । क्योंकिभेद सिद्धिके आधीनउपाधिकी सिद्धिहै। और उपाधिकी सिद्धिके आधीन भेदकी सिद्धिहै । इस प्रकार स्वाभाविक तथा औपाधिक भेदको अज्ञान आश्रितत्वनहींसंभवता । यहभावहै ॥ औरजो एक देशीऐसे कहेहैंकि जैसेअज्ञान और आत्माका संबंध अज्ञानके आ·

धीनहै। तैसे ब्रह्मात्माका भेदभी अज्ञानके आधीन है। सो यह कथनभी नहींसंभवता। क्योंकि संबंधको संबंधियोंके आधीनरहने कानियमहै॥ औरभेदमेंसंबंधरूपताका अभावहै॥शंका॥ हेवादिन् पूर्वकथनकीहुयी तीनप्रकारकीतंत्रतासे भिन्नहीजैसेद्रव्यत्व औरगुणवत्ताकानियम्यनियामकभावहै।तैसेजीवब्रह्मके भेदऔरअज्ञानकानियम्यनियामकभावक्योंनहो भावयह॥ जैसेद्रव्यत्वको नियम्यहोनेसे अपनेनियामकगुणवत्ताकी आधीनताहैतैसे नियम्यजो जीवब्रह्मका भेदतिसकोभीअपने नियामकअज्ञानकीआधीनताक्योंनहींहोतीकिंतु हुयीचाहिये॥ यहांव्याप्यकानामनियम्यहैऔर व्यापककानामनियामकहै॥ समाधान॥ हेएकदेशिन् एकअधिकरणमें रहनेवाले पदार्थोंकाहीनियम्यनियामकभाव देखाहै॥ जैसेद्रव्यत्वऔरगुणवत्त इनदोनोंकोएकद्रव्य वृत्तिहोनेसेसमानाधिकरणताहै॥ यातेतिनका नियम्यनियामकभाव बनेहैऔरयहांप्रसंगमेंजीवब्रह्मकेभेदऔअज्ञानकी एकअधिकरणताका अभावहै॥ क्योंकिअज्ञानजीवनिष्ठहैऔरजीव प्रतियोगिकभेदब्रह्मनिष्ठहै। इसप्रकारएकअधिकरणताकाअभावहोने सेदृष्टांतविषमहै॥ यातेजीवब्रह्मके भेदऔअज्ञानकानियम्यनियामक भावनहींसंभवता॥ शंका॥ हेवादिन् भेदऔरअज्ञानकीएकअधिकरणताबनसकतीहै।क्योंकि"मैंअज्ञानीहूं"इसप्रतीतिसेअज्ञानजीवनिष्ठ हैऔर "मैंब्रह्मनहींहूं। इसप्रतीतिसेब्रह्मप्रतियोगिकभेदभी जीवनिष्ठहै। इसरीतिसेब्रह्मभेद औरअज्ञानकोजीवनिष्ठहोनेसे तिनकी समानाधिकरणताकाअभावकैसे कहतेहो॥ समाधान॥ हेएकदेशिन् यहांअहं शब्दसेंअंतःकरणका द्वितीय पर्याय जोअहंकारहै तिसका कथनहै

अथवाअंतःकरणके साथतदात्मभावको प्राप्तचैतन्यका अहंशब्दसे कथनहै । वाशुद्धब्रह्मकाकथनहै॥प्रथमऔद्वितीयपक्षतोनहींसंभवते। क्योंकितिनदोनोंको अज्ञान केआधीनहोनेकर अज्ञानकाआश्रयपना नहींसंभवता। औरतृतीयपक्षमेंहमकोइष्टापत्तिहै॥क्योंकिशुद्धचिन्मात्र हीअज्ञानका आश्रयतथाविषयहै ।

## ❋ अज्ञानको शुद्धचेतनआश्रयत्वऔ विषयत्व का स्थापन ❋

शंका ॥ चेतनमात्रनिष्ठअज्ञानहोपरंतुविषय तिसकाब्रह्महो जायेगा ॥ समाधान ॥ हेएकदेशिन्यहांयहतात्पर्यहै ॥ ब्रह्मअज्ञान काविषयहैयहजोतुमकहतेहो ॥ इसमेंब्रह्मशब्दकाअर्थकौनहै ॥ क्या बिंबप्रतिबिंबभावसेरहितशुद्धचिन्मात्रहै अथवाबिंबभावको प्राप्तचैतन्य ब्रह्मशब्दकाअर्थहै ॥ प्रथमपक्षमेंतोहमकोभीइष्टापत्तिहै ॥ क्योंकिशुद्ध चिन्मात्रकोहीअज्ञानकीविषयताहममानतेहैं ॥ औरद्वितीयपक्षमेंबिंब भावकोअविद्यासेउत्तरकालमेंहोनेकरवहअविद्यातिसकोविषयनहींकरती किंवा।अज्ञातब्रह्मकीसिद्धिक्याप्रमाणसेहै अथवाभ्रमसेहै॥ अथवा।स्व प्रकाशतासेहै ॥ प्रथमपक्षमेंतोब्रह्मकोजडपनाहोगा।क्योंकिजोप्रमाण काविषयहोताहै ॥ सोघटकीन्याईजडहीहोताहै॥औरब्रह्मकाविशेषणी भूतअविद्याकोप्रमाणसिद्धहोनेकरद्वैतापत्तिभीहोगी ॥ औरविरोधसे भीप्रथमपक्षअसंगतहै क्योंकिप्रमाणकरनिवृत्ति केयोग्यजोअज्ञानवह प्रमाणकेसंबंधकोनहींसहनकरसकता॥औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता क्योंकिजबभ्रमसे अज्ञातब्रह्मकीसिद्धिमानेतोअविद्याकीविषयताकाअ- भावप्रसंगहोगा॥ विषयकेबाधहोनेकरहीज्ञानकोभ्रमपनाहोताहै॥और

तृतीयपक्षभीअसमीचीनहै ॥ क्योंकिअज्ञातब्रह्मका स्वप्रकाश रूपता करस्फुरणनहींहोता॥ यातेसोब्रह्मकिसप्रकारअज्ञानकाविषयहोसकताहै इसीसेसर्वथाभेदकेनबननेसेजीवब्रह्मकेभेदसेरहितशुद्धआत्माकोअज्ञान आश्रयणकरकेतिसआत्माकोहीविषयकरताहै ॥ इसप्रकारअज्ञानकी विषयताआत्मानिष्ठसिद्धहुई ॥ इति ॥अविद्याजीवब्रह्मविभागसेरहित शुद्धचिदात्माको आश्रयणकरतीहै ॥ औरतिसीको विषयकरतीहै ॥ यहअर्थपूर्व निरूपणकिया ॥ तिसमे वृद्धोंकी संमतिकहतेहैं ॥ यह वार्तासर्वज्ञात्ममुनीयोंनेभीकथनकीहै ॥ उन्होंनेक्याकथनकियाहै ॥ ऐसीआकांक्षाकेहुये कहतेहैं ॥

**आश्रयत्वविषयत्वभागिनीनिर्विभागचितिरेवकेवला पूर्वसिद्धतमसोहिपश्चिमोनाश्रयोभवतिनापिगोचरः॥**

सं० शा० अ० १ श्लो० ३१९ ॥

चौ० ॥ आश्रयत्वविषयत्वविभागन । निर्विभागचितिकेवल आखन ॥ पूर्वसिद्धतमोहैयाते।आश्रयविषयोनकार्यताते ॥१॥

टी० ॥ अज्ञानकेआश्रय तथाविषयके भजनेवालाचेतनहै ॥ यद्यपिअज्ञानकाआश्रयजीवकोमानेहुयेतथा विषयब्रह्मकोमानेहुयेभी चेतनकोअज्ञानकीआश्रयतातथाविषयताकीअनुपपत्तिनहीं । क्योंकि जीवऔब्रह्मइनदोनोंमेचेतनअनुगतहै॥तथापिजीवऔईश्वरकोअज्ञान केआधीनहोनेकर जीवईशभेदसे रहितही चेतन अज्ञानका आ .य तथाविषयहै॥शंका॥ जैसेचेतनमात्रकोअज्ञानका आश्रयतथाविषय तुमनेमाना है ॥ तैसेअनात्माभीअज्ञानका आश्रयऔविषयक्योंनहो ॥ समाधान ॥तुम्हारीइसआशंकाकोमूलमेकथनकियाजो "एवकार"

तिसकेअर्थकोस्पष्टकरनेवालेकेवलपदनेनिवार्णकियाहै ॥ शुद्धचेतन सेभिन्नअनात्मवर्गअज्ञानकाआश्रयऔविषयनहीं इसमेहेतुकहतेहैं ॥ जिसकारणसेअज्ञानप्रथमहीसिद्धहै॥इसीसेपश्चातहोने वालाअनात्मा तिसअज्ञानकाआश्रयऔरविषयनहींबनसकता ॥ इति ॥

## * शंका पूर्वक अज्ञान के एकत्व की प्रतिज्ञा *

शंका॥हेवादिन्अज्ञानकाआश्रयएकमानेहुयेतिसकीअनेकता· निरूपणकरनीकठिनहै॥ जिसकारणसेजीवजीवप्रतिजगत्केउपादान भूतअज्ञानकीअनेकताएकदेशीनेभीनहींकानी॥किंतुएकजीवकेआश्रित एकहीअज्ञानमानाहै औरअज्ञानकोएकमानेहुयेबद्धमुक्तादिव्यवस्था कीअनुपपत्तिहै॥ इसप्रकारअज्ञानके एकत्वतथा अनेकत्वपक्षमे दोष देखनेसेहमयहपूछतेहैं।आश्रयतथाविषयकाएकत्वमानेहुयेभीसोअज्ञान एकहैअथवाअनेकहै ॥ यहनिर्णयकेसेहुया ॥ इसप्रकारएकतटस्थ की आशंका को सुनकर "धर्मिकी कल्पनासे धर्ममात्र की कल्पना श्रेष्टहै" इस न्याय को आश्रयण करके सिद्धांत मुद्राको आश्रयण करने वाला पूर्व पक्षी उत्तर कथन करता है ॥ समाधान ॥ हेतटस्थ एकही अज्ञान है यह हम कहते हैं ॥ शंका ॥ हेवा दिन्तिसअज्ञानकी एकतामें साधककौनहै । भावयह ॥ यदितुम अज्ञानकेएकत्व विषयकप्रमाणकहोगे । तोअपसिद्धांतहोगा।क्योंकि प्रमाणसिद्धअज्ञानको सत्यहोनेकरदैनापत्तिरूप दोषप्राप्तहोताहै । औरविरोधभीहै । क्योंकिअज्ञानप्रमाणके संबंधकोसहनहीनहींकरता औरयदितुमकोईप्रमाणनहींकहोगे । तोअज्ञानकाएकत्व सिद्धनहीं होगा । औरयदिकेवलयुक्तिही तिसकासाधककहोगेतोमूलप्रमाणसे

रहिततिसयुक्तिको आभासरूपताहोगी । यातेकिसीप्रकारसेअज्ञान काएकत्वसिद्ध नहींहोसकता ।

***अथअज्ञानमें लौकिकादिप्रमाणकेखंडनपूर्वकलाघव सहकृततर्कसेतिसके एकत्वकास्थापन ।*** समाधान

मू० ॥ लौकिकीवैदिकीचापिनाऽज्ञानेदृश्यते प्रमा।
कार्यदृष्ट्याथकल्प्यं चेल्लाघवादेकमेवतत् ।८*

भुजंगप्रयात० ॥ प्रमालौकिकी वैदिकीमोहिप्यारे ॥
अज्ञानं विषेनाहिकोईदिखारे ॥ यदीसृष्टिको देख,
ऊहाकैरैहो । लघूतासितो एकहीजानलैहो ॥ १ ॥ *

टी० ॥ यहांकारिकाके पूर्वार्द्धसेअपसिद्धांतकी आशंकाका परिहारजानना । औरउत्तार्द्धसे लाघवसंज्ञकतर्क अज्ञानकेएकत्वको सिद्धकरताहै।शंका।मूलकारिकामें (नाज्ञाने दृश्यतेप्रमा) अ० अज्ञान मेंकोईप्रमाणनहीं देखाजाता । यहजोकथनहैसोअयुक्तहै । क्योंकि अज्ञानके स्वरूपमें प्रमाणकाजो अदर्शनहै तिसकाप्रकरणके साथ किंचित्भीसंबंधनहींहै । जिसकारणसे अज्ञानके स्वरूपमेंतोअज्ञानहैवा नहींइसप्रकारकेविवादका अभावहै । किंतुतिसके एकत्वऔअनेकत्व मेंहीविवादहै ॥ यातेपूर्वकथननहींसंभवता ॥समाधान । अज्ञानका जोसाधकहैवह तिसकेएकत्वकोभी सिद्धकरदेगा । इसअभिप्रायसेपूर्व कथनसंभवताहै । इसीअभिप्रायकोलेकर श्लोककीव्याख्याकरतेहैं । ·अज्ञान।क्या ? वेदप्रमाणकरसिद्धहैवा।प्रत्यक्षादिप्रमाणकरसिद्धहै।यहां आदिपदसेअनुमान तथालौकिकशब्दका ग्रहणकरना ॥ अथवा ॥ दृश्यमानजगत्‌रूपकार्यकी अन्यथाऽनुपपत्ति रूपतर्कसेवह अज्ञान

कल्पनाकरनेयोग्यहै ॥ अब

❀ सर्वेवेदायत् पदमामनंति ॥ ❀

इसश्रुतिकोनआश्रयण करकेप्रथमपक्षकोदूषित करतेहैं ।

❀ पूर्वकांडतथा उत्तरकांड रूपवेदकाधर्म, औब्रह्ममेंतात्पर्य्यनिरूपण । ❀

इनतीनोंपक्षोंमे पृथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिसाक्षात्तथा परम्परासेपूर्वकांडरूपवेदकाकर्ममात्रविषयहै औरउत्तरकांडरूपवेदांतोंका साक्षात् तथापरंपरासे परिपूर्ण सच्चिदानंद ब्रह्ममात्र विषयहै ॥ शंका ॥ धर्मतथाब्रह्महीवेदवाक्योंकाविषयहै यहनियमआपक्योंकरते हो किन्तुजिसवाक्यसेजो अर्थश्रवणकियाहै तिसअर्थमेसोवाक्यक्यों न प्रमाणहो॥समाधान॥धर्मतथाब्रह्मकेप्रतिपादनमेहीफलकासंबंधहै भाव यह ॥ जिसकारणसेअध्ययनविधिफल वालेअर्थकाजोज्ञान तिसका उद्देशकरकेवेदाऽध्ययनकाविधानकरताहै॥औरसाक्षात्वेदसेप्रतिपादन कियाहुआ अर्थसर्वत्र फलवाला नहींहोसकता ॥ क्योंकिनामधेयऔर देवतादिरूपअर्थभी अनेकवाक्योंमेप्रतीतहोताहै ॥ परन्तुतिनकेप्रति- पादनमे सुखतथादुःखाभावरूपफलका अदर्शनहै ॥ औरधर्मकाज्ञान अपनेविषयभूतधर्मका अनुष्ठानकराताहुआ स्वर्गादिरूपफलकोउत्पन्न करताहै ॥ औरब्रह्मज्ञानतो अनुष्ठानकी अपेक्षासेविनाही अनेकदुःख रूपअज्ञानकीनिवृत्तिपूर्वकपरमानंदकाप्रापकहै ॥ इसरीतिसेधर्मतथा ब्रह्मकेपृतिपादनमेहीफलकासंबंधहै ॥ इनसेभिन्न अज्ञानरूप अर्थतथा श्रवणादिरूप अर्थकेपृतिपादनमेफलकासंबंधनहीं ॥ यातेअज्ञानमेवेद पृमाणताअभावहै ॥ औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता ॥ क्योंकिस्पष्ट

प्रत्यक्षादिसिद्ध अज्ञानकोमानेहुये वादियों कापरस्पर विवादनहोना चाहिये ॥ यहांविवादग्रस्तईश्वरादिप्रत्यक्षसेजोभिन्नपनाहै ॥ यहही प्रत्यक्षनिष्ठस्पष्टपनाहै ॥ इसरीतिसेअज्ञानकोप्रमाणकाअविषयहोनेसे अपसिद्धांततथाविरोधकीभीप्राप्तिनहींहोतीयहभावहै ॥यहांतकश्लोक केपूर्वार्द्धकाव्याख्यानकिया॥अबअज्ञानकोलौकिकतथावैदिकप्रमाण करअसिद्धमानेहुयेप्रमाणकेअभावसे तिसकाएकत्वनहींसिद्धहोगा ॥ इसप्रकारकीआशंकाकालाथवहैसहिकारीजिसकाऐसीजोअन्यथाऽनुप पत्तिरूपयुक्तिवहअज्ञानकेएकत्वकासाधकहैइसप्रकारका परिहाररूपता करउत्तरार्द्धकाव्याख्यानकरतेहैं ॥ जिसकारणसेअज्ञानविषयकप्रमाण नहींसंभवता ॥ इसीकारणसेस्वभावसेअसंगऔरउदासीनतथास्वानंद करतृप्तआत्मानिष्ठमिथ्याऔरअनेकप्रकारकेसुखदुःखादिरूपप्रपंचरचना कीअन्यथाऽनुपपत्तिसेअज्ञानकल्पनाकियाजाताहै॥यहहीकथनकरना योग्यहै॥ क्योंकिअन्यकिसीरीतिसेप्रपंचरचनाकीउपपत्तिनहींसंभवती भावयह ॥ अज्ञानसेविनाअसंगईश्वरसेजगतरचनाकीअनुपपत्तिहै॥ यातेअज्ञानकल्पनाकियाजाताहै ॥ शंका ॥ जैसेकुलालघटकोउत्पन्न करताहुयाअज्ञानकीअपेक्षानहींकरता॥ तैसेईश्वरभीअज्ञानसेविनाही जगतरचनाकरलेगा ॥ अज्ञानकीकल्पनाकरनेकाकिंचित्भीप्रयोजन नहीं ॥ समाधान ॥ सोईश्वरशरीरतथा इन्द्रियोंके संबंधसेरहितहै ॥ यहवार्ताश्रुतिमेंप्रसिद्धहै ॥ यातेअसंगकोकर्तृत्वनहींसंभवता॥शंका॥ जैसेवस्त्रस्वभावसेजलकेसाथ संबंधवालाभीहै परन्तुमोमसे लिप्तहुया जलकाअसंसर्गीहोताहै॥ तैसेईश्वरस्वभावसेसंगिहुयाभीकिसीउपाधि केवशसेअसंगिक्योंनहो ॥ समाधान ॥ वहईश्वरस्वभावसेहीअसंग

है ॥ क्योंकि ॥

❀ असंगोह्ययं पुरुषः ❀

अ० ॥ यहपुरुषअसंगहै ॥ इसश्रुतिमेंईश्वरका असंगस्वभाव कहाहै ॥ औरकिसीउपाधिकेनिरूपणहोनेकरअसंगपनाऔपाधिक नहीं किंतुस्वाभाविकहै ॥ शंका ॥

❀तत्तेजोऽसृजत् ॥ छं० उ० अ० ६ खं २॥१❀

अ० ॥ सोपरमात्मा तेजको उत्पन्नकरताभया ॥ इस श्रुतिसे ईश्वरमेंकर्तृत्वप्रतीतहोताहै ॥ यातेअसंगपनाअसिद्धहै ॥समाधान॥ हेवादिन्वहईश्वरउदासीनहै अर्थात्अकर्ता है ॥ भावयह चेतनकर्ता किसीप्रयोजन काउद्देश करकेकार्यको रचनाकरताहै ॥ औरईश्वरको जगत्रचनाकाप्रयोजनक्या?दुःखाभावरूपहै अथवासुखरूपहै॥ प्रथम पक्षतोनहींसंभवता ॥ क्योंकिदुःखाभावतोईश्वरमेंस्वतःसिद्धहै ॥ और द्वितीयपक्षभीअसंगतहै ॥ क्योंकिवहईश्वरअपनेस्वरूपभूतआनंदकर हीतृप्तहै ॥ तिसीसेदोनोंप्रकारकेप्रयोजनसे शून्यहोनेकर वह ईश्वर उदासीनहै ॥ यातेतिसकोतेजादिजगत्काकर्तृत्वयुक्तनहींहै ॥ और

❀ यतोवाइमानिभूतानिजायंते ॥ तै० उ० भृ० व० अ१❀

अ० ॥ जिसकारणसेयहसर्वभूतउत्पन्नहोतेहैं॥ इसश्रुतिनेजगत्रचना ईश्वरसेकथनकीहै । इसीकारणसेअसंगतथाउदासीनआत्मानिष्ठप्रपंच रचनाअज्ञानसेविनानहींसंभवती । यातेअज्ञानकल्पनाकियाजाताहै। शंका॥ रजतकोउत्पन्नकरतीहुयीशुक्तिअज्ञानकीअपेक्षाकरतीहै ।क्यों कि।वहरजतमिथ्याहै। औरप्रपंचकोतो सत्यहोनेकर तिसकेउत्पादनमे

ईश्वरको अज्ञानकी अपेक्षानहींसंभवती ॥ समाधान ॥ "नेति-नेति" इसश्रुतिसेईश्वरमेप्रपंचका निषेधश्रवणहोताहै ॥ यातेरजतकी न्याईप्रपंचभीमिथ्यारूपहै॥तिसकीउत्पत्तिमेईश्वरकोअवश्यअज्ञानकी अपेक्षासंभवतीहै ॥ औरअनेकप्रकारकेसुखदुःखादिरूपजगतकीरचना अन्यप्रधानादिकोंसेनहींसंभवती ॥ किन्तुजैसेरज्जुअज्ञातहुयीअनेक प्रकारकेसर्पमूत्रधारामालादिरूपप्रातिभासिकप्रपंचकोरचनाकरतीहुयी देखनेमेआतीहै ॥ इसीप्रकारअसंगस्वभावहुया भीईश्वरअज्ञानकेवश सेनानाप्रकारकेप्रपंचकोरचनाकरताहै।इसरीतिसेअज्ञानकीसिद्धिहैयहां अन्यरीतिकाअभावहै ॥ तात्पर्ययह॥ प्रथमब्रह्मकोअसंगस्वभावहोने सेअज्ञानसेविनातिससेप्रपंचरचनाकाअसंभवहै।औरअन्यकिसीप्रधान प्रमाणुआदिकसत्यउपाधिउपहितब्रह्मसेभी जगतरचनाका संभवनहीं क्योंकिकार्यमिथ्याहै।मिथ्याकासत्यकारणनहींहोसकता।औरअन्यकिसी मिथ्याउपाधि सेभीजगतरचनाकासंभवनहीं। क्योंकितिसउपाध्यंतरको सादिपनाहैवाअनादिपनाहै।यहप्रष्टव्यहै।प्रथमपक्षमेतोअनादिप्रपंचके उत्पन्नकरनेमेतिसकोउपाधिपनानहींसंभवता।औरद्वितीयपक्ष मानेहुये अज्ञानकाहीनामांतरकरणहै।तिससेअज्ञानकीसिद्धि बलात्कारसेहुयी । औरअज्ञानकोप्रपंचरचनाकी साधकताकाअसंभवभीनहीं।क्योंकिरज्जु निष्ठअनेकसर्पादिरूपप्रातिभासकप्रपंचकीरचनामेअज्ञानकोसाधकपना देखनेसेअसंभवकाअभावहै । इसप्रकारप्रपंचरचनामेअन्यकिसीप्रकार केनबननेसेअज्ञानकीकल्पनाकरनीयुक्तहै । इति ॥

## शंका ॥ ❀ अज्ञानके एकत्वकानिर्धार । ❀

इसपूर्वउक्तरीतिसे अज्ञानकी कल्पनाकरो परंतुतिसकाएकत्व

किसकारणसेंहै । समाधान ॥ तिसपूर्वकथनसे कल्पनाका विषय भूतसोअज्ञानएकहै वाअनेकहै इसप्रकारकेविवाद हुएएकहीअज्ञानहै यहनिर्णयहुया । यद्यपिक्रमसे होनेवाले अनेककार्योंके देखनेसे अनेकअज्ञानोंकी कल्पनाप्राप्त होतीहै । तथापि वहएकही अज्ञान विचित्र शक्तियोंवालाहै ॥ यातेतिससे विचित्रकार्यकीउपपत्तिहै ॥ औरएकही विचित्रशक्तिवाले पदार्थको अनेककार्यकीजनकताकोई दृष्टिकाअगोचरभीनहीं।क्योंकिस्वप्नमें अनेकप्रकारकेकार्यकीजनकता निद्रादोषमेंदेखीहै ॥ इसीसेअज्ञानएकहै । औरयदिएकदेशीऐसेकहे। अज्ञानरूप धर्मिका ग्राहकजो प्रपंचरचनाकी अन्यथाऽनुपपत्तिरूप तर्कहैतिसकाबाधहोगा ॥ क्योंकिअज्ञाननिष्ठएकत्वमानेहुए अनेक प्रकारकेसुखदुःखादिरूपप्रपंचरचनाकीतिसमेंअघटमानताहै । सोयह कथनभीनहीं संभवता ॥ क्योंकिप्रपंचरचना अज्ञानकेएकत्वतथा अनेकत्वकल्पना करनेमेंउदासीनहै ॥ औरएककोअनेकविधकार्यका जनकपनाभीपूर्वदृष्टांतसे सिद्धकरआएहैं ॥ यातेधर्मिकेग्राहकअन्यथा ऽनुपपत्तिरूपतर्कका बाधनहीं ॥ शंका ॥ अनेकअज्ञानकल्पनाकिये जावें ॥ वाअनेकशक्तियोंकीकल्पनाहो । इसमेंक्याविलक्षणताहै ॥ समाधान ॥ धर्मिकीअनेकताकल्पना करनेसेधर्मकीअनेकताकल्पना करनीश्रेष्ठहै ॥ इसन्यायसेधर्मिका एकत्वकल्पनाकरनेमें लाघवहै ॥ तिसलाघवसहकृत अन्यथाऽनुपपत्ति रूपतर्क विचित्रशक्तिवालेएक अज्ञानकोग्रहणकरके विश्रामकोप्राप्तहोताहै॥ यहकथनहीयुक्तहै।इति।

## ※ अथअज्ञानके एकत्वसाधनका फलनिरूपण। ※

शंका।। प्रपंचरचनाजैसेएक अज्ञानसे बनसकतीहै । तैसेअज्ञाननाना

मानेहुएभीवनसकतीथी पुनः अज्ञानकेएकत्व साधनकाकोईफलनहीं।
समाधान ॥ यद्यपिमिथ्या प्रपंचरचनामें अज्ञानकाएकत्वसिद्धकरना
निष्फलहै तथापि वहअज्ञानकाएकत्वजीवके एकत्वकासाधकहै॥याते
तिसकाएकत्वसिद्धकरनाउचितहीहै। इसीकारणसेएकजीववादी जीव
एककहतेहैं ॥ अज्ञानकाएकत्वजीवके एकत्वकासाधककैसेहै ॥ ऐसी
आकांक्षाके हुएकहतेहैं । अज्ञानकोजीव भावकाउपाधिपनाहै यह
पूर्वकथनकरआएहैं । औरउपाधिकायहलक्षणहै ॥ उपकहियेसमीप
स्थितहोकरअन्य पदार्थमेंअपने स्वरूपकोजो धारणकरेसो उपाधि
कहियेहै । जैसेघटतथादर्पणादि प्रसिद्धआकाश तथामुखादिकोंका
उपाधिहैं । तैसेअज्ञानभी चिदात्मामेंअध्यस्त होनेकरसमीपहैऔर
चिदात्माकेसमीपस्थित होकरअपनेएकत्व धर्मकोउपहित चिदात्मामें
समर्पणकरताहै। यातेउपाधिरूपहै। ताअज्ञानउपहितचिदात्माभीजीव
भावकोप्राप्तहुया एकहीहोताहै ॥शंका॥ एकअज्ञानरूप उपाधिवाला
आत्माजीवभावकोप्राप्त हुयाअनेकरूपक्योंनहो ॥ क्योंकिजिसकारण
सेएकहीदर्पणादि रूपउपाधिमेंमुखस्तंभ पुरुषादिकअनेक रूपप्रतीत
होतेहैं ॥ समाधान ॥ हेएकदेशिन् उपाधिकेएकहुएभी बिंबोंकेभेदसे
प्रतिबिंबोंकीअनेकता दृष्टांतमेंतोयुक्तहै औरप्रकरणमेंतो बिंबकानाना
पनाहैनहीं । तिसीकारणसेउपाधिकेएकहुए औरबिंबकेएकहुएतत्उप
हितप्रतिबिंबभीएकहीहै । ऐसेएकजीववादी कहतेहैं इति ॥

## ॐअथअज्ञानतथाजीवके एकत्वतथाअनेकत्वकथन करनेवाली श्रुतियोंकी व्यवस्थाकानिरूपण। ॐ

शंका ॥ हेवादिन् लाघवसेएकही अज्ञानस्वीकारकरनेयोग्यहै।

यहतुमनेपूर्वकथन कियासोअसंगतहै क्योंकि ॥

* इन्द्रोमायाभिः पुरुरूपईयते ॥ *

इसश्रुतिसेअज्ञानका नानापनाप्रतीतहोताहै । औरप्रमाणवाले गौरवकोयुक्त होनेसेअप्रामाणिक लाघवअकिंचित्करहै । अर्थात्अर्थ कासाधकनहीं । औरजोपूर्वकहाथा जीवकाएकत्वसिद्धकरनेके अर्थ अज्ञानकाएकत्वसिद्ध करतेहैं । सोयहकथनभीअयुक्तहैक्योंकि ॥

* रूपंरूपंप्रतिरूपोबभूव । * ( क०उ०व० ५।।६ )

अ० ॥ उपाधिउपाधिके प्रतिसोआत्मातत्सदृशताकोप्राप्तहुया। इस श्रुतिसेजीवका नानापनाही पूतीतहोताहै ॥ यातेअज्ञानएकहै औरजीवएकहै यहकथन श्रुतिसेविरुद्धहै । समाधान॥ हेएकदेशिन् असंगतथाउदासीन चिदात्मासेप्रपंचकी रचनाअज्ञानसेविनासंभवती नहीं॥यहपूर्वकथनकियाहुयालाघवसहकृतअन्यथाऽनुपपत्तिरूपतर्कतिस करसिद्धजोअज्ञानकाएकत्वऔरतिसकापूयोजनजीवकाएकत्वइनदोनों अर्थोंकेअनुवादकरनेवालीश्रुतिभीविद्यमानहै।औरअज्ञानकोएकमानेहुये (मायाभिः)इसबहुवचनरूपाश्रुतिकाविरोधभीनहींहोसकता।क्योंकिवह श्रुतिमायागतशक्तियोंके नानापनेकोपूतिपादनकरतीहैऔरशक्तियोंको मायाकाधर्महोनेमेलक्षणावृत्तिकरमायाशब्दबोध्यता तिनकोसंभवतीहै। यदिऐसी व्यवस्थानकरैंतो ।

*मायांतुप्रकृतिंविद्यात् *

इसश्रुतिमेकथनकियेहुये(मायां)इसएकवचनकाविरोधहोगा॥ तिसकारणमेबहुवचनरूपाश्रुतिअज्ञानकेनानापनेकोनहींकहती॥ और

प्रामाणिकहोनेसेगौरवभीस्वीकारकियाजाताहै।यहकथनभीनहींसंभवता क्योंकिपूर्वउक्तरीतिसे प्रामाणिकपनेकीहीअसिद्धिहै ॥ औरजोश्रुति जीवकेनानापनेमेंप्रमाणकहीवहभीअसंगतहै। क्योंकिवहमंत्रएकजीव केअज्ञानकरकल्पितअनेक प्राणियोंकेभेदपरहै ॥ कोईजीवकेनानात्व परनहीं ॥ यदिऐसेनमानोगेतो

*** अजोह्येकअनीशयाशोचातिमुह्यमानः ***

अ०॥ एकहीजन्मसेरहितआत्माहै ॥ अविद्याकरमोहकोप्राप्त हुयाशोककरताहै॥इत्यादिकजीवकाएकत्वकथनकरनेवालेश्रुतिवचनों काविरोधप्राप्तहोगा ॥ यातेजीवका नानापनानहींसंभवता ॥ इसपूर्व उक्तअर्थकेअनुवादकरनेवालीश्रुतिअबयहांपठनकरतेहैं ॥

**अजामेकांलोहितशुक्लकृष्णांवह्वीःप्रजाःसृजमानां सरूपाः॥अजोह्येकोजुषमाणोऽनुशेतेजहात्येनांभुक्त भोगामजोऽन्यः** ॥ श्वे० उ० अ० (४) मं० (५)

मत्तद्रुमला० ॥ एकअविद्याजन्मोंरहितालालश्वेततमरूपीहै॥ अनिकप्रजाकोजनतीसोईजोअपनेसमरूपीहै ॥ एकअजातमचिदहै जोई तहिसेवतअनुसोताहै ॥ ऐसअविद्याभुक्तभोगकोअन्यअजो तजदेताहै॥१॥ इसश्रुतिरूपमंत्रकायहअर्थहै ॥यहांप्रथममंत्रकेद्वितीय पादकोअर्थसेव्याख्यानकरतेहुये (अजां) इसपदकरके निवारणकरने योग्यअंशकोकथनकरतेहैं ॥ मिथ्याभूतजगत्कोअविद्याहेतुककथन करनायोग्यहै ॥ ऐसेद्वितीयपादकेअनुसारप्राप्तहुये यहसंशयहोताहैं॥ वहअविद्याजन्यहैअथवाअजन्यहै ॥ समाधान॥ वहअविद्या(अजां)

कहियेजन्मरहितहै ॥शंका॥ इसमंत्रमेअविद्याकेवाचकपदकाअभाव होनेसेयहमंत्रअविद्याकोहीबोधननहींकरसक्ता तोतिसकाएकत्वकिस कारणसेहोगा ॥ औरअविद्या उपहितजीवकाएकत्व तोअतिदूरहै ॥ समाधान ॥ अविद्याकेवाचकपद काअभावनहीं ॥ क्योंकिस्त्रीलिंग रूपताकरनिर्देशकियाहुयाजो (अजां) यहपदहै तिसीको अविद्याकी वाचकताहै॥ औरतिसअविद्यामे अनेकतानहीं किन्तु (एकां) कहिये वहएकहै ॥ यहांयहभीजानलेना॥ अनिर्वचनीयरूपतासे जगतऔर अविद्यादोनोंसामनहैं॥ अवतिसअविद्याकोविचित्रकार्यकेउत्पन्नकरने कीसामर्थ्यत्रिगुणात्मकरूपतासेकथनकरतेहैं ॥ (लोहितशुक्लकृष्णां) कहियेरजोगुणसतोगुण तमोगुणरूपवहअविद्याहै ॥ यातेविचित्रकार्य केउत्पन्नकरनेमेवहसमर्थहै ॥ तिसत्रिगुणात्मकतथा जन्मसेरहितऔर एकअविद्याउपाधिवालाजीवभीउत्पत्तिसेरहितहै ॥ यहकहतेहैं(अजः) कहियेअविद्योऽपहितजीवजन्मरहितहै ॥ औरवहजीवनानानहींकिन्तु "एकः" कहियेएकहै ॥ शंका ॥ जीवगतनानापनालोकमेअनुभव सिद्धहै ॥ तिसकाएकत्वतुमकैसेकहतेहो ॥ समाधान ॥

❀ एकोदेवःसर्वभूतेषुगूढः ॥ श्वे० उ० अ० ६।११ ❀

❀ नान्योतोऽस्तिद्रष्टानान्योतोऽस्तिश्रोता ॥ बृ० उ० अ० ५ ब्रा० ७कं० २१

❀ एकएवहिभूतात्माभूतेभूतेव्यवस्थितः ॥ स्मृ० ❀

अ० ॥ एकहीस्वप्रकाशचिदात्मासर्वभूतोंमेअविद्याकरआवृत्त होरहाहै ॥ औरइसआत्मासे भिन्नऔरकोईद्रष्टानहीं । औरनइससे भिन्नऔरकोईश्रोताहै॥ औरएकही सर्वभूतोंका आत्माहरएकशरीरमे

अवस्थितहै ॥ इसस्मृतिसहित उपनिषद्मेजीवका एकत्वप्रसिद्धहै ॥ औरउपाधितथाबिंबकाजोएकत्वहैसोप्रतिबिंबकेएकत्वकानियामकहै ॥ इत्यादिकयुक्तिकरभी एकत्वप्रसिद्धहै ॥ इतनाअर्थ प्रसिद्धिअर्थकजो मंत्रमे "हि" यहपदहैतिसने बोधनकिया ॥ औरजीवके अनेकत्वका अनुभवतोजीवकेअज्ञानकरकल्पितअनेकप्राणियोंकेभेदकोविषयकरता है। कोईजीवकेभेदकोनहीं ॥शंका॥ स्वयंप्रकाशब्रह्मसेअभिन्नजोजीव है तिसकोविलक्षणविक्षेपयुक्तअवस्थाकैसेप्राप्तहुयी ॥ समाधान ॥ पूर्वकथनकियेहुयेलक्षणयुक्ततिसअविद्याकोआश्रयणकरकेनिद्रावाले पुरुषकीन्याईशयनकरताहै ॥ अर्थात् अज्ञानसेआवृत्तहुयाज्ञाननेत्रको निमीलनकरलेताहै ॥ पश्चात्कार्याकाररूपतासेस्थिततिसअविद्याको ही (जुषमाणः) कहियेसेवनकरताहुयास्वप्नद्रष्टापुरुषवत् नानाप्रकारके विक्षेपयुक्तजाग्रतादिरूपसंसारकोअनुभवकरताहै ॥ शंका ॥अविद्या कोअनादिरूपतासेअविनाशिपनाहै॥यद्यपियहांप्रागभावमेअतिव्याप्ति दोषनिवारणकेअर्थअनादिकेसाथभावरूपताभीकहीचाहिये॥ तथापि सत्कार्यवादीकेमतमेप्रागभावकेअनंगीकारसेभावरूपताकहनेकीआव- श्यकतानहीं॥इसप्रकारअविद्याकोअविनाशिताहोनेसेमोक्षकाअभाव प्रसंगहोगा ॥ समाधान ॥ तत्त्वमस्यादि महावाक्यसे उत्पन्नहुयाजो आत्मतत्त्वका साक्षात्कारतिसकर (जहात्येनां) कहियेइसअविद्याको निवृत्तकरताहै ॥ अविद्यामेअनादित्वकल्पितहोनेसेतत्त्वज्ञानसेनिवृत्ति काअसंभवनहीं ॥ शंका ॥ यदिअविद्या त्यागनेयोग्यअर्थात्निवृत्त करनेयोग्यहैतोतिसअविद्याकोआत्मा किसलिये आश्रयणकरताहै ॥ समाधान ॥ भोगके निमित्त अविद्याका आश्रयण आत्मा करता

है॥ क्योंकिभोगको तिसअविद्याकर जन्यता है। अत्र स्वस्वरूप के साक्षात्कारसे प्रयोजनसे रहित तिसको मानता हुया त्याग देता है॥ इसीअर्थको कहतेहैं॥ (भुक्तभोगां) कहियेभोग लियाहोभोग जिसकरतिसको "भुक्तभोगा" कहतेहैं॥ तिसभुक्तभोगाअविद्याको प्रयोजनरहितजानकरत्यागदेताहै॥ यहां"भुक्तोभोगोयया"इसप्रकार काविग्रहकरनेसे "यया" यहपदतृतीयाविभक्त्यंतहै॥ औरकर्तातथा करणमेतृतीयाविभक्तिहोतीहै॥ यहांयदितृतीयाविभक्तिकर्ता अर्थमे मानेतो अविद्या निष्ठचेतनता होगी। और अविद्या में चेतनता है नहीं किंतु जडता है। याते कर्ता अर्थ मे तृतीया नहीं किन्तु साधनमे तृतीया जाननेयोग्य है॥ इसीकारण से भोग कासाधन होनेकरअविद्याकोभोक्तृत्वका अभावहोनेसेचेतनताका असंभवहै॥ शंका॥ अज्ञोजंतुः॥ " इसप्रतीतिसे अज्ञान विशिष्टमे जीवपना प्रसिद्धहै॥ याते अविद्याको जीवके स्वरूपमेप्रविष्ठ होनेकर॥ तिस अविद्याकोत्यागदेताहै॥ वहकथनकैसेवनेगा॥ क्योंकिअपनेस्वरूप कात्यागनाअसंभवहै॥समाधान॥ अजोऽन्यः" कहियेवहजन्मरहित जीवअविद्यासेभिन्नहै। कोईअविद्याकोअंतर्भावकरकेजीवपनानहीं। क्योंकिअविद्याजडहै औरजीवचेतनहै। दोनोंएकरूपनहींहोसकते॥ शंका॥ अविद्याकोजीवभावका अधिकरण मानेहुयेचेतनताकीप्राप्ति अर्थसेतुमनेकथनकीसोअयुक्तहै॥ क्योंकिविशिष्टवृत्तिधर्मकोविशेषण मेवर्तनेका नियमनहीं॥ यदिऐसेनमानेतो "रक्तघटमानय" यहांपर भीरक्तरूपऔघटत्वजातिकाआनयनप्रसंग होगा।क्योंकिवहदोनोंघटके विशेषणहैं। उभयविशिष्टघटमेवरत्तनेवालीआनयनक्रियातिनदोनोंमे

प्राप्तहोगी ॥ सोऐसा देखनेमे नहींआता ॥ तैसेअज्ञानको जीवका विशेषणमानेहुयेभीचेतनताकीप्राप्तिकाकथनअयुक्तहै ॥ समाधान ॥ यदितुमकोपूर्वकथनमेतोपनहीं तोऔरहेतुश्रवणकरो ॥ अज्ञानजीव भावकाउपाधिरूपहमकोस्वीकारहै । इसीकारणसेअविद्यानिष्टचेतनता कीप्राप्तिनहींसंभवती।क्योंकिउपाधिवस्तुकेस्वरूपसेबहिरभूतहोताहै ॥ यातेतिसकात्यागभीबनसकताहै ॥ इति ॥

## ❀ अथएकजीववादमें बद्धमुक्तादिव्य वस्थाका प्रकारनिरूपण ॥ ❀

पूर्वयहकथनकिया प्रपंचरचनाका साधकअविद्याहै औरवह लाघवसेएकहै । तैसी अविद्यारूप उपाधिवाला आत्माजीवभावको प्राप्तहुयाएकहीहोताहै ॥ इति ॥ अबतिसएकजीववादमें बंधमोक्षा दिव्यवस्थाके उपपादनअर्थजिज्ञासाको प्रगटकरतेहैं ।

मू०॥ बंधमोक्षव्यवस्थास्याज्जीवाऽभेदेकथंतव । यथादृष्टंतथैवाऽस्तुदृष्टत्वात् स्वप्नदृष्टवत् ।६।

सारंगी० । बंधोमोक्षोयेव्यावस्थाजीवा ऽभेदकैसेजी । तोने मानीजैसेहैसोमोकोभापोतैसेजी॥ जैसेदेखी तैसेहैसोयामेकाआनीती है । स्वप्नेनाईजागेमाही देखोयाकीरीतिहै ॥ १० ॥ टी० ।

शंका ॥ हेसिद्धांतिन् तेरेमतमेंएकहीजीवमानेहुये तत्त्वज्ञानसे प्रथम "बद्धहै" इसप्रकारकाही व्यवहारहोगा । औरतत्त्वज्ञानसेअनं तरव्यवहारकर्ताकाही अभावहोनेसे मुक्तव्यवहारनहींहोगा ॥ और इदानीकालमेंबद्ध तथामुक्तयहदोनों व्यवहारदेखेजातेहैं । इसकारण सेएकजीवादमेंपूर्वउक्त दोनोव्यवहारोंकी अनुपपत्तिहै । समाधान ॥

हेवादिन् जैसेनानाजीववादमेंकोईबद्धहै कोईमुक्तहैइसप्रकारकेव्यव हारकाविषयभूतजगत् देखाहैतैसेएकजीववादमेंभीबद्धमुक्तव्यवस्था वालाजगत् विद्यमानहै ॥यद्यपिएकजीववादमें बंधमोक्षादिव्यवस्था कीअनुपपत्ति पूर्वकथनकीहै॥ तथापिवहअनुपपत्तिनहींसंभवती। क्योंकिदृष्टअर्थमें अनुपपत्तिकाअभावहै। अर्थात् एकजीववादमेंभी चिदात्माके अज्ञानकरकल्पित बद्धमुक्तादिव्यवस्थाकासंसारमेंदर्शन बनसकताहै यातेअनुपपत्तिनहीं ॥शंका॥ अविद्याकरकल्पितपदार्थ कोबाधितहोनेसे व्यवहारकी साधकतानहींसंभवती। समाधान॥ हेवादिन् अविद्यासेकल्पितपदार्थको अविद्याकालमेंव्यवहारकासाधक पनानहीं अथवाअविद्याके बाधकालमेंतिसको व्यवहारकासाधकपना नहीं॥ प्रथमपक्षमेंतोकोईअनुपपत्तिनहीं। क्योंकिजैसे स्वप्नमेंस्वप्नद्रष्टा पुरुषकीअविद्याकरकल्पित अनेकगजतुरंगादिक पदार्थोंकोअपनेव्यव हारकासाधकपना देखाहै। तैसेजाग्रत्कालमेंभी क्योंनहो। और द्वितीयपक्षमेंअविद्याको बाधितहोनेसे व्यवहारकाअभाव हमकोइष्टही है। यातेएकजीववादमें किंचत्भीदोषनहीं॥ इति॥ अबकारिकाके पूर्वार्धकाविस्तारसे व्याख्यानकरतेहैं। शंका॥ यदिएकहीजीवहैतो एकपुरुषबद्धहैऔर एकमुक्तहै। यह व्यवस्थाकैसेबनेगी॥ औरयदि सिद्धांतीऐसेकहे।एकजीववादमेंव्यवस्थाकीक्रियाअनुपपत्तिहै।क्योंकि द्वैतअनुभवसिद्धहै। औरदृष्टअर्थमेंकोई अनुपपत्तिनहींसंभवती।सोयह कथनभीअसमीचीनहै।क्योंकिस्वरूपलाभवालाअनुभवअनुपपत्तिको परिहारकरताहै यहतोसत्यहै ॥ परंतुएकजीववादमेंतो अनुभवका स्वरूपहीनहींसिद्धहोसकता वहअनुपपत्तिकोकैसे दूरकरेगा॥ अनु.

भवकेअभावमें यहकारणहै । एकवामदेवसंज्ञक पुरुषजोश्रवणादि साधनसंपन्नहै तिसकोतत्त्वमस्यादि महावाक्यसे तत्त्वसाक्षात्कारहोकर सर्वसंसारकेउपादानकारणरूप अविद्याकीनिवृत्तिरूप मुक्तिहोतीहै । तिससेद्वैतगोचर अनुभवकाकरण अंतःकरणऔ इंद्रियादिकतथाबद्ध मुक्तादिविषयरूप संसारकाअभावहोनेसे अनुभवकोस्वरूपलाभकाही अभावहैतोवह अनुपपत्तिकोकैसे परिहारकरेगा । समाधान ॥ हेवा दिन्वामदेवशब्दसे शरीराऽवच्छिन्नचैतन्यकहतेहो अथवा अनवच्छिन्न अज्ञानीचैतन्यकहतेहो । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिशरीरा ऽवच्छिन्नकोकल्पित होनेकरबंधमोक्षका अनधिकरणपनाहै । जिस कारणसेअविद्या वालाहीबद्धहोताहै । औरशरीराऽवच्छिन्नअविद्या वालाहैनहीं । क्योंकिवहअविद्याकाकार्य होनेकरअविद्यासेपश्चात भावीहै । यातेशरीराऽवच्छिन्नचैतन्यबद्धनहीं । इसीसेवहमुक्तभी नहींकहाजाता क्योंकिबद्धकोही मुक्तहुयाकहतेहैं । औरअज्ञानो पाधिकअज्ञानीचैतन्यवामदेव शब्दकाअर्थहै । इसद्वितीयपक्षमेंसो अज्ञाननिवृत्तनहींहुया । क्योंकि " मैंअज्ञानीहूं " इसअनुभवसेवह अज्ञानअबभीप्रतीत होरहाहै । यातेअज्ञान कीनिवृत्तिकाअभावहोने सेअज्ञानकर कल्पित नानाप्रकारकेकरण समुदायका अज्ञानपर्य्यंत सद्भावहोनेकर द्वैतकाअनुभवबनसक्ताहै । यहांयहअर्थजानना । अनुभयनहीं संभवता यहजोवादीने कहाथा इसमेंहम यहपूछतेहैं । क्या?करणकेअभावसे अनुभवकाअभावहै वा विषयकेअभावसेतिसकी अनुपपत्तिहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिअंतःकरणऔबाह्य इंद्रियतथाअनुमान औरशब्दादिक यहअनुभवकेकरण यथायोग्य

स्वीकारहैं ॥ शंका ॥ तिनकेस्वीकार करनेसे द्वैतकीप्राप्तिहोगी । समाधान ॥ वहसकलकरणअविद्याकेकार्य होनेकरमिथ्याहैं ॥ याते द्वैतकेसाधकनहीं । औरद्वितीयपक्षमेंभीयह विचारकरनेयोग्यहै ॥ जिसविषयसेविनाअनुभवकी अनुपपत्तिकथनकी । सोविषयक्या? अनुभवकेस्वरूपकाउपयोगीहै । अथवा।तिस अनुभवकेप्रमात्वकाउप योगीहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता ॥ क्योंकिविषयके अविद्यमानहुए भीअतीतादिज्ञानदेखनेमेंआताहै।औरयदिवादीद्वितीयपक्षकीआशंका करे विषयकेअभावसेअनुभवमेप्रामाण्यकीअनुपपत्तिहै।।औरयदिकोई ऐसेकहेविषयऔअनुभवकेबीच प्रामाण्यसेक्याप्रयोजनहै.अपनेकरण सेउत्पन्नहुयाअनु भवबद्धमुक्तादिकव्यवस्थाकीअनुपपत्तिकापरिहारकर देगा । सोयहकथनभी नहींसंभवता । क्योंकिप्रामाण्यके असंभवसे अनुभवकार्यमेअसमर्थहोगा । भावयहएकजीववादमे बद्धमुक्तादिक व्यवस्थाकीअनुपपत्तिदूरकरनेमे समर्थनहींहोगा।इसप्रकारप्रामाण्यकी अनुपपत्तिसेअनुभवकी अनुपपत्तिरूप द्वितीयपक्ष मेवादीने यहकहा चाहिये। किअपनेप्रामाण्यकेअर्थअनुभवकोकैसाविषयअपेक्षितहै।क्या? अर्थक्रियामेसमर्थविषयहोवापरमार्थसत्यविषयहो। प्रथमपक्षकहोतोऐसा विषयविद्यमानहीहैतिसव्यवहारकेयोग्यविषयकेसद्भावहुयेअनुभवकेवल सेएकजीववादमेव्यवस्थाकासंभवहै ॥शंका॥ मिथ्याअर्थप्रामाण्यका संपादकनहीं अन्यथाभ्रमज्ञानमेभी प्रमात्वहोगा इसलियेपरमार्थसत्य विषयहीप्रामाण्यकाप्रयोजक माननेयोग्यहै।औरअविद्याकर कल्पितबद्ध मुक्तादिकपदार्थोंकोपरमार्थपनेकाअभावहोनेसे स्वगोचरअनुभवनिष्ठ प्रामाण्यकाउपपादकपना तिनकोनहींसंभवता ॥ इसप्रकारप्रपंचकी

सत्यतामानेहुयेजीवोंके अनेकपनेकी सत्यतामेंतोक्याहीकहनेयोग्यहै यहभावहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्यदिपरमार्थसत्यविषयहैयहद्वितीय पक्षतुममानोगे।तोयहऐसेकिसप्रकारबनेगा ॥ अर्थात्बद्धमुक्तादिभेद विशिष्टप्रपंचसत्यकैसेहोगा ॥ क्योंकिप्रपंचसत्यनहींकिन्तुमिथ्याहै ॥ औरभेदविशिष्टप्रपंचसत्यहीक्योंनहोऐसेयदितुमकहोतोतिसमेंयहकथन कियाचाहिये ॥

## ❀ अथवेदकेतात्पर्यकाएकअद्वैतमेंनिर्धार ❀

क्या? अद्वैतकेग्राहकप्रमाणकाअभावहोनेसेभेदकोतुमसत्यकहते हो। अथवा।भेदकेमिथ्यापनेकाग्राहककोईप्रमाणनहींयातेभेदकोसत्यकहते हो॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता।क्योंकिअद्वैतहीवेदकेतात्पर्यकाविषयहै। अर्थ यहतात्पर्यअर्थकेग्राहकउपक्रमादिषट्‌लिंगोंकेसहित तत्त्वमस्यादि महावाक्यरूपवेद त्रिविधपरिच्छेदसेरहित वस्तुकोवास्तवरूपतासेबोधन करताहै।तिसकारणसेभेदपरमार्थसेसत्यनहींहोसकता॥औरमहावाक्यों कोअद्वैतमात्रबोधनमेंयहहेतुभीहै।जिसकारणसेअध्ययनविधिफलवाले अर्थकेबोधवास्तेवेदवाक्योंके अध्ययनकीकर्तव्यताबोधन करताहै।और अद्वैतसाक्षात्कारहीफलवालाहै क्योंकि ॥

## ❀ तरतिशोकमात्मवित् छा० छं० अ० ७ खं० १॥❀

अ० ॥ आत्मसाक्षात्कारवालापुरुष शोकउपलक्षित अज्ञान तत्कार्यकोबाधकरताहै ॥ ऐसेश्रुतिनेकहाहै ॥यातेअद्वैतकेप्रतिपादन मेंहीफलकासंबंधहै अन्यअर्थकेप्रतिपादनमेंनहीं। इसकारणसेअद्वैत हीवेदकेतात्पर्यकाविषयहैयहअर्थसिद्धहुया ॥ इति ॥ अबद्वितीयपक्ष कोदूषितकरतेहैं ॥ औरहेवादिन्सर्वभेदका मिथ्यापनाभीप्रसिद्धहै ॥

क्योंकिप्रसिद्धजगत्काअधिष्ठानजोब्रह्महैतिसमे "नेतिनेति" इसवाक्य सेभेदविशिष्टसर्वजगत्कानिषेधप्रतीतहोताहैयातेद्वितीयपक्षभीअसंगत है ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन्वेदकाअद्वैतमेहीतात्पर्यहैयहआपकाकथन नहींसंभवता।क्योंकिवेदमेहीवामदेवादिकप्राचीनपुरुषोंकोज्ञानभीसुना जाताहै ॥

**तद्धैतत्पश्यन्नृषिर्वामदेवःप्रतिपेदे** । बृ०उ०अ० १ ब्रा०४।१०

यहश्रुतिवामदेवज्ञानसेमुक्तहुयाइसअर्थकोप्रतिपादनकरतीहुई भेदकोभीविषयकरतीहै ॥ तिससेअद्वैतही श्रुतिकाविषयहै यहकथन कैसेबनसकताहै ॥ औरयहां (वामदेवादिक) इसआदिपदसे॥

**योयोदेवानांप्रत्यबुध्यतसएवतदभवत्** । बृ० उ० अ० १। ब्रा० ४।१०

अ० ॥ जोजोदेवताओंकेमध्यमेब्रह्मबोधवालाहुयावहीब्रह्म रूपहुया ॥ इत्यादिश्रुतिमेप्रसिद्धअद्वैत साक्षात्कारवाले देवतामनुष्य तथाअसुरोंकाग्रहणहै यहजानना ॥ इति ॥ औरयदिसिद्धांतीयथा श्रुतअर्थको अंगीकारकरे तोजीवोंका भेदबलात्कारसे सिद्धहुया ॥ समाधान ॥ हेवादिन्तिसमे यहकथन करनेयोग्यहै॥ क्या?यहश्रुति वाक्य साक्षात्भेदको प्रतिपादन करताहै ॥ अथवा "एतत्" कहिये आत्माको "तत" कहिये ब्रह्मरूपदेखताहुयाअर्थात् "मैंब्रह्महूं" इस प्रकारसाक्षात्कारकरताहुया मैंहीमनुहुआमैंहीसूर्यहुआ ऐसेसर्वात्मभाव कीप्राप्तिकेप्रतिपादकमंत्रोंकोदेखताभया ॥ यहश्रवणक्रियाजोअर्थतिस कीअनुपपत्तिसे जीवभेदकल्पना कियाजाताहै।इनमेप्रथमपक्षतोनहीं

संभवता। क्योंकितिसवाक्यकोजीवकेभेदकीप्रतिपादकतानहींहै ॥इस मेंयहहेतुहै। किएकतोवामदेववाक्यमेंभेद कोकिसीपदकाअर्थनहोनेसे वाक्यार्थपनानहीं। औरदूसरातिसवाक्यकोभेदाकारज्ञानकाजनकपनाभी नहीं॥शंका॥वामदेवकर्तृकज्ञानसेवामदेवसर्वात्मभावकीप्राप्तिवालाहुआ यहजोश्रवणकियाअर्थवहतवबनसक्ताहै यदिवामदेवपदकावाच्यकोई मुक्तजीवमुमुक्षबद्धमुमुक्षुसेभिन्नहो। इसप्रकारजीवोंकेभेदसेविनावामदेव कोसर्वात्मभावकीप्राप्तिके अनुपपद्यमानहोनेसेश्रुतअर्थकी, अनुपपत्ति जीवोंकेभेदका ज्ञापकहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन् यहद्वितीयपक्षभी नहींसंभवता॥ जिसकारणसेकल्पनापुरुषबुद्धिमूलकहोतीहै। वहविरोधा अधिकरणन्यायसेनिश्चितअर्थवाली, श्रुतिकर बाध होजाती है ॥ पूर्व मीमांसाकेप्रथमाऽध्यायगततृतीयपादकेतृतीयसूत्रमेंश्रुतितथास्मृतिका एकविषयमेंपरस्परविरोधहुएप्रत्यक्षश्रुतिसे स्मृतिकाबाधनिर्णयकियाहै तिसकोविरोधाऽधिकरणन्यायकहतेहैंतिसमेंयहरीतिकथनकीहै ॥

## ॐ औदुंवरींवेष्टनीयासर्वा ॐ

अ० ॥ यागमेंउदुंबरवृक्षकीशाखासर्वहीवेष्टनकरके सामगाय नकरेयहस्मृतिप्रमाणहैअथवा। अप्रमाणहै ॥ इसप्रकारसंशयकेहुएपूर्वपक्ष प्राप्तहुआ। किअष्टकादिस्मृतिकीन्याईयहस्मृतिभीप्रमाणरूपहै । सिद्धांत।

## ॐ औदुंवरीं स्पृष्टवोद्गायेत् ॐ

अ० । उदुंबरकीशाखाकोहस्तसे स्पर्शकरताहुयागायनकरे ॥ इसप्रत्यक्ष श्रुतिकाविरोधहोनेसे तिसस्मृतिके मूलवेदकाअनुमाननहो नेकरमूलकेअभावसे तिसकोअप्रमाणताहै ॥ अथवा ॥ प्रत्यक्षश्रौ

अनुमितदोनों श्रुतियोंकापरस्परविरोधदेखनेसेदोनोंको अप्रमाणताकी शंकाप्राप्तहुई ॥ तिसीकारणसेयहांपरअनुमानका बाधनिरूपणकिया है । औरयदिवेष्टनस्मृतिका मूलपरप्रत्यक्षवेदहै ऐसेकहोतोनिःसंदेह वहमूलहो।परंतुऐसे मानेहुएभीअपनेको प्रत्यक्षवेदकेअनुसारहीअनुष्ठानकरनेयोग्यहै।यातेप्रत्यक्षश्रुतिसेअनुमितश्रुतिमूलकस्मृतिका तथा परप्रत्यक्षवेदमूलकस्मृतिका बाधअवश्यहोताहै । तिसीरीतिसे ।

## ❋ अजोह्येक एकोदेवः सर्वभूतांतरात्मा ❋

इत्यादिनिश्चित अर्थवालेतथा जीवकेएकत्वप्रतिपादक श्रुतिवचनोंकाविरोध होनेकरपुरुषबुद्धिमूलककल्पनाकी अनुपपत्तिहै । शंका ॥ जीवकेएकत्वप्रतिपादकवाक्योंको निश्चितार्थपना युक्त नहीं।क्योंकिएकजीववादमें एकजीवकीमुक्तिसे सर्वमुक्तहुएचाहिये इस तर्ककाविरोधहै । समाधान । हेवादिन् यहतर्कआभासरूपहै । क्योंकिएकत्ववादीके प्रतिसर्वत्वका निरूपणहीअशक्यहै । और यदिऐसेकहो।कितर्कके साथविरोधकाअभावहुएभी अनुभवकाविरोध तोअवश्यहोगा क्योंकिजीवोंकानानात्वसर्वके अनुभवसिद्धहै । सो यहकथनभीअयुक्तहै।क्योंकितिसअनुभवकोचेतनकेअज्ञानकरकल्पित देहोंकेभेदविषयक होनेकरभ्रमरूपताहोनेसेतिसकर श्रुतिकाबाधयुक्त नहींहै । यातेस्वप्नकीन्याईसर्वव्यवस्थाकासंभवहै । इति ॥

## ❋ अथपूर्वपक्षीकी रीतिसे अधिकारिकेअभाव से मोक्षकाअभाव निरूपण ❋

अबसिद्धांतीके अभिप्रायको नजानताहुआवादी कारिकामें

कथनकियेहुएदृष्टांतदार्ष्टांतभागको व्याख्यान करताहुआ सिद्धांती
केअनिष्टकी आशंकाकरताहै ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन् जैसेस्वप्नमेंएक
हीस्वप्नद्रष्टापरमार्थसत्यहै। अन्यसर्वपदार्थ तिसकेभ्रमकरकल्पितहैं ।
इसीरीतिसेजाग्रत्‌मेंभी एकहीद्रष्टापरमार्थसत्यहै।औरसर्वद्रष्टातिसकेभ्रम
करकल्पितहैं । तैसेअंगीकारकियेहुए बहुतद्रष्टावोंकेमध्यकौनवहपर
मार्थद्रष्टाहै ॥ इसप्रकारके निश्चयकाअभावहुए श्रवणादिकसाधनों
केअनुष्ठानमें कौनप्रवृत्तहोगा ॥ औरसाधनोंके अनुष्ठानकाअभाव
होनेसेमोक्षकाअभाव प्रसंगतथामोक्षप्रतिपादक शास्त्रभीनिष्फल
होगा।औरयदिसिद्धांतिऐसीआशंकाकरे।किस्वप्नद्रष्टापरमार्थ सत्यहैयह
प्रतीतिस्वप्नकालमेंहोतीहै।वा।स्वप्ननिवृत्तिकेउत्तरकालमेंहोतीहै । प्रथम
पक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिस्वप्नकीन्याईजाग्रतमेंभी परमार्थद्रष्टा
कानिश्चयहोजाएगा तबअनिश्चयके अभावसेश्रवणादिकोंमेंप्रवृत्ति
क्योंनहोगी । औरसाधनोंकेअनुष्ठानसे मुक्तितथातिसकेप्रतिपादक
शास्त्रकीसफलताभी अवश्यहोगी । औरद्वितीयपक्षभीअसंगतहै ॥
क्योंकिस्वप्ननिवृत्तिके उत्तरकालमेंजैसेयह प्रतीतितुमनेमानीहै।तैसे
जाग्रत् निवृत्तिकेउत्तर कालमेंहीइसप्रतीतिनेहोनायोग्यहै । औरवह
संभवतीनहीं । तैसेहीदिखलातेहैं।। जाग्रतनिवृत्तिकाउत्तरकालक्या?
स्वप्नकालहै ॥ अथवा।सुषुप्तिकालहै ॥ वामुक्तिकालहै। प्रथमपक्षतो
नहींसंभवता। क्योंकिस्वप्ननिवृत्तिके उत्तरकालमेंही तुमनेऐसीप्रतीति
कीउत्पत्तिमानीहै ।औरद्वितीयपक्षभी असमीचीनहै । क्योंकि
सुषुप्तिमेंविशेषज्ञानका अभावहै अन्यथासुषुप्तिकाही अभावहोगा ।
औरइसीकारणसेतृतीयपक्षभी नहींसंभवता। औरमोक्षकालमेंप्रमाता

केअभावसेभी तृतीयपक्षअसंगतहै । यातेपूर्वकथनकी हुईवादीकी शंकानहींसंभवती । सोयहसिद्धांतीकाकथनभी अयुक्तहै ॥ क्योंकि हमारेकरकथनकियेहुए अर्थकाहीतुमको ज्ञाननहींहुआ । मैंपरमार्थ सत्यहूंतथा अन्यसर्वमेरेभ्रमकरके कल्पितहैंइसप्रकारस्वप्न द्रष्टाजानता है।यदिऐसेहमकहते।तोपूर्वउक्ततुम्हारेविकल्पोंकाअवकाशहोता।सोऐसे तोहमनहींकहते किन्तुस्वप्नकेपदार्थोंको स्वप्नद्रष्टापुरुषकीअविद्याका परिणामहोनेसे तिसस्वप्नप्रपंचके उत्पन्नकरनेवाली अविद्याकीअधिष्ठा नतास्वप्नद्रष्टाकोहै ॥ इसीसे वहपरमार्थसत्यहै ॥ यहवार्तायुक्तिसे निश्चयहोतीहै ॥ तिसदृष्टांतसे इसजाग्रत्अवस्थामेंभीद्रष्टाके परमार्थ सत्यताकीसंभावनाकेहुए नानाद्रष्टावोंकेमध्यमेंकिसद्रष्टाकीअविद्याका परिणामयहजगत्है ॥ इसप्रकारकासंशयअवश्यहोताहै ॥ क्योंकि निश्चयका कारणकोई प्रतीत नहीं होता याते पूर्वउक्त शंका युक्त है ॥ इति ॥ समाधान ॥

## ✻ अथस्वप्नदृष्टांतमें द्रष्टाकेएकत्वकाप्रतिपादन ✻

हेवादिन्जाग्रत्अवस्थामें अनेकद्रष्टावोंकेनिरूपणकाअभावहोने सेसंशयकेअसंभवहुएश्रवणादिकसाधनोंके अनुष्ठानमें प्रवृत्तिहोजायेगी तिसकारणसेअनिर्मोक्षप्रसंगनहींहोसक्ता॥यातेनिश्चयकरदे हात्मवादको आश्रयणकरकेतूभ्रांतिको प्राप्तहूआहैकिसप्रकारमेंभ्रांतिकोप्राप्तहूआहूं यदि ऐसेकहेतोश्रवणकर।स्वप्नकालमेंस्वप्नद्रष्टासेभिन्नऔरजीवकल्पितहैंइसका क्याअर्थहैक्या?देवगंधर्वादिसंज्ञकशरीरकल्पितहैंअथवा। हमकोअभिमत जोअज्ञानउपाधिकजीवहैवहअज्ञानउपाधिकही बहुतअनुभूतहोतेहैं तिन

अज्ञानोपाधिकअनुभूतोंकेमध्यमेंएकसत्यहैऔर अन्यसर्वकल्पितहैंयह तुमकहतेहो।यद्यपितिनअनुभूतोंकेमध्यएकसत्यहै औरअन्यसर्वकल्पित हैंयहकथननहींसंभवता। क्योंकिअनुभवके विषयकोअनुभूतकहतेहैं तिसकोनियमसेदृश्यरूपताहोनेकरशुक्तिरजतकीन्याईमिथ्यापनाहै ॥ अनुभविताकोहीसत्यपनायुक्तहै ॥ यातेद्वितीयविकल्प असंगतहै ॥ तथापितिनसर्व अज्ञानउपहितोंनिष्ठअनुभवितापनाभीविद्यमानहै।इस कारणसेलाघवताकरक्या?एकही परमार्थसेअनुभविताहैअन्यअज्ञानी अनुभविताभीहैं ॥ परन्तुकल्पितहैं यहविकल्पबनसकताहै ॥ इति ॥ इसरीतिसेविकल्पकीसंभावनाकरकेअबइनदोनोंविकल्पोंमेप्रथमविकल्प कोदूषितकरतेहैं ॥ प्रथमपक्षनहींसंभवता ॥ क्योंकिदेवादिशरीरोंको कल्पितहुएभीद्रष्टापनेकाअभावहोनेकरअनेकद्रष्टावोंकीकल्पनासेसंशय केप्राप्तहुएअनिर्मोक्षकीप्राप्तिलक्षणविरोधकाअभावहै ॥ शंका ॥ देह कोअथवादेहावच्छिन्नचेतनकोद्रष्टापनाकल्पितहोनेसेअनेकद्रष्टावोंकी कल्पनाकैसेनहींसंभवती।औरसंशयकेप्राप्तहुए अनिर्मोक्षप्रसंगलक्षण विरोधकैसेनहींप्राप्तहोगाकिन्तुअवश्यहोगा ॥ समाधान ॥हेवादिन् देहकोअथवा देहाऽच्छिन्नकोहमश्रवणादिकोंमे अधिकारीनहींकहते जिसकरविनगमनाविरहरूपदोषहो।अर्थयह।जोद्रष्टाहोताहैवहीश्रवणा दिकोंमेअधिकारीहोताहैऔरअज्ञानका आश्रयहीद्रष्टाहोताहै ॥ देह अथवा देहाऽच्छिन्न अज्ञानका आश्रयनहीं ॥ क्योंकितिनदोनोंको अज्ञानकाकार्यहोनेसे अज्ञानके आश्रयपनकी अनुपपत्तिहै ॥ तिसी कारणसेदेहादिकोंकोकल्पित हुएभीकौनपरमार्थ सत्यश्रवणादिकोंमे अधिकारीहै।इसप्रकारएकअर्थकेनिश्चायकयुक्तिकाअभावहोनेसेश्रव-

णादिकोंमेप्रवृत्तिकेअभावहुएअनिर्मोक्षप्रसंगलक्षणविरोधनहींहै॥ और स्वप्नमेअज्ञानउपहितजीवोंकाभेदअनुभवहोताहैयहद्वितीयपक्षभीनहीं संभवता ॥क्योंकिअज्ञानउपहितजीवोंकाभेदस्वप्नमेअनुभवनहींहोता यद्यपि "मैंअज्ञानीहूं" इसप्रकारअज्ञानउपहितस्वप्नद्रष्टा अपनेस्वरुप कोतोअनुभवकरताहीहै ॥ तथापिजीवोंकाभेद अनुभवनहींहोता ॥ क्योंकिअज्ञानउपहितजीवकाभेद प्रत्यक्षप्रमाण ग्रहणकरताहै अथवा अनुमानग्रहणकरताहै ॥ प्रथमपक्षमेभीयहविचारकियाचाहिये जिस अज्ञानकरउपहितजीवकेभेदकोप्रत्यक्ष ग्रहणकरताहै ॥ वहअज्ञान क्या?एकहीअनेकजीवकाउपाधिहैअथवाजीवजीवप्रतिअज्ञानभिन्नहै प्रथमपक्षतोनहींसंभवता क्योंकिउपाधिकेएकहुएतथा बिंबकेएकहुए प्रतिबिंबकाभेददेखनेमेनहींआता ॥ यहपूर्वनिरूपणकरआएहैं॥ और द्वितीयपक्षभी नहींसंभवता ॥ क्योंकिजैसेअपनेसेभिन्न दूसरेपुरुषका ज्ञानप्रत्यक्षनहींहोता तैसेदूसरेपुरुषकेअज्ञानकोभीअतींद्रियहोनेसेतिस अज्ञानउपहितकोअन्यपुरुषप्रत्यक्षकरनेकोसमर्थनहींहोसक्ता॥शंका॥ यद्यपिप्रत्यक्षप्रमाणस्वप्नकालमेजीवके भेदकोनहीं ग्रहणकरसक्ता ॥ तथापितिसतिसदेहकीचेष्टाकरवहजीवकाभेदअनुमानकियाजाताहै॥ तिसकीयहरीतिहै ॥ शरीरओंतिसकेहस्तपादादिकअवयवोंमेसमवाय संबंधसेरहनेवालीऔरधर्माऽधर्महेनिमित्त जिसमेऐसीकोई विशेषक्रिया चेष्टानामसेकहीजातीहै ॥ वहचेष्टादेहकेभेदसेभिन्नहीप्रतीतहोतीहै॥ तिसचेष्टाकेउपादानभूतदेहऔंतिसकेअवयवोंमे समवायसंबंधसेरहता हुआजोप्रयत्नवालेआत्माकासंयोगवहउसचेष्टाका असमवायिकारणहै औरवहचेष्टाप्रयत्नवत्आत्म संयोगरूप असमवायिकारणका अनुमान

करातीहुईस्वअसमवायिकारणकाविशेषणरूपताकरआत्माकाभीअनुमानकरावतीहै ॥ तिसअनुमानकाआकारयहहै ॥

❋ देवदत्तदेहनिष्टचेष्टाप्रयत्नवदात्मसंयोगाऽसमवायिकारणकाचेष्टात्वात्मच्चेष्टावत्❋

अ० ॥ देवदत्तकेशरीरमेजोचेष्टाहै ॥ वहप्रयत्नवालेआत्माकेसंयोगरूपअसमवायिकारणवालीहै ॥ चेष्टारूपहोनेसे जोजोचेष्टाहोतीहैसोसोप्रयत्नवदात्मसंयोगरूपअसमवायिकारणवालीहोतीहैजैसेमेरेशरीरनिष्टचेष्टाहै ॥इति॥ इसप्रकारवहआत्माप्रतिदेहभिन्नभिन्नहै॥ यदिऐसेनमानेतोएकदेहमेचेष्टाकेहुएसर्वहीदेहचेष्टावालेहोंगे॥क्योंकिचेष्टाकाहेतु आत्मातथा शरीरकासंयोग सर्वत्रविद्यमानहै॥ तिसीकारणसेतिसतिसशरीरकाअधिष्ठाताआत्मा तिसतिस शरीरकीचेष्टासेभिन्नभिन्नअनुमानकियाजाताहै ॥ तिसअनुमानकाआकारयहहै ॥

❋ देवदत्तशरीराऽधिष्ठातात्मायज्ञदत्तात्मनः भिद्यते यज्ञदत्तशरीरानधिकरणचेष्टासमवायिकारणसंयोगाश्रयत्वात् ॥ यन्नैवंतन्नैवंयथायज्ञदत्तात्मा ❋

अ० ॥ देवदत्तकेशरीरकाअधिष्ठाताआत्मायज्ञदत्तकेआत्मासेभिन्नहै ॥यज्ञदत्तकाशरीरनहींहैअधिकरणजिसकाऐसीचेष्टाकेअसमवायिकारणरूपसंयोगकाआश्रयहोनेसे।जोजोयज्ञदत्तकेआत्मासेभिन्ननहींहै ॥ सोसोयज्ञदत्तशरीराऽनधिकरणचेष्टाकेअसमवायिकारणरूपसंयोगकाआश्रयभीनहींहै ॥ जैसेयज्ञदत्तकाआत्माहै ॥ इति ॥ इसप्रकारस्वप्नकालमेजीवकाभेदअनुभवसिद्धहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन् यहद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता ॥ क्योंकियहांयहअर्थजाननेयोग्यहै॥

तिसतिसशरीरकीचेष्टासेपृथकआत्माकाअनुमानजोतुमकरतेहो इसमे कौनकारणहै॥ क्या?एकदेहमेचेष्टाकेहुएसर्वेहीदेहचेष्टाकरेंगेयहअति प्रसंगप्राप्तहोताहै अथवा एकआत्मासेअनेकदेहगतचेष्टानहींबनसकती अथवा अनेकशरीरोंमेएकहीआत्माकोअधिष्ठाता मानेहुएदूसरेशरीरोंमे कियेहुएकार्यकाअनुसंधानप्राप्तहोगा ।।इनमेप्रथमपक्षतोनहींसंभवता क्योंकि आत्मा का संयोग मात्र तो चेष्टा का कारण है नहीं किन्तु प्रयत्नवाले आत्माकासंयोगचेष्टाका कारणहै औरप्रयत्नजिसशरीरा ऽवच्छेद कर उत्पन्न हुआ है तिसी शरीर की चेष्टा का हेतु है ॥ याते अतिप्रसंगकैसे प्राप्तहोगा किन्तुनहीं होगा । और तिसतिस शरीरके आरंभकधर्मादिनिमित्तकोभी नियामकहोनेसेअतिप्रसंगनहींहोसक्ता। अबद्वितीयपक्षको दूषितकरतेहैं॥जिसकारणसे तिसतिस शरीरमेंवर्तने वालीचेष्टास्व असमवायिकारण आत्मशरीरके संयोगकी अपेक्षा करतीहै ॥ तिससंयोगकाविशेषण आत्माएकहो अथवाअनेकहो ॥ इसमेंवहउदासीनहै ॥ तिसीकारणसेइसचेष्टाकर आत्माकेभेदकाअनु माननहींकियाजाता ॥ किंवा । यहांयहअनुमानजानना ॥

❀अनेकशरीरवर्त्तिन्यश्चेष्टा एकात्मसंयोगा ऽसमवायिन्यः ॥चेष्टात्वात् ॥ एकशरीरमात्र समवेतचेष्टावत् ॥ ❀

अ० ॥ अनेकशरीरोंमें वर्तनेवालीजोचेष्टाहै ॥ एकआत्माके संयोगरूपअसमवायिकारणवालीहै ॥ चेष्टारूपहोनेसे ॥ जोजो चेष्टाहोतीहैसोसोएकआत्माकेसंयोगरूपअसमवायिकारणवालीहोती है ॥ जैसेएकशरीरमात्रमें समवायसंबंधसे रहनेवालीचेष्टाहै ॥इति ।

औरयदिवादीऐसेकहे ॥ कि ॥ शरीरमात्रनिष्ट चेष्टात्वरूपउपाधिइस अनुमानमेंविद्यमानहै ॥ क्योंकिजहां जहांएकआत्मसंयोगरूपअस मवायिकारणत्वहै। तहांतहांएकशरीरमात्रनिष्टचेष्टात्वहै जैसेएकशरीर मात्रसमवेतचेष्टामेंहै॥ इसप्रकारउपाधिसाध्यके साथव्यापकहै ॥ और जहांचेष्टात्व"हैतहांएकशरीरमात्रनिष्टचेष्टात्वकाअभावहै॥ जैसेअने-कशरीरसमवेतचेष्टावोंमें है। यातेसाधनकेसाथउपाधिकोअव्यापकताहै इसरीतिसेपूर्वउक्तहेतुसोपाधिकहोनेसेदुष्टहै। सोयहवादीकाकथनभी नहींसंभवता ॥ क्योंकियोगीके अनेकशरीरोंकीचेष्टामेंसाध्यकेसाथ यहउपाधिअव्यापकहै ॥ तहां "एकात्मसंयोगरूपअसमवायिकारण त्वरूपसाध्यके विद्यमानहुएएकशरीरमात्र निष्टचेष्टात्वकाअभावहै । यातेपूर्वउक्तहेतुदुष्टनहीं ॥ इसप्रकारएकही आत्मासे अनेकदेहगत चेष्टाकेसंभवमेंदृष्टांत कहतेहैं । जैसेनैयायिकोंके मतमेंयोगीपुरुषको योगसिद्धिके बलसेसमूहशरीरोंकी रचनादशामेंएकआत्मसंयोगसेही अनेकदेहोंमेंचेष्टास्वीकारकीहै । तैसेयहांप्रकरणमेंभीएक आत्मसंयोग सेहीअनेकदेहगतचेष्टा बनसक्तीहै ॥ शंका ॥ जैसेयोगीपुरुषको अनेकशरीरोंमेंकियेहुए कार्यका अनुसंधानहोताहै तैसेयहांभी अनु संधानहुआचाहिये क्योंकि सर्वदेहोंमेंएकहीआत्मा आपनेमानाहै । समाधान ॥ हेवादिन्इसतृतीयपक्षमेंभी यहविचारकर्तव्यहै ॥ शरीरा ऽनुपहितअविद्याऽवच्छिन्नजोसाक्षिहै।तिसकोअनुसंधानतुमआपादन करतेहो । अथवा शरीराऽवच्छिन्नकेप्रति आपादनकरतेहो। प्रथम पक्षकहोतोवहहमकोभीस्वीकारहै । क्योंकिअविद्याऽवच्छिन्नसाक्षिको अनुसंधानहोताहीहै ॥ औरद्वितीय पक्षनहींसंभवता क्योंकितिन

योगीकेदेहोंमेंभी उपाधिकेभेदसे तिसतिस देहाऽवच्छिन्नको अनु संधाननहींहोता । योगीकेदेहोंमेंकौनअनुसंधानकरनेवालाहै । ऐसी आकांक्षाकेहुएकहतेहैं।तहांभीअज्ञानमात्रउपहितकोअनुसंधातापनाहै। तैसेही दार्ष्टांतमे जानना ॥ इसकथनकियेहुएअर्थको अनुभवसेदृढ करतेहैं।इसीकारणसेएकहीशरीरमेपादाऽवच्छिन्नचेतनमस्तकाऽवच्छिन्न चेतनकेदुःखकोनहींअनुसंधानकरता।।अन्यथा "मैंपादाऽवच्छिन्न" शिरोवच्छिन्नकेदुःखवालाहूं ॥ ऐसाअनुभवहुआ चाहिये सोऐसा तोअनुभवनहींहोताकिन्तु " मेरेपादमेसुखहै " औरमेरेशिरमेदुःख है"ऐसाअनुभवसर्वकोहोताहै।यातेअज्ञानउपहितकोही अनुसंधातापनाहै शरीराऽवच्छिन्नकोनहीं।इसप्रकारपूर्वउक्तयुक्तिसेअज्ञानाऽवच्छिन्नजीव काभेदस्वप्नकालमेप्रत्यक्षप्रमाणसेवाअनुमानप्रमाणसेनअनुभवहोनेकर जीवोंकेभेदकाअनुभवशरीरोंकेभेदकोहीविषयकरताहै।यहअर्थसिद्धहुआ यातेविनगमनाविरहदोषकाअभावहोनेसे बद्धमुक्तव्यवस्थाकीअनुप- पतिनहीं ॥ इति ॥

## ❋ अथदार्ष्टांतमेद्रष्टाकेएकत्वकाप्रतिपादन ❋

इसप्रकारस्वप्नदृष्टांतसेद्रष्टाकाएकत्वप्रतिपादनकरकेअबदार्ष्टांतमेंभी द्रष्टाकाएकत्वऔरजीवोंकेभेदकाअनुभवशरीरोंकेभेदकोविषयकरताहै।। औरअर्थसेबद्धमुक्तादिव्यवस्थाइनसर्वअर्थोंके प्रतिपादनकरनेकेलिये जिज्ञासाकोप्रकटकरतेहैं ।। यद्यपिस्वप्नमे पूर्वउक्त रीतिसे व्यवस्थाका संभवहै।तथापिइसजाग्रत्अवस्थामेजीवोंकेभेदकाअनुभवकिसरीतिसे होताहै ॥ ऐसीजिज्ञासाकेहुएजीवोंकेभेदकाअनुभवसिद्धांतीउपपादन करताहै।। हेवादिन्तुमसावधानहोकरश्रवणकरो।। सोईजाग्रत्अवस्था

मेभ्रांतिसहितहोताहै ॥ वहकौनहै। ऐसीआकांक्षाकेहुएकहतेहैं ॥ वह सजातीयविजातीयस्वगत भेदसेरहिततथा भेदाऽभेदसेरहितआत्माहै औरवहनित्यहै।इसीसेदेहादिकोंसेभिन्नहै।औरअविद्यातत्कार्यसेरहित शुद्धहै ॥ इसीसेअविद्यातत्कार्यको अनित्यहोनेकरऔरआत्माकोतिन सेभिन्नहोनेकरआत्माको पूर्वनित्यपनाकथनकियाहै।औरवहआत्माबुद्ध कहियेचेतनस्वरूपहै ॥ इसीहेतुसेअविद्यातत्कार्यआत्मानहीं॥ और जडस्वरूपअविद्यातत्कार्यसेभिन्नपना चेतनरूपआत्माकोयुक्तहीहै ॥ शंका ॥ आत्मासंसारीहैयांतेअविद्याकावहकार्यहै तिसकोआपनित्य कैसेकहतेहो ॥ समाधान ॥ हेवादिन्वह आत्मामुक्त स्वभाव है ॥ यद्यपितिसमेसंसारीभावअविद्याकाकार्यहै ॥ तथापिविशेपस्वरूपचेतन मात्रकल्पितनहींइसीअर्थकोश्रुतिभीकहतीहै ॥

## ❀ विमुक्तश्चविमुच्यते ❀

अ० ॥ वहमुक्तस्वभावआत्माआविद्यकबंद्धको स्वरूपबोधसे निवृत्तकरकेपुनःमुक्तव्यवहारकेभजनेवाला होताहै।इति ॥ इसीसेवह आत्माउपनिपद्प्रमाणमात्रकरहीवास्तवसेजाननेयोग्यहै ॥ यहांमात्र पदकहनेकायहभावहै ॥ यदिप्रत्यक्षादि प्रमाणोंकेसाथ उपनिषद्की संमतिहोगी।तोअधिगतअर्थगोचरहोनेसेउपनिपदोंकोअप्रमाणताहोगी यदिइतरप्रमाणोंसे विरोधहोगा। तोभीअप्रमाणताहोगी। औरमात्रपदके कहनेसेकिसीप्रकारभीअप्रमाणतानहींहोती ॥ शंका ॥शुद्धचेतनको जाग्रतादिअवस्थाकीप्राप्तिनहींसंभवती।क्योंकि तिनकोजीवकाधर्मपना है।।समाधान।। हेवादिन्वहशुद्ध चेतनहीजीवभावकोप्राप्तहोताहैयद्यपि शुद्धआत्माकोहीजीवभावकीप्राप्तिमानेहुएमुक्तत्वऔसंसारित्वदोविरुद्ध

रूपएकमेप्राप्तहोंगे।तथाजिसेंजैसेंशुक्तिकेअज्ञानकरकेकल्पितरजतरूपसेप्रतीत हुईशुक्तिको विरुद्धद्विरूपवत्ताकीप्राप्तिनहींहोती । तैसेंपूर्वउक्तआत्माके अज्ञानकरजीवभावकोकल्पितहोनेंमें चेतनमेंविरुद्धद्विरूपवत्ताकीप्राप्ति नहींहोसकती॥इसप्रकारआत्मा अज्ञानको आश्रयणकरके जीवभावकोप्राप्त होकरदेवतिर्यक्मनुष्यादिशरीरोंकी कल्पनाकरता है ॥ औरपुनःतिन देवादिशरीरोंकामहिकारिरूपनाकरब्रह्मांडपर्यंतचतुर्दशलोकोंकोरचना करताहै ॥ औरतिनदेहोंमेंकोईदेवहै कोईमनुष्यहैकोई असुरहै कोई सर्वशरीरोंकेउत्पन्नकरनेवालाब्रह्माहै ॥ औरकोईजगत्का पालनकरने वालाविष्णुहै ॥ औरकोईअन्यप्रलयकालमेंसर्वके संहारकरनेवालारुद्र है॥इनतीनोंकीउपाधिसत्त्वादिगुणहैं॥तिनसत्त्वादिगुणोंकेवशसेतिनमें उत्पादकत्वपालकत्वसंहारकर्तृत्वादिसर्वसामर्थ्यहै ॥ इसप्रकारजीवोंके भेदकाअनुभव औरजगत्काअनुभवउपपादनकरकेअब अधिकारित्वके अनुभवकोउपपादनकरतेहैं ॥ औरमैंब्राह्मणकुमारअवस्थाकरयुक्तहूं॥ यहांशमादिसंपन्नअधिकारीहीब्राह्मणशब्दसेगृहीतहै॥तिसकाहीवेदांत श्रवणमेंअधिकारहै।यहसूचनकरनेकोब्राह्मणकाग्रहणहैकोईजातिमात्र ब्राह्मणकेवास्तेब्राह्मणपदका ग्रहणनहीं ॥ औरवानप्रस्थ आश्रमसे अनंतरहीसंन्यासकरे ॥ इसक्रमसंन्यासके नियमाभावसूचनकरनेके लिये "कुमार" पदग्रहणकियाहै ॥ भावयह संन्यास ग्रहणमें वैराग्य कारणहै ॥वहजिसकिसीआश्रमतथाअवस्थामेंहोतबीयहजीवसंन्यास ग्रहणकरे ॥ इति ॥ श्रवणादिकसाधनोंमेंजोप्रवृत्तिहै तिसमेंप्रतिबंधका भावसूचनकरनेकेअर्थकहतेहैं ॥ तिनविष्णुआदिकोंकीपूजानमस्कार पादसेवनश्रवणकीर्तनस्मरनदास्यसख्यआत्मनैवेदनरूपभक्तिकाअनुष्ठान

करकेश्रवणादिकसाधनों कोसंपादनकरमैं मोक्षकोसिद्धकरूंगा ॥ इस लियेश्रात्मज्ञानकेश्रर्थीजिज्ञासुजनोंनेईश्वरभक्तिसकलविघ्नोंकेनिवारण अर्थअवश्यकरनीचाहियेयहभावहै ॥इति॥ इसप्रकारसर्वका अधिपति हुआभीयहआत्मदेवअज्ञानकेप्रभावसे जाग्रत्अवस्थामेंभ्रांतियुक्तहोता है॥ पुनःजैसेपूर्वकथनकियाहुआजोजाग्रत्प्रपंचतिसकोउपसंहारकरके स्वप्नकालमेंनिद्रारूपदोषकरसहकृतहुआ आत्मदेवतैसेप्रपंचकोकल्पनाकर तिसतिसशरीरतथाइन्द्रियों करसिद्धहोनेयोग्यभोगोंकोभोगकरपुनःयह भ्रमहोताहै ॥ वसिष्ठादिकमुनिमुक्तहुएहैंउनसेभिन्न औरजीवबद्धहैं ॥ औरमैंभीकोईबद्धहूं। दुःखीहूं । तथासंसारीहूं। किसी प्रकार मुक्तहो जाऊं ॥ ऐसेकल्पना करकेपुनः तिसस्वप्नअवस्था को उपसंहार करके सर्वभ्रमकीनिवृत्तिरूपजाग्रत्अवस्थाअथवासुषुप्तिअवस्थाकोप्राप्तहोताहै ॥इति॥इसप्रकारआत्मानिष्ठअज्ञानकेवशसे जीवभावतथाईश्वरभावश्रौ जगत्रूपता औरअवस्थावत्ताकीकल्पनाकेहुएजो अर्थसिद्धहुआसोकहते हैं।एकहीयात्माव्यापकश्रौस्वप्रकाशतथाआनंदएकस्वरूपअपनेअज्ञान केवशसेजीवहै। संसारीहैइत्यादिशब्दोंकाविषयहोताहै। जीवकल्पितही है ऐसेजोकोईमानताहै तिसकामतनिषेधकरतेहैं। तिसशुद्धआत्मासे भिन्नकोईसंसारीहैऐसीसंभावनाभीनहींकरसक्ते।अन्यथामुक्तिश्रौरसंसा रकाएकअधिकरणनहींबनेगा।यातेआत्मासेभिन्नकल्पितजीवकोईनहीं यहअर्थसिद्धहुआ।इसप्रकारमहात्माकोअपनेअज्ञानसे संसारीपनाप्रति पादनकरके अबमुक्तपनाभीतिसीमेंप्रतिपादनकरतेहैं।तिसपूर्णानंदस्वरूप आत्मदेवकोहीजिसकालमेंअनादिसंसारमेंसंचितकियेहुए पुण्यकर्मन्के समुदायसेपापकर्मनिवृत्तहोजातेहैंऔरविवेकादिचतुष्टयसाधनसंपन्न

होताहै । औरशास्त्रतथागुरुकी कृपासेप्राप्त तथाआदरनैरंतर्यदीर्घ कालकरसेवनकियेहुए श्रवणादिसाधनोंकी पुष्कलतावालाहोताहै। तिसकोजिसकालमें तत्त्वमस्यादि महावाक्यसे उत्पन्नहुयास्वरूप साक्षात्कारउदय होताहै । तिसकालमें अज्ञानतत्कार्यसर्वकोउप संहारकरके स्वरूपानंदकर तृप्तहुयाऔरअपने स्वरूपभूत महिमामें स्थितहुयासोईआत्मा "मुक्तहै" इसव्यवहारका विषयहोताहै ॥ इस प्रकारअनेकशरीरादिजगत् भ्रमकाउपादानरूप अज्ञानकीतत्त्वसाक्षा त्कारसेनिवृत्तिकालमें तिससेभिन्न औरकोईसंसारीजीव तथातिसकर अनुभूतद्वैतकिंचित्मात्रभीशेपनहींरहता यहपरमरहस्यहै ॥ १ ॥ इसपूर्वउक्तसिद्धांतके संग्रहका श्लोक ॥

ब्रह्माज्ञानादीशजीवादिभावात् भ्रांतंजाग्रत्स्वप्न सुषुप्तीर्बिभर्त्ति । स्वात्मज्ञानादज्ञताया निवृत्तौ नान्योजीवोनास्तिचाऽज्ञातमन्यत् ॥ १ ॥

कवित्त ॥ व्यापकआनंदएक रसशुद्धब्रह्मजोई तमोजन्यभ्रांत युतविविधलसतहै ॥ जीवईशभावहोय जगतविथारकर जाग्रतसुपन सुखपतकोधरतहै॥ सोईजबईशध्याय गुरुकी शरणजायसुनमहावाक्य निजबोधकोभरतहै ॥ तबहीअज्ञानसहकारज विनाशहोतकोऊअन्य जीवनाहि द्वैतकोलखतहै ॥ १ ॥ इति ॥

## ॥ अथपूर्वअर्थके अनुवादपूर्वक एकदेशिपूर्वपक्षी कीरीतिसे अज्ञातसत्ताकानिरूपण ॥

आत्माकाअज्ञान देवादिशरीररूपतासे औरतिनशरीरोंका सहिकारिब्रह्मांडरूपतासे परिणामकों प्राप्तहोताहै । वहीअज्ञानतिस

तिसपदार्थगोचर वृत्तिरूपतासेविषयोंका चैतन्यकेसाथ संबंधहोनेके अर्थपरिणामकोप्राप्तहोताहै ॥ औरसोविषयाकारअविद्याकीवृत्तिचेतन रूपबोधकरप्रकाशितहुई ज्ञानाभासऔरभ्रमइसनामसेकहीजातीहै। विषयकास्फुरणभी तिसीसेहोताहै । तिसीकारणसे देवादिशरीरऔर जगत्‌रूपविषयऔर तिनकाज्ञानरूपअविद्याकीवृत्तिइनसर्वकाअविद्या हीउपादानकारणहै । इसीकारणसे अद्वैतबोधकरअविद्याकीनिवृत्ति हुएकार्यरूपविषयऔर भ्रमज्ञानतिनसर्वकीनिवृत्तिहोतीहै। यहकथन बनसक्ताहै ॥ इति ॥ जगत्‌अज्ञातसत्तावालानहींरहता इसपूर्वकथन कोवादीनसहनकरताहुआशंकाकरताहै ।

मू०। अज्ञातसत्त्वंनेष्टं चेद्व्यवहारः कथंभवेत्।
नह्यदर्शनमात्रेण विपरीणोनाशनिश्चयात्।१०।

सो० ॥ अज्ञातसत्त्वनहि इष्टकहुविहारकत संभवै।
अदर्शनते नहिक्लिष्ट ताअभावके ज्ञानते ॥ ११ ॥

टी० ॥ अनुभूयमानद्वैतनहीं है ऐसेकहनेवालासिद्धांतीपूछने योग्यहै ॥ किअनुभवकेविषयको अनुभूयमानकहतेहैं॥ तिसअनुभव शब्दसेक्या? प्रमाणजन्यज्ञानकाग्रहणहैअथवाअविद्याकीवृत्तिकाग्रहण है । प्रथमपक्षतो नहींसंभवता । क्योंकिविषयनिष्ठ अज्ञातसत्ताका अभावहोनेसेप्रमाणजन्यज्ञानकी विषयताअंगीकारहीनहीं।यदिद्वितीय पक्षकहोतोसर्वजगत्‌कोअपरोक्षआत्माकेअज्ञानकापरिणामहोनेसेतिस जगत्‌कोऔर तत्‌गोचरअविद्याकीवृत्तिको अपरोक्षएकरूपताप्राप्तहुई। जिसकारणसे अपरोक्षशुक्तिके अज्ञानकापरिणाम जोरजतऔरतिस का ज्ञानयहदोनोंपरोक्षनहींदेखे जाते। किंतुअपरोक्षही देखेहैं । तिस

कारणसेंअपरोक्ष अविद्यावृत्तिकीविषयताकोअप्राप्तजोद्वैततिसकीसत्ता अदिस्वीकारनहींहै । तोपरोक्षपुत्रादिरूपविषयका ग्रहणत्यागरूपजो व्यवहारहैवहपरोक्षअर्थकेअभावहोनेसेनहींहोगा । यदिइसीअर्थमें इष्टापत्तिकरोतोनहींसंभवती । क्योंकिनदेखनेमात्रसे नाशकानिश्चय होनेसेकोईपुरुषविषादयुक्तनहींहोता।।यातेअविद्या उपादानकजगत्है यहकथनहीअसंगतहै ।। अबसंक्षेपसेकथनकियेहुएश्लोकके अर्थको विस्तारसेनिरूपणकरतेहैं ।। हेसिद्धांतिन्तुमक्योंइसप्रकारकहतेहो ।। जोतिसजीवकर अनुभूयमानद्वैत नहींहै ।। क्योंकिजिसकारणसे अज्ञातद्वैतकी सत्ताभीज्ञातद्वैतकीसत्तावत् नैयायिकादिक । अथवा हमारेएकदेशीवेदांती अंगीकारकतेहैं ।। अज्ञातद्वैतकीसत्तामेंविवरणा चार्योंकाअंगीकारभी प्रमाणरूपहै ।। सोदिखलातेहैं ।।इसीकारणसे पारमार्थिकतथा व्यवहारिकऔप्रातिभासिक यहतीनप्रकारकीसत्ता विवरणाचार्य मानतेहैं ।। सत्ताकीत्रिप्रकारताका अंगीकारअज्ञात सत्ताकेद्वैतकाकैसे उपपादकहै। ऐसीअकांक्षाकेहुएकहतेहैं ।। हेसिद्धां तिन्वहसत्ताकी त्रिप्रकारताका अंगीकारअज्ञातसत्ताके नमानेहुएनहीं बनसकता ।। इसमेंयहकारणहै ।। पूर्वउक्तयुक्तिसे प्रपंचकीप्राति भासिकसत्ताहै।औरसर्वप्रकारबाधसेरहितहोनेसेब्रह्मकीपारमार्थिकसत्ता है।इसरीतिसेदोनोंप्रकारकीसत्तास्वीकारकरनेसेदृष्टातथादृश्यपदार्थकेस्व रूपकानिरूपणसंभवहुएसत्ताकीत्रिप्रकारताकाअंगीकारतिनकाव्यर्थहो गा।।यातेआविद्यकरजतादिज्ञातसत्तावालेहैं।।औरप्रपंचकोअविद्योपादान क नहोनेसे तिसकीअज्ञातसत्ताहै।इसप्रकार त्रिविधसत्ताकेअंगीकारकी अनुपपत्तिअज्ञातसत्ताकद्वैतमेंप्रमाणहै।। यहनिरूपणकरके अबअज्ञात

सत्ताकेअनंगीकाररूपविपक्षमे दंडकहतेहैं ॥ यदिअज्ञातद्वैत कीसत्ता नहींमानोगेतोगृहसेबाहरदूरदेशमे गयेहुएपुत्रतथापशु आदिकसकल साधनसामग्रीकोनदेखतेहुएपुरुषकोपुत्रादिकोंका अभावनिश्चयहोकर शोकअग्निसेदग्धहुएऔररुदन करतेहुएको मरणहीप्राप्त होगा ॥ याते अज्ञातद्वैतअवश्यअंगीकारकरनेयोग्यहैयहअर्थयुक्तिऔरप्रमाणसेसिद्ध हुआ ॥इति॥ शंका ॥ हेवादिन् पश्वादिक साधनसामग्रीके दर्शनका अभावतिनकेअभावकानिश्चायकनहीं । क्योंकिसुषुप्तिमे पुत्रादिकोंके दर्शनकाअभावहुएभीतिनकेअभावकानिश्चयनहींहोता । यदिवहांभी अभावकानिश्चयमानेतोसुषुप्तिकाहीउच्छेदप्राप्तहोगा । औरजोसत्ता कीत्रैप्रकारताकाअंगीकार अज्ञातसत्त्व कासाधक रूपप्रमाण पूर्ववादीने कथनकियावहभीनहींसंभवता । क्योंकिप्रातिभासिकसत्ताकाहीअवां- तरभेदमाननेसेसत्ताकीत्रिविधताबनसकतीहै । भावयह किजिनप्राती तिकपदार्थोंकाअदर्शनकालमेअसत्त्व निश्चयनहोवह व्यवहारिकसत्ता वालेहैं। औरजिनकाअसत्त्व निश्चयहोवहप्रातीतिक सत्तावालेहैं॥फिर जुदीअज्ञातसत्ताद्वैतकीमाननीनिष्फलहै॥औरजोऐसेकहोकिज्ञात सत्ता वालेरजतादिकोंकोजैसेव्यवहारकासाधकपनानहींदेखा। तैसेहीज्ञातसत्ता वालेद्वैतप्रपंचकोभीव्यवहारका साधकपनानहींहोगा ॥ सोयहकथन भीनहीं संभवता ॥ क्योंकिजैसे स्वप्नमेदेखेहुए ज्ञातसत्ताकगजअश्वा दिकोंको आरोहणादिव्यवहारका साधकपनाहै॥ तैसेजाग्रत प्रपंचभी ज्ञातसत्तावालाहीव्यवहारकासाधककैसेनहींबनसक्ता किंतुबनसक्ता है ॥ और प्रातिभासिकरजतादिकों कोभीप्रवृत्त्यादि व्यवहारका साध कपनाविद्यमानहीहै ॥ यहांयहअनुमानजानना ॥

अन्वयव्यतिरेककरके औरशब्दतथाआकाशादिकोंकाकार्यकारणभाव धर्मिग्राहकअनुमान प्रमाणसेयथायोग्य ग्रहणहोताहै ॥ तिसकार्य कारणभावमेंऔर कोईप्रकारनहींसंभवता यहांधर्मिग्राहकअनुमानका यहआकार है ॥

❀ शब्दःपृथिव्यादि अष्टद्रव्यातिरिक्तद्रव्याश्रितः। अष्टद्रव्यानाश्रितत्वे सतिद्रव्याश्रितत्वात् ॥ यन्नैवंतन्नैवं यथारूपादि ❀

अ० ॥ शब्दजोहै सोपृथिव्यादिक अष्टद्रव्यों से भिन्नद्रव्य केआश्रितहै ॥ अष्टद्रव्यके अनाश्रितहुआ द्रव्यके आश्रित होनेसे जोजोअष्टद्रव्योंसे अतिरिक्तद्रव्यके आश्रितनहीं। सोसो अष्टद्रव्योंके अनाश्रितहुआद्रव्यके आश्रितभीनहीं। जैसे रूपादिकगुणहैं ॥ इसअनुमानमेंहेतुगत विशेषणभागकी असिद्धिदूरकरनेके लियेतीन अनुमानऔरहैं। तिनमेंप्रथमकायह आकारहै ॥

❀ शब्दोनस्पर्शवद् विशेषगुणः। अग्निसंयोगा ऽसमवायिकारणकत्वा भावेसतिअकारणगुण पूर्वकप्रत्यक्षत्वात् ॥ सुखवत् ❀

अ० ॥ शब्दजोहै सोस्पर्शवाले द्रव्योंकाविशेष गुणनहींहै ॥ अग्निसंयोगरूप असमवायिकारणकत्वके अभाववालाहुआ अकारण गुणपूर्वक प्रत्यक्षहोनेसे ॥ जोजोअग्नि संयोगरूप असमवायिकारण कत्वकेअभाव वालाहुआ अकारणगुणपूर्वक प्रत्यक्षहोताहै। सोसो स्पर्शवालेद्रव्योंका विशेषगुणनहींहोता। जैसेसुखरूपगुणहै ॥ इस अनुमानसेपृथिवीजल अग्निवायुइनचार द्रव्योंकेआश्रितशब्दनहींहै

यहसिद्धहुआ । इसअनुमानगतहेतुमें यदिविशेष भागहीकहतेतो पाकजरूपादिकोंमें व्यभिचारहोता। क्योंकिकारणगुणपूर्वकतासेविना हीतिनका प्रत्यक्षहोताहै ॥ तिसव्यभिचारके दूरकरनेके लियेहेतुमें विशेषणभाग कथनकियाहै ॥ तिनमेंअग्नि संयोगरूपअसमवायि कारणकत्वका अभावनहीं ॥ किंतुसद्भावहै । औरयदिहेतुमेंविशेष भागनकहते ॥ तोपटगतरूपादिकोंमेंव्यभिचारहोता। क्योंकिअग्नि संयोगरूप असमवायिकारणकत्वकाअभावतिनमेंभीहै ॥ तिनमें व्यभिचार दूरकरनेकेलिये अकारणगुणपूर्वकत्वयहविशेषभागकथन कियाहै ॥ तिनमेंअकारणगुणपूर्वकत्वनहीं।किंतु कारणगुणपूर्वकत्वहै औरजलपरमाणुगतरूपमें व्यभिचार दूरकरनेकेलिये "प्रत्यक्षत्व" यहपदहेतुमेंकहाहै ॥ क्योंकि "अग्निसंयोगाऽसमवायिकारणकत्वके अभाववालाहुआ अकारणगुणपूर्वकत्व" इतनाहेतुभाग तोजलपर माणुकेरूपमेंविद्यमानहै परन्तुतिसका प्रत्यक्षनहीं होतायातेव्यभिचार नहीं । औरद्वितीयअनुमानयहहै ॥

## ❋ शब्दोनदिक् कालमनसांगुणः विशेषगुणत्वात् रूपवत् ❋

अ० ॥ शब्दजोहैसोदिशातथाकालऔमन इनतीनोंकागुण नहींहै।विशेषगुणहोनेसे।जोजो विशेषगुणहोताहै।सोसोइनतीनद्रव्योंका गुणनहींहोता । जैसेरूपादिकहैं । इसअनुमानसेदिगादितीनद्रव्योंके आश्रितभीशब्द नहींहै यहअर्थ सिद्धहुआ ॥इति ॥औरतृतीयअनु मानयहहै ॥

## ❋ शब्दोनात्मविशेषगुणः बहिरिंद्रिय

योग्यत्वात् रूपवत् ❀

अ० ॥ शब्दजोहैसोआत्माकाभी विशेषगुणनहीं।बाह्यइन्द्रिय करग्रहणकेयोग्यहोनेसे ॥ जोजोगुण बाह्यइन्द्रियकरै ग्रहणकेयोग्य होताहै । सोसोआत्माका विशेषगुणनहींहोता ॥ जैसेरूपहै ॥ इस अनुमानसे शब्दआत्मा केभीआश्रितनहीं। यहसिद्धहुआ॥ औरहेतु गत विशेषभागकी असिद्धिदूरकरनेके लियेयह अनुमानहै ॥

❀ शब्दो।द्रव्यसमवेतः। गुणत्वात्। संयोगवत् । ❀

अ० शब्दजोहै। सो द्रव्यमेंसमवेतहै ॥ गुणहोने से ॥ जो जो गुणहोताहै सोसोद्रव्यमेंही समवेत होताहै। जैसेसंयोगहै ॥ इसअनुमानसेशब्दको द्रव्यसमवेतत्वसिद्धहोताहै । औरइसअनुमानमे स्वरूपासिद्धिकेदूरकरनेवाला यहअनुमानहै ॥

❀ शब्दोविशेषगुणः।चक्षुर्ग्रहणायोग्यबहिरिंद्रियग्राह्य जातिमत्वात् स्पर्शवत् ❀

अ० ॥ शब्दजोहैसो विशेषगुणहै ॥ चक्षुइन्द्रियकर ग्रहणके अयोग्यहुआबाह्यइन्द्रियकरग्राह्यजातिवालाहोनेसे॥ जोजोचक्षुइन्द्रिय करग्रहणकेअयोग्यहुआबाह्य इन्द्रियकरग्राह्यजातिवालाहै सोसोविशेष गुणहै ॥ जैसेस्पर्शगुणहै ॥इति॥ इसप्रकारनिर्दोषपूर्वउक्तपरिशेषानु- मानसेगगननामवालानवमद्रव्यही शब्दकाआधारहै। यातेयह अनुमान शब्दतथाआकाशकेकार्यकारणभावकाग्राहक होनेसे धर्मिग्राहकप्रमाण जानना ॥इति ॥शंका॥ हेवादिन्मृदघटादिकोंमेअन्वयव्यतिरेकादि प्रमाणसिद्धकार्यकारण भावहो तिससेक्यासिद्धहुआ ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन्तेसे मानेहुए अन्वयव्यतिरेकादिसिद्ध जोमृत्तिकादिकोंमे

कारणताहै ॥ तिसकोत्यागकरअविद्याकोकारणकहनाउचितनहीं ॥ यहसिद्धहुआ ॥ किंवा ॥ "कारणत्वेनाऽविद्यैवउपसंहर्तव्या" अ०॥ कारणत्वरूपतासेअविद्याहीग्रहणकरनेयोग्यहै ॥ इसवाक्यमे "अवि-द्यैव" यहजो (एव) शब्दहै सोअविद्यासेभिन्नमृदादिकोंमेकारणताकी योग्यताकोदूरकरताहै। अथवाअविद्यामे कारणताकी अयोग्यताको निवारणकरताहै ॥ दोनोंरीतिसे "एव" शब्दकाप्रयोगनहींसंभवता॥ इसीअर्थकोस्पष्टकरतेहैं ॥ अविद्याहीसर्वभावोंकाउपादानकारणहैऐसे कहनेवालेवादीसेयहपूछाचाहियेक्या?इतरकारणजोमृत्तिकादंडकुलाल अदृष्टईश्वरादिहैंतिनकीअपेक्षासेविनाकेवलअविद्याहीकारणहै।अथवा अदृष्टईश्वरतथामृदादिकारणांतरकी अपेक्षासहित अविद्याकारणहै ॥ एवशब्दकाजोप्रथमअर्थ अन्ययोगव्यवच्छेदतिसकोप्रथमनिषेधकरतेहैं॥ प्रथमपक्षनहींसंभवता ॥क्योंकियदिकेवलअविद्याकोहीकारणमानोगे तोप्रपंचरूपकार्यमे नानापना नहींहोगा ॥ कारणनिष्ठ विचित्रता के अभावहोनेसे कार्यनिष्ठविचित्रताकी अनुपपत्तिहै एकपदार्थकोअवि-चित्रहोनेसेकार्यमेअनेकरूपतानहींहोसकती ॥ क्योंकिसामग्रीकोभेद कार्यकेभेदकासाधकहै ॥ जैसेश्वेतपीतादिवर्ण युक्ततंतुओंसे विचित्र पटकीउत्पत्तिहोतीहै केवलश्वेततंतुओंसेनहीं ॥ तैसेदार्ष्टांतमेभीजान लेना ॥ किंवा ॥ कारणरूपतासेस्वीकारकीहुईजोअविद्याहै।वहचेतन तोहैनहीं ॥ क्योंकितिसकोचेतनमाननेकरअविद्यात्वकीहानिहोतीहै॥ यातेवहजडहै। औरयदितिसकोजडमानो तोइसमेयहप्रष्टव्यहैक्या?वह आपहीकार्यकरनेमेप्रवृत्तहोतीहै ॥ अथवाचेतनकरप्रेरितहुईप्रवृत्तहोती है ॥ अंत्यपक्षतोनहींसंभवता॥क्योंकिचेतनकोभीतिसकीअधिष्ठानता

रूपसेकारणताकीप्राप्तिहुए अविद्यामात्रकारणहै इसतुम्हारे कथनकी हानीहोगी ॥ यातेचेतनकीअधिष्ठानतासेविनाआपहीकार्यकरनेको अविद्याप्रवृत्तहोतीहैयहप्रथमपक्षहीकहनाहोगा।वहभीनहींसंभवता।क्यों किजडशक्तिकोचेतनरूपअधिष्ठानसेविनाकार्यकरनेकीसामर्थ्यकहींदेख नेमेनहींआती॥ अतएवशब्दकाअर्थजोअयोगव्यच्छेदहै।तिसकेनिरास करनेलियेकारणांतरसापेक्षअविद्याकार्यकोरचतीहै इसद्वितीयपक्षकोनि षेधकरतेहैं।।औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता।क्योंकि अविद्याकोकारणता कहनेवालेसिद्धांतीनेभीअदृष्टईश्वरादिकोंकोकारणतातोअवश्यकहनी होगी ॥ यातेघटादिकार्यकानिमित्तकारणरूपताकरअदृष्ट ईश्वरादिकों काकारणसामग्रीमेप्रवेशहोनेसेऔरउपादानताकीअपेक्षाकोमृदादिकों करपूर्णहोनेसेलाघवकेबलकर तिनसेही विचित्रकार्यसिद्ध होजाएगा कारणरूपतासेअभिमत जोमिथ्याअज्ञानरूपअविद्यातिसके मानने का किंचित्मात्रभीफलनहीं ॥ शंका ॥ हेवादिन् अदृष्टादिकोंकी न्याई अविद्याकोभीप्रमाण सिद्धहोनेकरतिसको कारणताकैसेनहीं सिद्धहो सकती ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् "मैंअज्ञानीहूं" यहप्रतीतिही अज्ञानमेप्रमाणरूपकहनीहोगी। सोतोज्ञानकेप्रागभावकोविषयकरतीहै तिसकरअविद्याकी सिद्धिनहीं होसकती ॥ यातेअप्रमाणिक अविद्या जगतकाकारणनहीं ॥ शंका ॥ हेवादिन्वेदांतशास्त्रकी प्रमाणताके अर्थज्ञानज्ञेयरूपपदार्थअविद्योपादानकअवश्यमानेचाहिये।।समाधान।। हेसिद्धांतिन्प्रपंचको अविद्याउपादानकताके अभावहुएप्रत्यक्षादि लौकिकप्रमाणको औरपुत्रपशुस्वर्गादिकोंकेप्रति यागादिकोंकोसाध नताकेबोधक पूर्वकांडरूपवेदकोप्रमाणता संपादित होसक्तीहै ॥

औरयदिघटादिप्रपंचको आविद्यकमानेतोमिथ्या अर्थकोविषयकरनेवाले प्रत्यक्षादि लौकिकप्रमाणनिष्ठशुक्तिरजतज्ञानकीन्याईप्रमाणता नहीं होगी ॥ औरस्वर्गादितथायागादिकोंकोआविद्यकमानेहुए तिनका परस्परसाध्य साधनरूपसंबंधभीआविद्यकहीहोगा॥ तिसकोविषयकरने वालेपूर्वकांडरूपवेदकोभीप्रमाणतानहींहोगी ॥ औरलौकिकतथा वैदिकप्रमाणकी अप्रमाणतामानेहुए लोकवेदसेविरुद्ध किसपक्षको यहवादी आश्रयणकरेगा॥ अर्थयह कियह आविद्यकजगत्वादी वैदिकभीनहीं ॥ क्योंकिपूर्वकांडकी प्रमाणतानहींमानता ॥ और यहबौधभीनहीं । क्योंकिप्रत्यक्षादिकोंकोभी अप्रमाणकहताहै । इन दोनोंपक्षोंसेभ्रष्टहुआयह आविद्यकजगत् वादीकिस पक्षकोआश्रयण करेगा। औरयहजोपूर्वकहाथाकिजगतको आविद्यकमानेहुएवेदांतों मेंअप्रमाणताप्रसंहोगी । सोकथनभीनहींसंभवता । क्योंकिवेदांतोंको जपादि अर्थहोनेकरभी प्रमाणताबनसक्तीहै। जिसकारणसे अविद्याको कारणमानेहुएविचित्रताकी अनुपपत्तिहै। औरजिसकारणसे अविद्याजड शक्तिहै। औरजिसकारणसेप्रत्यक्षादिकोंमे प्रमाणताहै ॥ तिसीकारणसे ज्ञानज्ञेयरूपपदार्थोंकोअविद्यामात्रउपादानकताका अभावहै। याते अविद्या मात्रकोजगत्कीकारणताकथनकेवल सिद्धांतीका साहसमात्र अर्थात् विचारविनाकथनहै । इतिपूर्वपक्ष ॥१५॥

## *अथसिद्धांत । सत्तथाअसतकीउत्पत्तिकेनिरास पूर्वकअविद्याकोजगतकारणताकीसिद्धिकाप्रकार *

समाधान। जोवादीनेपूर्व यहकथनकियाकिमृदादिकारणको त्यागकरअविद्याकोकारणताकाकथन अनुचितहै । इसपूर्वपक्षमेअविद्या

कोकारणताकाकथनउचितहै । इस सिद्धांतकोहम निरूपणकरतेहैं । अविद्याकोकारणताकैसेसिद्धहोतीहै । ऐसीआकांक्षाकेहुएकथनकरने योग्यअर्थकोकहतेहैं ॥

मू० ॥ यथासतोजनिर्नैवमसतोपिजानिर्नच ।
जन्यत्वमेवजन्यस्यमायिकत्वसमर्पकम् ॥ १६ ॥

विद्युन्माला ॥ साचाजैसेनाहींजामे । नाहींभूठेतैसेजामे । जन्यायासंसारेमाहीं । मायाकीताबोधेताहीं ॥१७॥

टी० ॥ हेवादिन्कार्यक्या?निर्वचनकेयोग्यहै अथवानिर्वचन केयोग्यनहींहै॥ प्रथमपक्ष मेभीयह विचारकर्तव्यहै ॥ वहकार्यक्या? आत्माकीन्याईसत्रूपहै।अर्थात्पारमार्थिकस्वरूपहै।अथवाशशशृंगकी न्याई असत्रूपअर्थात् तुच्छरूपहै।प्रथमपक्षतोनहींसंभवता॥ क्योंकि

॥ स्वसत्तासंबंधोहिजनिः ॥

अ० ॥ "स्व" कहियेकार्यकेसाथसत्ताकाजोसंबंधहैतिसको "जनि" कहियेउत्पत्तिकहतेहैं ॥ वहयहांनहींसंभवती क्योंकि अपनी सत्ताकेसाथसंबंधवालेसत्पदार्थमेअन्यसत्ताकेसंबंधकीअपेक्षाव्यर्थहै॥ औरउत्पत्तिवालाहीकार्यहोताहै ॥ औरसत्वस्तुसर्वकालमेउत्पत्तिरहित है ॥ तिसीसेसत्रूपताकरप्रपंचका निर्वचनकियेहुए तिसमेकार्यत्वकी हानिहोगी॥ और ॥एकमेवाद्वितीयम्॥

यहशास्त्रसजातीयादिभेदरहितएकअद्वैतआत्मामेउपक्रमादि षट्लिंगोंसेतात्पर्यवालाहै ॥ कार्यकोपारमार्थिकमानेहुए तिसकेसाथ विरोधभीप्रसक्तहोगा ॥ शंका ॥ ॥ मृत्तिकेत्येवसत्यं ॥

अ० ॥ मृत्तिकादीसत्रूपहै । यहशास्त्रप्रपंचकीसत्रूपताभी बोधनकरताहै । आपप्रपंचकोअसत्रूपकैसेकहतेहो ॥ समाधान ॥ हे वादिन्जो आगमतुमनेकहा सोयद्यपिसत्यहै । परन्तु तिसकास्वार्थमे तात्पर्य्यनहीं ॥ क्योंकि "एकमेवाद्वितीयम्" यहपूर्वकथनकिया जो शास्त्रसोआगेकथनकियेहुए अनुपपत्तिरूपतर्कसहकृतहुआ बलवान्है तिसकेसाथविरोधहोनेसेवहआगमअन्यार्थपरहै । अर्थयह । वहआगम कोईमृदादिप्रपंचकोसत्रूपनहींकहता । किंतुतिनकेअधिष्ठानसतब्रह्म कोहीसत्यरूपप्रतिपादनकरताहै। इसीअभिप्रायसेप्रपंचकेसत्यत्वमेअनु पपत्तिकोनिरूपणकरतेहैं।कार्यप्रपंचमेसत्यपनेकीअनुपपत्तिहैजिसप्रकार सोअनुपपत्तिहैसोदिखलातेहैं।हेवादिन्क्या?उत्पत्तिसेपूर्व यहकार्यसतहै वाअसतहै । यहांप्रथमअसत्पक्षकोअनुवादपूर्वक निराकरणकरतेहुए "असतोपिजनिर्नच" यहजोकारिकाकादूसरापादहै तिसकाव्याख्यान करतेहैं ॥ हेवादिन् यदिकार्यको असतकहोतो तिसमें यहविचार कर्तव्यहै ॥ ❀ स्वसत्तासमवायोजनिः ❀

अ० ॥ कार्यमेंजोसत्ताकासमवाय संबंधहैतिसकानाम उत्पत्ति है ॥ अथवा ॥ ❀ स्वकारणसंसर्गोजनिः ❀

अ०॥ कार्यकाकारणकेसाथजोसंबंधहै तिसकानामउत्पत्तिहै । सोयहदोनोंप्रकारकी उत्पत्तिअसत्तनिष्ठनहींसंभवती। क्योंकिअसत्में संबंधकीआधारता वासंबंधकी निरूपकतानहींहै ॥ औरकहींदेखनेमें भीनहींआती । तिसीसेप्रपंचकोयदि असत्रूपताकरनिरूपणकरोतो उत्पत्तिमत्ताकेअसंभवसेतिसमेंकार्यत्वकीहानिहै॥यातेकार्यअसत्रूपता

नहींहोजाती ॥ यातेसत्असत्पक्षभीनिर्युक्तिकहै ॥

## * परिशेषसेप्रपंचकीअनिर्वचनीयताकेस्थापनपूर्वक अविद्योपादानकत्वकानिर्धार *

इसप्रकारसतरूपतासेतथाअसत् रूपतासेऔरउभेरूपतासेकार्यका निर्वचनन होनेकर सत्असत्सेविलक्षण अनिर्वचनीयहीकार्यहै यह माननाहोगा। ऐसेमाननेसेपूर्वउक्तदोषोंकी प्राप्तिनहींहोती॥ औरजब कार्यरूपप्रपंचकोअनिर्वचनीयमाना।तोसत्वस्तुकोतौतिसकीउपादान तानहींसंभवती।क्योंकिलोकमेकार्यकारणकीविलक्षणतादेखनेमे नहीं आती किंतुकार्यकेसदृश्यहीउपादानकारणकल्पनाकरनेयोग्यहै।।और

### * योग्यःयोग्येनसंवध्यते *

अ० ॥ योग्यहीयोग्यकेसाथसंबंधवालाहोताहै। जैसेमनुष्यों कीउत्पत्तिमनुष्योंसे औरपशुओंकीउत्पत्तिपशुओंसेहोतीहै।इसन्यायसे भीअनिर्वचनीयप्रपंचकाअनिर्वचनीयहीकारणकल्पनाकरनेयोग्यहै ॥ सोऐसाअनादिअनिर्वचनीयमायारूपअज्ञानहै। तिसअज्ञानकोउपा- दानत्वकीकल्पनाकार्यप्रपंचनिष्ठकार्यत्वही अन्यथाअनुपपन्नहुआकरा ताहै।यातेतिसअज्ञानकोउपादानकारणताकाकथनअनुचितनहींकिंतु उचितहीहै।।इति।।शंका।।विलक्षणताकेहुएभीकार्यकारणभावक्यौंनहीं होताकिंतुहोसक्ताहै ॥ जैसेसत्यशुक्तिमिथ्या रजतका कारण लोकमे प्रसिद्धदेखनेमेआतीहै॥ तैसेसतहीअसत्प्रपंचकाकारणबनजायेगा ॥ समाधान ॥ हेवादिन्तहांभीशुक्तिका अज्ञानहीरजतकाकारणहैशुक्ति नहीं ॥ अन्यथा "नेदंरजतम्" इसबाधकालमेभीरजतरूपकार्यकीप्राप्ति

हुईचाहिये ॥ क्योंकितिसरजतकाकारणशुक्तिविद्यमानहै ॥ यातेवि-
लक्षणोंकाकार्यकारणभावलोकमेनहींदेखाजाता ॥

## ❋ अविद्यामात्रकारणवादमेवादीउक्तदोषोंका परिहार निरूपण ❋

औरजोवादीनेयहपूर्वकथनकियाथा। किकारणकी विचित्रता
केअभावसेकार्यमेंविचित्रताकी अनुपपत्तिहै ॥ सोकथनभीनहींसंभ-
वता॥ क्योंकिविचित्रशक्तिवाला अज्ञानहीउपादानरूपताकरकल्पना
कियाहै ॥ यहपूर्वकथनकरआएहैं ॥ "विचित्रशक्तिवालेएकअज्ञान
कोग्रहणकरकेअन्यथा अनुपपत्तिरूपतर्कविश्रामको प्राप्तहोताहै
"ऐसेपूर्वकथनकियाहै" यद्यपिअविद्याहीकारणहै। इसपक्षमेंचेतनरूप
अधिष्ठानसेविनाजडशक्तिको कार्यजननकीसामर्थ्यनहीं । तथापि
अविद्याकी अधिष्ठानता चेतनमेंमानेहुएभीज्ञानज्ञेयरूपपदार्थोंको
अविद्यामात्रउपादानकताका विरोधनहीं ॥ क्योंकितिसचेतनको
निमित्तमात्रताहै ॥ औरचेतनगतजोअविद्याकी अधिष्ठानताहै॥तिस
कोअविद्यारूपअधिष्ठेयकीअपेक्षासहितहोनेसेआविद्यकपनाहैयातेअवि
द्यामात्रकारणताकीहानीनहीं॥औरअदृष्टादिसापेक्षअविद्याकार्यकोकर
तीहै॥इसपक्षमेंजोवादीनेकहाथा॥किलाघवसेअदृष्टादिकहीकारणबन
सक्तेहैं अविद्यासेक्या प्रयोजनहै॥सोयहपक्षभी निरासहुआ।क्योंकि
अदृष्टादिकोंकोभीआविद्यकहोनेकरतिनकीकारणतासेअविद्याकोहीकार
णतासिद्धहोतीहै ॥ औरइसीकारणसे मृदादिकोंकोघटादिकोंकेप्रति
उपादानकारणताहोनेसे अविद्यासेक्याप्रयोजनहै ॥ इसवादीकेकथन
काभीनिरासहुआ ॥ क्योंकितिनघटादिकोंमेंभी मृदादिआकारपरि

णामकोप्राप्तहुईअविद्याकोही उपादानकारणताहै।।तिसकारणसेप्रपंच आविद्यकहीहैयहअर्थनिर्दोषसिद्धहुआ ॥ इति ॥ औरजोवादीनेपूर्वे यहकथनकियाथा। किमिथ्याप्रपंचगोचरजोलौकिक प्रत्याक्षादिप्रमाण तिनमेंप्रमाणताकी अनुपपत्तिहै औरमिथ्यास्वर्गतथायागके साध्यसाधन रूपसंबंधकाग्राहकपूर्वकांडरूपवेदकोमानेहुए तिसमेंभीप्रमाणताकी अनुपपत्तिहै । सोकथनभीअसंगतहै । क्योंकिलौकिकप्रमाणोंकोतो पूर्वउक्तयुक्तिसे अप्रमाणता होनेसेहीतिनमें प्रमाणताकीअनुपपत्ति दोषकेअर्थनहींहै । इसलियेतिनकीतोउपेक्षाहीहै ।

## ❀ प्रपंचकेआविद्यकपक्षमेंपूर्वकांड निष्ठप्रमाणताकानिरूपण ❀

औरपूर्वकांडरूपवेदमेंप्रमाणताकीअनुपपत्तिनहींसोईदिखलातेहैं। हेवांदिन्पूर्वकांडरूपवेदस्वर्ग औरयागकेसाध्यसाधनरूप संबंधमात्रमें तात्पर्यवालाहै। अथवातिनकेसाध्यसाधनभावके प्रतिपादनद्वाराब्रह्ममें हीतात्पर्यवालाहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवना ॥ क्योंकि—

### ❀ स्वाध्यायोऽध्येतव्यः ❀

इसअध्ययनविधिकाविरोधहै ॥ तिसविरोधकोहीस्पष्टकरतेहैं ॥ अध्ययनविधिप्रयोजनवाले अर्थकेज्ञानकाउद्देश्यकरके वेदाऽध्ययनका विधानकरताहै ॥ औरयागकोप्रयोजनवत्तासंभवतीनहीं ॥ क्योंकि स्वर्गादिकोंकोविनाशीहोनेसे प्रयोजनाऽभासपनाहै । तिसस्वर्गकेसा धनयागकोपारमार्थिकप्रयोजनकीसाधनताअनुपपन्नहै ॥यातेस्वर्गऔ यागकेसाध्यसाधनमात्रअर्थमे यदिपूर्वकांडात्मकवेदकातात्पर्यकथनकरें तोअध्ययनविधिकाविरोधकैसेनहींप्राप्तहोगा ॥ औरअध्ययनविधित्रै वर्णिकपुरुषोंकोकोईवहकावनेकेनिमित्तनहीं है॥ यातेसाध्यसाधनमात्र

मेपूर्वकांडकातात्पर्यहैयहकथनव्यर्थ है ॥ और द्वितीयपक्षमे प्रमाणता कीअनुपपत्ति नहीं ॥ क्योंकितिस पूर्वकांडका ब्रह्ममेहीतात्पर्यहै ॥ शंका ॥ पूर्वकांडमेब्रह्मकीअप्रतीतिहोनेसेतिसमेतात्पर्यका संभवकैसे होसकताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्पूर्वकांडप्रथमयागऔस्वर्गादिकों केसाध्यसाधनभावकोवोधनकरताहै तिसकेज्ञानसेप्रथमपुरुष कर्मोंका अनुष्ठानकरताहै ॥ अनुष्ठानकियेहुएकर्मब्रह्मज्ञानको सिद्धकरतेहैं ॥ यातेतैसेकर्मोंकाबोधकजोपूर्वकांडहै ॥ तिसकाब्रह्ममेतात्पर्य परंपरासे बनसकताहै ॥ *शंका* ॥ *उपनिषद्रूपवेदांतोंकोही ब्रह्मज्ञानकासाधन* होनेसेतिसज्ञानकेप्रतिकर्मोंकोसाधनतानहींसंभवती ॥ समाधान ॥ हे वादिन्अंतःकरणकीशुद्धिप्रथमज्ञानकाअंगहै ॥ क्योंकिस्मृतिमेअंतः करणकीशुद्धिकोज्ञानकाअंगत्वकथनकियाहै ॥

*** ज्ञानमुत्पद्यतेपुंसांक्षयात्पापस्यकर्मणः ***

अ० ॥ "पुंसां" पुरुषोंको (पापस्यकर्मणः) पापकर्मके (क्षयात्) नाशहोनेसे (ज्ञानं) ज्ञान (उत्पद्यते) उत्पन्नहोताहै ॥ औरअंतःकरण कीशुद्धिकर्मोंसेहोतीहै ॥ यहवार्ताभीस्मृतिमेकथनकीहै ॥

**कषायेकर्मभिःपक्वे**

अ० ॥ कर्मोंसेपापोंकीनिवृत्तिहुएशुद्धअंतःकरणमेज्ञानहोता है ॥ यातेअंतःकरणकीशुद्धिद्वाराकर्मोंकाज्ञानमेउपयोगहै ॥ इसरीति सेकर्मोंकाज्ञानमे उपयोगबोधनकरनेवाले पूर्वकांडात्मकवेदकाब्रह्ममे तात्पर्यहै ॥ शंका ॥ नित्यकर्मोंकोफलसे शून्यहोनेकर तिनकोअंतः करणकीशुद्धिकीकारणताहो परन्तुकाम्यकर्मोंकातोअन्यस्वर्गादिफल होनेसेतिनकोशुद्धिकीकारणताकैसेहोसकतीहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्

नित्यकर्मोंकोनिष्फलताकीत्र्प्रसिद्धिहै ॥ क्योंकि-

**※ कर्मणापितृलोकः ※**

इसश्रुतिनेसाधारणकर्ममात्रसेपितृलोककीप्राप्तिकहीहै ॥ श्रौर संयोगपृथक्त्वन्यायसेयागादिकर्मोंकोशुद्धिअर्थतामाननेमेंकोईविरोध नहीं ॥ संयोगपृथक्त्वन्यायकायहअर्थहै ॥ पूर्वमीमांसामे

**एकस्यतूभयत्वेसंयोगपृथक्त्वं॥** अ० (४) पा० (३) सू० (५)

यहसूत्रहै ॥ तिसकायहअर्थहै (एकस्य)एककर्मको (उभयत्वे) उभयअर्थत्वमेंसंयोगपृथक्त्वनियामकहै अर्थात्विधिवाक्यकाजोभिन्न पठनहैसोनियामकहै जैसे "**खादिरोयूपोभवति**" श्रौर "**खादिरं वीर्य्यकामस्य**" यहांएकहीखादिरको यज्ञार्थत्वश्रौरपुरुषार्थत्वरूप उभयअर्थत्वमेंइसपूर्वउक्तविधिवाक्यकाभिन्न पठननियामकहै। तैसेस्व र्गादिफलकेअर्थजोयागादिकर्महैं तिनकोविविदिषावाक्यनेअंतःकरण कीशुद्धिकेअर्थबोधनकियाहै । यातेइसन्यायसे सर्वकर्मोंकोसंस्कार अर्थत्वमाननेमेंविरोधनहीं है॥ अथवाविविदिषामेंकर्मोंका विनियोगहै इसपक्षकोआश्रयण करकेपूर्वकांडकीअप्रमाणताका परिहारकरतेहैं॥ श्रवणादिकोंमेंप्रवृत्तिद्वारा पूर्वकांडकाब्रह्ममेंतात्पर्यहै यहांयहअर्थज्ञात व्यहै ॥ कर्मकेस्वरूपमात्रका बोधकविधिवाक्यउत्पत्तिविधिकहाजाता है । जैसे "सोमेनयजेत "यहवाक्यहै । तिसउत्पत्तिविधिवाक्यकरप्रथम विधानकियेजोकर्महैं तिनकोफलकीआकांक्षा अवस्थामेंजैसेअधि कारविधिदूसरा प्रवृत्तहोताहै ॥ फलविशेषकेसंबंधका बोधकविधि अधिकारविधिकहियेहै । जैसे "ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामोयजेत"यह वाक्यहै । तैसेही "यज्ञेनविविदिषंति" इत्यादिफलविधायकवाक्यकी

प्रवृत्तिहोतीहै तिसवाक्यकायहसार अर्थसिद्धहुआ॥ "ब्रह्मज्ञानकीका मनावालापुरुषयागादिकर्मोंकाअनुष्ठानकरे" इसवाक्यसेकर्मोंकोसा मान्यरूपतासेब्रह्मज्ञानकीसाधनताप्रतीतहोतीहै।।औरसाक्षात्कर्मसाध्य त्वज्ञानमेंबाधितहै। याते अंगावतरणन्यायसेज्ञानके साधनश्रवणादिकों मेंप्रवृत्तिद्वारातिनकर्मोंको ब्रह्मज्ञानकीसाधनताप्रतीतहोतीहै ॥ तिस हेतुसेतैसेकर्मोंकाबोधकजोपूर्वकांडात्मकवेदहै तिसकोब्रह्मपरताका संभवहै।कैसेतिसकी अप्रमाणतातुमकहतेहो॥ अंगावतरणन्यायका यहअर्थहै। जोसाधनअंगीमेंबाधितहोकरअंगमें "अवतरण" अर्थात प्राप्तहोतिसकोअंगावतरणन्यायकहतेहैं ॥ जैसे 'पंचदशारत्निः **वाजपेयस्य ।'** अ० ॥ वाजपेयसंज्ञकयागकायूपपंदरह अरत्निः होताहै।इसवाक्यसे वाजपेयरूपअंगीयागमें यूपअाकांक्षापूरितहोनेकर **( सप्तदशारत्निः वाजपेयस्य । )** अ० ॥ वाजपेयसंज्ञक यागकायूपसतरह अरत्निः होताहै । इसवाक्यउक्तयूपकावाजपेयमें बाधहोताहै इसीसेतिसकेअंगरूपमित्रविन्दादियागोंमें तिसयूपकी प्राप्तिहै।यहांमुष्टिकोबांधकरकनिष्टकाअंगुलीकेविस्तारयुक्तहस्तपरिमा णकानामअरत्निः है । तैसेप्रकरणमेंकर्मोंकाज्ञानमें बाधहोनेसेति सके अंगरूपश्रवणादिकोंमेंतिनकीप्राप्तिहै ॥ इति ॥ शंका ॥ पूर्वउक्तप्रकारसेब्रह्मविषयकपूर्वकांडरूपवेदका तात्पर्यहो । तथा पितिसमेंप्रमाणताकासंभव कैसेहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन् ❀ **यत्परःशब्दः सशब्दार्थः।**❀ अ० । जिसअर्थमेंशब्दकातात्पर्य हो वहीशब्दकाअर्थहोताहै।इसन्याय सेतात्पर्यकेविषयभूत अर्थमेंही शब्दकी प्रमाणताहोतीहै । यातेपूर्व कांडमेंप्रमाणता संभवतीहै ॥

जिसकारणसेजगत्को अज्ञानउपादानकमानेहुएएकदोषभीनहींप्राप्त होसकता तिसीकारणसेज्ञानज्ञेयरूप पदार्थोंको अविद्योपादानकत्व शोभनकथनकियाहै ।

## *जगत् को आविद्यकत्वसाधनकाफल तथा दृष्टिसम कालीन दृष्टि सृष्टि पक्षकाउपसंहारनिरूपण *

आविद्यकजगत्केसिद्धकरनेकाक्या?फलहै । ऐसीजिज्ञासाके हुएकहतेहैं । हेत्वादिनप्रातीतिकसत्ताकीसिद्धिहीतिसकाफलहै । अर्थात् अविद्याहीप्राणियोंकेकर्मोंकीवशतासेक्षोभकोप्राप्तहुईजगताकाररूपता सेतथातिसकीप्रतीति आकाररूपतासे एककालमेंही परिणामकोप्राप्त होतीहै । क्योंकिक्रमसेपरिणामहोनेमेंकोईनियामकनहीं ॥ औरतिस काकोईप्रयोजनभीनहीं । औरज्ञप्तिनिष्ठविषयजन्यता अंगीकारनहींहै औरतिसमेंआकारकीसमर्पकताविषयकोअजनकमाननेसेभीवनसकती है ॥ जैसेमुखदर्पणकाअजनकहुआभीतिसमें प्रतिबिंबकोसमर्पणकर देताहै ॥ तैसेप्रकरणमेंभीजानना ॥ इसरीतिसेविषयऔरज्ञानकाएक कालमेंपरिणामहोनेसेप्रतीतिसमकालीनही विषयकीसत्ताउचितहै ॥ क्योंकिरज्जुसर्पऔशुक्तिरजततथा गंधर्वनगर औरस्वप्नप्रपंच इनसर्वमें प्रतीतिसमकालीनताहै ॥ तैसेजाग्रतप्रपंचमेंभीप्रतीतिसमकालीनताहै यहांपरयहअनुमानजानना ॥

## * विमतः प्रपंचः प्रतीतिसमकालीनः अविद्योपा- दानत्वात् रज्जु सर्पादिवत् *

अ० ॥ विवादकाविषयजोप्रपंचहै ॥ सोप्रतीतिसमकालीनहै अविद्योपादानकहोनेसे ॥ जोजो अविद्योपादानकहै ॥ सोसोप्रतीति

समकालीनहै जैसेरज्जुसर्पादिकहैं ॥ इति ॥ १६ ॥ पूर्वउक्तअर्थकेसंग्रह काश्लोक ॥

॥ ॐप्रतीतिमात्र कालीनं घटाद्यविद्यकंयतः ॥
रज्जुसर्पादिकंयद्वत्तथाचेदंततस्तथा ॥१॥

चौ० ॥ घटादिअविद्यकहैंयाते । प्रतीतिसमसत्ताहैताते । रज्जुसर्पादिकहैंजैसे । तातेयहजगजानोतैसे ॥१॥

## ॐ इतिदृष्टिसमकालीनसृष्टिरूपदृष्टिसृष्टिवाद ॐ

## ॐअथदृष्टिमात्र सृष्टिरूपदृष्टिसृष्टिवादनिरूपण तथाज्ञानज्ञेयकेभेदका निराकरण निरूपण ॐ

दो० ॥ वेदवतीपतिवाकपतिश्रीगुरुनानकआदि । तिनपद पद्मनपद्मवरनमोदंडवतआदि ॥ १ ॥ ममचितमेथिरहोसदाहनियेविघ्न प्रमाद ॥ दुर्गमभीसुगमोभवततुमरेतनकप्रसाद ॥२॥

प्रतीतिमात्रकालीनंजगद्युक्त्यानिरूपितं ॥
प्रतीतिव्यतिरेकेण सत्त्वंचास्यनिवार्यते ॥१॥

सो० ॥ जगदृष्टीकालीनयुक्तीकरनिर्णयकियो ॥
दृष्टिमात्रअवचीनसत्ताजगकीगावते ॥१॥

शंका ॥ हेसिद्धांतिन्प्रतीतिसमकालीनजगत्की सत्ताकहनी उचितहै यहआपनेपूर्वकहा तिसमेएकजगत्कीसत्ताऔरदूसरीज्ञानकी सत्ताहै इसप्रकारदोसत्ताभानहोतीहैं ॥ जैसेघटमात्रकालीन जोपटहै वहघटसेभिन्नसत्तावालानहींहै यहकथनतोसंभवतानहीं । क्योंकिएक कालमेउत्पत्तितथाविनाशकोप्राप्तहुएजोघटपटहैं तिनकाभेदहोनेकरएक सत्ताकीअयोग्यताहै ॥ तैसेज्ञानतथाज्ञेयकोपरस्परभिन्नहोनेसे तिनकी

सत्ताकाएकत्वभीयुक्तनहींहै ॥ ऐसीशंकाकेप्राप्तहुएयहवक्ष्माणप्रकार जोबुद्धिमेस्थितहै वहनिरूपणाकरनेयोग्यहै ॥ कौनवहप्रकारनिरूपणीयहै ऐसीजिज्ञासाकेहुएकहतेहैं ॥

मू० ॥ प्रतीतिमात्रसत्वंचेत् सत्वं प्रातीतिकंमतम् ॥
अविरोधान्ममापीष्टंतद्भेदेवदकाप्रमा॥१७॥

चासंतीछंद ॥ ज्ञातासत्ताजानजगतकीहीमेठानो । ज्ञानाते नोभिन्नतनकताकोजोमानो । मोकोभीहैइष्टविरुधतानाकोराई । ताके भेदेमाहिप्रमितिकोभापोभाई ॥१८॥

टी० ॥ हेवादिन् प्रातीतिकसत्ताजोहै वहयदि प्रतीतिमात्रही सत्ताहै । अर्थातप्रतीतिकीसत्तासेभिन्नवहसत्तानहीं तोइसमेविरोधका अभावहोनेसेहमकोभी स्वीकारहै । औरपूर्वउक्तयुक्तिसेज्ञान तथाज्ञेय काभेदहोनेसेज्ञानकीसत्तासेज्ञेयकी सत्ताभिन्नहै । यदिऐसेकहो।तो हे वादिन्तिनदोनोंकेभेदमेकौनप्रमाणहै।यहतुमकथनकरो।औरवक्ष्माण रीतिसैतुमकोईप्रमाणनहीं निरूपणाकरसकते । तिसकारणसेज्ञानऔर ज्ञेयकेभेदमेकोईभीप्रमाणनहीं ॥ इति ॥ अत्रविस्तारसेश्लोककीव्याख्याकरनेकेलियेभूमिकारचनाकरतेहैं ॥ हेवादिन्प्रतीतिसमकालीन जगत्कीसत्ताहैइसकाक्या अर्थहै। क्या? प्रतीतिमात्रहीसत्ताहै। अर्थात् ज्ञेयपदार्थप्रतीतिरूपहीहै।यातेतिनकाअभेदहोनेसे ज्ञेयकीसत्ताज्ञानकी सत्तासेभिन्ननहीं। अथवाप्रतीतिसेभिन्नकरकेजगत्की पृथक्सत्ताहै। अर्थातज्ञानतथाज्ञेयकाभेदहोनेसे तिनदोनोंकीसत्ताकाभीभेदहै।प्रथम पक्षतोसिद्धांतरूपताकर स्वीकारहोनेसे तिसकोत्यागकर अंत्यपक्षको दूषितकरतेहैं हेवादिन्तिसज्ञानतथाज्ञेयकेभेदमेकोईप्रमाणहैवानहीं ।

ज्ञानसेभिन्नकरकेप्रपंचकीपृथक्सत्तामेंयदिकोईप्रमाणनहीं॥तोप्रमाण केअभावसेज्ञानऔज्ञेयकाभेदसिद्धनहींहोगा।औरज्ञानतथाज्ञेयकेभेदका कियाहुआ तिनकीसत्ताकाभीभेदनहींसिद्धहोगा । इसरीतिसेअंतिम पक्षकोनिषेधकरकेअबआद्यपक्षकोविस्तारपूर्वकनिषेधकरनेकेअर्थअनु वादकरतेहैं । हेवादिन्यदिप्रमाणहैयहप्रथमपक्षकहोतोवहकौनप्रमाण है।अर्थात्क्या?वहप्रत्यक्षप्रमाणहै। अथवाअनुमानहै। वाआगमहै। वा अर्थापत्तिहै॥यहांउपमानप्रमाणकोकेवलसादृश्यमात्रगोचरहोनेसेतिस काकथननहींकिया ॥ और अनुपलब्धिको अभावमात्रगोचरहोनेसे तिसकाभीकथननहींकिया ॥

## ❋ अथ ज्ञानज्ञेय के भेदमेंप्रत्यक्षप्रमाणका खंडन ❋

ज्ञानऔज्ञेयकेभेदमे प्रत्यक्षप्रमाणहै ॥ इसप्रथमपक्षकोदूषित करनेकेलिये अनुवादपूर्वकतिसमें विचारकरतेहैं । प्रथमपक्षमें "अयं-घटः" यहजोप्रत्यक्षज्ञानहै॥वहअपनेसेघटकेभेदकोअर्थात् "अयंघटः" इसप्रकार केआकारवाले स्वस्वरूपभूतज्ञानसे घटअनुयोगिक भेदको प्रकाशकरताहैअथवा "यहघटइसका" विषयकरनेवालेज्ञानसेभिन्नहै॥ इसप्रकारकाजोअन्यप्रत्यक्षहैवहतिनदोनोंकेभेदकोविषयकरताहै।स्वप्र-तियोगिकऔविषयअनुयोगिक भेदकोआपही "अयंघटः" यहप्रत्यक्ष ज्ञानग्रहणकरताहै॥यदियहप्रथमपक्षकहोतोतिसमेंभीयहविचारकर्तव्य है।क्या?"अयंघटः"यहप्रत्यक्षस्वप्रकाशहैअर्थात्अन्यकिसीज्ञानकाविषय नहुआअपरोक्षव्यवहारकेयोग्यहै। अथवापरप्रकाशहै। अर्थात्अन्यज्ञान काविषयहुआ अपरोक्षव्यवहार केयोग्यहै। "अयंघटः" यहप्रत्यक्षस्वप्र-काशहुआस्वप्रतियोगिक औस्वविषयअनुयोगिक भेदकोआपहीग्रहण

करताहै। इसप्रथमपक्षको अनुवादकरकेदूषितकरतेहैं।

## ※ स्वप्रकाशप्रत्यक्षको भेदकीग्राहकता कानिषेधनिरूपण ※

स्वप्रकाशपरप्रकाश इनदोनोंमेंप्रथमपक्षमेंतोअपनेसेआपहीउत्पन्न हुआयहप्राप्तहोताहै। क्योंकिस्वविषयका विशेषणरूपकर भेदकाभान हुएऔरविशिष्टज्ञानको विशेषणज्ञानजन्यमानेहुएअपनेकरहीभेदरूप विशेषणकाग्रहणहुएअपनेसे अपनीउत्पत्तिप्राप्तहुई। इसीअर्थकोस्पष्ट करतेहैं। "अयंघटः" यहप्रत्यक्षस्वप्रतियोगिकभेदको घटअनुयोगिक रूपतासेग्रहणकरताहुआ "मत्तोभिन्नोघटः" अ० मेरेसेघटभेदवालाहै इसप्रतीतिकेअनुसारविशेष्यघटकाविशेषणरूपताकरभेदकोग्रहणकरता है। अथवा "मद्घटयोर्भेदः"॥अ०॥ मेराऔरघटकाभेदहै। इसप्रतीति केअनुसारस्वभेदको विशेष्यरूपताकर ग्रहणकरताहै। यदिस्वविषयका विशेषणरूपताकर स्वप्रतियोगिकभेदकोप्रत्यक्षग्रहणकरताहै यहआदि पक्षकहो।तोतिसमेंभीयहविचारकर्तव्यहै।क्या?विशिष्टज्ञानविशेषणज्ञान औरविशेष्यकेसाथ इन्द्रियसन्निकर्षसेजन्यहोताहै अथवाविशेषणतथा विशेष्यकेसाथ इन्द्रियसन्निकर्षसे जन्यहोता है। विशेषणज्ञानजन्य विशिष्टज्ञानहै।इसपक्षमेंभीयहविचारकरणीयहै। विशेषणरूपभेदकाग्राह कज्ञानयही प्रत्यक्षहैजोभेदकाग्राहकरूपताकर स्वीकारकियाहै।अथवा इससेभिन्नहै। यदिप्रथमपक्षकहो तोविशिष्टज्ञानजो स्वप्रतियोगिक औ स्वविषयअनुयोगिकभेदका ग्राहकरूपताकरस्वीकार है सोईहीविशिष्ट भेदज्ञानकाजनकरूपतासे अभिमतविशेषणभेदकाज्ञानहोनेकर अपने सेआपउत्पन्नहोताहै।यहपूर्वउक्तदोषकेसेनहींप्राप्तहोगा।अपनेसेअपनी

उत्पत्तिमाननेमेंकौनदोषहोताहै ऐसीजिज्ञासाकेहुएकहतेहैं. इतरकेव्य वधानसेविना अपनी उत्पत्ति में कारण रूपताकर अपनी अपेक्षा होनेसेआत्माश्रयदोष प्राप्तहोताहै ॥ इति। अत्रआत्माश्रयदोषकेदूर करनेकेलियेप्रत्यक्षस्वप्रति योगिकभेदकोविशेष्यरूपतासेग्रहणकरताहै। इसद्वितीयपक्षकोवादी उठाताहै ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन् "अयं घटः" यहप्रत्यक्षभेदकोविशेष्यरूपतासे ग्रहणकरताहै ॥ इसपक्षमें घटरूपधर्मीतथाप्रत्यक्ष रूपप्रतियोगीकोभेदका विशेषणपनाहै ॥ तिनमेंप्रतियोगिरूपप्रत्यक्षतो स्वप्रकाशरूपताकरभानहोताहै ॥ और घटरूपअनुयोगीस्वगोचर "अयंघटः" यहजोप्रत्यक्षज्ञान तिसकरभान होताहै। इसप्रकारविशिष्टभेदप्रत्यक्षको विशेषणविशेष्य दोनोंकेसाथ इन्द्रियसंबंधसेजन्यमानेहुएभीअपनेसेअजन्य होनेकरआत्माश्रयदोष कीप्राप्तिनहींहोसकती ॥ समाधान ॥ हेवादिन्इसरीतिसेभेदको विशेष्यरूपताकरभानपक्षमे विशेष्यकेसाथ इन्द्रियसन्निकर्षजन्यत्व कोलेकर विशेषणविशेष्यदोनोंकेसाथइन्द्रियसन्निकर्षजन्यविशिष्टज्ञान है ॥ इसपक्षमेही आत्माश्रय दोषदेनेकोभूमिका रचनाकरतेहैं ॥ हे वादिन्ज्ञानकीउत्पत्तिसेपूर्वभेदकीसत्ताकहनेयोग्यहै ॥ अर्थात्भेदके ग्राहकरूपप्रत्यक्षज्ञानको विशेषणविशेष्यदोनोंकेसाथ इन्द्रियकेसंबंध जन्यमानेहुएऔभेदकोविशेषणरूपवाविशेष्यरूपकरभानहुए भेद के साथइंद्रियकासंबंध ज्ञानकीउत्पत्तिसेपूर्वअवश्यकहनाचाहिये।क्योंकि भेदकेसाथजोइंद्रियकासंबंधवहभेदकेग्राहकविशिष्टप्रत्यक्षकाजनकहै ॥ तथाइंद्रियसन्निकर्षकाभेदको आश्रयपनाहोनेसेभीतिसकेअर्थभेदकी सत्ताअवश्यकहनेयोग्यहै ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन् इसरीतिसेभेदकी

सत्ताहोपरन्तुतैसामानेहुएक्या?सिद्धहोताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन् तैसेमाननेमेयहविचारकर्तव्यहै ॥ इंद्रियकेसंबंधकाआश्रयजोभेदहै ॥ वहअपनेग्राहकप्रत्यक्षको ज्ञातहुआउत्पन्नकरताहै अथवाअपनीसत्ता मात्रसेउत्पन्नकरताहै ॥ यदिज्ञातहुआउत्पन्नकरताहै यहप्रथमपक्षकहो तोजिसकरभेदज्ञातहुआहै वहज्ञानयहीहै जोभेदकाग्राहकरूपताकर स्वीकारहै।अथवा वहज्ञानइससेअन्यहै॥प्रथमपक्षतोनहींसंभवता क्यों कितिसीज्ञानकावहभेदकैसेविषयहोसकताहै अर्थात्स्वप्रतियोगिकऔ स्वविषयअनुयोगिकभेदकाग्राहकरूपताकर अंगीकारकियाजोविशिष्ट प्रत्यक्षतिसकाकारणरूपभेदविषयनहींबनसकता॥कारणयहकिअपनी उत्पत्तिसेपूर्वअपनाअभावहै। औरयदिज्ञानकासद्भावप्रथममानलें तो आत्माश्रयदोषपुनः प्राप्तहोगा ॥इति॥ इसप्रकारप्रथमपक्षकोनिषेध करकेअबभेदकाग्राहकरूपताकरस्वीकारजो विशिष्टज्ञानतिसकीउत्पत्ति सेपूर्वजोभेदकाज्ञानहै। वहऔरहीज्ञानहै।यातेआत्माश्रयदोषकी प्राप्ति नहीं।इसद्वितीयपक्षकोउठाकरदूषितकरतेहैं ॥ यहांपरयहतात्पर्यजानने योग्यहै ॥ वहज्ञानांतर क्या?निर्विकल्पकहै।अथवा। सविकल्पकहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता॥क्योंकिभेदकोएकसविकल्पकज्ञानहीविषय करसकताहै ॥ औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता ॥ क्योंकिज्ञानांतरका " अयंघटः " यहज्ञानस्वयंप्रकाशहोनेसे विषयनहींहै ॥ इसीकारणसे तत्प्रतियोगिकभेदकोवहअन्यज्ञानविषयनहींकरसकता ॥ शंका ॥ आगेहोनेवालाजोप्रतियोगिरूपज्ञान तिसकोवर्त्तमानकालमेनहोनेसे स्वप्रकाशरूपताकाअभावहै तिसीसेउसकोविषयकरनेवालेभेदज्ञानकी अनुपपत्तिनहीं ॥ समाधान ॥ अवर्त्तमानताकोज्ञानकीपरप्रकाशता

मेहेतुकहनेवालेवादीने वर्त्तमानकालीनज्ञानकोत्र्यर्थसे स्वप्रकाशता प्रतिपादनकी । तिसज्ञानकीस्वप्रकाशतामेवर्त्तमानत्वहेतुहै । अथवा ज्ञानत्वतिसकाप्रयोजकअर्थात्साधकहै ॥ प्रथमपक्षमेतोवर्त्तमानकाल उपाधिकस्वप्रकाशपनासिद्धहोगा ॥ तैसेमानेहुएज्ञानका स्वाभाविक स्वप्रकाशपनाअंगीकारहै इसपक्षकीहानी होगी॥ औरवर्त्तमानकाल मेज्ञानकास्वरूपहीस्वप्रकाशहै यदियहद्वितीयपक्षमानो तोयहभीनहीं संभवता क्योंकिज्ञानत्वहेतुको तुल्यहोनेसे अतीतऔभविष्यतज्ञानोंमे भीस्वप्रकाशताकीप्राप्तिहोगी ॥ जैसेकालभेदसेकदाचित्भीघटअघट रूपनहींहोता ॥ तैसेकालभेदसेज्ञानकवीभीपरप्रकाशनहींहोसकता ॥ औरअतीततथाभविष्यतज्ञानमेज्ञानत्वहेतुहीनहीं।यदिवादीऐसेकहेतो प्रत्येकवस्तुकेस्वभावकात्यागप्रसक्तहोगा॥ औरविशिष्टज्ञानविशेषणज्ञान सेजन्यहै।इसप्रथमपक्षकेअवांतरभेदकाविशेषणरूपतासेभानहोताहै।इस पक्षमेविशेषणज्ञानविशिष्टज्ञानसेभिन्नहै ॥यहपक्षपूर्वकहाथासोपक्षभी इसभेदज्ञानकेनिराकरणसेनिरसहुआजानलेना।क्योंकिवहभेदकाज्ञान सविकल्पकहै । वानिर्विकल्पकहै इत्यादिविकल्पकी प्राप्तिइसपक्षमेभी समानहीहै ॥ इसलियेइसकोजुदानिषेधकरनेकाप्रयत्ननहींकिया ॥ औरइंद्रियसन्निकर्षकाआश्रयरूपभेदस्वसत्तामात्रसेस्वविषयकज्ञानका जनकहै यहद्वितीयपक्षभीकेवलकथनमात्रहै ॥ शंका ॥ प्रत्यक्षज्ञान मेसंबंधभीभासताहै।औरवहसंबंधभेद तथाइंद्रियकायथायोग्य विशेषण विशेष्यभावहै । ज्ञानप्रत्यासत्तिरूपसंबंध नहीं। तिसकारणसेस्वरूपसे विद्यमानभेदको स्वज्ञानकेप्रतिजनकपना प्रक्रियामात्रहै । यहआपकैसे कथनकरतेहो ॥ समाधान॥ हेवादिन्भेदमेप्रमाणकेअभावसेतिसकी

सत्तानहींसिद्धहोसकती।वहअसत्भेदस्वगोचरज्ञानकोंकैसेउत्पन्नकरेगा औरजोविशेषण विशेष्यभावप्रत्यासत्ति पूर्वकथनकीहै। वहअवश्यहो परन्तुवहसत्पदार्थकीहोतीहै असत्कीनहीं।औरभेदकीसत्ताप्रमाणके आधीनहै।यातेभेदविषयकप्रत्यक्षसेप्रथमभेदकीसत्ताकाग्रहणकरनेवाला प्रमाणअवश्यअन्वेषणकरनेयोग्य है।और तिसकाअभावहोनेसेभेदकी सत्तानहीं।औरअसत्भेदज्ञानकोउत्पन्नकैसेकरेगा।औरभेदकीसत्ताकाअ भावहोनेसेविशेषणविशेष्यरूपप्रत्यासत्तिकाभीअभावभलीप्रकारसिद्ध हुआ ॥शंका॥ यद्यपि "अयंघटः" यहप्रत्यक्षहीस्वप्रकाशहुआअपने विषयकेभेदकोग्रहण करताहै ॥ यहपक्षनहींसंभवता। यहपूर्वकथन किया ॥ तथापिवहीप्रत्यक्षपरप्रकाशहुआ स्वसेस्वविषयकेभेदको ग्रहणकरताहै इसपक्ष मेंपूर्वकथनकियेहुए आत्माश्रयादिदोषकीप्राप्ति भीनहीं ॥ क्योंकिपरप्रकाशप्रत्यक्षपक्षमें"अयंघटः"इसज्ञानप्रतियोगि कऔविषयअनुयोगिक भेदकाग्राहकऔरज्ञानहै। यातेऐसामाननेमें कोईअनुपपत्तिनहीं ॥समाधान॥ हेवादिन्ऐसेमाननेमेंयहही प्रत्यक्ष भेदकोविषयकरताहै यहतुम्हारीप्रतिज्ञाभंगहोगी ॥ यातेयहपक्षभी असंगतहै ॥ औरस्वप्रकाशज्ञानपक्षमेंप्रतियोगिरूपप्रत्यक्षकोअवेद्यहोने से स्वप्रकाशज्ञानप्रतियोगिक भेदकोऔरकोईज्ञानविषयकरनेकोसमर्थ नहींहोसकता ॥ इसपक्षकोत्यागकरपर प्रकाश ज्ञानपक्षमेंप्रत्यक्षांतर करज्ञानसेज्ञेयकाभेदग्रहणहोताहै। इसपक्षकोवादीउठाताहै ॥शंका॥ हेसिद्धांतिन् "अयंघटः" इसप्रत्यक्षकोस्वप्रकाशरूपताकरभेदकाअग्रा हकहुएभीपरप्रकाशज्ञानपक्षमें प्रत्यक्षांतरकरज्ञानसेज्ञेयकाभेदग्रहणहो जायेगाइसमेंकोईदोषनहीं ॥ यहांप्रतियोगिरूपप्रत्यक्षसेभिन्नप्रत्यक्षका

नामभत्यचांतरहै । अबइसपक्षकोदूषित करनेकेलियेविकल्पकरतेहैं ॥

## * ज्ञानपरप्रकाश पक्षमेंप्रत्यक्षांतरकोज्ञानज्ञेयके भेदकीग्राहकताकानिषेध *

समाधान ॥ हेवादिन्‌वहदूसरा प्रत्यक्षभीव्यावृत्तअर्थातभिन्न प्रतियोगीआदिकोंके ज्ञानपूर्वकभेदकोग्रहणकरताहै । वानहीं । यह विचारकर्तव्यहै ॥ प्रतियोगीआदिकोंके ग्रहणपूर्वकभेदकाग्रहणप्रत्यक्षनहींकरता । यदियहअंत्यपक्षमानों । तोवहभेदकोकैसेविषयकरेगा ॥ शंका ॥ प्रतियोगीआदिकोंकोविषयनकरकेवहप्रत्यक्षभेदकोक्योंनहीं विषयकरसकता ॥ समाधान ॥ हेवादिन्‌धर्मीसेविनातथाप्रतियोगी सेविनाकेवलभेदमात्रको कोईज्ञानविषयनहींकरसकता ॥ यहांपरयह तात्पर्यजाननेयोग्यहै ॥ भेदकाग्रहणकरनेवाला जोअन्यप्रत्यक्षहै । वहनिर्विकल्पकहै । वासविकल्पकहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता ॥ क्योंकिभेदको समवायादिकोंकीन्याई एकसविकल्पकज्ञानकरहीवेद्यपनाहै । औरद्वितीयपक्षमंभी यहविचारकर्तव्यहै । वहसविकल्पकज्ञान प्रमेयरूपतासेभेदकोविषयकरताहैअथवाभेदरूपतासेभेदकोविषयकरता है॥प्रथमपक्षतोनिष्फलहोनेसेनहींसंभवता॥क्योंकिप्रमेयरूपतासेजल काज्ञानहुएभीपिपासावान्‌ पुरुषकीपिपासाकीशांतिके निमित्तजला नयनमेंप्रवृत्तिनहींहोतीतैसेप्रमेयरूपतासेभेदज्ञानभीनिष्फलहै॥ और द्वितीयपक्षभी नहींसंभवता।।क्योंकिधर्मीऔप्रतियोगीकेज्ञानसेविना भेदरूपतासेभेदकाज्ञानदुर्निरूप्यहै॥जिसकारणसेभेदकोधर्मिप्रतियोगि सापेक्षएकरूपताहै । अर्थातधर्मीऔप्रतियोगीकेग्रहणपूर्वकहीतिसके

ग्रहणकानियमहै। इसीअभिप्रायसे यहअनुभवलोकमेंप्रसिद्धहै ॥ "अयंअस्मादभिन्नः" अ०—यहपदार्थइसपदार्थसेभिन्न है ॥ इति ॥

अब व्यावृत्तिविशिष्ट प्रतियोगीआदिकोंके ज्ञानपूर्वकभेदका ज्ञानहोता है इसआद्यपक्षको अनुवादपूर्वकदूषितकरते हैं। हेवादिन् भिन्नप्रतियोगीआदिकोंके ग्रहणपूर्वकभेदकाज्ञानमानेहुए प्रतियोगि ज्ञानभेदज्ञानमेंहेतु प्रतीतहोता है यहांप्रतियोगिज्ञान किसप्रकारका विवक्षित है। यदितिसज्ञानकोनिर्विकल्पककहोगे। तोकिंचित्आकार प्रतियोगीभेदज्ञानमेभासेगा ॥ क्योंकिज्ञानकोस्वसमानाकारविषय काप्रकाशकपना है ॥ यदिज्ञानकोस्वसमानाकारविषयकाप्रकाशनहीं मानें। तोघटज्ञानमेपटाकारताकास्फुरणरूपअतिप्रसंगप्राप्तहोगा॥और यदितिसज्ञानकोसविकल्पककहो। तोवहज्ञानक्या ? प्रतियोग्यादिकों कोभिन्नरूपतासे ग्रहणकरता है अथवातिनको अभिन्नरूपतासेग्रह णकरता है। द्वितीयपक्षतोनहींसंभवता क्योंकिधर्मीतथाप्रतियोगीके अभेदग्रहणकरनेवालेकोप्रमाणरूपहोनेकर तिससेउत्तरभेदकाग्राहक रूपताकर अंगीकारकियाजोभत्यक्षतिसकोअप्रमाणताकीप्राप्तिहोगी। कारणयहकितिन प्रतियोगीआदिकोंके ज्ञानकोआश्रयणकरके उत्तर भेदज्ञानकीप्रवृत्तिहोती है ॥ जबप्रतियोगीआदिकोंकाज्ञानतिनकेअ भेदकोग्रहणकरता है तोतिसको आश्रयण करके प्रवृत्तहुआजो उत्तरज्ञान वहतिन के भेदकोग्रहण करताहुआ कैसेअप्रमाणरूप नहींहोगा ॥ यातेभिन्नरूपतासे धर्मीआदिकोंकाग्रहणहीशेष रहता है। अबइसप्रथमपक्षकोदूषितकरते हैं ॥ औरव्यावृत्ति विशि ष्टप्रतियोगी आदिकोंके ग्रहणपूर्वकभेदका ज्ञानहोता है । यदि

यहप्रथमपक्षमानो तोभिन्नरूपतासेप्रतियोगी आदिकोंकोग्रहणकरने वालाजोदूसराप्रत्यक्षवहभीभेदज्ञान है ॥ तिसकोभीभेदरूपविशेषण करविशिष्टजोप्रतियोगीआदिक तिनकेज्ञानकरहीजन्यपना है । यदि तिनकाग्राहकऔरप्रत्यक्षस्वीकारकरो तो अनवस्थादोषकीप्राप्तिहोगी औरभेदकाग्राहकरूपताकर स्वीकार किया जोप्रत्यक्षतिसकोही व्या वृत्तिविशिष्टप्रतियोगीआदिकोंकाज्ञानमानेहुए अपनेसेअपनीउत्पत्ति होनेकर आत्माश्रयदोषप्राप्तहोगा ॥

॥ शंका ॥ प्रत्यक्षकोभेदका अग्राहकमानेहुएनिर्विषयपनाहोगा ॥ औरनिर्विषयज्ञानही अलीकहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्तिसपूर्वउक्त युक्तिसमुदायसेवस्तुमात्रको ग्रहणकरनेवालाजोप्रत्यक्षप्रमाणहैसोभेद कीवार्त्तामात्रकोभीनहींग्रहणकरसकता । यह अर्थसिद्धहुआ । इति ।

## ❀ अथअनुमानप्रमाणको ज्ञानज्ञेयकेभेदकी ग्राहकताका निराकरण ❀

इसप्रकारप्रत्यक्षकोभेदकी ग्राहकताकानिषेध करकेअबअनु मानभेदकाग्राहकहै इसद्वितीयपक्षको शंकाद्वारा प्रकटकरतेहैं ॥ शंका हेसिद्धान्तिन्यदि प्रत्यक्षभेदका ग्राहकनहीं है ॥ तोअनुमानप्रमाणसे ज्ञानतथाज्ञेयकाभेद ग्रहणहोगा । तैसेहीदिखलातेहैं ॥

विमतोविषयः । स्वाविषयज्ञानात् भिद्यते ॥ तत्विरुद्धधर्माश्रयत्वात् । योयद्विरुद्धधर्माश्रयः सतु तस्मात् भिद्यतेयथाघटात्पटःतथाचायंतस्मात्तथा।

अ० ॥ विवादकाविषयजोज्ञेयहै ॥ वहस्वविषयकज्ञानसेभिन्न हैज्ञानसेविरुद्धजोजडताअर्थात्अप्रकाशतारूपधर्मतिसकाआश्रयहोने

से ॥ जोजोजिससेविरुद्धधर्मका आश्रयहोताहै।सोसोतिससेभिन्नहोता है। जैसेघटसेभिन्नपटहै। औरतैसेहीयह विषयविरुद्धधर्मका आश्रयहै तिसीसेस्वविषयकज्ञानसेभिन्नहै ॥ इति ॥ विषयरजतघटज्ञानसेभिन्न है यातेसिद्धसाधनतादोष अनुमानमेहोगा॥इसलिये"स्वविषय"यह विशेषणसाध्यमेकथनकियाहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्ज्ञानज्ञेयकेभेद मेयहअनुमानभीस्वरूपाऽसिद्धदोषसे नहींसंभवता । क्योंकिधर्मनिष्ठ विरुद्धपनाविरोधकी आधारतासेहै यहवार्ताविवादरहितहै। औरज्ञान तथाज्ञेयकाजोविरोधहै सोतिनदोनोंकाभेदजानेहुएहीज्ञातहोसकताहै ज्ञानतथाज्ञेयकाभेदजानेबिनाउसकोकोईनहींजानसकता । औरतिन काभेदअबीसिद्धकरनेयोग्यहै तिसकीअसिद्धिहुएतिसके आधीनजो विरोधरूपधर्मकाविशेषणतिसकीअसिद्धिहोनेकरधर्मको तिसविरोधका आश्रयपनाभीअसिद्धहै। यातेपक्षमेयहहेतुस्वरूपसेहीअसिद्धहोनेकर स्वसाध्यकासाधकनहीं 'किंवाज्ञानप्रतियोगिकभेदसिद्धकरतेहो।अथवा भेदमात्रसिद्धकरतेहो । अंत्यपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकितिसमेहमारा विवादनहीं । औरयदिप्रथमपक्षकहो तोसाध्यकीअप्रसिद्धिहै।औरपक्ष काविशेषणरूपसाध्यकीअप्रसिद्धिहोनेकरपक्षकीभीअसिद्धिहै । याते आश्रयासिद्धिभीअनुमानमेप्राप्तहै । औरयदितुमऐसाअनुमानकरो॥

ज्ञानतद्विषयौपरस्पर भिन्नौविरुद्धधर्माश्रय त्वात ॥ घटपटवत ॥

अ० ॥ ज्ञानऔतिसकाविषयपरस्परभिन्नहैं । विरुद्धधर्मोका आश्रयहोनेसे । जोजोविरुद्धधर्मका आश्रयहोतेहैं सोसो परस्परभिन्न होतेहैं ॥ जैसेघटपटहैं ॥ इति ॥ इसमेसाध्यकीअप्रसिद्धिनहीं ॥

क्योंकिपरस्परभेदघटादिकोंमेंप्रसिद्धहै याते अप्रसिद्ध विशेषणरूपतासे आश्रयकीअसिद्धिनहींहै।सोयहकथनभीनहींसंभवता।क्योंकिव्याप्तिकी असिद्धिहै। सोदिखलातेहैं। साध्यऔरसाधनका व्यभिचारसेरहितजो संबंधतिसकानामव्याप्तिहै। औरसंबंधकोदोनोंसंबंधियोंकेआधीनहोने सेतिनदोनोंसंबंधियोंकीसत्ताअवश्यहोनेयोग्यहै।तिनमेसाध्यतोदृष्टांत मेभीविद्यमाननहींहै। क्योंकिप्रमाणकाअभावहै। तिसीकारणसेसाध्य कीअप्रसिद्धिहोनेकरतिसकरनिरुपितव्याप्तिभीअसिद्धहै। इसप्रकार व्याप्यत्वासिद्धहेतुहै इसकथनसेआश्रयसिद्धिभीअर्थसेकथनकी क्यों किअप्रसिद्धविशेषणवालापक्षहै। औरघटतथापटकाभेदकिसीप्रमाण करसिद्धनहीं जिसकरसाध्यकीप्रसिद्धिहो प्रत्यक्षतोघटऔरपट केभेदमे प्रमाणनहींहै क्योंकितिसको आगेनिराकरण करनाहै॥ औरप्रकृत अनुमानसेभिन्नकिसीऔर अनुमानसेघटपट काभेदग्रहण होजायेगा यदिऐसेकहो तोतिसमेभीव्याप्तिकाग्रहण तिसीअनुमानसेमानोगे तो आत्माश्रयदोषप्राप्तहोगाऔ रयदितिससेभिन्नअन्यअनुमानव्याप्तिका ग्राहकमानोतो अनवस्थादोषप्राप्तहोगा इसप्रकारपूर्वउक्तदोष पूर्वकी न्याईहीप्राप्तहुएयातेअनुमानप्रमाणसेभीज्ञानतथाज्ञेयकाभेदनहींग्रहणहो सकता॥ अबज्ञानज्ञेयके—

## * अथज्ञानज्ञेयकेभेदमेंआगमकोप्रमाणता कानिराकरण *

भेदमेआगमप्रमाणहै इसतृतीयपक्षकोदूषितकरतेहैं।हेवादिन् पूर्वकांडतथा उत्तरकांडरूप वेदहीआगमप्रमाणहै तिनमेपूर्वकांडकातो साध्यसाधनकासंबंधकथनकरके संस्कारद्वारा अथवाश्रवणादिकों मे

प्रवृत्तिद्वाराअद्वितीयब्रह्ममेतात्पर्य्यपूर्वनिरूपणकियाहै ॥ औरषट्प्रकार केलिंगयुक्तउत्तरकांडकातो साक्षात्हीअद्वैतमेतात्पर्य्यहै यातेआगम प्रमाणकोभेदके बोधकपने कीशंकाभी नहींकरसकते ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन् ॥ यतोवाइमानिभूतानिजायंते ॥

अ० ॥ जिससेयहसर्वभूतउत्पन्नहोतेहैं ॥ यहशास्त्रब्रह्मसे सृष्टिकोप्रतिपादनकरताहुआ "देवताऽधिकरणन्याय" सेसर्वकार्य्य मात्रकातिसब्रह्मसेभेदभीप्रतिपादनकरताहै ॥ देवताऽधिकरणन्यायका स्वरूपपूर्वकथनकरदीयाहै ॥ औरयदितुमऐसेकहो किपूर्वउक्तवाक्य अभिन्ननिमित्तउपादानरूपब्रह्मसेसृष्टिमात्रकोकथनकरताहै । तिससे कोई भेदनहींप्रतीतहोता । यातेदेवताऽधिकरणन्यायसेतिसवाक्यको कार्य्यकारणकेभेदमेप्रमाणयताकैसे होसकतीहै । सोयहकथनभीनहीं संभवता । क्योंकिब्रह्मतथाजगत्काअभेदमानेहुएतिसब्रह्मसे जगत्की उत्पत्तिनहींसंभवेगी । जेसेघटसेघटनहींउत्पन्नहोसकता । क्योंकि एकहीपदार्थमेपूर्वउत्तरवृतित्वनहींहै । औरयदितुमऐसेकहोकिइस रीतिसेब्रह्मऔ जगत्काभेदहुएभीज्ञानऔज्ञेयकेभेदमे क्याप्रमाण हुआ भावयहज्ञानकार्यरूपनहीं है । क्योंकिकार्यजडहै । औरज्ञानब्रह्मस्वरूप भीनहीं । क्योंकितिसब्रह्मको असंगस्वभावहोनेकर घटादिकोंकाअप्र- काशकपनाहै । इसप्रकारब्रह्मऔजगत्कोज्ञानरूपताका अभावहोनेसे ब्रह्मऔजगत्काभेदहुएभीज्ञानतथाज्ञेय काभेद् कैसेहोसकताहै ॥ सो यहतुम्हाराकथनभीअसंगतहै ॥ जिसकारणसे प्रकाशकस्वभावज्ञान है ॥ औरवृत्तिमेप्रतिबिंबितहुआ चिदरूपब्रह्महही जगत्काप्रकाशकहै वृत्तिनहीं ॥ क्योंकितिसकोजडहोनेकरअप्रकाशकपनाहै ॥ और —

(१) वधुपर्येपिबादरायण संभवात् ॥ उ० मी० १।३।२६

## ❀ सविशेषणोहि ❀

अ० ॥ विशेषणसहितपदार्थमेजोबुद्धिहोतीहै ॥ वहविशेषण अंशमेबाधितहुईविशेषकोभासहोतीहै ॥ इसन्यायसे वृत्तिअवच्छिन्न ब्रह्ममेप्रकाशकपनेकी प्रतीतिहुएतहांवृत्तिरूप विशेषणमेप्रकाशकपना बाधितहै ॥ यातेविशेषचेतनमात्रब्रह्ममेही काशकपनेकीप्राप्तिहोनेकर ज्ञानरूपताकासंभवहै॥इसीसेब्रह्मसेजोकार्यकाभेदहैवहज्ञानसेहीभेदहै यातेआगमप्रमाणसेज्ञानऔज्ञेयकेभेदकीसिद्धिहै॥समाधान॥हेवादिन् यहांतुमकोयहकथनकरनेयोग्यहैपूर्वकथनकियाजोआगमहै क्या?वह कार्यकारणभावकाप्रतिपादकमात्रहोनेकरज्ञानज्ञेयकेभेदकासाधकहै ॥ अथवाकार्यकारण भावविषयक प्रमाज्ञानकाउत्पादक होनेकरभेदका साधकहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभयता ॥ क्योंकि "विषंभुंक्ष्व" अ० विषकोतूंभक्षणकर ॥ इत्यादिवाक्यमे अतिप्रसंगहोगा ॥ भावयह केवलप्रतिपादकतामात्रकरयदिवाक्यकिसीअर्थमेप्रमाणहोतोयहवाक्य भीविषभक्षणमेप्रमाणहुआचाहिये ॥ औरद्वितीयपक्षभीनहीं संभवता क्योंकिवहश्रुतिवाक्यवादियोंकर कल्पितप्रधानादिककारणांतरोंकेनिरा करणमेतात्पर्यवालाहै ॥ इसलियेकार्यकारणभावकावहप्रमापकनहीं। औरतात्पर्यकेविषयभूत अर्थमेहीशब्दकीप्रमाणताहोतीहै ॥ यहपूर्व कथनकरआएहैं ॥ अबइसीअर्थकोस्पष्टकरतेहैं। "यतोवाइमानिभूता निजायंते" इसश्रुतिमे "इमानि" यहप्रथमभूतोंकाविशेषणहै ॥ तिस विशेषणकरनामतथारूपसेस्पष्टऔरमनकरकेभी जिनकीरचनाचिंतन नहींकीजाती ऐसेभूतोंकेधर्मसमर्पणकियेजातेहैं ॥ तिनधर्मोकरयुक्त प्रपंचकीरचनाअचेतनप्रधानादिकोंसेतथाअल्पशक्तिवालेहिरण्यगर्भा·

दिकोंसेनहींसंभवती । यातेपूर्वउक्त समग्रश्रुतिवाक्य सांख्यादिकोंने कल्पनाकीयेहुएजोप्रधानादिककारणांतरतिनकेनिषेधपरहैं ॥ शंका॥ समग्रसृष्टिप्रतिपादकवाक्योंकोवादियोंनेकल्पनाकियेजोजगत्केकारण प्रधानादिकेनिषेधपरत्वनहींसंभवता ॥ क्योंकिसमन्वयअधिकरणका विरोधहै ॥ अर्थयह-

**॥ तत्तुसमन्वयात् ॥शा० अ० १ पा० १॥सू०४॥॥**

अ० ॥ तुशब्दपूर्वपक्षकोनिवारणकरताहै " तत् " वहजगत् कारणअद्वितीयब्रह्मवेदांतोंसेहीनिश्चयहोताहै ॥ क्योंकि(समन्वयात्) तिसमेहीसर्ववेदांतोंकेतात्पर्य्यकीविषयताहै ॥ इसअधिकरणमेंसमग्र वेदांतवाक्योंकाएकअद्वितीयब्रह्ममेतात्पर्य्यनिरूपणकियाहै॥ औरयदि आपयहांपरसृष्टिवाक्योंकाप्रधानादिकारणांतरके निराकरणमेतात्पर्य्य कहोगे तोइसअधिकरणसेस्पष्टहीविरोधहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन् तात्पर्य्यदोप्रकारकाहोताहै एकअवांतरतात्पर्य्य हैऔरदूसरापरमतात्पर्यहै यहांअवांतरतात्पर्य्यसृष्टिवाक्यनकाप्रधानादिककारणांतरकेनिराकरण मेंहै ॥ औरपरमतात्पर्यतोअद्वितीयब्रह्मकीसंभावनामात्रमेंहै॥ अर्थात् सजातीयादिकभेदसेरहितजो ब्रह्मकास्वरूपपूर्वकथन कियावहऐसाही होनेयोग्यहै॥ इसप्रकारकेआकारवालीअद्वितीयब्रह्मकीसंभावनामात्र मेतिनकातात्पर्यहै ॥ जिसकारणसेब्रह्मसेसकलकार्यप्रपंचकाभेदनिरू- पणनहींहोसकता जैसेमृदादिकारणसेघटादिकार्य भिन्नकरकेनिरूपण नहींकियेजाते ॥ यदितिनकाभेदमानेतो हिमगिरितथाविंध्यगिरिकी न्याईकार्यकारणभावकाहीअदर्शनहोगा ॥ और "मृद्घटः" इससा- मानाधिकरण्यसेतिनकाअभेदमाननेमेहीकार्यकारणभावयुक्तहै अन्य

प्रकारसेनहीं ॥ यातेसमन्वय अधिकरणका विरोधनहींआता ॥ शंका ॥ मृत्तिकाऔघटका अभेदमानेहुए पूर्वउत्तरभावकाअसंभव होनेसेपूर्वउत्तरभावकर व्याप्तजोकार्यकारणभावहै वहभेदसेविना अनुपपन्नहै यातेमृष्टिवाक्यभेदमेंही तात्पर्य्यवालाक्योंनहो।समाधान हेवादिन्यदिभेदको सृष्टिवाक्यकेतात्पर्य्यका विषयमाने ॥ तो"नेह नानास्तिकिंचन" इत्यादि श्रुतिसेतिसभेदकाजो निषेधहैवहव्यर्थ होगा ॥ जिसकारणसे अखंडवस्तुकीसिद्धिके अर्थभेदकानिषेधहै। और श्रुतितात्पर्य्यका विषयभेदकोमानेहुए तिसभेदकानिषेधव्यर्थ है। औरभेदसेविनाएकही वस्तुमेंपूर्वउत्तरभावका असंभवहोनेकर कार्यकारणभावनहींसंभवेगा ॥ यहतुम्हाराकथनभी समीचीननहीं। क्योंकिकल्पितभेदकोआश्रयण करकेकार्यकारणभावको मानेहुए विरोधकाअभावहै ॥ किंवा ॥ मृष्टिवाक्यभेदपरहै इसकाक्याअर्थहै। क्या ? यहवाक्यपदार्थ रूपतासेभेदकोसाक्षात्बोधनकरताहै अथवा वाक्यकाअर्थरूपताकर भेदकोबोधनकरताहै ॥ वा। भेदसेविनाकार्य कारणभावजोवाक्यका अर्थवहअनुपपन्नहै इसलियेतिसवाक्यार्थका उपपादकरूपताकर भेदकोअर्थसेमृष्टिवाक्यकल्पनाकरताहै । तिन मेंप्रथमपक्षतोनहींसंभवता॥ क्योंकिमृष्टिवाक्यमेंकोईभी पदसाक्षात् भेदकोनहींप्रतिपादनकरता ॥ तिसमेंभेदकेवाचकपदकाअभावहै ॥ औरद्वितीयपक्षभीनहीसंभवता ॥ क्योंकिभेदकोकिसीपदकाअर्थन होनेसेवाक्यार्थत्वकाभीअभावहै ॥ शंका ॥ जैसेशत्रुकेगृहसेभोजन कीनिवृत्तिकिसी पदकाअर्थनहींतोभी "विषंभुंक्ष्व" इसवाक्यका तिसकोअर्थपनाहै ॥ तैसेब्रह्मऔजगत्काभेद किसीपदकाअर्थयद्यपि

नहीं हैतथापिसृष्टिवाक्यका अर्थपना तिसमेंसंभवहोजायेगा ॥ समाधान ॥ हेवादिनूपदार्थोंकोहीसंसर्गीरूपताकरसाक्षात्वाक्यका अर्थपनाहे ॥ औरयदिअखंडवाक्यार्थत्वपक्षकोआश्रयणकरेंतोपदार्थ कोहीधर्मीमात्रपरताहोनेकर साक्षात्वाक्यप्रतिपाद्यताहै ॥ इसकारण सेपरगृहमेंभोजनकीनिवृत्तिको अपदार्थहोनेसेसाक्षात् वाक्यार्थता नहीं है ॥ यातेकोईदोषनहीं। औरतृतीयपक्षभीनहींसंभवता।क्योंकि प्रथमसृष्ठिवाक्यतो कार्यकारणभावकोकल्पना नहींकरसकताजिससे वहअचेतनहै ॥ औरवाक्यार्थकोदेखकर पुरुषभेदकीकल्पनाकरताहै। यहभीअसमीचीनहै । क्योंकिपुरुषकल्पनाका भेदनिषेधकश्रुतिके साथविरोधहोनेसे तिसकोअभासरूपताहै । इसरीतिसेज्ञानस्वरूपब्रह्म औजगत्रूपज्ञेयके भेदमेंकार्यकारणभावकी अनुपपत्तिप्रमाणहै॥ यहअर्थापत्तिप्रमाण प्रसंगसेनिराकरणकिया ॥

## अथज्ञानज्ञेयके भेदमेंअर्थापत्तिप्रमाणकानिराकरण

अबज्ञानकीअन्यथा ऽनुपपत्तिज्ञानऔज्ञेयकेभेदमेंप्रमाणहैइस चतुर्थपक्षकोनिषेध करनेकेलियेपूर्वपक्षीद्वारा इसपक्षकोप्रकटकरतेहैं।

### ※ अथपूर्वपक्ष ※

शंका ॥ ज्ञानही स्वभिन्नज्ञेय सेविनाअनुपपन्नहुआअपनेसे भिन्नज्ञेयकोविषयकरता है ॥ जैसे दाहकेयोग्यकाष्ठादिकोंसेविना अग्निस्वरूपकोनहींप्राप्तहोता ॥ तैसेज्ञेयसेविनाज्ञानभीस्वरूपकोनहीं प्राप्तहोताहै ॥ तिसकारणसेज्ञेयकीसत्ताज्ञानसेभिन्नअवश्यहोनेयोग्य है ॥ और वह ज्ञान आपही ज्ञेयस्वरूपनहींहोसकता । क्योंकिएक वस्तुकोउभ्यरूपमाननेमेंकर्तृकर्मभावविरोधप्राप्त होता है ॥ तिसीसे

ज्ञानस्वभिन्नज्ञेयसेविनाअनुपपन्नहूआज्ञेयकी कल्पना करता है ॥ इसरीतिसेज्ञानतथाज्ञेयकाभेदसिद्धहै ॥ शंका ॥ हेवादिन्दाहकेयोग्य काष्ठादिकोंसेउत्पन्नहूआ अग्निकाष्ठादिसेविना अनुपपन्न है यह कथनतोयुक्त है परंतु ज्ञानतो किसीविषयसेजन्यनही है ॥ तिससे विषयविना ज्ञान नहीं संभवता ॥ यह कथन कैसेवनसकता है ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् अर्थकेप्रकाशकानामज्ञानहै ॥ अर्थके अत्यंतअसत्हुए किसकाप्रकाशज्ञानकोकहेंगे। तिसकारणसेज्ञानको अर्थकेआधीनहोनेकर विषयकेअभावहुएतिसका स्वरूपहीनहींसिद्ध होगा ॥ शंका ॥ हेवादिन्नवनताहुआभी अर्थयदिप्रमाणसिद्धहो तोस्वीकारकीआजाताहै ॥ जैसेसूर्यमें असंभावित भीछिद्रहै परंतुउत्पातकालीन प्रमाणसिद्धमाना जाता है तैतेअर्थसेविनाभी ज्ञानबनजायेगा । समाधान ॥ हेसिद्धांतिन्निर्विषयज्ञानसंभवता नहींऔरकहींदेखनेमेंभी नहींआता । क्योंकिविषयकेसहितहीज्ञान भासमानहोताहै ॥ शंका ॥ जैसेकोईभूतलघटवालाहुआभीउस सेभिन्नभूतलघटसे रहितभीदेखाहै । तैसेकिसीज्ञानकोसविषयहुएभी उससेभिन्नज्ञान निर्विषयहीक्योंनहो। किन्तुहुआचाहिये।समाधान ॥ ज्ञानकोनिर्विषयमानेहुए प्रकारशून्यहीज्ञानभासेगा ॥ यद्यपि "अयं घटः" इसज्ञानमेंघटविषयहै औरघटत्वधर्मइसमें प्रकारहै । यहवार्त्ता हमदोनोंकोसंमतहै। तिससेविषयऔप्रकारकापरस्परभेदहोनेसेविषयके अभावहुएप्रकार शून्यज्ञान भासेगा। यहतुमकैसेकथनकरतेहो । तथापिज्ञानमेंविषयसेभिन्नऔर कोई प्रकार नहीं है । क्योंकिज्ञानमे भासमानजोसंसर्गतिसकेनिरूपकका नामप्रकार है "जैसेअयंघटः"

इसज्ञानमेघटतथाघटत्वकासमवायभासताहै ॥ तिससंसर्गकीआधारता घटमेंहैऔरतिसकीनिरूपकताघटत्वमेंहै ॥ यातेघटत्वज्ञानमेप्रकार है॥ तैसेप्रकरणमेभीविशेष्यघटकीन्याईंभासमानजोघटत्वरूपप्रकार वह भी तिसज्ञान का विषयहै ॥ तिसकेअभावहूएप्रकारशून्यहीज्ञानभासेगा॥ तिसकारणसेज्ञेयविनाज्ञानअनुपपन्नहूआ अभेदमेकर्तृकर्मविरोधहोने करअपनेसेभिन्नज्ञेयकीकल्पनाकरताहै॥इतिपूर्वपक्ष अथसिद्धांत समाधान ॥ हेवादिन् ज्ञेयसेविनाज्ञानकी अनुपपत्तिकाअभाव है ॥ तैसेहीदिखलातेहैं ॥ क्या? ज्ञेयसेविनाज्ञानकीउत्पत्तिकीअनुपपत्तितिन केभेदमेप्रमाणहै। अथवाज्ञानकीस्थितिकीअनुपपत्तितिनकेभेदमेप्रमाण है ॥ वाज्ञानज्ञप्तिकीअनुपपत्तितिनकेभेदमेप्रमाणहै ॥ यहांज्ञानके ज्ञानकानामज्ञप्तिहै ॥ प्रथमपक्षमेयहविचारकियाचाहिये॥ क्या? यह हमारेएकदेशिकामतहै अथवानैयायिककामतहै ॥ प्रथमपक्षकहोतो ज्ञानकीस्वरूपतासेउत्पत्तिकाअभावहै।यद्यपिवृत्तिउपहितत्वाकाररूपता सेज्ञानकीउत्पत्तिकासंभवहै॥ तथापिस्वरूपसेतिसकोनित्यभावहोनेकर उत्पत्तिकाअभावहै॥यातेप्रथमपक्षनहींसंभवत॥औरद्वितीयपक्षमेतोप्र माणऔरप्रमाणाभाससेहीतिसज्ञानकीउत्पत्तिकासंभवहुएविषयकीतिस कोआपेक्षाहीनहींहै॥यातेज्ञानकीउत्पत्तिअन्यथाउपपन्नहोनेसेयहअर्था पत्तिज्ञानज्ञेयकेभेदमेप्रमाणनहींहोसकती॥शंका॥ जैसेप्रमातथाअप्रमा ज्ञानयहदोनोंप्रमाणऔप्रमाणाभासकोकारणरूपताकरअपेक्षाकरतेहैं॥ तैसेकारणत्वधर्मकीतुल्यतासेविषयकोभीवहदोनोंअपेक्षाकरेंगे । याते विषयसेविनातिनकीउत्पत्तिकैसेसंभवेगी॥किंतुनहींसंभवती॥समाधान हेवादिन्ज्ञानकोसर्वत्रविषयजन्यताकानियमनहींहै॥क्योंकिअनुमिति

आदिकज्ञानोंमेविषयजन्यताकाव्यभिचारहै । यातेआद्यप्रथमपक्षअसंगतहै । औरज्ञानकीस्थितिकीअनुपपत्तिज्ञानज्ञेयकेभेदमेंप्रमाणहै । यहद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता॥क्योंकिविषयनिष्ठज्ञानकीअधिकरणताकाअभावहै ॥ यदिविषयकोभीज्ञानकाआश्रयमानलें तोतिसमेंप्रमातृत्वकीप्राप्तिहोगी ॥ औरविषयपनेकाव्याघातहोगा । यद्यपि "ज्ञातो घटः"इसप्रतीतिसेज्ञानकीअधिकरणताघटमेंप्रतीतहोतीहै । यातेविषयभीज्ञानकाआश्रयबनसकताहै । तथापि "नष्टोघटः" अ० ॥ नाशकाआश्रयघटहै । जैसे इसप्रतीतिमेंनाशकी अधिकरणताघटमेंभासतीहै परन्तुवास्तवअधिकरणतानहीं तैसेउसप्रत्ययमेंभी जानकरसंतोषकरनेयोग्यहै । अबतृतीयपक्षकोदूषित करनेकेलिये वादीद्वारातिसकोप्रकटकरतेहैं । (अथपूर्वपक्ष)हेसिद्धांतिनज्ञेयसेविनाज्ञानज्ञप्तिकीअनुपपत्तिज्ञानज्ञेयकेभेदमेंप्रमाणहै ॥शंका॥ हेवादिनज्ञानज्ञप्तिअर्थातज्ञानकाजोज्ञानहै । तिसकाविषयभूतजोप्रथमज्ञानहै । क्या?विषयसेविनातिसकास्वरूपनहींसिद्धहोसकता ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिनज्ञानविषयकज्ञानकोविषयकेज्ञानकीआधीनताहै । अर्थातविषयसेव्यावृत्तज्ञानकरजन्यपनाहै । तिसीकारणसेज्ञानकीन्याईज्ञानकेविषयकोज्ञानज्ञप्तिमेंकारणता होनेसेतिसविषयकेअभावहुएज्ञानज्ञप्तिकीअनुपपत्तिहै ॥ इति॥ (अथसिद्धांत) हेवादिनज्ञानकीज्ञप्तिकाहीअभावहोनेसेज्ञानज्ञप्तिका कारणरूपकरज्ञेयकीसिद्धिनहींहोसकती।अबइसीअर्थकोस्पष्टकरतेहैं । ज्ञानक्या?अपनेव्यवहारकेअर्थअपनेसेभिन्नज्ञानकीअपेक्षाकरताहै।अथवाविषयकेव्यवहारअर्थस्वभिन्नज्ञानकीअपेक्षाकरताहै। अंत्यपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिविषयतोअबपर्यंतभीसिद्धनहींहुआ। जिसकेव्यवहारअर्थज्ञानांतर

कीअपेक्षाहो । औरप्रथमपक्षभीनहींसंभवता । क्योंकिज्ञानकोस्वयं प्रकाशमानहोनेकरअर्थात्अवेद्यहुआ अपरोक्षव्यवहारकेयोग्यहोनेकर तिसकोअपनेव्यवहारके अर्थस्वभिन्नज्ञानकीकिंचित्भी अपेक्षा नहीं है ॥ शंका ॥ ज्ञानस्वप्रकाशनहीं है । क्योंकितिसकोघटादिकों की न्याईवस्तुरूपताहोनेसे वेद्यपनाहै ॥ समाधान ॥ ज्ञानक्या?ज्ञात हुआविषयकासाधकहै । वाअज्ञातहुआभीविषयकासाधकहै । प्रथमपक्ष तोनहींसंभवता।क्योंकिप्रथमज्ञानकीन्याईज्ञानकेप्रकाशकद्वितीयज्ञान कोभीज्ञातहुआहीस्वविषयकासाधकमाननाहोगा । औरद्वितीयज्ञान केप्रकाशअर्थतृतीयज्ञानकोअन्वेषणकियेहुएतिसतृतीयज्ञानकोभीज्ञात हीकहनाहोगा । तिसमेंचतुर्थज्ञानकी अपेक्षाहोनेसेअनवस्थादोषकी प्राप्तिहोगी ॥ शंका ॥यहअनवस्थादोषकेलियेनहीं है क्योंकिमूलभूत प्रथमज्ञानविनाशसेरहितहै औरमूलकेक्षयकरनेवालीअनवस्थाहीदोष रूपहोतीहै । यातेज्ञानांतरकीअपेक्षाहुएकोईदोषनहीं ॥ समाधान ॥ हेवादिन्ज्ञानोंकीधारामे जोज्ञानज्ञातनहींहोगा तिसकोअसत् होनेकर तिसकाविषयभूतजोज्ञानहै वहभीप्रमाणकेअभावसेअसत्होजायेगा॥ इसप्रकार सकल ज्ञानधाराको असत्होनेसेमूलभूत प्रथमज्ञानकी भी असिद्धिहोगी । तिसप्रथमज्ञानकोअसत्हुएजडप्रपंचकीस्वतः सिद्धि काअभावहोनेसेतिसकीप्रतीतिनहींहोगी ॥ इसरीतिसे ज्ञानकापर प्रकाशकपनायुक्तनहीं ॥ औरअज्ञातहुआज्ञानस्वविषयकासाधकहै॥ यहद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता ॥ क्योंकिप्रमाणकेअभावहोनेकरनर शृंगकीन्याईअपनीस्वरूपसत्ताहीअसिद्धहै । तोऔरविषयकीसाधकता तिसको कैसे होसक्तीहै ॥ शंका ॥ जिसकिसीकालमें प्रमाणकी

प्रवृत्तिहोनेकर ज्ञानकास्वरूप सिद्ध होजायेगा ॥ समाधान ॥ हेवादिन् "तुष्यतोदुर्जन" न्यायसेज्ञानकोज्ञानांतरकीअपेक्षाहो ॥ तथापिविषयभूतज्ञानकाविषयजोघटादिकहैं ॥ तिनकीअपेक्षाज्ञान विषयकज्ञानकोकैसेहोसकतीहै ॥ किंतुकिसीप्रकारनहीं ॥ यहांयह भेदज्ञानलेना ॥ पूर्वप्रकरणमेंज्ञानकाज्ञानसंभवहीनहींहोसकता ॥ यहअसंभवदोषअर्थापत्तिमेकथनकिया ॥ औरअबतिसअर्थापत्तिकी अन्यप्रकारसेहीउपपत्तिनिरूपणकरतेहैं ॥ ज्ञानकीज्ञप्तिस्वविषयभूत ज्ञानकीहीअपेक्षाकरती है ॥ स्वविषयरूपज्ञानकेविषयकीअपेक्षानहीं करती ॥ क्योंकिस्वविषयरूपज्ञानमात्रमेवहचरितार्थहै ॥ शंका ॥ हे सिद्धांतिन् ज्ञानज्ञप्तिमे क्या ? ज्ञान सामान्यविषय है ॥ अथवा ज्ञान विशेष विषयहै । प्रथमपक्ष नहीं संभवता ॥ क्योंकि घटका ज्ञानहै । ऐसातिसज्ञप्तिका आकारहै । ज्ञानसामान्यकोविषयमानेहुए विशेषज्ञानकेस्फुरणकी अयोग्यताहै ॥ यातेज्ञानमात्रविषयताकी अयोग्यताहोनेसे सामान्यज्ञानकी तिसज्ञप्तिकोअपेक्षानहीं ॥ और यदिद्वितीयपक्षमानों तोज्ञानमेंविशेषताविषयके आधीनहै ॥ याते विषयकीअपेक्षाअवश्यहोनेसे विषयकेअभावहुए ज्ञानकीज्ञप्तिकैसे बनैगी ॥ समाधान ॥ हेवादिन्यहतुम्हारा कथनसत्यहै । किज्ञान विशेषहीज्ञप्तिमेंभासताहै । परंतुवहज्ञानमेंजोविशेषहै सोव्यावृत्तिरूप अर्थात् भेदरूपहै ॥ वहविषयकृतनहीं ॥ यातेतिसको विषयकी अपेक्षानहींहै ॥ शंका ॥ ज्ञानमेंविशेषकोविषयके आधीननमाने हुए पटादिज्ञानोंसेघटज्ञानमें व्यावृत्तिरूपविशेषकी सिद्धिकैसेहोगी ॥ समाधान ॥ हेवादिन्तुम्हारायह कथनभीतुच्छहै ॥ क्योंकिज्ञान

मेंस्वतःहीव्यावृत्तपनाहै ॥ जैसेंनैयायिकादिकोंके मतमेंजातिश्रादिक पदार्थस्वभावसेहीव्यावृत्तहैं॥इसीअर्थकोस्पष्टकरतेहैं ।क्या?एकज्ञानमें ज्ञानांतरसेव्यावृत्तिकाहेतुविषयहै । अथवाज्ञानमें व्यावृत्तिकीप्रतीति काहेतुविषयहै॥प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिव्यावृत्तिकोअन्यो अन्याभावरूपहोनेकर अजन्यताहै । औरव्यावृत्तिकोजन्यमानेहुए तिसकीउत्पत्तिसेप्रथम सर्व से अभिन्नस्वभावहीज्ञानउत्पन्न हुआ माननाहोगा । इससेवहज्ञानविषयसे व्यावृत्तिकेउत्पन्नहुएकैसेअपने स्वभावकोनहींत्यागेगा । किंतुअवश्यत्यागदेगा॥ औरअतीततथा भविष्यत्पदार्थविषयकज्ञानकोव्यावृत्तिसेरहितअव्यावृत्तपनाप्राप्तहोगा। क्योंकिविषयकातिसकालमेंअभावहै॥औरविषयकोहीव्यावृत्तिकीहेतुता है ॥ औरयदिविषयस्वज्ञानमेंव्यावृत्तिकीप्रतीतिकाहेतुहैयहद्वितीयपक्ष कहो । तोअसत्व्यावृत्तिकोवह विषयनिश्चयकराताहै ॥ अथवासत् व्यावृत्तिकोनिश्चय कराताहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता ॥ क्योंकि असत्कीप्रतीतिनहींहोसकती ॥ औरद्वितीयपक्षमेंज्ञाननिष्टव्यावृत्ति कीजोसत्ताहै । वहविषयकेआधीननहीं है॥क्योंकिअन्यज्ञानोंसेस्वतः हीज्ञानव्यावृत्तस्वभावहै जैसेवैशेषिकादिवादियोंकेमतमें पटत्वादिक जातियोंसेघटत्वादिजाति स्वतःहीव्यावृत्तस्वभावहै ॥ कोईव्यक्ति तिसकाव्यावर्त्तकनहीं है ॥ अन्यथाअन्योऽन्याश्रयदोषकीप्राप्ति होगी । क्योंकिजातिसेव्यक्तिका भेदऔव्यक्तिसेजातिनिष्ठभेदकी सिद्धिहोनेसे परस्परअपेक्षारूपअन्योऽन्याश्रय दोषस्पष्टहीहै । और अंत्यविशेषभीस्वतः हीव्यावृत्तहैं। व्यावर्त्तकोंकेजोअन्तमेंवर्त्तेंअर्थात् जिनकाअन्यकोई व्यावर्त्तक नहोइसीसे अन्त्यविशेषकहेहैं ॥

तैसेज्ञानभीस्वतः हीव्यावृत्तहै।।इसप्रकारज्ञानपरप्रकाशपक्षमेंभीतिसकी प्रतीति विषयके आधीननहीं। याते ज्ञानज्ञप्तिकीअनुपपत्तिज्ञानज्ञेयके भेदमे प्रमाणनहीं यहअर्थसिद्धहुआ ।।इति।।शंका।।यद्यपिविषयज्ञान कीउत्पत्तिकाहेतुनहीं ।। औरतिसकीस्थितिकाहेतुभीनहीं ।। तथा ज्ञानकीज्ञप्तिकाभी हेतुनहीं ।। तथापिजैसेदाहकेयोग्यकाष्टादिकों करव्याप्तहुआ जोअग्निहै वहदाह्यपदार्थोंको दग्धकरताहै ।। तैसेज्ञेय करव्याप्तहुआज्ञानज्ञेयकाप्रकाशकरताहै ।। यातेयपनेसेभिन्नज्ञेयकोवह ज्ञानबोधनकरताहै ।। समाधान ।। हेवादिन्यहांदृष्टांतऔरदार्ष्टांतकी विषमताहै। क्योंकिदृष्टांतमेतोजिसदेशमेतथाजिसकालमेअग्निहै तिसी देशमेंऔतिसीकालमेदाहकेयोग्यकाष्टादिहैं । तहांतोअग्निदाह्यको दग्धकरताहै यहकथनयुक्तहै।। औरदार्ष्टांतमेतोज्ञेयकीव्याप्तिवालाज्ञान हैनहीं।क्योंकितिनदोनोंकोभिन्नदेशतथाभिन्नकालमेहोनेकरसमानाधि करणताकाअभावहै।अर्थयह।ज्ञानतोभीतरअंतस्करणादिदेशमेंहै। और ज्ञेयघटादिकवाह्यभूतलादिदेशमेंहैंयातेदेशएकनहीं। औरअतीततथाभ विष्यत्अर्थकाभीज्ञानदेखनेसेएककालत्वकीभीअसिद्धिहै।यातेदेशतथा कालसेसमानाधिकरणताकाअभावहोनेसेव्याप्तिकीअसिद्धिहै।इसप्रकार "तद्भेदेवदकाप्रमा" इसकारिकाकेचतुर्थपादमेजोसंग्रहकियाहुआअर्थ था। वहइतनेग्रंथकरविस्तारपूर्वकव्याख्यानकिया ।। १७।। अत्रपूर्व उक्तअर्थकोउपसंहारकरतेहुएएकश्लोकसेसंग्रहकरतेहैं ॥

मू० ॥ प्रत्येतव्यप्रतीत्योश्चभेदः प्रमाणिकः कुतः ।
प्रतीतिमात्रमेवैतद्भातिविश्वंचराचरम ॥१८॥

चौ०—ज्ञानज्ञेयकोभेदजुगानो। नहिप्रामाणिकसोहियजानो ॥
जगतचराचरभासतजेतो । ज्ञानमात्रयातेलखतेतो ॥ १९ ॥

टी० ॥ तिसीकारणसेज्ञानऔज्ञेयकाजो भेदतुमकहतेहो वह किसीहेतुसेप्रमाणिकनहींहोसकता ॥ शंका ॥ ज्ञानतथाज्ञेयकाअभेद मानेहुएक्या?ज्ञानहीशेषस्थितरहताहै॥अथवाज्ञेयहीशेषरहताहै इस प्रकारकासंदेहहुएएकअर्थका निश्चायकयुक्तिके अभावसेविषयकेअंत र्भावमानहीक्योंनहो॥ समाधान ॥हेवादिन्जडप्रपंचकोअपनीसिद्धि केअर्थज्ञानकीअपेक्षाअवश्यकहनेयोग्यहै औरज्ञानकोविषयकीअपेक्षा नहीं । यहवार्त्तापूर्वउपपादनकरआएहैं । और " सापेक्षतथानिपेक्ष दोपदार्थोंमेनिर्पेक्षबलवानहोताहै"। इसन्यायसेज्ञानमेहीविषयकाअंत र्भावयुक्तहै । यातेजोयहसंसारस्थावरऔजंगमरूपभानहोताहै । सो प्रतीतिमात्रहीहै । अथवाजोप्रतीतिमात्रस्वप्रकाशमहिमासेभासमानहै यहही विश्वरूपहै तिसविज्ञान धातुसे किंचितमात्रवस्तु भिन्ननहीं ॥ शंका ॥ यदिप्रतीतिमात्रहीयहजगत् है प्रतीतिसेअतिरिक्तकिंचित् मात्रभीनहीं । तोचराचररूपतासे तथानानाभेदोंसेयहज्ञानकैसेभा सताहै ॥ समाधान ॥

मू०—ज्ञानज्ञेयप्रभेदेन यथास्वाप्नंप्रतीयते ।
विज्ञानमात्रमेवैतत्तथाजाग्रच्चराचरम् ॥ १९ ॥

चौ०—ज्ञानज्ञेयप्रभेदअनेका । स्वप्नजगतभासतजिमएका ॥
तैसेजगतचराचरजोई । ज्ञानमात्रजाग्रतमेसोई ॥ २० ॥

टी०—जैसेस्वप्नकालकाजगतवास्तवसे विज्ञानमात्रस्वरूपही है । तोभीज्ञानज्ञेयादि नानाभेदयुक्तभानहोताहै । यातेस्वप्नमेविज्ञानही ज्ञेयरूपतासेतथानानारूपतासे भासताहै ॥ तैसेजाग्रत्कालीनजो जगत् है ॥ वहभीविज्ञानमात्रस्वरूपही है ॥ यातेसोविज्ञानहीचराचर

रूपतासे औरनानारूपतासे भानहोताहै। इसप्रकारजगत्काभान औरतिसकाअनेकभेदयुक्तभानसंभवताहै ॥ १९ ॥ शंका ॥ विज्ञान हीजगत्रूपतासे भानहोताहै। ऐसेआपक्योंकल्पनाकरतेहो ॥ विज्ञानसे भिन्नस्वतन्त्ररूपतासेहीजगत्काभानहोजायेगा ॥समाधान॥

मू०—तंतोर्भेदेपटोयद्वच्छून्यएवस्वरूपतः।
आत्मनोपितथैवेदंभानमात्रंचराचरम् ॥ २० ॥

चौ०—तंतूभिन्नयथापटकेरो। शून्यरूपहोवततुमहेरो ॥
आतमभिन्नतथायहमानो। भानमात्रचर अचरपछानो ॥२१॥

टी०—जैसेपटतंतुवोंसे भिन्नकियाहुआवास्तवसे असत्होजाता है। क्योंकिकारणकीसत्तासेही कार्यसत्भासता है। स्वतन्त्रतासे कार्यसत्रूपनहीं। यदिस्वतन्त्रभीपटकीसत्तामानलें तोतंतुवोंकेअभावहुएभीपटहुआचाहिये ॥ शंका ॥ पटकेप्रतितंतुकोसमवायिकारणताहोनेसेआश्रयपनाहै। इसीसे तिसकेअभावहुए पटस्थितनहीं होता। कोईतंतुकीसत्ताहीपटकीसत्तानहीं। किंतुपटकीसत्तास्वतन्त्रहै। समाधान ॥ हेवादिन्हिमाचल तथाविंध्याचलकीन्याईभेदमेकार्यकारणभावकाअदर्शनहै। यातेकार्यकारणकाअभेदमानेहुएतंतुऔपटइनदोनोंमेएकहीशेषरहाचाहिये। औरपटकोतंतुसापेक्षहोनेसेतथा तंतुकोपटनिर्पेक्षहोनेसेतंतुहीशेषरहसकताहैपटनहीं। इसप्रकारतंतुसेभिन्नकियाहुआपटस्वरूपसेशून्यहीहोजाताहै। तैसेयहप्रतीतिसिद्ध जोचराचरजगत्है। सोयदिवास्तवसेआत्मासेभिन्नहो तोशून्यअर्थात् असत्हीहोजायेगा।कारणयहकिचेतनमात्रहैऔरवहचेतनरूपतावास्तवसेआत्मामेहीपर्य्यवसानकोप्राप्तहोतीहै।यातेआत्मासेभिन्नजगत्तुच्छ

हयहकथनयुक्तहै॥२०॥शंका॥चेतनस्वरूपआत्माकोजगतरूपताकर भानमानेहुएविकारीपनाप्राप्तहोगा।क्योंकिअनेकविकारसहितजगत् भासता है। समाधान। हेवादिन् विवर्त्तवादकेआश्रयणकरनेसेयह दोषनहींप्राप्तहोसकता। इसीकोदृष्टांतसहितनिरूपणकरतेहैं।

मू०–रज्जुर्यथाभ्रांतदृष्ट्यासर्परूपाप्रकाशते।
आत्मातथामूढबुद्ध्याजगद्रूपः प्रकाशते॥२१॥

चौ०–भ्रांतदृष्टिकरगुण हैजोई। सर्परूपजिमभासततसोई॥
तिमयहआतममूढबुद्धिकर। जगद्रूपभासतनिजरिदधर॥२१॥

टी०–जैसेरज्जुभ्रांतपुरुषकीदृष्टिसे सर्परूपताकरभानहोती है। तैसेअज्ञपुरुषकोभ्रांतिकरआत्माभीजगतरूपतासे भानहोता है। और मिथ्यासर्पकरजैसे रज्जुविषसहितनहींहोती॥ तैसेमिथ्याजगत्कर आत्माभी विकारवान् नहीं होता॥ २१॥

शंका॥ अगतरज्जुकोसर्पकी अधिष्ठानताहोनेसे तिसकीतोसर्पादि रूपताकरप्रतीतिसंभवतीहै॥ परन्तुआत्माअज्ञानकेवशसे जगतरूप ताकरभानहोताहै॥ यहकल्पनायुक्तनहीं॥ क्योंकितिसकोनिमित्त कारणतामात्रहोनेसे जगतकीअधिष्ठानता नहींसंभवती॥समाधान॥

मू० आत्मन्येवजगत सर्वदृष्टि मात्रमतत्त्वकम्।
उद्भयस्थिति मादायविनश्यतिमुहुर्मुहुः॥ २२॥

चौ०॥ आत्मसेंहींसबजगपयिए॥ दृष्टिमात्रवास्तवनहिहयिए॥
क्षणउत्पतीक्षणस्थितीधार॥ पुनः पुननाशहोतसंसार॥२२॥

टी०–यहसर्वजगतप्रतीतिमात्रतथामिथ्या स्वरूपवारवारउत्पत्ति

तथास्थितिकोप्राप्तहोकर वारंवारविनाशकोप्राप्तहोताहै । यातेप्रपंचकी उत्पत्तितथास्थितिऔविनाशका कारणहोनेसे आत्माकोनिमित्तमात्रतानहीं । किन्तुविवर्त्ताधिष्ठानता रूपउपादानकारणताहै । इसप्रकार अज्ञातआत्माकोजगत्की अधिष्ठानतायुक्तहै ( २२ ) ॥ शंका ॥ आत्माकोपरिच्छिन्नजगत् रूपताहोनेसेअनात्मताकी प्राप्तिहोगी । तथादुःखरूपजगत्रूपताहोनेसेआत्मामेंनानात्वरूपअनिष्टप्राप्तहोगा। औरअशुद्धिरूपताभीआत्मामेंप्राप्तहोगी।क्योंकिअशुद्धजगत्रूपताभी तिसीकोहै । औरतैसेही पुण्यऔपापकीअधिकरणताभी तिसीमें प्राप्तहोगी । क्योंकिधर्मादिनिरपेक्षआत्मा जगत्रचनाको नहींकर सकता । अन्यथाविषमतादिदोषकीप्राप्तिहोगी । औरयदितुमऐसे कहो।किजीवकेअदृष्टकोहीपरमात्माआश्रयणकरकेजगत्रचनाकरताहै। स्वअदृष्टकोनहींआश्रयणकरता।यातेतिसकोपुण्यपापकीअधिकरणता नहींहै।सोयहकथनभीअसंगतहै।।क्योंकिजीवऔब्रह्मकाअभेदतुमको स्वीकारहै॥किंवा।जैसेदुग्धदध्याकारपरिणामकोप्राप्तहुआदधिहीशेषरहता है।।दुग्धशेषनहींरहता।।तैसेआत्माभीजगत्रूपताकोप्राप्तहुआजगत्ही शेषरहेगा।आत्मानहीं।यातेपूर्वउक्तदोषअवश्यप्राप्तहोवेंगे।।समाधान।।

मू०॥ पूर्णानंदाद्वयेशुद्धेपापदोषादिवर्जिते ।
प्रतिबिंबमिवाभातिदृष्टिमात्रंजगत्त्रयम् ॥२३॥

चौ०॥ पूरनआनंदअद्वयशुद्ध । पापदोषादिकवर्जितशुद्ध ।
अभाससमंतिसमेंहुयिभान । दृष्टिमात्रजगत्रयंवखान ॥२४॥

टी० ॥ जैसेदर्पणमुखादिकबिंबकीसमीपताकेप्राप्तहुएप्रतिबिंब रूपताकर भासमानहुआभीतिसप्रतिबिंबाकारताकोमिथ्याहोनेसेस्वरूप

कोनहींत्यागता तैसेपूर्णतथाआनंदस्वरूपऔरद्वैतसेरहिततथाअविद्यादिमलसेरहितशुद्धऔरपापदोषादिरहितआत्मामेंमतीतिमात्रजाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिरूपजगत्त्रयअथवात्रयलोकात्मकजगताकारताकोमिथ्याहोनेसेजगत्रूपसेभासमानहुआभीआत्मास्वरूपकोनहींत्यागता । इसप्रकारअज्ञानकेवशसेही परिच्छिन्नादिरूपजगत्रूपताआत्मानिष्ठमानहोतीहैवास्तवसेनहीं । यातेपूर्वउक्तएकदोषभीनहींप्राप्तहोता । यहीअर्थभगवान्वसिष्ठमुनिजीनेभीकहाहै । तहांश्लोक—

* तस्मिंश्चिद्दर्पणेस्फारेसमस्तावस्तुदृष्टयः ॥
इमास्ताः प्रतिबिंबंतिसरसीवतटद्रुमाः ॥१॥
यस्य चित्तमयीलीलाजगदे तच्चराचरम् ॥
तस्यविश्वात्मकत्वेपिखंडतेनैकपिंडिता॥२॥*

टी० ॥ तिसविस्तृतचैतन्यरूपदर्पणमेंसोयहसमग्रपदार्थोंकीप्रतीतियांप्रतिबिंबभावकोप्राप्तहोतीहैं। जैसेस्वच्छतालावमेंकिनारेकेवृक्षप्रतिबिंबतहोतेहैं ॥ १ ॥ औरजिसआत्माकीयहचराचरजगत्चित्तरूपीलीलाहै । तिसआत्माकोअज्ञानकेवशसेनानाजगत्रूपतासेभासमानहुएभीएकअद्वितीयरूपताकीहानीनहींहोती। २। इति ॥ २२ ॥ अबपूर्वउक्तसमग्रग्रंथसेएकदेशीकेनिषेधके मिषकरनिरूपणकियाजोविषयतिसको उपसंहार करतेहैं । जिसकारणसे ज्ञानऔज्ञेयकाभेद प्रमाणसिद्धनहीं तिसीकारणसे दृष्टिमात्र स्वरूपजगत्है । अर्थात्दृष्टिऔदृश्यइनदोनोंकेमध्यएककी शेषताकेप्राप्तहुए दृश्यकोदृष्टिसापेक्षहोनेसे तथादृष्टिको दृश्यनिर्पेक्षहोनेसेदृष्टिहीशेषरहतीहै । दृश्यनहीं । यातेदृष्टिमात्ररूपताजगत्कोसंभवतीहै । सोदृष्टिमात्रस्वरूप

जगत्आत्माकेआश्रिततथातिसीको विषयकरनेवालेअज्ञानसेकल्पित है ॥ शंका ॥एकदेशीकेमतकेनिषेधद्वाराचिदात्माकोस्वाश्रयस्वविषय अज्ञान करके जगत् रूपता तथा जगत्रूपता से प्रतीति निरूपण करने वाले वादी ने अज्ञानविषयत्व आत्मामे अंगीकार किया ॥ औरतैसेअज्ञानकानिवर्त्तकजोअपरोक्षआत्मज्ञानहै तिसकाजनकरूप ताकरउपनिषदोंको आत्मामेप्रमाणता तुमनेआपहीउपपादनकी ॥ यातेअर्थसेसिद्धांतीकामतहीसिद्धहुआ। ऐसेएकतटस्थकीआशंकाहुए पूर्वपक्षीकासमाधान ॥ तिसपूर्वउक्तयुक्तिसे आत्मानिष्ठअज्ञानकी विषयताजोकल्पनाकीहैसोसाधुहै। यहांपरयहकाकुउक्तिजाननी॥अर्थ यहक्या ? वहअज्ञानविषयत्वकीकल्पनासाधु है किंतुसाधुनहीं । जिसकारणसेकेवलकल्पनामात्र है।कोईप्रमाणसिद्धनहीं है ॥ क्योंकि स्वयंप्रकाशआत्मामे अज्ञानकी विषयताकाअसंभव पूर्वकथनकर आए हैं । यातेसिद्धांतीके मतकीसिद्धिनहींहोसकती । इसीको स्पष्ट करतेहैं। आत्मामेलौकिकतथावैदिकप्रमाणकेअसंभवहुए शशशृंगकी न्याईं असत्पना है ॥ तिसअसत्पनेकेप्राप्तहुए तिसकेसाक्षात्कारके अर्थशास्त्रकीअपेक्षाकिसहेतुसे होसकती है ॥ किंतुनहींहोसकती॥ औरतैसेहीयुक्तिकीअपेक्षातोअत्यंतदूरहै ॥ क्योंकिवैदिकअर्थमेयुक्ति कीअपेक्षानहीं ॥ औरयदितिसमेभीयुक्तिकीअपेक्षामानोगे ॥ तो वेदकोनिरपेक्षप्रमाणताकीहानिहोगी ॥ अथपूर्वपक्षकेसंग्रहकाश्लोक॥

आत्माऽसन्नप्रमाणत्वात् तत्साक्षात्कृतयेपुमान् ।
उपासीतश्रुतिकस्माद्युक्तिं चापेक्षतेकथम् ॥ १ ॥

अडिल० ॥ आत्मसत्तानाहिप्रमाणाभावते।
तांदर्शनहितनरनहि श्रुतिउपासते॥
युक्तिअपेक्षातामहिकिसविधवनतहै॥
होवृथापरिश्रम विज्ञनयातेधरतहै॥ १॥

## * इतिमहापूर्वपक्ष * अथसिद्धांतनिरूपण *

इसप्रकारपूर्वपक्षके माप्तहुएसिद्धांतकथनकरतेहैं।

मू०—यत्तत्त्ववेदगुप्तंपरमसुखतमंनित्यमुक्तस्वभावम्।स त्यंसूक्ष्मातसुसूक्ष्मंमहदिदममृतंमुक्तमात्रैकगम्यम्॥ य स्यांशेलेशमात्रंजगदिदमखिलंभ्रांतिमात्रैकदेहम्।प्रत्य- गज्योतिस्वरूपं शिवमिदमधुनाकथ्यतेयुक्तितोऽत्र।२४।

क०। वेदगम्यतत्त्वजोऊपरमआनन्दरूप मुकतस्वभावनित्य सदाजोऊगायिए। सूक्ष्मतेसूक्ष्ममहतयहसत्यामृत मुक्तमात्रगम्य पुन जाहिकोबतायिए ॥ जाहिअंशविपेलेशमात्रयहजगसबभ्रांति मात्ररूपकरिसदाठहरायिए। प्रत्यगस्वरूपशिवज्योतियहिआतमा जो। ताकेमाहियुक्तिअत्र किंचितदिखायिए ॥ २५ ॥

टी०॥ पूर्ववादीनेदोविकल्पकियेथे।किआत्मामेंकोईप्रमाणहैवा नहीं। तहांहमवादीसेयहपूछतेहैं। यहांआत्मशब्दसेअविद्यादिविशिष्ट जोअव्याकृततथाजीवादिशब्दनकावाच्यवहग्रहणकियाजाताहै।अथवा शुद्धचिदानंदस्वरूपआत्मशब्दसेगृहीतहै। प्रथमपक्षमेंतिसकोअस्व प्रकाशताहोनेकरदृश्यत्वकाविरोधनहीं।तिसमेंप्रमाणकीप्रवृत्तिमानने मेंकोईदोषनहींप्राप्तहोता। क्योंकिवहअविद्यादिविशिष्टयहांप्रतिपादन

करनेयोग्यनहीं । तिसमेंप्रमाणकीप्रवृत्ति तथानिवृत्तिकाजोविचारहै सोनिष्फलहै।तिसविशिष्टआत्माकोयहांप्रतिपादनकीअयोग्यताहुएयहां कौनप्रतिपादनकरनेयोग्यहै । ऐसीआकांक्षाकेहुएकहतेहैं । इसग्रंथके आरंभमेंप्रथमकारिकामेंजोचतुष्टयविशेषणवालाआत्माकथनकियाहै । वहहीयहांपरभीनिरूपणकरनेयोग्यहै।तिसीकोइसश्लोकसेनिरूपणकरते हैं । (यत्तत्त्वम्)जोअनारोपितस्वरूपअर्थात्पारमार्थिकस्वरूपआत्माहै। सोनिरूपणीयहै ॥ शंका ॥ यहआत्मानिरूपणकनेयोग्यनहीं । क्यों कितिसमेंप्रमाणकीप्रवृत्तिकाअभावहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्वह आत्मा (वेदगम्यम्) केवलवेदप्रमाणगम्यहै । यातेप्रमाणकीप्रवृत्तिका अभावनहीं ॥ शंका ॥ यहपूर्वउक्तआत्मावेदगम्यनहींहै । क्योंकिवह अपुरुषार्थस्वरूपहै ॥ समाधान ॥ (परमसुखतमम्) वहतत्त्वपरमानंद स्वरूपहै । यातेअपुरुषार्थरूपनहीं । औरअविद्यातत्कार्यसेरहितहोने करभीवहतत्त्वपुरुषार्थरूपहै। इसीकोकहतेहैं(नित्यमुक्तस्वभावम्)सदा हीअविद्यातत्कार्यसेरहितस्वरूपहै ॥ शंका॥ प्रयोजनरूपताहोनेसेवेद गम्यताकेसंभवहुएभीतिसतत्त्वकोदृश्यताहोनेसेमिथ्यात्वकीप्राप्ति है । समाधान ॥ वहतत्त्व (सत्यम्) तीनोंकालमेंबाधशून्यहै यातेतिसमे मिथ्यात्वकीप्राप्तिनहीं ॥ शंका ॥ सत्यरूपमानेहुएतिसतत्त्वकोसिद्ध होनेकरतिसमेंप्रमाणांतरकीसंमतितथाविरोधहोनेसेवेदको अप्रमाणता होगी ॥ समाधान ॥ (सूक्ष्मात् सुसूक्ष्मम्) प्रधानादिसूक्ष्मपदार्थों सेभीअत्यंतसूक्ष्महै । इसीसेवहतत्त्वप्रमाणांतरकीविषयताकेअयोग्य है । यातेतिसमेंवेदकोअप्रमाणताकीप्राप्तिनहीं ॥ शंका ॥ तिसतत्त्व कोसूक्ष्ममानेहुएपरिच्छिन्नपनाप्राप्तहोगा । तिसीकारणसेघटकीन्याई

अनात्मताकीप्राप्तिभीहोगी ॥ समाधान ॥ (महत्) वहतत्त्वनिरं व्यापकहै यातेतिसमेघटवत्अनात्मतानहींप्राप्तहोसकती ॥ शंका तिसतत्त्वकोमुक्तस्वभावमानेहुएमुक्तिऔमुक्तिवालेका भेदप्रतीतहो सेवहसर्वसेअधिकव्यापकरूपनहींसंभवता ॥ समाधान॥(इदमप्तम् यहपूर्वकथनकियाजोतत्त्वहै सोमुक्तिस्वरूपहै । तिससेभिन्नऔरको मुक्तिनहींहे । यातेपरिच्छेदनहीं संभवता । इसीअर्थ मे विद्वान्का प्रत्यक्षअनुभव प्रमाणरूपतासे दिखलातेहैं । (मुक्तमात्रैक गम्यम्) एक मुक्त पुरुष करही वह जानने योग्यहे । अर्थात् विद्वान्पुरुषही तिस तत्त्वको अपना आत्मारूप कर अनुभव करता है । अन्य नहीं । इस प्रकार तत्पदका लक्ष्यार्थ निरूपण करकेअबतत्पदके वाच्यार्थकोनिरूपण करतेहैं । ( शिवम् ) वहीतत्त्वमायारूपउपाधि सेईश्वरहै ॥ तिसकेईश्वरत्वकोही कथनकरतेहैं ॥ (यस्यांशलेशमात्रं जगदिदमखिलम् ) अ० जिसकेमायिकप्रदेशरूपकिसीएकअंशमेंयह लेशमात्रसमग्रजगत् कार्यरूपतासेस्थितहै । शंका।तिसतत्त्वकोजगत् काउपादानमानेहुए विकारीपनाहोगा ॥ समाधान ॥ भ्रांतिमात्रैक देहम ) अज्ञानमात्रही तिसईश्वरत्वकास्वरूपहै । इसीहेतुसेसाभास अव्याकृतरूपअज्ञानही जगतकाउपादानकारणहै स्वरूपसेअक्षरब्रह्म कारणनहीं । यातेअज्ञानकी प्रधान्यताकरजगतकी उपादानताहोने सेविकारित्वकी प्राप्तिनहीं ॥ अथवा " भ्रांतिमात्र " यहजगत्का हीविशेषणहै ॥ तिससेयहअर्थसिद्धहुआ।भ्रांतिस्वरूपजगत्कावास्तव सेआत्माउपादानकारणनहीं ॥ यदिआत्माकोहीउपादानमानोगेतो जगत्मेंसत्यताकीप्राप्तिहोगी।क्योंकिसत्यउपादानकवस्तुसत्यहीहोता

है ॥ यद्यपिआत्माको उपादानताकेअभावहुए श्रुतिमेंतिसकोकारणताकथनकैसेसंभवेगा।तथापिउपादानभूतअज्ञानकाअधिष्ठानहोनेसेतिसको कारणत्वकथनहै।यातेआत्मामेविकारित्वप्रसक्तिनहींहोती। तिसआत्माकातटस्थपनानिवारणकरते हैं ॥ ( प्रत्यग् ) जडतातथा अनात्मतादिधर्मोंकरबाह्यरूपताको प्राप्तहुआजोजगतहै । तिसकी अपेक्षाकर विपरीतचेतनतादिरूपतासे औरअंतरादिभावकरप्रकाश करतेहुएकीन्याईजोप्रतीतहोताहै वहप्रत्यक्कहाजाताहै ॥ प्रत्यक्त्वमे हेतुकहते हैं ॥ (ज्योतिः स्वरूपं) जिसकारणसेस्वयंप्रकाशचेतनरूपहै तिसतत्त्वकेकथनका प्रकरणनहीं है । ऐसीआशंकाको निषेधकरते हैं। (अधुना) अब शिष्यकी जिज्ञासाके उत्तरकालमे तिसतत्त्वका निरूपणप्राप्त है। यातेअप्रस्तुतअर्थात्प्रकरणअसंबद्ध अर्थकाकथन नहीं ॥ शंका ॥ तुम्हारे कथनसे क्या? सिद्धहोगा। क्योंकिवेद करहीतिसका कथनबनजायेगा ॥ समाधान ॥ (युक्तितः) अज्ञानतथासंशयके निराकरणद्वारावेदअर्थकी प्रगटताकेलियेऔर तिसमेंयोग्यताकीप्राप्तिअर्थयुक्तिसे अर्थात्श्रुति अनुसारीतर्कसेतिस आत्मतत्त्वकोनिरूपणकरतेहैं ॥इति॥ पूर्वपक्षकेआरंभमेंआत्मशब्द सेजीवतथाईश्वरविवक्षितनहीं किंतुशुद्धचेतनआनंदघनप्रत्यकब्रह्मका अभेदरूपअर्थहीआत्मशब्दसेविवक्षितहै । और तिसमेंपूर्ववादीकर कथन कियेदूषणोंकाअवकाशनहीं है। इसअर्थकेकथनकरनेकेलिये सिद्धांतीयत्न विकल्पकरताहै ॥

## ॐ अथप्रमाणाभावसे आत्मामेंअसत पनेकीशंकाका समाधान ॐ

हेत्वादिनक्या ? निरूपणीयआत्मामेंप्रमाणकेअभावसे आत्मा केस्वरूपकीअनुपपत्तिहै ॥ अर्थयहआत्माकोप्रमाणकीअपेक्षाक्या? स्वरूपलाभकेअर्थ है। अथवाप्रमाणकेअभावसे प्रतीतिकीअनुपपत्ति है ॥ अर्थात्अपनीप्रतीतिके अर्थप्रमाणकीअपेक्षा है ॥ प्रथमपक्ष तोनहींसंभवता ॥ क्योंकितिसमेंयहविचारकरनेयोग्य है । क्या ? यहपक्षआत्मनित्यत्ववादीकाहै। अथवाआत्माकोकार्यकहनेवालेका पक्ष है ॥ इनमेंप्रथमपक्षअसंगतहै ॥ क्योंकिआत्माकोअकार्य्यहोने करइतरकीअपेक्षाकाअभावहै ॥ भावपदार्थमेंनित्यत्वअकार्यहोनेसे हीसंभवहोसकताहै ॥ यातेस्वरूपलाभकेअर्थआत्माप्रमाणकीअपेक्षा नहींकरता ॥ औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता ॥ क्योंकिप्रमाण प्रमेयकाउत्पादकनहींकिंतुज्ञापकहै ॥ शंका ॥ प्रमाणकोप्रमेयकी अनुत्पादकताअसिद्धहै ॥ क्योंकिप्रवृत्तिआदिकभीप्रमेयहैं। वहप्रमा णसेउत्पन्नहोतेहैं ॥ समाधान ॥ हेत्वादिन्प्रवृत्तिविषयकज्ञानप्रवृत्ति कोनहींउत्पन्नकरता किंतुजिसअर्थविषयकपुरुषकीप्रवृत्तिहोती है ॥ तिसअर्थविषयकइष्टसाधनताकाज्ञानप्रवृत्तिकोउत्पन्नकरताहै ॥ याते स्वविषयकाउत्पादकप्रमाणनहीं ॥ इसीसेप्रवृत्तिज्ञानमेंव्यभिचारनहीं। औरआत्मास्वप्रतीतिकेअर्थप्रमाणकीअपेक्षाकरताहै ॥ इसआद्यद्विती यपक्षमेभीयहविचारकर्तव्यहै । क्या ? प्रतीतिमात्रप्रमाणकेआधीन है। अथवाजडपदार्थकीप्रतीतिप्रमाणकेआधीनहै ॥ तहांप्रथमपक्षमे तोअतिप्रसंगहै ॥ क्योंकिप्रमाणविषयकभीअन्यप्रमाणकहनेयोग्यहै । शंका ॥ विषयकीसिद्धिअर्थप्रमाणकीअपेक्षाहै ॥ कोईप्रमाणकोअ न्यप्रमाणकीअपेक्षानहीं। क्योंकितिसमेंअन्यप्रमाणका कुछउपयोग

नहीं है ॥ समाधान॥ प्रमाणमेंप्रमाणांतरकेअभावहुएनरशृंगकीन्याई असत्होनेकरस्वप्रमेयकेसाधकपनेकाअसंभवहै ॥ अर्थात्लब्धसत्ता वालाहीप्रमाणस्वविषयकासाधकहै ॥ औरवस्तुमात्रकीसत्ताप्रमाणके आधीनहै यहतुम्हारानियमहै । यातेप्रमाणांतरसे विनाप्रथमप्रमाण कीसत्तानहींसिद्धहोसकती ॥ औरस्वरूपसत्ताके अभावहुए प्रमाण स्वविषयकासाधककैसेहोगा ॥ औरयदिप्रमाणमेंभीअन्यप्रमाणकीअ पेक्षामानोगे तो अनवस्थादोषकीप्राप्तिहोगी ॥ शंका ॥अनवस्थाके भयसेयदिऔरप्रमाणनहींमानेगेतो प्रमाणकरहीवस्तुकीसिद्धिहोती है। यहवृद्धोंकाउच्चस्वरसे कथनकैसेसंभवेगा ॥ समाधान ॥ हेवादिन् अनवस्थादोषकीप्राप्तिहोनेसेप्रमाणकरहीवस्तुसिद्धहोतीहै। यहतिनका "उद्घोष" अर्थातउच्चस्वरसेकथन केवलअभिमानमात्रहै अर्थात् भ्रांतिमूलकहै ॥ शंका ॥ जडवस्तुअपनीप्रतीतिकेअर्थप्रमाणकी अपेक्षाकरो।परन्तुप्रमाणतोस्वयंप्रकाशमानहोनेसेप्रमाणांतरकीअपेक्षा नहींकरता । जैसेप्रदीपस्वप्रकाशकेनिमित्तऔरप्रदीपकीअपेक्षानहीं करतायातेसर्वअर्थकासाधकजोप्रमाणहै। वहअपनीसिद्धिकेअर्थअन्य प्रमाणकीअपेक्षाकरताहैयहकथनहीअयुक्तहै।औरजोसिद्धांतीऐसेकहै किप्रमाणकोस्वविषयकप्रतीतिकाजोजनकपनाहै । यहहीस्वसाधक पनाहै। सोयहकथनसमीचीननहीं।क्योंकिइसमेंश्रुतिविरोधहै। अर्थात् एकपदार्थमेंएककालमेंकर्तृत्वतथाकर्मत्वकाविरोधहै। यातेप्रमाणमेंस्व प्रकाशतानहींसंभवती। सोयहसिद्धांतीकाकथनभीअसंगतहै। क्योंकि स्वव्यवहारमेंदूसरेकीअपेक्षासेजोरहितपनाहै । यहहीस्वसाधकशब्दका अर्थहै । इसीकोप्रमाणनिष्ठसिद्धकरतेहैं प्रमाणस्वसिद्धिकेअर्थजिसकी

अपेक्षाकरताहै । वहप्रथमप्रमेयरूपतोनहींसंभवता । क्योंकिविपयको अप्रकाशकपनाहै । औरयदितिसकोप्रमाणरूपकहोतोयहभीनहींसंभवता । क्योंकिअनवस्थादोषप्रसहोताहै । यातेसर्वकासाधकजोप्रमाण है वहअपनीसिद्धिकेअर्थअन्यकीअपेक्षाकरताहै यहकथनअयुक्तहै ॥ इसप्रकारप्रमाणस्वप्रकाशस्वभावहुआस्वपरकीसिद्धिकेअर्थकिसीअन्य प्रमाणकीअपेक्षानहींकरता । यातेपूर्वउक्तअनवस्थादोषकीप्राप्तिनहीं इसप्रकारपूर्वपक्षकेप्रसहुएसिद्धांतीउत्तरनिरूपणकरताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्‌वडाहर्ष है स्वप्रकाशप्रमाणकोअन्यकीअपेक्षासेरहितमानेहुए आत्माप्रमाणसेकैसेसिद्धहोगा ॥ शंका ॥ प्रमाणसेआत्माकीसिद्धि माननेमेंक्याअनुपपत्तिहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्‌प्रमाणकास्वरूपऔ तिसकाभानआत्माकेआधीनहै औरआत्माकीसिद्धिप्रमाणकेआधीनहै इसप्रकारअन्योऽन्याश्रयदोषहोनेसेआत्माप्रमाणसिद्धनहीं । प्रमाणकी सिद्धिआत्माकेआधीनहै । इसअर्थकोकैमुत्यकन्यायसे सिद्धकरतेहैं ॥ प्रमाणप्रमेयादिनानाभेदविशिष्टसकलजगत्‌कासाधकआत्माहै ॥ क्यों किअपनेअज्ञानसेसर्वजगत्‌को उत्पन्नकरकेप्रकाशकरताहै ॥ यातेजो आत्मासर्वजगत्‌कासाधकहै ॥ तिसकोजगत्‌केएकअंशरूपप्रमाणकी साधकतामेंतोक्याहीकहनाहै ॥ इति ॥

## ❀ अन्यप्रकारसेउसी शंकाका समाधान ❀

किंवा । हेवादिन्‌प्रमाणसेआत्मासिद्धहोताहै । इसकाक्या अर्थहै । क्या ? आत्माप्रमाणसे उत्पन्नहोताहै । अथवाप्रमाणसेजाना जाताहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिप्रमाणकेप्रति आत्माकोकार णताहोनेसेप्रमाणसेप्रथमहीतिसकीसिद्धिहै ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन्‌

प्रमाणकेप्रतिजोआत्माकोकारणताकहतेहो तिसमेयह आपकोकहना चाहिये किवहआत्मा क्या?प्रमातारूपसे कारणहै । अथवाकरण रूपतासेकारणहै वाविषयरूपतासेकारणहै ।प्रथमपक्षतोनहीं संभवता क्योंकि—

॥ ह्रीर्धीर्भीरित्येतत्सर्वंमनएव ॥ बृ० उ० अ० १ ब्रा० ५ कं० १ ॥

अ० ॥ लज्जातथाज्ञानादियहसर्वहीअंतस्करणकेधर्म हैं । इसश्रुतिसेअंतस्करणमेहीप्रमातापनाहैआत्मामेनहीं । औरद्वितीयतथा तृतीययहदोनोंपक्षभीनहीसंभवते ।क्योंकिआत्माकोकरणरूपतातथा विषयरूपताअंगीकारनहीं है ॥ समाधान ॥ प्रमाणसेपूर्वआत्माकी असिद्धिमानेहुएआश्रयरूपप्रमाताकेअसिद्धहुएप्रमाणकोस्वरूपलाभही नहींहोगा । भावयहचैतन्यकेसाथतादात्म्यभावकीप्राप्तिसेविनाअंतस्क रणकोप्रमातापनानहींसंभवता । क्योंकिवहजडहै । विशेषचेतनके तादात्म्यविनाभी यदिअंतः करणमेप्रमातृत्वमानोगे। तोघटादिकोंमेभी प्रमातृत्वप्राप्तहोगा । औरआत्माकेप्रमातापनेमेंवृत्तिवालेअंतस्करणको उपाधिपनाहै । इसलियेअंतस्करणप्रमाताहै।ऐसालोकमेव्यवहारहोता है । इसप्रकारप्रमाताआत्माप्रमाणोंकाकारणहै । तिसकेअभावहुए प्रमाणकोस्वरूपलाभहीनहींहोगा । क्योंकिकारणकेअभावहुएकार्य काभीअभावहोताहै ॥ शंका॥ हेसिद्धांतिन् । प्रमाणसेआत्माउत्पन्न होताहै यहहमनहींकहते।किंतुप्रमाणसेआत्माज्ञातहोताहै॥ समाधान॥ हेवादिन्इसद्वितीयपक्षमेभीयहविचारकरनेयोग्यहै । आत्माकोप्रमाण सेज्ञातमानेहुएज्ञाताक्या?वहीआत्माहै।अथवाकोईअन्यहै । प्रथमपक्ष नहींसंभवता।क्योंकिप्रमेयमात्रकेप्रतिएकआत्माकोहीज्ञाताहोनेसेतिस

ज्ञेयपनाअयुक्तहै । भावयहहैकिप्रमाणकेप्रतिआत्माकोज्ञाताहोनेसे ज्ञेयपनातिसकोयुक्तनहीं । यातेसर्वकेज्ञाताआत्माकोप्रमाणकैसेविषय करसकेगा किंतुनहींकरसकता ॥ शंका ॥ प्रमाणादिकसर्वपदार्थों काजोज्ञाताहै वहप्रमाणकाविषयक्योंनहींहोता ॥ समाधान ॥ हे वादिन् आत्माकोभीयदिज्ञानरूपप्रमाणकाविषयमाने।तोकर्तृकर्मविरोध कीप्राप्तिहोगी । क्योंकिज्ञानभीएकक्रियाविशेषहै । सोकर्ताऔरकर्मकी अपेक्षाकरकेहीउत्पन्नहोतीहै । तिनमेकर्ताकोतोक्रियाकासाधनहोनेसे क्रियाकेप्रतिगौणताहै । औरकर्मतोस्वरूपसेअथवाधर्मसे क्रियाकर साध्यहोनेसेक्रियाकेप्रतिप्रधानहै । तिसीकारणसेआत्माकोस्वज्ञानरूप क्रियाकेप्रतिएककालमेहीउभयरूपताकीप्राप्तिहै। ज्ञानकाआश्रयरूपता करसाधनहोनेसेगौणताहै । औरज्ञानकाविषयहोनेसेप्रधानताहै । इस प्रकारविरुद्धद्विरूपताकीप्राप्तिसेआत्माकोप्रमाणविषयनहींकरसकता । औरद्वितीयपक्षमेभीयहविचारकरनेयोग्यहै । ज्ञेयरूपआत्मासेभिन्नजो प्रमाताहै । वहजडहै । अथवाचेतनहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकितिसकोअनात्माहोनेसेप्रमातृत्वकाअसंभवहै । औरद्वितीयपक्ष भीअसंगतहै । क्योंकिप्रथमआत्माकोज्ञेयहोनेकरघटवत्अनात्मताकी प्राप्तिहोनेसेतिसदूसरेचेतनरूपप्रमाताकोहीआत्मपनाहोगा । अवसर्व काविज्ञाताजोआत्माहै सोकिसीप्रमाणकाविषयनहीं।इसअर्थमेमैत्रेयी ब्राह्मणकाशेषवाक्यउदाहरणकरतेहैं ॥

❀ विज्ञातारमरेकेनविजानीयात् ।(वृ०) उ० पै० ब्रा०कं०१५ ❀

अ० ॥ अरेमैत्रेयीसर्वकेविज्ञाताआत्माकोकिसकरणकरकेकौन अन्यज्ञाताजानसकताहै । क्योंकितिसमोक्षदशामे आत्मासे व्यति

रिक्तसर्वकाअभाव है ॥ इसप्रकारप्रमाणसे विनाआत्माकीस्वतः सिद्धिहोनेसेप्रमाणके अभावसे आत्माकाअसत्पनानहीं होसकता। यहअर्थसिद्धहुआ ॥ इति ॥

## ※प्रमाणाभावसेआत्मामेंअसत्त्वापत्तिका अन्यप्रकारसेपरिहार※

किंवा ॥ आत्मामेंयदिप्रमाणनहींतो असत्त्वापत्तिहोगी। ऐसे कथनकरनेवालेवादीनेआत्मामेंप्रमाणकेअभावसे असत्पनाआपाद नकिया है। यहहमकोप्रतीतहोता है। सोयहकथनअयुक्त है। इस अर्थकेनिरूपण करनेकेलिये विकल्पकरते हैं। हेवादिन्प्रमाणकेअभा वसे आत्मामेंआपाद्यमानअर्थात्प्राप्तहोनेयोग्यजोअसत्त्व है। वहज्ञात है वाअज्ञातहै। अर्थयहकिअसिद्धस्वभाव है। प्रथमपक्षमेंभीयहवि चारकियाचाहिये ॥ क्या ? वहआत्माकाअसत्त्वप्रमाणसेज्ञात है ॥ अथवाभ्रमकरकेज्ञात है। वा स्वतःसिद्ध है। प्रथमपक्षमेंपुनःयहवि चारणीय है। क्या ? वहअसत्त्वकाग्राहकप्रमाण असत् अर्थात् अभाव मात्रकोग्रहणकरता है। अथवाआत्मप्रतियोगिकअसत्कोग्रहणकरता है। प्रथमपक्षनहींसंभवता। क्योंकिसत्का अभावरूपजोअसत् है तिस कोप्रतियोगीकेआधीनहोनेकरप्रतियोगीकोनविषयकरकेवहप्रमाण के वलअसत्मात्रकोनहींग्रहणकरसकता। औरयदिप्रतियोगीकोविषय करकेअसतकोप्रमाणविषयकरता है। यहद्वितीयपक्षकहोतो आत्माभी प्रमाणसिद्धहुआ। क्योंकिअसत्कोग्रहणकरनेवालाप्रमाणप्रतियोगी कोनियमसे ग्रहणकरता है। यातेआत्माकोभी प्रमाणसिद्धहोनेकर प्रमाणाभावरूपआपादककेअभावसे आत्मामेंआपाद्यमानअसत्त्वभी

नहींसंभवता ॥ जैसेअग्निवालेदेशमेअग्निके अभावरूपआपादकसे धूमाभावनहीं आपादनकरसकते ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन्असत्त्वका प्रतियोगीसत्त्व है ॥ आत्मानहीं ॥ यातेआत्माकोप्रमाणकीविषयता आपकैसेकहतेहो ॥ समाधान ॥ हेवादिन्वहसत्त्वप्रतियोगीहुआ क्या ? किसीपदार्थकास्वरूप है अथवाधर्म है ॥ प्रथमपक्षमेभीयह कहाचाहिये किआत्माकास्वरूपवहसत्त्व है अथवाअन्यपदार्थकास्व रूप है । प्रथमपक्षमेतो उत्तरपूर्वककथनकरआए हैं ॥ किआत्माको प्रमाणसिद्धहोनेसे असत्पनानहीं है । औरद्वितीयपक्षमेतुम्हारेइष्ट कीअसिद्धिहै । क्योंकिअन्यकिसीपदार्थकाहीअसत्त्वहोगा। आत्मा कानहीं ॥ अर्थयहप्रतियोगीको अपनेअभावकीसाधकताकानियम होनेकरपदार्थांतरकास्वरूपभूतजो प्रतियोगीरूपसत्त्व है वहपदार्थांतर के असत्त्वकाहीसाधक है॥ अप्रतियोगीरूपआत्माके असत्त्वकासाध कनहीं॥औरयदिवहसत्त्वधर्म है यहआवद्वितीयपक्षकहोतो तिसमेयह विचारकियाचाहिये ॥ क्या ? वहसत्त्वआत्माकाधर्म है अथवाकिसी अन्यपदार्थकाधर्म है ॥ प्रथमपक्षमेआत्माकासत्त्वप्रतियोगी है तिस आत्मसत्त्वकोप्रमाणसिद्धहुए आत्मामे असत्त्वकाआपादनतुमकैसे करसकतेहो ॥ औरवहसत्त्वअन्यकिसीपदार्थकाधर्म है यदियहद्विती यपक्षकहो तोभीपदार्थांतरकाअसत्त्वहोगा ॥ आत्माकानहीं ॥ याते आत्माकाअसत्त्वकैसेआपादनकरनेयोग्य है॥किंतुकिसीप्रकारभीनहीं॥ औरआत्माकाअसत्त्वभ्रमसेसिद्धहैयहआद्यजोद्वितीयपक्षथासोभीनहीं संभवता॥ क्योंकिअसत्त्वकोभ्रमसिद्धमाने हुएभ्रमकेविषयकोबाधितहोने कर वास्तवसेआत्मामेंसत्त्वहीप्राप्तहोगा।औरतृतीयपक्षमेंयहविचारकिया

चाहिये । असत्त्वमात्रस्वतः सिद्धहै॥ अथवाआत्मविशिष्टअसत्त्वस्व
तः सिद्धहै॥प्रथमपक्षतोनहींसंभवता।क्योंकिप्रतियोगीसेविनाकेवलअ
भावमात्रकानिरूपणनहींहोसकता।औरद्वितीयपक्षमेंतो आत्माकोस्वतः
सिद्धताप्राप्तहोगीक्योंकिआत्मविशिष्टजोआत्माकाअसत्त्वतिसकीस्वतः
सिद्धताहुए विशेषणरूप आत्मामेंस्वतः सिद्धता वलात्कारसेसिद्धहो
तीहै॥तिसकारणसेदोनोंमेंस्वतःसिद्धताप्राप्तहुएआत्माहीस्वतः सिद्ध
है॥ असत्त्वमेंस्वतः सिद्धिकाअसंभवहै । क्योंकिआत्मारूपप्रतियोगी
निर्पेक्षहै ॥ औरअसत्त्वरूपअभाव प्रतियोगिसापेक्षहै ॥ औरसा
पेक्षनिर्पेक्ष इनदोनोंके मध्यमें निर्पेक्षको ही स्वतः सिद्धत्व का
संभवहै। और प्रतियोगीके आधीन असत्त्वकास्वतःसिद्धपनानहीं
संभवता॥ अन्यथाअसत्त्वमें सापेक्षताकीहानिहोगी । यहांपरयह
अर्थज्ञातव्यहै।वहअसत्त्वजडहै ॥ वाचेतनहै ॥ प्रथमपक्षतोनहीं
संभवता॥क्योंकिजडताहोनेसेहीघटकीन्याईस्वतः सिद्धिकीअयोग्यता
है। औरयदिद्वितीयपक्षहोतो आत्माकाहीदूसरानामअसतहै। क्योंकि
स्वतःसिद्धचेतनकोही आत्मरूपताहै । तैसेमानेहुएप्रमाणाभावसे
आत्मामेंअसत्त्वकाआपादन हमकोअनिष्टनहींकिंतुइष्टहै ॥इति॥यहां
पर्य्यंतआत्माका असत्त्वज्ञातहै।इसप्रथमपक्षका निरासकिया । अब
अज्ञातरूपअसिद्धस्वभाववहअसत्त्वहै । इसद्वितीयपक्षको निराकरण
करतेहैं।हेवादिन्यहद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता।क्योंकिअसिद्धकाआपा
दनहीअनुपपन्नहै ॥ शंका ॥ असिद्धकाआपादनकिसकारणसेनहीं
वनता ॥समाधान॥ हेवादिन्प्रतिवादीके प्रतिशब्दसेजोअनिष्टकी
प्राप्तितिसकानामआपादनहै।औरअर्थकेजानेविनाशब्दरचनाकी अनु

पपत्तिहै।यातेबुद्धिमें अनारूढअसत्त्वका आपादनकरनाअयोग्यहै। इसप्रकारप्रमाणके अभावसे आत्माकाअसत्त्व कोईनिरूपणनहीं करसकता ॥

## * प्रमाणकेअभावसे आत्मामेंअसत्त्वापत्तिका अन्यप्रकारसे परिहार ॥ *

प्रमाणकरआत्माकेअसत्त्वकीसिद्धिहोतीहैइसपक्षमेंअवसिंहाव लोकनन्यायसे औरदूषणकहतेहैं ॥ जैसेसिंह एकमृगकोहनन करकेआगेगमनकरताहुआ पुनःउसीस्थानकोदेखताहै यदिकोईऔर मृगवहांआयाहोतोतिसकोभीमैंहननकरूं यहसिंहावलोकनन्यायका अर्थहै ॥ तैसेहीप्रमाणसेआत्माका असत्त्वसिद्धहै इसपक्षकोनिरा करणकरकेपुनः वादीनेयदिकोईऔरयुक्तिइसपक्षमें प्राप्तकरीहो।तो तिसकोभीहमनिराकरणकरें । इति ॥ किंवा । हेवादिन्आत्माका असत्त्वक्या?आत्माहीजानताहै । अथवाअनात्माजानताहै ॥ प्रथम पक्षमेंबहुतवक्तव्यहोनेसे तिसकोत्यागकरप्रथमअंत्यपक्षकोदूषितकरते हैं।अंत्यपक्षनहींसंभवता।क्योंकि अनात्माकोज्ञेयऐक्यस्वभावहोनेसे ज्ञातृत्वकाअभावहै ॥ औरप्रथमपक्षभीनहींसंभवता । क्योंकिव्या घातादोषकीप्राप्तिहोतीहै । तैसेदिखलातेहैं । क्या?आत्माअपनीसत्ता कालमेंअपनी असत्ताकोजानताहै अथवाअपनीअसत्ताकालमेंस्व असत्ताकोजानताहै।प्रथमपक्ष तोनहींसंभवता । क्योंकि अपनीसत्ता कालमेंअपनीअसत्ताकैसेहोसक्तीहै और—

## ❋ परस्परविरोधनप्रकारांतरस्थितिः ❋

अ० ॥परस्परविरोधहुयेकोई अन्यप्रकानहींस्थितहोता । इस

न्यायसेसत्ताऔरअसत्ताका परस्परविरोधहुए एककेविद्यमानहुएदूसरा नहींस्थितहोसकता ॥ शंका ॥ यद्यपिस्वसत्ताकालमेस्वअसत्तानहो परन्तुतिसकोआत्माजानतोसकताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्असत्ता केनहुएआत्माकिसकोजानेगा ॥ क्योंकिविषयकाहीअभावहै। और आत्मास्वअसत्ताकालमेस्वअसत्ताकोजानताहै । यहद्वितीयपक्षभी नहींसंभवता। क्योंकिस्वअसत्ताकालमेज्ञाताआत्माकाहीअभावहोनेसे किसप्रकारवहजानसकेगा ॥ शंका ॥ स्वसत्ताकालमेहीआत्माअपनी असत्ताकोजानताहैइसप्रकारमाननेसेव्याघातदोषकीभीप्राप्तिनहींहोती क्योंकिस्वसत्ताकालमेस्वअसत्ताकाअज्ञानहै। औरयदिसिद्धांतीऐसेपूछे किस्वसत्ताकालमेस्वअसत्ताकेअज्ञातहुए किसकालमेहोनेवालीस्वअ-सत्ताकोआत्माजानेगा। तिसकायहउत्तरहै कालांतरमेहोनेवालीस्वअ-सत्ताकोआत्माजानसकताहै ॥ समाधान । हेवादिन्ऐसेमानेहुएसत् रूपआत्मासिद्धहुआ। इससेकिसीअनिष्टकीप्राप्तिनहींहोसकती ॥शंका॥ आत्माकीसत्रूपताआपकैसेकहतेहो । जिसकारणसेवहआत्माआगे होनेवालीस्वअसत्ताकाअनुभवकरताहै॥ समाधान ॥हेवादिन्प्रमाण केअभावसेक्या? अत्यंतअसत्रूपताआत्मामेआपादनकरनेयोग्यहै । अथवाअनित्यताआपादनकरनेयोग्यहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिविनाशसेप्रथमआत्मासत्है। औरद्वितीयपक्षभीअसंगतहै। क्यों किवहआत्माकीअनित्यताद्वितीयकारिकाके व्याख्यानमेकृतनाशतथा अकृताभ्यागमदोषकीप्राप्तिसेनिवारणकरआएहैं । यातेप्रमाणकेअभाव सेआत्माकाअसत्त्वनहींहै । यहसिद्धहुआ । किंवा ॥

## आत्माकेअसतपनेकीशंकाकाअन्यप्रकारसेपरिहार॥

आत्माकाअसत्त्वकहनेवालावादीअपनेआत्माका निषेधकरताहै अथवादूसरेआत्माकानिषेधकरताहै । प्रथमपक्षमेंनिषेधकरनेवालेका अभावहोनेसेनिराकरणकरनेयोग्यहीआत्मावास्तवसेसतरूपहैयहसिद्ध होताहै । औरद्वितीयपक्षमेंनिषेधकर्ताजिसकारणसेशास्त्वसेस्थितहै। इसीकारणसेआत्माकाअसत्त्वकैसेहोसकताहै ॥ शंका ॥अन्यआत्मा केनिषेधकरनेवालेकाकोईअन्यतृतीय आत्मानिषेधकर्ता होजायेगा। कैसेनिषेधकरनेवालापरमार्थरूपतासेस्थितहोसकताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्तिसतृतीयनिषेधकर्ताकाकोईअन्यनिराकरणकर्ता है ॥अथवा नहीं ॥ प्रथमपक्षमेतो अनवस्थादोषहै औरद्वियीयपक्षमेजिसमेवि- श्रांतिमानोगे । तिसीकोवास्तवसेस्थितहोनेकर किसहेतुसेआत्माका असत्त्वकहतेहो । यहीअर्थश्रुतिमेकथनकियाहै ॥

❀ असन्नेवसभवतिअसद्ब्रह्मेतिवेदचेत् ।
अस्तिब्रह्मेतिचेद्वेदसंतमेनंततोविदुः ❀

तै० ब्र० ब० अनु० ६

अ० प्रथमज्ञातापनाचेतनकाधर्महै । क्योंकिअचेतनघटादिकों मेंज्ञातृत्वकाअभावहै । औरब्रह्मभीचेतनहै जिसकारणसे श्रुतिमेंविज्ञान घनसुनाजाताहै । सोविज्ञातासे भिन्ननहीं है । क्योंकि श्रुतिमेंअभेद श्रवणहोताहै।ऐसामानेहुएयहज्ञातापुरुषयदिब्रह्मात्माकोअसत्जानता है तोवहआपहीअसत्होजाताहै । क्योंकिअपनेआत्मस्वरूपब्रह्मका निषेधकर्ता है अर्थात्निषेधकर्ता यदिअपनेआत्माकानिराकरणकरता है।तोवहअसत्होजाताहैयहहेतुरूपतासेकथनकियाहुआनिराकरणक र्ताकाअसत्त्वश्रुतिसंमतहै।औरयदिवादीदूसरेआत्माकानिषेधकरे।तोइस

पक्षमेंनिराकरणकर्त्ताकासत्त्व श्रुतिसंमतहैसोईदिखलाते हैं। अज्ञात्मा है ऐसेयदियहज्ञाताजानताहै। तोसत्रूप अज्ञात्माकेज्ञाताको सूक्ष्म अर्थकेद्रष्टापुरुषसत्रूपहीजानतेहैं। अर्थात्वहपरमार्थसत्रूपहीहोता है। यातेआत्माकीअसत्रूपताकाकथनअयुक्तहै॥ इति किंवा॥

## ॥ प्रमाणाभावसे आत्मामेंअसत्पनेकीशंका का अन्यप्रकारसे परिहार।

आत्मामेंप्रमाणकेअभावसे असत्यताकीप्राप्तिकहनेवालेवादीने प्रमाणकीसत्ताकेहुएही वस्तुकीसत्ताहोतीहै यहकहनेयोग्यहै। तहां प्रमाणकीसत्ताहुएहीवस्तुकीसत्ताहोतीहै। इसकाक्याअर्थहै। क्या? प्रमाणके विद्यमानहुए वस्तुकीसत्ता उत्पन्नहोतीहै। अथवावस्तुकी सत्ताजानीजातीहै। प्रथमपक्षमेंभीयहविचारकर्तव्यहै। क्या?प्रमाण सत्वस्तुमें प्रवृत्तहोताहै अथवाअसत्मे प्रवृत्तहोताहै। यदिअसत्में प्रवृत्त होताहै अर्थात् असत्में प्रवृत्त हुआ प्रमाण सत्ताको उत्पन्न करताहै। यह अंत्यपक्ष कहो। तोशशशृंग की भी वह प्रमाण सिद्धि करलेगा। क्योंकि असत्पनेकी तुल्यताहै। और प्रमाणको असत्त्वके उत्पन्न करनेकी सामर्थ्यभी है। सो ऐसा देखने में नहीं आता। यातेअंत्यपक्षनहींसंभवता। औरसत्में प्रमाणप्रवृत्तहोता है अर्थात् सत्वस्तुकीसत्ताकोप्रमाणउत्पन्नकरताहै। यहप्रथमपक्षभीनहीं संभवता। क्योंकिइसपक्षमेंप्रमाणकेआधीनवस्तुकीसत्तानहींहै। शंका। प्रमाणसत्वस्तुमेंप्रवृत्तहो परंतुप्रमाणकेआधीनवस्तुकीसत्तान्योंनहो। ॥ समाधान॥ हेवादिन्जिसकीअपेक्षासेजोप्रथमहीविद्यमानहो। वह

तिसकाकार्यनहींहोसकता । क्योंकिनियमसेपश्चात् होनेवालेकोही कार्यपनाहोताहै । जैसेइसप्रकरणमें प्रमाणकीअपेक्षासे प्रथमहीवस्तु विद्यमानहै । यातेवहप्रमाणकाकार्यकैसेहोसकतीहै ॥ शंका ॥ सत्वस्तु मेंप्रमाणकीप्रवृत्ति नमानेहुएप्रमाणकीप्रवृत्तिसे पश्चात्हीवस्तुकीसत्ता उत्पन्नहोजायेगी ॥ समाधान ॥ हेवादिन्यदिऐसेमानोगे।तोसत्मेंही प्रमाणप्रवृत्तहोताहै । इसअपनी प्रतिज्ञाकीहानिहोगी । औरयदिसत् वस्तुकाभानप्रमाणकेआधीनहै । यहआद्यद्वितीय पक्षकहो । तोअभान स्वरूपअनात्माका भानप्रमाणकेआधीनहो । क्योंकिवहअचेतनहैऔर स्वयंप्रकाशमानआत्मामेंप्रमाणकेआधीनभानकैसेहोगाकिंतुनहींहोस क्ता।यहांयहभावहै।प्रमाणकेअभावसेवस्तुकीसत्ताकाअभावहै।यातेप्रमा णसत्तावस्तुसत्ताकाव्यापकहै यहकहनेयोग्यहै।।इसलियेव्यापकाऽभाव कोहीव्याप्याऽभावकेप्रति साधकपनाहै।अर्थात्जहांवस्तुकीसत्ताहोतीहै तहांप्रमाणसत्ताहै । औरजहांप्रमाणकीसत्तानहींहै तहांवस्तुकीसत्ता भीनहींहै ॥ ऐसामानेहुएसत्वस्तुकाहीभान प्रमाणकरहोताहै।।यहां यहअर्थसिद्धहोताहै इसीअर्थकासाधकयहांयहअनुमानभीजानना॥

❀ विमतःआत्माप्रमाणगम्यः सत्वात्घटवत् ❀

अ०॥विवादकाविषयजोआत्माहै॥ वहप्रमाणगम्यहै ॥ सत्रूप होनेसे ॥ जोजोसत्रूपहोताहै । सोसोप्रमाणगम्यहोताहैजैसेघट है ॥ इति ॥ सोयहद्वितीयपक्षभीअसंगतहै । क्योंकिप्रथमयहअनु मानतोजडत्वरूपउपाधिसहितहोनेसेदुष्टहै सोदिखलातेहैं । जहां प्रमाणगम्यत्वहै तहांजडत्वहै ॥ जैसेअभानस्वरूपअनात्माघटादिकों मेंप्रमाणकेआधीनतिनका भानहैयातेतिनमेंजडत्वभीहै । इसप्रकार

दृष्टांतमेंजडत्वउपाधिको साध्यकेसाथव्यापकता कहकरअबपक्षमें साधनकेसाथअव्यापकता कथनकरतेहैं । तैसेहीस्वप्रकाशस्वरूप आत्मामेंप्रमाणके आधीनकैसेभानहोसकताहै । क्योंकिप्रमाणके आधीनजोभानहै सोअपनेव्यवहारके अर्थअन्वेषणकियाजाताहै ॥ और आत्मामेंस्वरूपभूतप्रकाशसेहीस्वव्यवहार केसिद्ध हुएप्रमाणा धीनभानसेक्याफलहै किंतुतिसकाकोईफलनहीं । इसप्रकारपक्षरूप आत्मामें "सत्त्वात्" यहसाधनतोहै परंतुजडत्वरूपउपाधिकाअभाव है ॥ यातेउपाधिसाधनकेसाथ अव्यापकहै॥ शंका ॥ भानस्वरूपता चेतनपनेकाप्रयोजकहै ॥ औरआत्माभानस्वरूपनहीं किंतुभानका आश्रयहै। तैसेमानेंहुए जडत्वउपाधिसाधनकाअव्यापक किसप्रकार होगाकिंतुनहींहोसकता।यातेजडत्वकोउपाधिरूपताकाअभावहोनेसे पूर्वउक्तअनुमानदुष्टनहीं॥ समाधान ॥ हेवादिन्आत्माभानस्वरूप अर्थात्प्रकाशस्वरूपहै ॥ इसअर्थमेंश्रुतिप्रमाणहै ॥ तहांश्रुति ॥

## * तमेवभांतमनुभातिसर्वं तस्यभासासर्व मिदंविभाति ॥ * (क० उ० ॥ व० ५॥ १५)

अ० ॥ तिसप्रसिद्धआत्माके भासमानहुएही पश्चात्सर्व अनात्मप्रपंचकाभानहोताहै॥शंका॥जैसेगमनकरतेहुएएकपुरुषकेपीछे दूसरागमनकरताहै । इसप्रयोगमेंजैसेगमनदोनोमें स्वगतहैअर्थात्वह दोनोस्वतंत्र गमनकरतेहैं । तैसेआत्माकेभासमानहुए सर्वअनात्मा पश्चात्भानहोताहै ॥ इसप्रयोगमेंभीदोनोंमेंभानस्वतंत्रहीक्योंनहो॥ समाधान ॥ तिसआत्माकेस्वरूपभूत प्रकाशकरकेयहसर्वअनात्म प्रपंचभानहोताहै ॥ यातेअनात्मास्वगतप्रकाशसे भाननहींहोता ।

किंतुआत्माके प्रकाशसेहीप्रकाशितहै । इसलियेआत्मास्वयंप्रकाश स्वरूपहै। इसप्रकारपूर्वउक्तउपाधिसाधनकाअव्यापकहीहै ॥ यातेपूर्व उक्तअनुमानदुष्टहै ॥ इसप्रकारइतनेग्रंथकरके प्रमाणकेअभाव हुएआत्मामेंअसत्त्वापत्तिकी शंकाकापरिहार षट्प्रकारसेनिरूपण किया। अबश्रुतिकीतिसआत्मामेंप्रमाणता निरूपणकरनेकेलिये कैमुतिकन्यायसेसर्वप्रमाणोंकीविषयताआत्मामेकथनकरतेहैं। किंवा॥

## ❋ अथआत्मामेसर्वप्रमाणोंकीविषयताकानिरूपण ❋

आत्मामेकौनप्रमाणहैं ऐसाअभिनिवेशकरनेवालेवादीकेप्रति सर्वहीप्रमाणआत्माविषयकहैं । यहीउत्तरकहनेयोग्यहै ॥ क्योंकिअ- ज्ञातपदार्थहीप्रमाणोंकाविषयहोताहै ॥ शंका ॥ प्रमाणकीविषयता मेअज्ञातत्वप्रयोजकनहीं अर्थात्जहां अज्ञातत्वहोताहै तहांप्रमाणकी विषयताहोतीहै । ऐसानियमनहीं । क्योंकिज्ञातपदार्थभीधारावाहिक प्रमाणकाविषयदेखनेमेआताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्ज्ञातवस्तुमे प्रमाणक्या?तिसवस्तुकेप्रकाशअर्थहै।अथवातिसकेव्यवहारअर्थात्ग्रहण त्यागकेअर्थहै । दोनोंप्रकारनहींसंभवते । क्योंकिप्रथमप्रमाणकरके हीवस्तुकाप्रकाशऔरतिसकेव्यवहारकानिर्वाहहोसकताहै पुनःद्वितीय प्रमाणकीकुछअपेक्षानहीं । यदिऐसेनमानेतोद्वितीयप्रमाणसेभीवह दोनोंकार्यकैसेसिद्धहोंगे । औरइसप्रकारधारावाहिकज्ञाननिष्ठअप्रमाण ताभीनहींहोसकती । क्योंकिउत्तरउत्तरक्षणविशिष्टतिस विषयकीतिस तिसज्ञानमेअधिकताभानहोतीहै।यद्यपिकालकोअतींद्रियअर्थात्इन्द्रिय जन्यज्ञानकाअविषयहोनेसेप्रत्यक्षज्ञानकीविषयतानहींसंभवती।तथापि

वहकालसर्वप्रत्ययोंमेभानहोताहै । यदिऐसेनमानेतो "इदानींगंधः" अ० ॥ इसकालमेंगंधहै । इसप्रकारकीप्रत्यक्षप्रतीतिकैसेहोगी । याते कालसर्वप्रत्ययवेद्यहै ॥ शंका ॥ "अज्ञातोघटः" इसप्रतीतिसेघटमेभी अज्ञातताहै । कैसेव्यापकेवलआत्माकोहीप्रमाणकाविषयकथनकरते हो॥ समाधान ॥ हेवादिन्आत्माहीअज्ञातहै । इसीअर्थकोउपपादन करतेहैं । प्रथमआत्मापरमप्रेमकाविषयहोनेसेसुखस्वरूपहै । वहसुख नित्यतथास्वप्रकाशहै । क्योंकि "सुखमहमस्वाप्सं" इसपरामर्शकेवलसे सुषुप्तिअवस्थामेसर्वइन्द्रियतथा विषयकेउपरतहुएभीवहसुखभासमान होताहै । तिसीहेतुसेजाग्रत्अवस्थामेभीतिसनित्यसुखकी "अस्ति भाति" इसप्रकारकीप्रतीतिकेप्राप्तहुएभीजोयहसुख "नास्तिनभाति" यहअन्यप्रकारकाव्यवहारहोताहै । सोअधिष्ठानकेअज्ञानसेउत्पन्नहुआ है । यहवार्त्ताशुक्तिकेअज्ञान जन्यरजतव्यवहारमे देखनेसेऐसेकल्पना कीजातीहै । औरइसमिथ्याव्यवहारकाअधिष्ठानआत्माहीहै ॥ याते विपरीतव्यवहारकीयोग्यतास्वरूपजोअज्ञानजन्य आवरणवहआत्मामे कल्पनाकियाजाताहैइसप्रकारआत्माहीअज्ञानका विषयहोनेसेअज्ञात है । और जडमे अज्ञान की अविषयता स्वीकार करने योग्य है ॥ ॥ शंका ॥ जडपदार्थमेअज्ञानकीअविषयताकैसेहै ॥समाधान॥ जो जिसमेकिसीअतिशयताकोधारणकरताहैवहतिसकाविषयहोताहैऔर अज्ञानतोघटादिकअनात्मामेअतिशयताकोनहींधारणकरता। क्योंकि तिसअनात्माकेविषयकरनेकाकोईफलनहीं॥शंका॥अज्ञानकृतआवरण निष्फलनहीं किंतुतिसआवरणका विक्षेपप्रयोजन है ॥समाधान॥ हे वादिन्विक्षेपकेअर्थआवरणको विद्यमानहोनेसे अज्ञानजन्यआवरण

कीकल्पनाव्यर्थहै ॥ शंका ॥ अज्ञानकृतआवरणकाजडमेंअभावहुए किसप्रयुक्तआवरणजडमेंहै ॥ समाधान ॥ जडपदार्थ स्वभावसेही आवृताहै । क्योंकिअज्ञानसेवह आवृतस्वभावही उत्पन्नहुएहैं । याते तिसमेंअनात्मत्वप्रयुक्त आवरणहै । अज्ञानकृतआवरणजडमेंनहीं तिस कारणसेही जडकोप्रमाणका अविषयहोनेसेआत्माही प्रमाणकाविषय है । यहअर्थसिद्धहुआ । यद्यपिघटादिजडपदार्थोंमेंअज्ञानकृतआवरण न मानेहुए "अज्ञातोघटः" यहप्रतीतिनहुईचाहिये । तथापिअज्ञान केसहितहीघटादिकोंकासाक्षिचेतनमेंअध्यासहोनेसेसमानाधिकरणता होनेकरयहप्रतीति बनसकतीहै ॥ शंका ॥

## ❋ अथअनात्माके भानकाप्रकारनिरूपण ❋

जडपदार्थको आवृतस्वभावहोनेसेस्वः तोतिसका भाननहीं संभवता ॥ औरप्रमाणसेभी तिसकाभाननहींसंभता ॥ क्योंकितिस प्रमाणकावहजड पदार्थविषयनहीं है ॥ इसप्रकारस्वतः तथाप्रमाण से जडकाभान नहोनेसे तिस अनात्माका भान कैसेहोगा ॥ समाधान ॥ यद्यपि जडस्वतःनहींभानहोता । क्योंकिवह आवृत स्वभाव है । औरअज्ञानका अविषयहोनेसेप्रमाणसेभीनहींभानहोता । तथापि आत्मस्वरूपचैतन्यकर जडकाभानहोता है । यद्यपिआत्मचैतन्यको स्वप्रकाशहोनेसेतिसकेसाथ संबंधवालाजडपदार्थसर्वदाकालही भान हुआचाहिये । तथापिसाक्षिरूपआत्माको अविद्याकारआवृतहोने सेप्रपंचकाअभानबनसकताहै ॥ शंका ॥ साक्षीकोअज्ञानकरआवृत मानेहुएकिसीकालमेंभी प्रपंचकाभाननहींहोगा ॥ समाधान ॥ हे वादिन्घटावच्छिन्नजोचैतन्य ।वहघटके साथइंद्रिय कासंबंधहोनेकर

उत्पन्नहुईजोघटाकारअंतस्करणकीवृत्तितिसकरअविद्याकीनिवृत्तिविशि ष्टहोताहै।औरवहीचैतन्यघटाकारवृत्तिमेंप्रतिबिंबितहुआघटकोप्रकाशकरता है। इसप्रकारघटकी तीतिसंभवतीहै । औरपटादिकोंकीप्रतीतिमेंभी यहीरीतिजानलेनी ॥ शंका ॥ ऐसेमानेहुएघटकोप्रमाणकीविषयता प्राप्तहुई ॥ समाधान ॥ हेवादिन् प्रमाणकरनिवृत्तिकेयोग्यजोअज्ञान हैतिसकेविषयकोहीप्रमाणकीविषयताहै। औरतैसेअज्ञानकीविषयता घटादिअवच्छिन्नचिदात्मानिष्ठहीहै ॥ इसलियेचेतनस्वरूपआत्माही सर्वघटादिकोंमेंप्रमाणकाविषयहै ॥ औरघटतोस्वअवच्छिन्नअनावृत्त चिदात्माके साथकल्पिततादात्म्यसंबंधकोपाकरभानहोताहै ॥ याते तिसघटकोप्रमाणकीविषयता किसप्रकारहोसकतीहै किंतुकिसीप्रकार भीनहीं॥ इसप्रकारआत्मामेंप्रमाणकेअभावसेअसत्त्वापत्तिकाजोविक ल्पवादीनेपूर्वकियाथासोपरिहारकिया ॥ अबचिदात्मामेंसर्वप्रमाणकी विषयताकेनिरूपणकाफलकहतेहैं ॥ तिसपूर्वउक्तप्रकारसेसर्वप्रमाणों करसिद्धजोआत्माहै ॥ तिसमेंप्रमाणाभावरूपआपादककेअसत्त्वसे आपादनकरनेयोग्यआत्माकेअसत्त्वकाअसंभवहै ॥ शंका ॥ आत्मा कोसर्वप्रमाणकाविषयमानेहुए "औपनिषदत्व" यहजोआत्माका विशेषणश्रुतिमेंकथनकियाहै ॥ वहकैसेसंभवहोगा। क्योंकिसर्वप्रमा णकेविषयआत्माकोउपनिषद्मात्रगम्यत्वकाअभावहोगा । यद्यपि "प्रमेयोघटः" जैसेइसप्रयोगमेंप्रमेयताघटकाविशेषणहै। तैसे "औप निषदत्व" यहभीआत्माकाविशेषणबनजायेगा। तथापि—

❀ सर्वविशेषणांसावधारणां ❀

अ० ॥ सर्वहीविशेषणइतरकेव्यावर्त्तकहोतेहैं ।इसन्यायसेइतर

काव्यावर्त्तकमात्रविशेषणकल्पनाकरनेमेफलकाअभावहै। औरतिस सेअध्ययनविधिकाविरोधहोगा । क्योंकिअध्ययनविधिनिष्फलअर्थ काअध्ययननहींविधानकरता। इसलियेआत्मामेइतरप्रमाणोंकाव्यावर्त्त कत्वहीऔपनिषदत्वविशेषणकोकहनायोग्यहै ॥औरसर्वप्रमाणोंकेविषय आत्मामेवहइतरप्रमाणोंकाव्यावर्त्तकपनातिसविशेषणकोनहींसंभवता। याते औपनिषदत्वविशेषण आत्मामे किसी प्रकारभी नहीं संभवता ॥समाधान॥ हेवादिन्यद्यपिप्रपंचावच्छेदकरकेआत्मामेसर्वप्रमाणकी विषयताहै ॥ तथापिपरिपूर्णसच्चिदानंदप्रत्यक्रूपतासेतिसआत्मामें औरप्रमाणोंकीअविषयताहोनेकरतिसरूपतासे श्रुतिमात्रगम्यताहै ॥ यातेऔपनिषदत्वविशेषणकाविरोधनहीं है ॥ अबपरिपूर्णादिपदोंका अर्थनिरूपणकरतेहैं ॥ "परिपूर्ण" कहियेसर्वओरसेव्यापकअर्थात् निर्पेक्षव्यापकहै ॥ शंका ॥ परिपूर्णादिरूपआत्माकोउपनिषद्प्रमाण काविषयमानेहुएघटादिवतदृश्यताहोनेसेमिथ्यापनाहोगा।।समाधान। वहआत्मासतकहियेत्रिकालमेअबाधितस्वरूपहै। इसीसेश्रुतिभास्यता केअनंगीकारसेवहमिथ्यानहींहै ॥ शंका ॥ श्रुतिभास्यताकेअनंगी कारसेतिसकाभानकैसेहोगा ॥समाधान॥ स्वप्रकाशचिद्रूपतासेही तिसआत्माकाभानहोताहै। इसीसेचेतनकथनकियाहै॥शंका॥परिपूर्ण रूपआत्माकोसर्वरूपताहोनेसेदुःखरूपताभीकहनेयोग्यहै । औरदुःख रूपतामानेहुएवहआत्माउपनिषद्काविषयकैसेहोगा।क्योंकिअपुरुषार्थ रूपहै॥ समाधान ॥ हेवादिन् "परिपूर्ण"विशेषणसेआत्माकाउद्देश्य करकेसर्वत्वकाविधाननहींकियाजाता ॥ जिससेदुःखरूपताआत्मामे हो ॥ किंतुसर्वत्वकाउद्देश्यकरकेआत्मत्वकाविधानहै॥तिससेआत्मा

हीसर्वकावास्तवस्वरूपहै।आत्मासेविनाअन्यकोईवास्तवस्वरूपनहीं॥ इसप्रकार दुःखत्वादिरूप को मिथ्याहोनेकर तिसकाबाध होनेसे आत्माआनंदस्वरूपहै ॥ इसीहेतुसेश्रुतिमें * आनंदोब्रह्म * अ० ॥ आनंदस्वरूपब्रह्महै ॥ ऐसाकथनकियाहै ॥ यहांआत्मातथा ब्रह्मपदकाएकहीअर्थजानना ॥ इसप्रकारआत्माकोपुरुषार्थरूपताहोने से उपनिषद्प्रमाणकी विषयतासंभवतीहै ॥ शंका ॥ यद्यपिपूर्वउक्त रीतिसेआत्माआनंदस्वरूपहै।।तथापिपूर्णरूपतातिसकोनहींसंभवती। क्योंकिपरमात्माकाजीवसेभेदहोनेकरपरिच्छिन्नपनाहै।।समाधान।।वह परमात्माप्रत्यक्स्वरूपहै।क्योंकिजोप्रत्यक्सेभिन्नहोताहैवहब्रह्महोताहै याते तिनकाभेदकल्पितहै । इसीसेपूर्णरूपताआत्मामेंसंभवतीहै। इस प्रकारप्रत्यगात्माऔ ब्रह्मकीएकताउपनिषद् मात्रगम्यहै ॥

## * अथस्वयंप्रकाशचिदात्मामेंअज्ञानकीविषयताका अन्यप्रकारसे निरूपण *

शंका ॥ उपनिषद्जन्यज्ञानकरके निवृत्तिकेयोग्यअज्ञानकी जोविषयताहै ॥ यहीउपनिषद् प्रमाणकी आत्मामेंविषयताहै ॥ और वहअज्ञानकीविषयता स्वप्रकाशचिदात्मामेंनहीं संभवती ॥ क्योंकि भासमानतातथा अभासमानताकापरस्पर एककालमेंएकअधिकरण मेंविरोधहै।।समाधान।।हेवादिन्स्वयंप्रकाशआत्मामेंअज्ञानकीविषयता नहींसंभवती।।यहजोतुमनेकहासोसत्यहै।।शंका।।हेसिद्धांतिन्तोअज्ञान की विषयताआपनेकैसेकथनकी ॥ समाधान ॥ हेवादिन्आनंदादि रूपतासेआत्माअज्ञानकाविषयहैऔरचिद्रूपतासेअज्ञानकाविषयनहीं। यदिऐसेनमानोगेतो अज्ञानकीभी असिद्धिप्राप्तहोगी । इसप्रकारका

उत्तरयद्यपिपूर्वनिरूपणकियाभीहैतथापिपुनःप्रकारांतरसे इसकाउत्तर निरूपणकरतेहैं ॥ हेवादिन्एककालमें एकअधिकरणमें भासमानता औअभासमानताकाविरोधहै । इसपूर्वउक्तदोषसे स्वयंप्रकाशआत्मा में अज्ञानवास्तवसेनहीं है। यहकहतेहोअथवाभ्रमसेभीनहींहैयहकहते हो॥प्रथमपक्षतोहमकोभीस्वीकारहै । क्योंकिवास्तवअज्ञानतोआत्मा मेंहमभीनहींमानते । औरद्वितीयपक्षकहोतो वहनहींसंभवता।क्योंकि जैसेमध्यान्हकालीनजोस्वयंप्रकाशमानआदित्यहै । यहांपर आदित्य में अंधकारकाअत्यंतअसंभव दिखलानेके अर्थस्वयंप्रकाशयहतिसका विशेषणकथनकियाहै । तिसआदित्यमेंदिनको अंधतारूपदोषवाले जोपेचकादि वहऐसी कल्पनाकरतेहैं । कि "तमसावृत्तोऽयंसविता" अ० ॥ अंधकारसेयहसूर्य्यआच्छादितहै ॥ जैसेदोषकेवशसेअविद्य मानभीरजतशुक्तिमें कल्पनाकरतेहैं । तैसेयहकल्पनाभीहै । तैसेही अत्यंत अज्ञानकरके आच्छादितहैबुद्धि जिनकी वह मूढजन अज्ञानसे यह आत्मा आच्छादित है ऐसी कल्पना करते हैं ॥ औरयहजोवादीने पूर्वकहाथाकिदिवांधत्वदोपसे उल्लूकादिकोंको सूर्य्यकाअदर्शनहैकोईतमकीकल्पना वहसूर्य्यमेंनहींकरते ॥ सोयह कथनभीअसंगतहै । क्योंकि "यहसूर्य्यतमोमयहै" इसप्रकारकीजो तिनकीप्रतितिहै तिसकाविरोधहै॥ तैसेहीअभियुक्तपुरुषोंकाकथनहै ।

घनच्छन्नदृष्टिर्घनच्छन्नमर्कं यथामन्यतेनिष्प्रभंचातिमूढः । तथावद्धवद्भातियोमूढदृष्टेःसनित्योपलब्धिस्वरूपोहमात्मात्मा ॥ १ ॥

अ० ॥ जैसेमेंघोंकरकेआच्छादितहुईहै नेत्रोंकीदृष्टि जिसकी

वहअत्यंतमूढजन स्वयंप्रकाशमान सूर्य्यमें यहसूर्य्य मेघोंकर आच्छादितहुआ प्रकाशशून्यहै ऐसेकल्पनाकरताहै । तैसेअज्ञान करआच्छादितहुई हैबुद्धिजिसकी तिसअज्ञजनकोजोआत्मावद्धकी न्याईभासताहैवहनित्यज्ञानस्वरूपआत्मामैंहूं ॥ १ ॥ इति ॥ और यदिपूर्वपक्षीऐसेकहे ॥ आत्माकोअज्ञानकरआवृतत्वकी कल्पनामें अज्ञानकोहीदोपमानेहुए आत्माश्रयदोपकीप्राप्तिहोगी ॥ सोयह कथनभीसमीचीननहीं है ॥ क्योंकिआवरणकोअज्ञानका कार्यहोने करअज्ञानजन्यमानेहुएभी आत्माश्रयदोपकाअभावहै ॥ औरयदि आवरणकोअज्ञानस्वरूपभीमानलें ॥ तोभीआत्माश्रयदोपकीप्राप्ति नहींहोती । क्योंकिजैसेनैयायिकोंकेमतमें ॥ "रूपसमवायिघटः" अ० ॥ रूपकेसमवायवालाघटहै ॥ इसप्रतीतिमें जैसेरूपका समवाय संबंधघटमेंभासताहै ॥ तैसेंसमवायकासंबंधभी संबंधियोंसेभासताहै। तहांसंयोगादिसंबंधकातो असंभवहै । क्योंकिसंयोगद्रव्योंकाहीहोता है ॥ औरसमवायद्रव्यनहीं है । औरसमवायकाअन्य समवायसंबंध मानेहुएअनवस्थादोपकी प्राप्तिहोगी । इसलिये यहां समवायसंबंध आपहीस्वसंबंधकीप्रतीतिका निर्वाहिकहै ॥ और जैसेभाट्ट मतमें "भेदःपटोन" अ० ॥ पटप्रतियोगिकभेदवालाभेदहै । इसप्रतीतिमें जैसेघटपटकाभेदकभेदहै । तैसेअपनाऔरपटकाभेदकभीवहीभेदहै । यहांभीभेदांतरमानेहुए अनवस्था दोपकीप्राप्तिहोतीहै । इसलिये अपनाभेदकआपकोही माननेमेंआत्माश्रयदोपकीप्राप्तिनहींहोती । तैसेअज्ञानकीकल्पनामें अज्ञानकोहीदोपरूपमाननेमें आत्माश्रयदोप कीप्राप्तिनहींहोती । क्योंकिसर्वमतसाधारणजोदोपहै वहदोपनहीं

होसकता ॥ शंका ॥ आत्मामेंवेदांतोंकीप्रवृत्तिआत्माके प्रकाशअर्थ है । अथवा अज्ञानकीनिवृत्ति अर्थहै । प्रथमपक्षतोनहीं संभवता । क्योंकिदृश्यपनाहोनेसे घटादिकोंकीन्याई आत्मामेंभीमिथ्यात्वप्राप्त होगा ॥ औरद्वितीयपक्षभी नहींसंभवता ॥ क्योंकितिसअज्ञान को आत्माकीन्याई अनादिहोनेकरनिवृत्तिकी अयोग्यता है ॥ समाधान ॥ हेवादिन् आवरणस्वरूपजोआत्माकाअज्ञानहै तिसको कल्पितहोनेकरनिवृत्तिकीयोग्यताहै । क्योंकिप्रथमही आत्माके स्वरूप प्रकाशकेमहात्मसेवास्तवसेनिवृत्तहोनेकरवह असत्है। तिस असत्कीनिवृत्तिकेअर्थहीसर्ववेदांतोंकीप्रवृत्तिहै । जैसेशुक्तिकास्वरूपविचारनेसेतिस मेरजनवास्तवनहीं । तैसेआत्माकेस्वरूपकाविचारकरनेसेअज्ञानभी तिसमेअत्यंत असत्है। औरअनादित्वमात्रहेतुनिवृत्तिकी अयोग्यताकासाधकनहीं । क्योंकिप्रागभावमेव्यभिचारहै । तिसमेअनादित्वकेहुएभी निवृत्तिकीयोग्यताहै ॥ औरयदिऐसेकहोकि "भावरूपहुआजोअनादित्वहै सोनित्यत्वकासाधकहै" । यहकथनभीसमीचीननहीं । क्योंकिअज्ञानमेभावरूपताभीअंगीकारनहींहै । जैसेवह असत्से विलक्षण है । तैसेसत्सेभीविलक्षणतातिसमेस्वीकारहै । इसीसेअज्ञानकल्पित है । यहकथनकियाहै ॥ शंका ॥ अज्ञानकीनिवृत्तिमात्रप्रमाणसे होतीहै । यहआपक्योंकल्पनाकरतेहो । विषयकाप्रकाशहीप्रमाणका फलक्योंनहो ॥ समाधान ॥ प्रकाशस्वरूपआत्माकोप्रमाणसेविना भीस्वप्रकाशताकेप्रभावसेहीसिद्धहोनेकरतिसकेनिमित्तप्रमाणकाग्रहण व्यर्थहै । यातेअज्ञानकीनिवृत्तिअर्थहीप्रमाणकाग्रहणबनसकताहै । अन्यअर्थनहीं। शंका ॥आत्मानिष्ठअज्ञानकीनिवृत्तिकरनेवालेवेदांतों

कोआत्मविषयतानहींसंभवती॥अन्यथामृद्निष्ठजोघटादिहैं ॥तिनके निवर्त्तकपाषाणादिकोंकोभीमृत्तिकाविषयताप्राप्तहोगी । क्योंकिदोनों मेन्यायकीतुल्यताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्घटादिकोंकेनिवर्त्तकजो पाषाणादिहैं । वहकोईमृत्तिकाकारवृत्तिकोनहींउत्पन्नकरसकते । इसी सेतिनकोमृद्विषयतानहींसंभवती । औरदार्ष्टांतमेतोआत्माकारवृत्तिके उत्पादकहोनेकरवेदांतोंकोआत्मविषयतासंभवतीहै ॥ शंका ॥ स्वयं प्रकाशआत्मामेअज्ञानकीनिवृत्तिसेविनाऔरकोईफलनहीं ॥ यहपूर्व कथनकियासोअयुक्तहै॥ क्योंकिआत्माकीस्वयंप्रकाशतामेप्रमाणका अभावहोनेसेविवादहै ॥ समाधान ॥

## ❋ अथ आत्माकीस्वयंप्रकाशतामेअनुमानप्रमाण का निरूपण ❋

हेवादिन्आत्माकीस्वयंप्रकाशतामेप्रमाणकोविद्यमानहोनेसे कोईविवादनहीं। तैसेहोदिखलातेहैं ॥

## ❋ आत्माइतरानपेक्षप्रकाशः॥स्वसत्तायांप्रकाशाव्य भिचारित्वात् ॥ संवत्ववत्आलोकवद्वा ❋

। अ० ॥ आत्माइतरकीअपेक्षासेरहितप्रकाशस्वरूपहै।स्वसत्ता कालमेप्रकाशकरव्याप्तहोनेसे । जोजोस्वसत्ताकालमेप्रकाशसेअव्य भिचारीहै सोसोइतरअनपेक्षप्रकाशस्वरूपहै। जैसेज्ञानहै। अथवा आलोकहै॥इति॥यहांज्ञानस्वप्रकाशवादीकेप्रतिसंवत्‌रूपदृष्टांतजानना औनैयायिकादिकनकेप्रतिआलोकरूपदृष्टांतजानना॥अथपूर्वपक्ष॥

## ❋आत्माकीस्वप्रकाशताकेसाधकअनुमानकाखंडन❋

हैसिद्धांतिनृइसअनुमानमेकौनआत्मापक्षहै । क्या?क्षुधापि पासादिधर्मोंसेरहितआत्मापक्षहै । अथवाकर्त्ताभोक्ताआत्मपक्षहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिनैयायिककेप्रतिआश्रयासिद्धिहै । जिसकारणसेवहनैयायिकक्षुधापिपासादिधर्मरहितआत्माकोनहींमानता औरद्वितीयपक्षनहींसंभवता। क्योंकिवेदांतीकेप्रतिआश्रयकीअसिद्धि है । जिसकारणसेवेदांतीआत्माकोकर्त्ताऔभोक्तानहींमानता ॥किंवा पक्षरूपआत्माक्या?प्रमाणसिद्धहै।अथवाभ्रमसिद्धहैवास्वप्रकाशरूपता सेसिद्धहै। अथवाअसिद्धस्वभावहै। अंत्यपक्षतोनहींसंभवता । क्यों किअसिद्धपदार्थकोकहींभीपक्षपनादेखनेमेनहींआता। औरप्रथमपक्ष भीअसंगतहै। क्योंकिप्रमाणसिद्धकीस्वप्रकाशतासिद्धकरनेसेअनुमान मेबाधप्राप्तहोताहै ॥ अर्थात्प्रमाणकाविषयपदार्थस्वप्रकाशनहींहोता औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता । क्योंकिभ्रमसिद्धआत्माकोआभास रूपताहोनेकरतिसअंगवालेअनुमानरूपअंगीकोभीआभासरूपताप्राप्त होगी । औरतृतीयपक्षभीनहींसंभवता। क्योंकिआत्माकीस्वप्रकाशता तोअबसिद्धकरनेलगेहैं ॥ इसअनुमानसेप्रथमभीयदिस्वप्रकाशताकी सिद्धिमानेतोसिद्धसाधनदोषकीप्राप्तिहोगी॥ किंवा । यह "इतरानपेक्ष प्रकाशत्व" रूपसाध्यक्याहै । अर्थात्इतरकीअपेक्षासेरहितजोप्रकाश है तत्रूपत्वसाध्यहै । अथवातैसेप्रकाशकीअधिकरणतासाध्यहै । दोनोंपक्षोंमेप्रकाशको इतरानपेक्षत्व"क्या?उत्पत्तिमेहै अर्थात्वहप्रका शअपनीउत्पत्तिमेदूसरे कीअपेक्षानहींकरता । अथवाअपनेप्रकाशमे इतरकीअपेक्षानहींकरता।प्रथमपक्षमेस्वउत्पत्तिमेइतरानपेक्षप्रकाशात्मक साध्यमानेहुएआत्माकोस्वप्रकाशताकीसिद्धिनहींहोसकती । क्योंकि

उत्पत्तिमेंइतरकीअपेक्षाअवश्यहोतीहै। यातेंप्रथमपक्षनहींसंभवता ॥ औरअपनेप्रकाशमेंइतरानपेक्षप्रकाशरूपसाध्यहै। इस द्वितीयपक्षसें आलोकरूपदृष्टांतमेंसाध्यकीविकलताहै । क्योंकिबाह्यआलोकमेंअपने प्रकाशमेंइतरानपेक्षप्रकाशभास्वररूपहै। औरदृष्टांतरूपआलोकमेंभास्वर रूपात्मकतानहीं है ॥ जिसकारणसे रूपऔरूपीकी एकताअयोग्य है। यातेंद्वितीयपक्षभीनहींसंभवना॥ औरआद्यद्वितीयपक्षमें "इतरान पेक्षप्रकाशवत्ता" रूपसाध्यमानेहुए आत्माको स्वप्रकाशताकीसिद्धिनहीं होगी । किंतुस्वप्रकाशप्रकाशकीअधिकरणताहीहोगी ॥ तैसेमाने हुएसंवितरूपदृष्टांतमेंसाध्यकीविकलताभीहोगी॥ क्योंकिस्वप्रकाशरूप ज्ञान स्वप्रकाशज्ञानकाअधिकरणनहीं है॥ यातेंद्वितीयपक्षभीअसंगतहै। और "प्रकाशाऽव्यभिचारित्व" हेतुभीआत्मामेंकैसेवर्तताहै। यहभीकथन करनेयोग्यहै। तहांप्रकाशकरजोव्याप्तपनाहैयहीप्रकाशाऽव्यभिचारित्व कहनाहोगा। औरव्याप्तिकाभीऐसाआकारकहनाहोगा। किजिसदेशमें आत्माहै। तहांप्रकाशहै। अथवाजिसकालमेंआत्माहैतिसकालमेंप्रकाशहै। सोदोनोंप्रकारकीव्याप्तिनहींसंभवती ॥ क्योंकिआत्माकोव्यापकहोने सेकिसीदेशमेंवृत्तितानहीं है ॥ औरनित्यहोनेसेकिसीकालमेंभीवृत्तिता नहीं है। और "स्वसत्तायां" यहजोहेतुकाविशेषणकथनकियाहै ॥ वह भीव्यर्थ है ॥ क्योंकिपरप्रकाशघटादिकोंमेंप्रकाशाऽव्यभिचारीपनानहीं किंतुप्रकाशसेव्यभिचारित्वहै ॥ यातेंप्रकाशाऽव्यभिचारित्वमात्रहेतु कहनेसेभीतिनमेंअतिव्याप्तिनहींहोती। औरयदिऐसेकहो। प्रकाशसे रहितजोध्वस्तदीपकहै तिसमेंसाधनकीविकलतादूरकरनेकेलिये "स्व सत्तायां" यहहेतुकाविशेषणकथनकियाहै। सोयहकथनभीसमीचीन

नहीं । क्योंकितिसमेहेतुकीअप्रवृत्तिहुएभीविरोधका अभावहोनेसे साधनकोदृष्टांतकेकिसीएकदेशमेवृत्तिहुएभीसतहेतुपनादेखाहै । जैसे "पर्वतोवन्हिमान्धूमात्"इसअनुमानमेमहानसमात्रकेअनाश्रितधूमको महानसविशेषमेवृत्तिहोनेसेसतहेतुतास्वीकारहै ।तैसेइसअनुमानमेभी प्रकाशाव्यभिचारित्वहेतुकोध्वस्तप्रदीपमेअप्रवृत्तिहुएभीतिससेभिन्न आलोकमेविद्यमानहोनेसेसाधनकीविकलतारूपदोषनहींप्राप्तहोना। याते "स्वसत्तायां" यहहेतुकाविशेषणव्यर्थ है । औरसुखादिकोंमे यहहेतु व्यभिचारीभी है । क्योंकिसुखादिकोंको स्वसत्ताकालमेप्रकाशसे अव्यभिचारीपनाहुएभीइतरानपेक्षप्रकाशरूप साध्यकाअभाव है । और इसअनुमानमे "तमोविरुद्धत्व" उपाधिभी है ॥ क्योंकिजहांजहां "इतरानपेक्षप्रकाशत्व" है तहांतहां "तमोविरुद्धत्व" अर्थात्तमका विरोधीपना है ॥ जैसेप्रदीपादिकोंमे है ॥ औरजहांजहां "स्वसत्ता कालमेंप्रकाशसे अव्यभिचारीपना" है ॥ तहांतहां "तमोविरुद्धत्व नहीं" है । जैसेआत्मामे है । यद्यपिआत्मामे साधनकेसाथउपाधि व्यापक है ॥ तथापिआत्माकोतमकासाधकहोनेकरतमकाविरोधीपना नहीं है ॥ यातेपूर्वउक्तहेतुसोपाधिकहै॥ औरसंवित्रूप तथाआलोक रूपदोनोंदृष्टांतभीसाधनसे रहितहैं ॥ क्योंकिदेशसे अथवाकालसे प्रकाशकीसमानाधिकरणता संवित्औआलोकमेनहींसंभवती ॥ अर्थ. यह ॥ संवित्कोस्वप्रकाशताकेहुएसंवित्सेअतिरिक्तप्रकाशकाअभाव होनेकरसंवित् कीप्रकाशकेसाथसमानाधिकरणताअयोग्यहै,॥और आलोककीभीभास्वररूपसंज्ञकप्रकाशकेसाथसमानाधिकरणताकाअभावहै। क्योंकिभास्वररूपतिसआलोककाधर्म है ॥ शंका ॥ यद्यपिआलोक

श्रौभास्वररूपकागुणगुणीभावहोनेसे देशकृतसमानाधिकरणतानहीं संभवती । तथापिजिसकालमेंश्रालोकहैतिसकालमेंप्रकाशहैयहकाल कृतसमानाधिकरणता श्रालोकश्रौ प्रकाशकीवनसकतीहै ॥ समाधान।हेसिद्धांतिन्कालकृतसमानाधिकरणताभीनहींसभवती। क्योंकि

## ❀ क्षणमगुणंद्रव्यंतिष्ठति ❀

अ०—एकक्षणमात्रगुणसेरहितद्रव्यस्थितहोताहै।।इसन्यायकाविरोधहै।। यातेयहस्वप्रकाशताकासाधकअनुमानअसमीचीनहै ॥ इतिपूर्वपक्ष

## ❀ अथ सिद्धांत रीतिसेतिसअनुमानकामंडन ❀

समाधान।।हेवादिन्यहतुम्हाराकथनहीअसमीचीनहै ।।तैसेहीस्पष्टकरके दिखलातेहैं।जोवादीनेयहकथनकिया।किकौनश्रात्मापक्षहै।सोश्रसंगतहै। क्योंकिश्रात्मशब्दकेजोयोग्यहैतिसीकोपक्षपनाहै ॥ श्रौरप्रमाणसिद्ध श्रात्माहैइत्यादिजोविकल्पपूर्वकहेथेवहभीश्रसमीचीन हैं।क्योंकिसिद्ध पदार्थकोहीपक्षपनायुक्तहै ।तिसमेंप्रमाणादिविशेषणोंकोश्रसमर्थहोने सेतिनकाकथननिष्फलहै ॥ श्रौरजोसाध्यकीविकलतापूर्वउक्त विकल्पसेकथनकीथीसोभीनहींसंभवती।।क्योंकि"प्रकाशमेंइतरकी अपेक्षा सेरहितजोप्रकाश है ततरूपता"मानेहूएको हीसाध्यपना है ।। श्रौर ऐसासाध्यदृष्टांतरूपश्रालोकमेंसाध्यकीजोविकलतापूर्ववादीनेकहीथी वहभीनहींसंभवती । क्योंकि तहांभी श्रालोकसे अतिरिक्त प्रकाश श्रंगीकारनहींहै । किन्तु श्रालोकरूपहीप्रकाश है । जैसे

## ❀ प्रकृष्टप्रकाशश्चंद्रः ❀

अ०—उत्कृष्टप्रकाशस्वरूपचंद्रहै । इसकथनमेंचंद्रव्यक्तिजोप्राति पदिकश्रर्थहैतिससेश्रर्थांतरप्रकाशपदार्थनहीं है।अर्थात्धातुतथाप्रत्य-

यादिकोंसेभिन्नअर्थवालाजोचंद्रशब्दतिसकोप्रातिपदिककहतेहैंतिसका प्रकाशहीअर्थहै।कोईप्रकाशचंद्रव्यक्तिसे भिन्न नहीं। भिन्नअर्थमाने हुएप्रश्नऔउत्तरकी समानाधिकरणतानहींहोगी ॥ क्योंकिप्रष्टानेतो चंद्रकेस्वरूपमात्रविषयकप्रश्नकिया है ॥ वक्ताभीयदिचंद्रकेस्वरूपविष यकहीउत्तरनिरूपणकरेतो समानाधिकरणतासंभवती है ॥ अन्यथा प्रश्नतथाउत्तरकीव्यधिकरणताहोगी। औरभास्वरूपहीप्रकाशहै । आलोकप्रकाशस्वरूपनहीं यहवादीकाकथनभीअसंगतहै;॥ क्योंकि तहांपरभीरूपतथारूपवालेकातादात्म्यस्वीकारहोनेकरआलोकरूपदृष्टांत मेसाध्यकीविकलताकाअभावहै ॥ औररूपतथा रूपवान्का समवाय संबंधकथनकरनाअशक्यहै ॥ तिसीसेनैयायिकोंनेभीरूपरूपीकाता दात्म्यहीस्वीकारकरनायोग्यहै॥औरजोपूर्ववादीनेहेतुगतदूषण कहेथे वहभीनहींसंभवते॥क्योंकियावत्प्रकाशकालहैतावत्कालविद्यमानता कोहीहेतुकाअर्थपनाहै। औरजोआत्मामेंकालकृतपरिच्छेदकाअभाव कहाथा॥वहभीनहींसंभवता। क्योंकिअज्ञानकेवशसेकल्पितकालकृत परिच्छेदबनसकताहै।औरसुखादिकोंमेंयहहेतुव्यभिचारीभीनहीं।क्योंकि जितनाकालप्रकाशहै उतनाकालसुखादिकोंकीविद्यमानतानहीं ॥ मुक्तिकालमेंआत्मरूपप्रकाशकेविद्यमानहुएभीदुःखनहीं है यद्यपिसुख तिसकालमेंभीहै ॥ तथापिसुखकोआत्मरूपता होनेसेपक्षपनाहै ॥ तिसमेहेतुकोवृत्तिहुएभी व्यभिचारनहींहोसकता । औरयहआगे कथनकरनाजोहेतुहै ॥ उसीसेज्ञातसत्तावालेघटादिकोंमेंहेतुकीअनैकां तिकताअर्थात् व्यभिचाररितापरिहारकी । क्योंकिसाक्षिभास्यघटा दिकोंकीयावत्कालसाक्षीहै तावत्कालस्थितिका अनंगीकारहै ॥

और "तमोविरुद्धत्व" जोउपाधिपूर्ववादीनेकहाथावहभीनहींसंभवता॥ क्योंकिसाधनके साथ उपाधिव्यापकहै।यद्यपिआत्मातमका साधकहै विरोधी नहीं। याते उपाधिसाधनके साथ अव्यापक है । तथापि स्वरूपसे आत्मातमका विरोधीहुआभी कल्पनाकरके तिसकासाधक है । औरवास्तवतथाकाल्पनिकदोरूपएकपदार्थकेनहींसंभवते यह वादीकाकथनभीनहींसंभवता ॥ क्योंकितैसेमानेहुएभ्रममात्रकालोप होगा ॥ और "इदंरजतम्" इत्यादिभ्रममेंएकपदार्थके दोनोरूपभान होनेसेभीवहकथनअयुक्तहै ॥ औरदृष्टांतभीसाधनसेविकलनहीं ॥ क्योंकियावत्प्रकाशकालहै ॥ तावत्विद्यमानस्वरूपहेतुकासंवित् औ आलोकइनदोनोंमेंसद्भावहै ॥ संवित्अपरोक्षप्रतीतहोतीहैऔरपुनः नहींहैयहनहींसंभवता ॥ औरआलोकभासताहै औरपुनःनहीं है ॥ यहकथनभीअयुक्तहै।औरपूर्वयहजोकथनकियाथा कि आलोकमे जोभास्वररूपहै वहप्रकाशहै ॥ औरतिसप्रकाशकीयावत्कालस्थिति होतीहै । तावत्कालआलोककीस्थितिनहीं है ॥ क्योंकिनिराश्रय हुआगुणएकक्षणस्थितहोताहै ॥ यहस्वीकारहै।जिसकारणसेगुणीके नाशकोगुणनाशके प्रतिकारणताहै । तिसकारणसे आश्रयसेविनाएक क्षणगुणकीस्थिति बनसकतीहै ॥ सोयहकथनभीसमीचीननहीं ॥ क्योंकिउपादानकेनाशकोही कार्यकेनाशप्रतिकारणताहै ॥ औरयहां परआलोकमेंभास्वररूपकी उपादानकारणतानहीं क्योंकिवहदोनों एककालमेंउत्पन्नहुएहैं ॥ इसीकारणसेएककालमेंउत्पन्नहुएतिनदोनों कागौकेवामतथादक्षिणशृंगकी न्याईउपादानऔउपादेयभावअंगी कारनहीं है ॥ शंका ॥ भास्वररूपकेप्रतिआलोकको उपादानकारण

अर्थहमने पूर्वप्रतिपादनकियाहै। तथापिइसमेंविरोधकी आशंकाकैसे प्राप्तहोतीहै ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् प्रत्यक्षादिप्रमाणसिद्धजोसर्व भेद तिसकानिराकरण आपनेपूर्वनहींकिया।यातेअभेदका प्रतिपादन नहींसंभवता । यद्यपिपूर्वकथनकीहुईयुक्तिसे जीवब्रह्मकेभेदकानिरा करणकियाहै यातेकैसेतुमयहकहतेहो जोभेदकानिराकरणनहींकिया। तथापियहांभेदपद अनात्मभेदपरहै । यातेअनात्मभेदतो तिसीप्रकार अवस्थितहै । यद्यपिअवस्थात्रयमेंअनुगततथाआकाशादिकोंमेंअनु स्यूतयहजोब्रह्मात्माकाविशेषणपूर्वकहाहैतिसकेप्रभावसेविजातीयभेदका निराकरणभीकियागया। क्योंकिजैसेअधिष्ठानरज्जुमेंपरस्परव्यभिचारी जोमूत्रधारादंडमालादिसोकल्पितहैं।तैसेअधिष्ठानब्रह्मात्मामेंसर्वजगत कल्पितहै ॥ और (मृत्तिकेत्येवसत्यं) इसश्रुतिनेकारणसेभिन्न कार्यकीसत्ताकाअभावकथनकियाहै। यातेआकाशादिकार्यकोमिथ्या होनेसे तत्प्रतियोगिकभेदकोभी मिथ्यापनाहै । इसकारणसे पूर्व उक्तशंकानहींसंभवती । तथापिइसविशेषणकेतात्पर्य्यकोनजानकर वादीकीशंकासंभवतीहै ॥शंका॥ हेवादिन्जैसेआत्मातथापरमात्माके भेदकोग्रहणकरनेवालाप्रमाणअप्रमाणरूपहै तैसेअनात्माके भेदकाग्रा हकजो प्रत्यक्षादितिसकोभीअप्रमाणताहै॥यहांयहअनुमानजानना ।

॥ विमतंअनात्मभेदग्राहकं अप्रमाणं भेदग्राहक त्वात् । आत्मपरमात्म भेदग्राहकवत्॥ अ०। विवाद काविषयजोअनात्मभेदग्राहक प्रत्यक्षादिसोअप्रमाणरूपहै । भेदका ग्राहकहोनेसे जोजोभेदका ग्राहकहोताहै। सोसोअप्रमाणरूपहोताहै। जैसेआत्मातथापरमात्मका भेदग्राहिप्रत्यक्षादिहैं ॥इति॥ समाधान।

हेसिद्धांतिन्द्दष्टांतकी असिद्धिहोनेसेयहतुम्हारा हेतुअसाधारणअनै कांतिकहै। इसीकोस्पष्टकरतेहैं। अनुमानमेंजोअप्रमाणरूपसाध्यहैतिस कावयाअर्थहै। अर्थात्प्रमाणत्वकाजो अत्यंताऽभावतिसकाजोअधि करणहो वहअप्रमाणहै। अथवाप्रमाणसेभिन्नकोअप्रमाणकहतेहो।यह दोनोंप्रकारका अप्रमाणशब्दका अर्थमानेहुएभीनिश्चितसाध्यवालेहोने सेघटादिकसपक्षहीकहेजातेहैं। क्योंकिप्रमाणत्वके अत्यंताभावका अधिकरणभीघटादिकहैं।औरप्रमाणसेभिन्नभीहैं। औरअभेदकेग्राहक प्रमाणजोतत्त्वमस्यादिमहावाक्यहैं वहविपक्षहैं। क्योंकि अप्रमाणता रूपसाध्यकेअभाववालेहैं । तिनदोनोंसपक्षविपक्षोंसेव्यावृत्तहोनेसे हेतुमेंअसाधारणअनैकांतकिता संभवतीहै ॥ और दृष्टांताभासोंकी हेत्वाभासोंमेंहीअंतरभावताहै। यातेपूर्वउक्तअनुमानदुष्टहै॥ शंका ॥ दृष्टांतकाअभावतुमकैसे कहतेहो।क्योंकिजीवतथा परमात्माकेभेदका ग्राहक(नाहमीश्वरः) " मैंईश्वरनहींहूं" यहप्रत्यक्षहीदृष्टांत रूपतासे विद्यमानहै ॥ समाधान ॥ आत्मातथापरमात्माकेभेदकाग्राहककोई प्रमाणनहींहै। इसीकोस्पष्टकरतेहैं ॥ क्या?यहपूर्वकथनकियाप्रत्यक्ष भेदमात्रकोविषयकरताहै ॥ अथवा ॥ आत्मप्रतियोगिकभेदकोवि षयकरताहै॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता। क्योंकिआत्माकेभेदकाग्राहक पनातिसकोअसिद्धहै। यातेदृष्टांतकाअभाव उसीप्रकार अवस्थितहै। औरयदिद्वितीयपक्षकहो तोतिसमेंभी यहविचारकर्तव्यहै। किंतिस पक्षमेंआत्मशब्दसे स्वप्रकाशचेतनसुखस्वरूपका ग्रहणहै। अथवा कर्तृत्वादिधर्मविशिष्टचेतनकाग्रहणहै।प्रथमपक्षतोनहींसंभवता।क्योंकि आत्मा तथा परमात्मा इनदोनोंको स्वयंप्रकाशमान होनेसे किसी

प्रमाणकी विषयतातिनमेंनहीं होसकती ॥ औरद्वितीय पक्षभी नहींसंभवता ॥ क्योंकि ( **सविशेषणेहि** ) अ० ॥ विशेषण सहितवस्तुमेंजो प्रमाणप्रवृत्त होताहै ॥ यदिवह विशेष्यभागमें बाधितहोजाय तोवहविशेषणकोहीभासहोताहै। इसन्यायसेकर्तृत्वादि धर्मविशिष्टआत्माकेभेदकोविषयकरनेवालाजोप्रमाणहै तिसकोविशेष्य चेतनमात्रकेभेदकीविषयताकेबाधितहुए विशेषणजोकर्तृत्वादितिनके भेदकीगोचरताहोनेसे तिसकीअन्यप्रकारसेसिद्धिहै । यातेवहप्रमाण आत्मातथापरमात्माके भेदकासाधकनहीं । इसप्रकारपूर्वउक्तदृष्टांत असिद्धहै यहभावहै ।किंवा॥विशेष्यभागजोचेतनमात्र तिसकेअभेद काग्राहकजोतत्त्वमस्यादिवाक्यरूपप्रमाण तिसकरपूर्वउक्तअनुमानको बाधितहोनेसेभीतिसअनुमानकोआत्मातथापरमात्माकेभेदकीसाधकत नहींसंभवती । इसप्रकारपूर्वउक्तसिद्धांतीके अनुमानकोदुष्टहोनेसे अनात्मभेदकेग्राहक जोप्रत्यक्षादि वहप्रमाणरूपहैं । औरयहांयहअनु- मानभीजानलेना ॥

**❀अहंनाविश्वंइत्यनात्मप्रतियोगिकभेदग्राहकंप्रत्यक्षं। तच्चनाप्रमाणं। विपरीतार्थगोचरप्रमाणाभावात् । महावाक्यप्रमाणवत्॥❀**

अ० ॥ मैंप्रपंचरूपनहींहूं यहअनात्मप्रतियोगिकभेदकाग्राहक जोप्रत्यक्षहै । सोअप्रमाणनहींहै । विपरीतअर्थकोविषयकरनेवाले प्रमाणकाअभावहोनेसे । जहांजहांविपरीतअर्थविषयकप्रमाणतानहीं है तहांतहांअप्रमाणताभीनहींहै । जैसेमहावाक्यरूपशब्दप्रमाणहै ॥ इति॥ इसरीतिसेअनात्मप्रतियोगिकभेदकेग्राहक जोप्रत्यक्षादिहैं।तिन

काकोईबाधकनहीं। यातेपूर्वउक्तअप्रमाणत्वकासाधकअनुमानबाधित है। यहांपूर्वग्रंथमें (प्रत्यक्षादि) इसआदिपदसे

## ❀ आत्मानात्मानौ। मिथोभिन्नौ विरुद्धधर्माक्रांतत्वात्। द्रवकाठिनवत❀

इत्यादिअनुमानकाग्रहणकरना॥ अ० ॥ आत्मातथाअनात्मा परस्परभेदवालेहैं। विरुद्धधर्मयुक्तहोनेसे। जोजोविरुद्धधर्मवालेहोते हैं सोसोपरस्परभेदवालेभीहोतेहैं। जैसेद्रवताऔरकठिनताहैं ॥इति॥

## ❀ अथधर्मभेदकेनिराकरणकाप्रकारनिरूपण ॥ सिद्धांतीकीआशंका ॥❀

हेवादिन्प्रत्यक्षादिप्रमाणोंको अनात्माकेस्वरूपविषयकत्वमाने हुएभीभेदगोचरता तिनकोनहींसंभवती।क्योंकिधर्मीतथाप्रतियोगीऔ भेद इनतीनोंकेग्रहणमेंक्रमतथायौगपद्यादिविकल्पोंकीप्राप्तिहुएअन्योऽन्याश्रयआत्माश्रयचक्रिकाअनवस्थाप्रागलोप विनिगमनाविरहादि अनेकदोषोंकीप्राप्तिहोगी॥ इसीकोस्पष्टकरकेनिरूपणकरतेहैं ॥ क्या? प्रत्यक्षप्रमाण भेदमात्रकोग्रहणकरताहै॥अथवाधर्मीतथाप्रतियोगीऔ भेद इनतीनोंकोग्रहणकरताहै ॥ प्रथमपक्षतोनहींसंभवता॥ क्योंकि धर्मीतथाप्रतियोगीकेज्ञानसेविना भेदकाज्ञाननहींहोसकता॥धर्मिप्रति योगिज्ञानपूर्वकही भेदकाज्ञानहोताहैयहनियमहै ॥ औरद्वितीयपक्षमें भी यहविचारकरनेयोग्यहै । धर्मिआदिकोंकाग्रहणक्या?क्रमसेहोताहै अथवाएककालमें तिनकाग्रहणहोताहै । यदिक्रमसेकहोतोतिसमेंभी यहविचारणीयहै। क्या?प्रत्यक्षभेदकोप्रथमग्रहणकरके पश्चात्धर्मीऔ प्रतियोगीकोग्रहणकरताहै॥अथवाधर्मीप्रतियोगीकोग्रहणकरकेपश्चात्

भेदकोग्रहणकरताहै। औरयुगपदग्रहणपक्षमेंभीयहवक्तव्यहै। क्या? जैसे "दंडीदेवदत्तः" यहप्रतीतिदंडतथादेवदत्तकोविशेषणविशेष्यभावसेग्रहण करतीहै। तैसेयहांधर्मीऔप्रतियोगीतथाभेदइनतीनोंकोविशेषणविशेष्य रूपतासेप्रत्यक्षग्रहणकरताहै॥ अथवाअंगुलित्रयकीन्याईपरस्परतीनोंको संबंधसेरहितरूपताकरग्रहणकरताहै। तहांसर्वसेप्रथमविकल्पमें धर्मीऔ प्रतियोगीतथाभेदइनतीनोंकोप्रत्यक्षग्रहणकरताहै।यहद्वितीयपक्षनहीं संभवता ॥ तथाहि ॥ तिसद्वितीयपक्षके अंतर्गत जोक्रमसेग्रहणयह प्रथमपक्षतथा तिसमेंभेदके ग्रहणपूर्वकधर्मीऔ प्रतियोगीकाग्रहणहोता है यहक्रमतोनहींसंभवता। क्योंकिभेदज्ञानकेप्रतिधर्मीऔ प्रतियोगीके ज्ञानकोकारणहोनेसे पूर्वकथनकियाहुआक्रमअयुक्तहै॥ औरधर्मिआ दिकोंको प्रथमग्रहण करके पश्चात् भेदकाग्रहण होताहै यहद्वितीय क्रमपक्षहै। तिसमेंभीयहविचारकर्त्तव्यहै। क्या?स्वरूपसेधर्मिआदिकों का ग्रहणभेदकानिरूपकहै। अथवा घटत्वादि रूपतासे तिनकाग्रहण भेदकानिरूपकहै ॥ अथवाधर्मित्व रूपतासेधर्मीकाग्रहणऔ प्रति योगित्वरूपतासे प्रतियोगीकाग्रहण भेदकानिरूपकहै।इनमें प्रथमपक्ष तोनहींसंभवता। क्योंकिजलतथादुग्धका तादात्म्यहोनेसे स्वरूपसे वहदोनोंभासमानभीहैं। परन्तुतिनकाभेदग्रहणनहींहोता। यातेस्वरूप सेधर्मिआदिकोंकाग्रहण भेदकानिरूपकनहीं ॥ औरद्वितीयपक्षभी नहींसंभवता। क्योंकिघटत्वादिरूपतासेजो प्रतियोगिआदिकोंका ग्रहणहै तिसकोभेदकी अपेक्षाहोनेसेअन्योऽन्याश्रयदोषकीप्राप्तिस्पष्ट हीहै। इसअन्योऽन्याश्रय दोषकीप्राप्तिहोनेसेही तृतीयपक्षभीनहीं संभवता।क्योंकिभेदज्ञानकेआधीनप्रतियोगिआदिकोंकाज्ञानहै। जिस

कारणसेधर्मीसेभिन्न भेदके निरूपककोप्रतियोगीकहतेहैं । औरइसी प्रकारधर्मीकाज्ञानभीभेदज्ञानपूर्वकही कल्पनाकरनेयोग्यहै । क्योंकि प्रतियोगीसेभिन्नभेदके आश्रयकोधर्मीकहतेहैं । औरधर्मीतथाप्रति योगीकेज्ञानपूर्वकभेदज्ञान प्रसिद्धहीहै । यातेइसपक्षमेंकैसेअन्योऽन्याश्रयदोषकीप्राप्तिनहोगी किंतुअवश्यहोगी ॥ किंवा ॥ भेदभिन्न धर्मीमेंवर्त्तताहै । अथवाअभिन्नधर्मीमेंवर्त्तताहै । अन्त्यपक्षतोनहीं संभवता । क्योंकितिसअभिन्नधर्मीविषयकभेदके ग्राहकप्रत्यक्षकोभ्रम पनाहोगा । भावयह भेदकेअनधिकरणकानाम अभिन्नहै । तिसमें यदिप्रत्यक्षभेदकोग्रहणकरेगा । तोवहकैसेभ्रमरूपनहींहोगा । और यदिप्रथमपक्षकहो तोतिसमें यहविचारणीयहै। क्या?अपनेकरभिन्न कियेहुएधर्मीमेंआपभेदवर्त्तताहै । अथवाकिसीदूसरेभेदकरभिन्नकिये हुएधर्मी मेंभेदवर्त्तताहै ।प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिअपनेकर भिन्नकियेहुएधर्मी मेंअपनीवृत्तिहोनेसेआत्माश्रयदोषकीप्राप्तिहै। और यदिद्वितीयपक्षकहो तोतिसमेंभी यहविचारकर्त्तव्यहै। वहद्वितीय भेद भीक्या?अभिन्नधर्मी में वर्त्तताहै।अथवाभिन्नधर्मीमें वर्त्तताहै। प्रथम पक्षमें तोभेदग्राहकप्रत्यक्षकोभ्रमपनाहोगा।यहपूर्वकथनकियाहै।और द्वितीयपक्षमेंभीयदिअपनेकरभिन्नकियेहुएधर्मीमेंवहदूसराभेदआपवर्तताहै तोआत्माश्रयदोषकीप्राप्तिहै।क्योंकिअपनीस्थितिकेअर्थइतरकेव्यवधान रहितअपनीहीअपेक्षाहै। औरप्रथमभेदकरभिन्नकियेहुएधर्मीमेंद्वितीय भेदरहताहै ऐसेयदिमानो तोअन्योन्याश्रयदोषस्पष्टहीप्राप्तहोताहै । औरइनपूर्वउक्तदोषोंकेपरिहारकरनेकेलिये द्वितीयभेदको भिन्नधर्मी में स्थितिकेअर्थयदितृतीयभेदस्वीकारकरो तोचक्रकादोषकीप्राप्तिहोगी ।

क्योंकिदोकेव्यवधानसेजहांपुनः अपनीअपेक्षाहोतहांचक्रकादोपप्राप्त होताहै । औरतिसचक्रकादोपकेदूरकरनेकेलियेयदिचतुर्थभेदस्वीकार करोतोअनवस्थादोषकीप्राप्तिहोगी । औरयदिऐसेकहोकिअन्यगतिके अभावसेअनवस्थादोपकोहमस्वीकारकरलेंगे।तोतिसमेंभीयहतुमनेकहा चाहियेक्या?वहअनंतभेदक्रमसे धर्मी मेंवर्त्ततेहैं।अथवाक्रमसेबिनाएक कालमेंवर्त्ततेहैं।यदिक्रमसेकहोतोधर्मीको अनादिपनाप्राप्तहोगा।क्योंकि अनंतधर्मोंकाआश्रय सादिनहींहोसकता । औरउत्तरउत्तरभेदसेहीपूर्व पूर्वभेदकाकार्यजोधर्मी मेंभिन्नव्यवहार तिसकीअन्यप्रकारसेसिद्धिहोने से पूर्वपूर्वभेदकोव्यर्थहोनेकर प्राग्लोपदोपकीप्राप्तिहोगी। पूर्वपूर्वभेदों कालोपअर्थातनिष्फलताहोनी इसीकोप्राग्लोपकहतेहैं । औरयदिवह अनंतभेद धर्मी मेंएककालमेंरहतेहैं।यहद्वितीयपक्षकहो तोभिन्नधर्मी में भेदवर्त्तताहै।इसपक्षकी हानिहोगी। औरयदिइसदोपके दूरकरनेकेलिये एकभेदविशिष्टधर्मी में अपरभेदोंकीस्थितिमानोगे । तोविनिगमना विरहदोपकीप्राप्तिहोगी। क्योंकिप्रथमभेदविशिष्टधर्मी में द्वितीयभेदकी स्थितिहै । इसअर्थकानिश्चायककोईयुक्तिनहीं । इसीकानामविनि गमनाविरहहै ॥ किंवा ॥ विनिगमनाविरहदोपकेविद्यमानहुएभी अनंतभेदोंकोस्वीकारकरलें यदिभेदोंकीपरंपराकोग्रहणकरनेवालाकोई ज्ञानप्रकटहो।औरऐसाज्ञानकोईउदयनहींहोता । यातेप्रमाणकेअभाव सेअनंतभेदोंकास्वीकारनहींसंभवता । औरयदिइनसर्वदोपोंकोपरिहार करनेकेलियेधर्मीतथाप्रतियोगीऔरभेदइनतीनोंकोएककालमेंहीप्रत्यक्ष ग्रहणकरताहै।यहपक्षकहो तोपरस्परअसंबंधिरूपतासे भेदकाग्रहणनहीं संभवेगा क्योंकिभेदप्रतीतिकोविशेपण तथाविशेष्यकेसंबंधकीग्राहकता

कानियमहै ॥ शंका ॥ भेदप्रतीतिकोविशिष्टग्राहकताकानियममाने, हुए विशेषणविशेष्यरूपताकरही प्रत्यक्षभेदकोग्रहणकरेगा ॥ समाधान. हेवादिन्ऐसेमानेहुएक्या? भेदकोविषयकरनेवालीही प्रतीतिविशेषण कीप्रतीतिहै । अथवाइससेवहप्रतीतिभिन्नहै।प्रथमपक्षतोनहींसंभवता। क्योंकिकार्यतथाकारणबुद्धिकी एकताकाअसंभवहै। अर्थयहविशेषण ज्ञानकारणहै। औरभेदज्ञानकार्यहै । तिनकीएकरूपताविरुद्धहै। और द्वितीयपक्षभीअसंगतहै । क्योंकिविशेषणरूपतासेजोज्ञानहै । वह भेदज्ञानकेआधीनहै । ऐसामाननेसे अन्योऽन्याश्रयदोष प्राप्तहोताहै। औरस्वरूपमात्रसेभासमानधर्मी तथाप्रतियोगीको भेदज्ञानकाअजनक. पनाहै । यहअर्थपूर्वकथनकरआएहैं । यातेप्रत्यक्षवस्तुकेस्वरूपमात्र कोविषयकरताहै भेदकोविषयनहींकरता ॥ इति॥

## ❀अथस्वरूपभेदकानिरूपण। पूर्वपक्षीकासमाधान❀

हेसिद्धांतिन्यद्यपिपूर्वउक्तयुक्तिबाधसे धर्मभेदमेंप्रत्यक्षकीअविषय. ताहुएभी स्वरूपभेदनिष्ठतिसकी विषयताका लोपनहींहोसकता। अर्थ यह स्वरूपभेदकोप्रत्यक्षविषयकरताहै ॥ शंका ॥ हेवादिन्वस्तुका- स्वरूपहीभेदहै यहकथनयुक्तिकरबाधितहै । क्योंकिभेदकेअधिकरण कोभिन्नकहतेहैं । औरएकहीवस्तुमेंआधाराधेयभाव अंगीकारनहीं और "स्वरूपंभिन्नं" यहप्रतीतिसर्वमेंप्रसिद्धहै।तिसकेनबननेसेस्वरूप हीभेदहैयहतुमकैसेकहतेहो ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् "स्वरूपं भिन्नं" इसप्रतीतिकीअनुपपत्तिनहींहै। क्योंकिजेसे (राहोःशिरः), अ० ॥ राहुकाशिरहै ॥ और ( आत्मनश्चैतन्यं ) अ० ॥ आत्माका चैतन्यहै । यहांएक पदार्थमेंभी भेदप्रतीति होतीहै:

भावयह । राहुतथाशिरकाभेदनहीं तोभी भेदप्रतीतिहोतीहै। औरआ
त्मातथाचैतन्यकाभेदनहीं। क्योंकिचैतन्यस्वरूपहीआत्माहैतोभीभेद
प्रतीतिहोतीहै। तैसेस्वरूपकोऔरभेदको एकहुएभी भेदप्रतीतिसंभव
तीहै ॥ शंका ॥ हेवादिन्स्वरूपतथाभेदशब्दकी प्रवृत्तिकानिमित्त
भिन्नहैवानहीं । यदिप्रवृत्तिकानिमित्तभिन्ननहीं यहअंगीकारकहोतो
"स्वरूपंभेदः" ऐसेदोनोंशब्दोंकाएकठा प्रयोगनहींहोगा । क्योंकि
पर्य्यायशब्दोंकाएकठाप्रयोग देखनेमेंनहींआता ॥ औरयदिप्रवृत्तिका
निमित्तभिन्नहै तोवहकौननिमित्तहै । समाधान॥ स्वरूपशब्दप्रयुक्त
जोव्यवहारहै तथाभेदशब्दप्रयुक्तजोव्यवहारहै तिसमेंइतरनिरपेक्षता
तथाइतरसापेक्षतारूप निमित्तसेदोनोंशब्दोंकीप्रवृत्तिहै। अर्थयहइतरनि
रपेक्षत्वरूपनिमित्तकोलेकरस्वरूपशब्दकीस्वरूपमेंप्रवृत्तिहै । औरप्रति
योग्यादिसापेक्षत्वरूपनिमित्तकोलेकर भेदशब्दकीस्वरूपमेंप्रवृत्तिहै ।
यातेपर्य्यायताकीप्राप्तिनहीं॥ शंका ॥ अभेदमेंसापेक्षत्वतथानिरपेक्षत्व
प्रयुक्तविलक्षणताकी अनुपपत्तिहै । अर्थातस्वरूपशब्दतथाभेद
शब्द कीप्रवृत्तिकेनिमित्तका भेदनहींसंभवता । क्योंकिस्वरूपत
थाभेदएकहीपदार्थहै । तिसएकपदार्थके वाचकपदोंकीप्रवृत्तिके
निमित्तकाभेदअयुक्तहै ॥ समाधान ॥ हे सिद्धांतिन् एक
पदार्थकेवाचक शब्दोंकीप्रवृत्तिके निमित्तकाभेदभीसंभवताहै ।
तथाहि । जैसेएकहीदेवदत्तशरीरमें पितातथापुत्रशब्द प्रयुक्तव्यव
हारकेअर्थ तिसमेंप्रवृत्तहुएजो पितापुत्रादिशब्दहैं। तिनकोपुत्रादिसा
पेक्षत्वरूपजोप्रवृत्तिकानिमित्त तिसकीअपेक्षादेखनेमेंआतीहै। अर्थात्
पुत्रकीअपेक्षासेतिसमें पिताशब्दकीप्रवृत्तिहोतीहै ॥ औरपिताकी

अपेक्षासेतिसमेंपुत्रशब्दकीप्रवृत्तिहोतीहै। तैसेएकहीस्वरूपमेंप्रवृत्तिका निमित्तजुदाहोनेसे स्वरूपशब्दतथाभेदशब्दकीप्रवृत्तिहोजायेगी।और वहनिमित्तपूर्वककथनकरदियाहै॥शंका॥हेवादिन्स्वरूपशब्दकोइतरनिर्पेक्षहुएभीभेदशब्दकोस्वरूपमेंप्रवृत्तिकेअर्थप्रतियोग्यादिकोंकीअपेक्षाअवश्यकहनेयोग्यहै।तैसेमानेहुए इतरसापेक्षताकेप्राप्तहोनेसेभेदशब्दकी स्वरूपमेंप्रवृत्तिऔरइतरसापेक्षताकेनप्राप्तहुएभेदशब्दकीस्वरूपमेंअप्रवृत्ति होतीहै। इसप्रकारकेप्राप्ताप्राप्तविवेकसेसापेक्षपदार्थहीभेदशब्दकावाच्य सिद्धहोताहै । स्वरूपवाच्यनहींसिद्धहोता । क्योंकिवहस्वरूपइतर निर्पेक्षहै॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् तिससापेक्षपदार्थकाभीस्वरूपसे भेदनहीं।किंतुजैसेकोईवस्त्रादिद्रव्यस्वरूपसे निर्पेक्षहुआभीहस्त तथा वितस्तिआदिशब्दसेव्यवहारकाविषयहुआइतरसापेक्षवहीद्रव्यहोताहै। कोईहस्तादिशब्दकावाच्य तिसद्रव्यसेभिन्नपदार्थनहींहोता।तैसेप्रकरण मेंभीइतरप्रतियोग्यादिसापेक्षहुआस्वरूपहीभेदशब्दकावाच्यहै।भेदशब्द सेव्यवहारकाविषयहुआकोईस्वरूपसेभिन्नपदार्थनहींहोजाता।यातेस्व रूपहीभेदशब्दकावाच्यहै॥ शंका ॥ हेवादिन्स्वरूपसेभिन्नकोईपदार्थ है अथवानहीं । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिस्वरूपसेजिसका भेदहोगा तिसकोनिःस्वरूपताकीप्राप्तिसे अवस्तुपनाहोगा। औरयदि स्वरूपसेभिन्न कोईपदार्थनहीं। यहद्वितीयपक्षकहो तोस्वरूपहीअखंड सिद्धहुआभेदकोईपदार्थनहीं॥औरहेवादिन्यदितुमऐसेकहोकियद्यपि स्वरूपप्रतियोगिकभेदनहीं। तथापिस्वरूपहीइतरसे भिन्नक्योंनहो।तैसे मानेहुए स्वरूपहीएकरसहै यहकैसेकहतेहो॥ सोयहकथनभीतुम्हारा समीचीननहीं । क्योंकिस्वरूपभेदके प्रतियोगीको निःस्वरूपताहोनेसे

तत्प्रतियोगिक भेदकोभी निःस्वरूपताकीप्राप्तिहोगी ।औरस्वरूपभेद
काप्रतियोगीयदिस्वरूपकोहीमानो तोअपनेसेअपनाभेदप्राप्तहोगा ॥
सोअप्रसिद्धहै॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन् स्वरूपसेभिन्नभीपदार्थहै।
तिसकोनिःस्वरूपताकीप्राप्तिनहींहोती । क्योंकिजैसेएकघटसेभिन्न
दूसरेघटको अघटपनादेखनेमेंनहींआता। तैसेस्वरूपसेभिन्नकोभीनिः
स्वरूपतानहींहोती ॥ शंका ॥ एकघटसेदूसरेघटकाभेदमानेहुएभी
तिसके अघटपनेके अदर्शनमें कौनकारणहै । क्या? घटसेभिन्नजो
भेदांतरहै वहअघटपनेकेअदर्शनमेंप्रयोजकहै।अथवाघटस्वरूपभेदमेंभी
प्रतियोगिताअवच्छेदककाभेदप्रयोजकहै।यहकहाचाहिये॥समाधान॥
यद्यपिएकघटसेभिन्नदूसरेघटमेंकिंचित्वैधर्म्यरूपभेदांतरविद्यमानभी है
परंतुपूर्वधर्मभेदकेनिराकरणमेंकथनकियेहुएदोषोंकीप्राप्तिसेतिसकोभेद
पनास्वीकारनहीं । यातेप्रथमपक्षअसंगतहै ॥ औरवैधर्म्यकेहुएही
स्वरूपभेदहोताहै यदियहद्वितीयपक्षकहो तोइसमेंहमकोभी इष्टापत्ति
है।क्योंकिसर्वअनात्मस्वरूप वैधर्म्यअर्थात्तत्तव्यक्तित्वरूपअसाधारण
धर्मकरव्याप्तहैं ॥ यातेअनात्मास्वरूपभेदमें तत्व्यक्तित्वरूपवैधर्म्यही
प्रतियोगिताकाअवच्छेदकहै॥ तिसकेभेदसेही एकघटसेभिन्नद्वितीय
घटस्वरूपको निःस्वरूपताकीप्राप्तिनहीं। तात्पर्य्ययहहै । किघटस्वरूप
भेदमेंघटनिष्ठवैधर्म्यही प्रतियोगिताकाअवच्छेदकहै ॥इसकारणसेघटस्व
रूपजोभेदतिसकोनिःस्वरूपताकीप्राप्तिनहीं।क्योंकियदिस्वरूपत्वप्रतियो
गिताकाअवच्छेदकहोतातोस्वरूपसेभिन्नकोनिःस्वरूपताकीप्राप्तिहोती
परंतुस्वरूपत्वप्रतियोगिताकाअवच्छेदकनहीं।यातेपूर्वउक्तप्रकारसेअन्य
घटकाघटसेभेदहुएभीअघटत्वकेअदर्शनमेंप्रतियोगिताअवच्छेदकभेदको

प्रयोजकत्वसंभवहोनेसे द्वितीयपक्षमेंइष्टापत्तिहै ॥ इति ॥

## ❋अथकिसीवादीकीरीतिसेभेदत्रयकानिरूपण❋

शंका ॥ क्या?स्वरूपहीभेदहैअथवाइतरभीभेदहैं ॥ प्रथमपक्ष तोनहींसंभवता ॥ क्योंकिइतरकोभी भेदपनेमें दोपकाअभावहै ॥ तथाहि ॥ भिन्नधर्मिविषयकभेदवर्त्तताहै ॥ यहपूर्वस्वीकारकियाहै ॥ इसपक्षमेंअन्योऽन्याश्रयादिदोषोंकीप्राप्तिनहींहोती ॥ क्योंकिस्वरूप भेदकरभिन्नधर्मीमें अन्यभेदकी स्थितिसंभवतीहै । औरस्वरूपभेदको इतरकीअपेक्षानहीं।यातेकेवलस्वरूपहीभेदहै यहकथनअयुक्तहै॥और यदिद्वितीयपक्षकहो तोसर्वही अन्योऽन्याभाव तथावैधर्म्यादिरूपभेद यथायोग्यस्वीकारकरनेयोग्यहैं । तिसयथायोग्यताकोहीस्पष्टकरतेहैं। अर्थातघटादिकों में भेदत्रयको विवेककरदिखलातेहैं॥ घटादिद्रव्यतथा गुणऔकर्मइनतीनपदार्थोंमेंतोस्वरूप तथाअन्योऽन्याभावऔ वैधर्म्य यहतीनों भेदवर्तमानहैं । क्योंकिद्रव्यगुणतथाकर्मस्वरूपसेभिन्नभीहैं औरतिनकापरस्परअन्योऽन्याभावरूपभेदभी तिनमेंवर्तमानहै । और द्रव्यत्वगुणत्वऔकर्मत्वयह असाधारणधर्मरूप वैधर्म्यभेदभीतिनमें है । औरसामान्यतथासमवाय इनदोपदार्थोंमेंस्वरूपभेदतथाअन्योऽन्याभावरूपभेद यहदोभेदरहतेहैं । औरसामान्यादिकोंमें वैधर्म्यका अभावहोनेसेतृतीयभेदतिनमेंनहींहै । क्योंकिप्रथमकार्यद्रव्यतथागुण औकर्मयहतीन तोसामान्य तथासमवायमें वृत्तिनहीं। किंतुकेवलद्रव्य मात्रवृत्तिहैं॥ औरसामान्यभी सामान्यमेंतथासमवायमेंवृत्तिनहीं।क्यों किवहदोनों निःसामान्यहैं ॥ औरसमवाययद्यपिसामान्यमेंवृत्तिभीहै तथापितिसकोउभयवृत्तिहोनेसे वैधर्म्यताकाअभावहै । इसकारणसे

सामान्यादिकों मेंदोहीभेदहैं । तीसराभेदतिनमें नहीं रहता । और अभावकोभावकीआश्रयतानहीं।यातेतिसमेंवैधर्म्यताकाअभावहै। और तिसमेंअन्योऽन्याभावरूपभेदभी नहींवर्तता।क्योंकिअभावमेंअभावस्वीकारनहींहै । तिसकारणसेअभावमें केवलस्वरूपहीभेदहै । इतरदोभेद तिसमेंनहीं । इसप्रकारयथायोग्यतीनोंभेद स्वीकाकरनेयोग्यहैं॥इति॥

## अथदोनोंभेदोंकेनिराकरणपूर्वकस्वरूपभेदकास्थापन।

समाधान ॥ पूर्वतीनभेदोंका जोनिरूपणकिया सोनहींसंभवता । क्योंकिसर्वपदार्थोंमें अनुगतहोनेसेस्वरूपभेदतोअवश्यहीस्वीकारकरने योग्यहै ॥ यद्यपिभेदव्यवहारकीसाधकता वैधर्म्यादिकों मेंतुल्यहीहै । तिससेकेवलस्वरूपभेदकी आवश्कताकहनीनहींसंभवती ॥ तथापि अन्योऽन्याभावऔ वैधर्म्यको व्यभिचारीहोनेसे भेदव्यवहारकी अप्रयोजक रूपताहोनेकर तिनकाअंगीकारव्यर्थहै ॥ शंका ॥ वहदोनों व्यभिचारी हुए भी भेद व्यवहार के साधक क्यों नहीं होते ॥ समाधान ॥ एकाकारजोव्यवहारहोताहै । तिसकोएकरूपविषयकर साध्यत्वकानियमहै। जैसै "अयंघटः" "अयंघटः" इसएकाकारव्यवहारमें सर्वघटोंमेंअनुगतघटत्वजातिही प्रयोजकहै । घटव्यक्तिइसव्यवहारका प्रयोजकनहीं।क्योंकिव्यक्तिअननुगतहै।औरयदिअननुगतव्यक्तिकोही एकाकारव्यवहारमें प्रयोजकमाने तोजातिकी असिद्धिप्राप्तहोगी । यातेअनुगतव्यवहारमें अनुगतविषयहीप्रयोजकहै यहनियमहै । इस प्रकारप्रकरणमेंभीभेदव्यवहारकाविषय जोअनुगतस्वरूपभेदहै। तिसकोअनुगतभेदव्यवहारमें प्रयोजकताकेसंभवहुए व्यभिचारीजोवैधर्म्यादितिनकोभेदव्यवहारका प्रयोजकपनानहींसंभवता ॥ शंका ॥

स्वरूपभेदकोभीभेदव्यवहारकी हेतुतानहींसंभवती । क्योंकिभेदस्वरूपअपनेस्वरूपमें भेदव्यवहार देखनेमेंनहींआता । यदिस्वरूपमेंभी भेदमानोगे तोअपनेसे अपनाभेदभीहुआचाहिये ॥ समाधान ॥ स्वरूपहीइतरसापेक्षहुआ भेदव्यवहारकाहेतुहै । यहपूर्वबहुतवारकह आएहैं । क्योंकिस्वरूपकाप्रतियोगिकोटिमें प्रवेशमानेहुए अन्यधर्मी काअभावहै । औरधर्मिकोटिमेंप्रवेशमानेहुए अन्यप्रतियोगीकाअभाव है । औरभेदकोधर्मीतथाप्रतियोगीकरही घटितपनेकानियमहै ॥ यातेअपनेसेअपनाभेदप्रसंगभीनहींप्राप्तहोता॥शंका ॥हेवादिन्स्वरूप तथाभेदकाअभेदमानेहुएतिनकापरस्परअंतरभावहोनेकरएकशेषरहना चाहिये । सोक्या?स्वरूप भेदमेंप्रवेशकरताहै।अथवास्वरूपमेंभेदप्रवेश करताहै । इनमेंप्रथमपक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिभेदहै । इतनाही व्यवहारहुआचाहिये स्वरूपव्यवहारनहोनाचाहिये । औरद्वितीयपक्ष भीअसंगतहै । क्योंकिस्वरूपमात्रकेशेषरहेहुए भेदाकारव्यवहारकालोपहोगा ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन्दोनोंकाअभेदमानेहुएएकशेष रहेगा ॥ यहआपकाकथनसत्यहै । परंतुभेदकोस्वरूपसेअभिन्नहोने सेस्वरूपहीशेषरहताहै । औरस्वरूपकोशेषमानेहुए भेदव्यवहारनहीं होगा । यहकथनभीनहींसंभवता । क्योंकिधर्मिआदिकसापेक्षस्वरूपहीभेदव्यवहारकाहेतुहै । यहअर्थपूर्वअनेकवारकथनकियाहै ॥ इसीअर्थकोप्रकटकरनेकेलिये प्रतिवादीकेविकल्पको अनुवादपूर्वक निराकरणकरतेहैं । औरस्वरूपभेदक्या?भिन्नधर्मीमेंभेदव्यवहारकाहेतु है ।अथवाअभिन्नधर्मी में भेदव्यवहारकाहेतुहै॥ इसविकल्पकाभीयास्थानमेंअवकाशनहीं । क्योंकिइन्द्रियोंसेउपस्थितहुए वस्तुमात्रमें

जबधर्मीतथाप्रतियोगिज्ञानकी अपेक्षाहोतीहै । तबभेदव्यवहारउत्पन्नहोताहै ॥ औरजबतिनकेज्ञानकी अपेक्षानहींहोती तबअभेदव्यवहारउत्पन्नहोताहै । यातेपूर्वकथनकियाअर्थनिर्दोषहै ॥ इति ॥ शंका ॥ हेवादिन् ॥

*** जन्यत्वमेवजन्यस्य मायिकत्वसमर्पकम् ***

इसकारिकामेंप्रपंचको मायाकाकार्यहोनेसे पूर्वमिथ्यापनानिरूपणकिया । तिसआविद्यकप्रपंचमेंप्रत्यक्षादिप्रमाणप्रवृत्तनहींहोसकते। क्योंकिमिथ्यापदार्थसाक्षिमात्रकरसिद्धहोताहै। तिसमेंप्रत्यक्षादिकोंकी अपेक्षानहीं।औरकल्पितवस्तुप्रतियोगिकभेदकोकल्पितहोनेकरतिसको भीप्रत्यक्षादिकविषयनहींकरसकते ॥ तिसकारणसेप्रत्यक्षादिकोंकेबल करब्रह्मात्माकेअभेदमेंभेदकीशंकातुमकैसेकरतेहो ॥समाधान॥ हेसिद्धांतिन्यदिअज्ञानकार्यत्वप्रपंचमेंहोता तोरजतकीन्याईतिसकोमिथ्यापनेकीसिद्धिहोती। परंतुअज्ञानकार्यत्वही प्रपंचनिष्ठनहींसिद्धहोसकता॥ क्योंकिबहुतश्रुतियों मेंतिसको ब्रह्मकार्यत्वहीश्रवणकियाहै।। शंका ॥ हेवादिन्प्रपंचमेंब्रह्मकार्यत्वको कथन करतीहुईश्रुतियों का भी कार्यकारणभावकेप्रतिपादनमेंतात्पर्यनहीं॥क्योंकिब्रह्मकोकारणमानेहुए ॥

***नतस्यकार्यंकरणंचविद्यते । तदेतद्ब्रह्मापूर्वमनपरं***

अ० ॥ तिसब्रह्मकाकोईकार्यनहीं है तथाकोईकरणनहीं है॥सो यहब्रह्मकारणसेरहितहै। तथाकार्यसेरहितहै॥ इत्यादिश्रुतियोंकाविरोध प्राप्तहोताहै ॥ समाधान ॥ हेसिद्धांतिन्प्रपंचकोब्रह्मकाकार्यपना कहनेवालीश्रुतियोंकास्वार्थमेंतात्पर्य है ॥ क्योंकि ॥

***गतिसामान्यात् ॥ अ० अ० १ पा० १॥ सू० १० ***

अ०॥ जैसेसर्वनेत्रोंकी एकरूपविषयकसामान्यगतिहै । अर्थात् सर्वकेनेत्ररूपविषयक एकज्ञानकोहीउत्पन्नकरतेहैं । तैसेसकलवेदांत वाक्यब्रह्मविषयकएकप्रकारके ज्ञानकोहीउत्पन्नकरतेहैं।इसन्यायसेऔर अभ्यासकोतात्पर्य्यकाग्राहकलिंगहोनेसेस्वार्थमेंतिनश्रुतियोंकातात्पर्य्य संभवताहै । औरवह अभ्यास यहांप्रकरणमेंविद्यमानहै।औरपूर्वकथन किये जोश्रुतिरूप विरोधिवाक्यहैं। वहतोईश्वरकेस्थूलतथासूक्ष्मइनदो शरीरोंकेअभावकोप्रतिपादनकरतेहैं।कार्यकारणकेअभावकोनहींकहते यातेतिनकाविरोधनहीं । अब अभ्यासरूपलिंगकोहीस्पष्टकरतेहैं ॥

* सदेवसोम्येदमग्रआसीत् । यतोवाइमानिभूतानि जायंते । तस्माद्वाएतस्मादात्मनःआकाशःसंभूतः। यथाग्नेः क्षुद्राविस्फुलिंगाः एवमेतस्मादात्मनः सर्वे देवाः सर्वेलोकाः सर्वेएतेआत्मानोव्युच्चरंति *

अ०॥हेप्रियदर्शनश्वेतकेतोयहदृश्यमानजगत् अपनीउत्पत्तिसेपूर्वस्थूल रूपकोत्यागकरसत्ब्रह्मरूपहीथा।औरजिससेयहसर्वभूतउत्पन्नहोतेहैंसो ब्रह्महै। औरतिसमंत्रतथाब्राह्मणप्रतिपादितमायोपाधिकब्रह्मसेआकाश उत्पन्नहुआ । औरजैसेएकअग्निसेछोटेछोटे अग्निके अवयवरूपविस्फु लिंगनानाप्रकारकेप्रकटहोतेहैं। तैसेइसविज्ञानमय आत्माकाजाग्रततथा स्वप्नअवस्थासेपूर्व जो अज्ञानउपाधिकस्वरूपहै । तिससेप्राणादिकोंके अधिष्ठाता अग्निआदिकसर्वदेवता औरकर्मोंकेफलउत्पन्नहुए । तथा अंतःकरणादिउपाधियुक्तचिदाभासउत्पन्नहुए। इत्यादिकश्रुतिवचनों से ब्रह्मका कार्यपना प्रपंचमें प्रतीत होताहै ॥ और ब्रह्मको प्रपंच कीकारणताकेवलश्रुति प्रमाणकरही सिद्धनहीं किंतु युक्तिसेभी

सिद्धहै ॥ तथाहि ॥

( जन्माद्यस्ययतः । आ० अ० १। पा० १ । २ ॥ )

अ० ॥ प्रत्यक्षादिकोंकर उपस्थितइसजगतका उत्पत्तिस्थिति भंगजिससर्वज्ञसर्वशक्तिवालेकारणसेहोताहैसोब्रह्महै इसन्यायसेभीब्रह्म कोजगत्कीकारणतासिद्धहै।यहअधिकरणसूत्रहै।जिससूत्रमेंविषयतथा संशयऔपूर्वपक्षतथासिद्धांतऔरप्रयोजनयहपांचअवयवहोंतिसकोअधि करणकहतेहैं।यहांयहअधिकरणकीरचनाहै।'यतोवाइमानि'इत्यादिश्रुति इसकाविषयवाक्यहै।सोक्या?ब्रह्मकेलक्षणको बोधननहींकरता अथवा करताहै। एकपदार्थकोउपादानतथा निमित्तरूपउभयविधकारणताके असंभवतथासंभवसेसंशयहोताहै।इसप्रकारकासंशयहुएपूर्वपक्षप्राप्तहुआ श्रुतिकोअनुमानके अनुसारीहोनेसे वहस्वतंत्रउभय विधकारणताको बोधननहींकरसकती ॥ औरएकपदार्थकोदोनोंप्रकारकी कारणतामें दृष्टांतकाअभावहोनेसे अनुमानभीउभयविधकारणताके बोधनमें असमर्थहै ॥ औरउपादानत्वानिमित्तत्वरूप एकप्रकारकीहेतुताको ब्रह्मकालक्षणमानेहुए वस्तुपरिच्छेदहोनेसे लक्ष्यपदार्थमें अब्रह्मत्व प्राप्तहोगा । यातेयहवाक्यब्रह्मके लक्षणको नहीं बोधनकरता । इसप्रकारपूर्वपक्षकेप्राप्तहुए अबसिद्धांतनिरूपणकरतेहैं । अनुमानको पुरुषकीबुद्धिसेउत्पन्नहोनेकर तिसमेंदोषकीसंभावना होसकतीहै।याते तिसकोअपौरुषेयरूपतासे सर्वदोषोंसेरहितआगमप्रमाणकाअनुग्राहक तर्करूपतासंभवतीहै । इन्द्रियोंकेअविषयभूतअर्थमें स्वतःतिसको प्रमाणतानहीं । आगमसिद्धजोउभयविधकीकारणता तिसमेंसुखादि दृष्टांतकोलेकरअनुमानसंभावनामात्रकाहेतुहै । अर्थयहजैसेसुखादिक

अभिन्ननिमित्तउपादानकहैं तैसेजगतभीअभिन्ननिमित्तउपादानक संभवहोसकताहै । यातेवस्तुपरिच्छेदका अभावहोनेसे लक्ष्यपदार्थमें ब्रह्मत्वकीसिद्धिहै । इसप्रकारसृष्टिवाक्य जगतका अभिन्ननिमित्त उपादानसच्चिदानंदस्वभावब्रह्महै । ऐसेलक्षणकोबोधनकरताहै । यहसिद्धांतहै । जिसअधिकरणमें लक्षणकानिरूपणहो तिसकाप्रयो जनभिन्ननहींहोता। किंतुपूर्वअधिकरणकाप्रयोजनहीतिसकाप्रयोजन जानना ॥इति॥ इसप्रकारश्रुतिऔयुक्तिसेब्रह्मकार्यत्वप्रपंचमेंसिद्धहै । औरब्रह्मकोसत्यस्वरूपहोनेकर तिसकेकार्य्य प्रपंचमेंभीसत्यत्वअबाधित है तैसेमानेहुएसत्यप्रतियोगिकभेदकोसत्यपनाहोनेसे प्रत्यक्षादिकोंकी विषयतातिसमेंसंभवतीहै । यातेप्रपंचकाभेदआत्मामें अवश्यप्राप्त होताहै ॥ इति ॥ शंका ॥ हेवादिन् जैसेप्रपंचकोब्रह्मकार्यत्वकथन करनेवालेश्रुतिवचनहैं। तैसेअज्ञानकाकार्यप्रपंचहै।ऐसेकथनकरनेवाले श्रुति वचनभीबहुतहैं ॥ तथाहि ॥

* मृत्युनैवेदमावृत्तमासीत् * बृ० उ० अ० (१) ब्रा२ (१)

तद्धेदंतर्ह्यव्याकृतमासीत् * बृ० अ० (१) ब्रा० (७)

इंद्रोमायाभिःपुरुरूपईयते ॥ *

*मायांतुप्रकृतिंविद्यात् । नासदासीन्नोसदासी त्तमआसीत् *

अ० ॥ यहदृश्यमानजगतउत्पत्तिसेपूर्वसाभासअज्ञानकर आच्छादितथा ॥ अर्थातअज्ञानमेंविलीनथा ॥ और "तत्" इस शब्दसेबीजावस्थापन्नजगतकहाजाताहै ॥ औरऐतिह्यप्रयोगमें "ह" श होताहै ॥ और "इदं" यहशब्दव्याकृतअर्थातस्पष्टनामरूपवाले

प्रपंचकावाचकहै। इनदोनोंपदोंकीसमानाधिकरणतासेपरोक्षअपरोक्ष इनदोनोंअवस्थावालेजगत्काअभेदप्रतीतहोताहै ॥ इससेयहअर्थ सिद्धहुआ।सोयहजगतउत्पत्तिसेपूर्व"अव्याकृतमासीत्"कहियेसाभास अज्ञानरूपहीथा। औरपरमेश्वरमिथ्याअभिमानोंसेवहुतरूपप्रतीतहोता है।परमार्थसेवहवहुतरूपनहीं।शंका।मृत्युअव्याकृतादिशब्दअज्ञानमात्र केवाचकनहीं किंतुअज्ञानउपाधिकआत्माकेवाचकहैं। यातेअज्ञान कार्यप्रपंचहै यहअर्थनहींसिद्धहोता॥ ऐसीआशंकाकेहुएअवमाया दिपदोंकरयुक्तश्रुतिवाक्योंकोकथनकरतेहैं। मायारूपअज्ञानकोजगत् काउपादानकारणजाने। क्योंकिकार्यतथाकारणकीसमानताहोतीहै। औरजगतकीउत्पत्तिसेपूर्वस्थूलतथासूक्ष्मयह दोनोंप्रकारकेपदार्थनहीं थे किंतुतमहीथा ॥यहांतमशब्दआवरणशक्तिप्रधानअज्ञानकावाचक है॥इत्यादिकश्रुतिवाक्यजगतकोअज्ञानकार्यत्वकथनकरतेहैं ॥ और इसपूर्वकथनकियेहुएअर्थमें श्रुतिअनुसारीयुक्तिभीहै ॥ तथाहि ॥

❋ मायामात्रंतुकार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात् ❋

अ० ॥ उत्तरमीमांसाके तृतीयअध्याय गतद्वितीयपादकायह तृतीय सूत्रहै ॥ इसमें—

❋ सयत्रप्रस्वपिति ॥ ३० उ० अ० ६ ब्रा० ३ । ९ ॥ ❋

अ० ॥ सोआत्माजिसकालमेंशयनकरताहै। इसवाक्यसेलेकर

❋ नतत्ररथानरथयोगाः ॥ ३० उ० अ० ६ ब्रा० ३ १० ॥ ❋

अ० ॥ तिसस्वप्नकालमेंजाग्रत्केरथनहींहैं । तथातिनकेयोग्य अश्वनेहींहैं। इत्यादिविषयवाक्यहै ॥ तिसमेंयहसंशयहै॥क्याजाग्रत् अवस्थाकीन्याईस्वप्नअवस्थामेंभीव्यावहारिकअर्थक्रियामेंसामर्थ्यवाली

सृष्टिहै अथवाप्रातिभासिकसृष्टिहै॥इसप्रकारसंशयकेहुएपूर्वपक्षप्राप्तहुआ स्वप्नमेंजाग्रत्कीन्याईव्यावहारिकसत्तावालीसृष्टिहै ॥ क्योंकि—

**अथरथान्रथयोगान्पथःसृजते** ॥ बृ० उ० अ०६।ब्रा०३। १० ।

अ० ॥ स्वप्नकालमेंरथोंकोतथातिनकेयोग्यअश्वोंकोऔरमार्गों कोयहआत्माउत्पन्नकरताहै । इसश्रुतिप्रमाणसेरथादिकोंकीउत्पत्ति स्वप्नकालमेंप्रतीतहोतीहै॥ यातेतिसश्रुतिप्रमाणसेस्वप्नकालमेंव्यावहारिकसत्तायुक्तहीसृष्टिहै ॥ *इसप्रकारपूर्वपक्षकेप्राप्तहुएसिद्धांतनिरूपण* करतेहैं॥ सूत्रमेंजो "तु" शब्दहै वहपूर्वपक्षकोनिषेधकरताहै॥अर्थात् स्वप्नकालमेंव्यावहारिकसृष्टिहै । यहकथनपूर्वपक्षीकानहींसंभवता॥ यदिस्वप्नमें व्यावहारिकसत्तावालीसृष्टिनहींतोस्वप्नमेंकैसी सृष्टिहै। ऐसीआकांक्षाकेहुएकहतेहैं । ( **मायामात्रं** ) मायाकहियेमिथ्या रूपहीस्वप्नमेंसृष्टिहै व्यावहारिकसत्तायुक्तसृष्टिकावहांगंधभीनहींहै। इसमेंहेतुकहतेहैं ।

### ❋ कार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात् ❋

अ० ॥ व्यावहारिकवस्तुकेधर्मकरस्वप्नकोअप्रकटस्वरूपहोनेसे अर्थात्व्यावहारिक पदार्थोंकेउचितदेशकालादि सामग्रीपूर्वकस्वाप्न पदार्थोंकीअभिव्यक्तिनहींहोती । इसीकारणसे स्वप्नमेंसृष्टिकथन करनेवालीश्रुति व्याहारिकसृष्टिको नहींकथनकरती । और (**नतत्ररथानरथयोगाः**) इत्यादिश्रुतिनेसृष्टिप्रतिपादकश्रुति केविषयभूतरथादिकोंका निषेधकियाहै।इसलियेस्वाप्नसृष्टिव्यावहारिकसत्तावालीनहींकिंतु अविद्योपादानक होनेसे प्रातिभासिकसत्ता वालीहै । इसन्यायसेभीअज्ञानकार्यत्वप्रपंचमेंसिद्धहोताहै। इस प्रकार

पूर्वपक्षीतथासिद्धांतीकरके ब्रह्मकोकारणतातथाअज्ञानकोकारणताके निरूपणहुएएकतटस्थवादी आशंकाकरताहै।

## ❀ अथतटस्थकी शंकाकेसमाधानपूर्वक पूर्वपक्षका उपसंहार ❀

शंका ॥ इसपूर्वउक्तप्रकारसेश्रुतियोंकापरस्परविरोधहोनेकरजब दोनोंहीकारणनहीं हैं तोजगत्का अन्य कोईकारणकहाचाहिये ॥ क्योंकिकारणसेविनाकार्यकीअनुपपत्तिहै ॥ समाधान ॥ कारणांतर केविद्यमानहोनेसेजगत्रूपकार्यकारणसेशून्यनहींक्योंकिअपनेअपने सिद्धांतमेंजैसाकारणहोनेकेयोग्यहै। तैसापरमाणुआदिकारणविद्यमान ही है॥ तिनकारणों मेंप्रथमपरमाणुकीसिद्धिकरते हैं।

त्रिसरेणुस्तावदारब्धः महत्वे सतिद्रव्योपादान त्वात् "कपालादिवत्"।

अ०—प्रथमत्रिसरेणुआरब्धअर्थात्कार्यहै। महत्परिमाणवाला हुआद्रव्योपादानकहोनेसे । जोजो महत् परिमाणवालाहूआद्रव्यो पादानकहोताहै ॥ सोसोकिसीकरआरब्धहोता है ॥ जैसेकपालादि कार्य है ॥ इति ॥ इसअनुमानसेत्रिसरेणुकोकार्यतासिद्ध है ॥ इस प्रकारत्रिसरेणुकेअवयवरूपद्व्यणुकोंमेंभीकार्यताअनुमानसेसिद्धकरनी सो अनुमान यह है ॥

❀ विवादाध्यासितंकार्यद्रव्यं त्रिसरेणवयवाख्यं स्वपरिमाणादणुतरपरिमाणारब्धं कार्यद्रव्य त्वात्। संमतवत् ॥ ❀

अ० ॥ विवादकाविषयजोकार्यद्रव्यत्रिसरेणुका अवयवरूपद्व्य

णुकसंज्ञकहैवहअपने परिमाणसेअणुतरपरिमाणवाले द्रव्यकरआरब्ध है ॥ कार्यद्रव्यहोनेसे।जोजोकार्यद्रव्यहोताहै । सोसो अपनेपरिमाणसे अल्पपरिमाणवाले द्रव्यकरहीआरब्धहोताहै ॥ जैसेत्रिसरेणुकार्यद्रव्य होनेसेअपनेपरिमाणसे न्यूनपरिमाणवालेद्व्यणुकोंसेआरब्धहै॥इति। इसप्रकार जोद्व्यणुक परिमाणकी अपेक्षासे न्यूनपरिमाणवाला द्रव्यद्व्यणुकका आरम्भकहै वहीपरिमाणुजगतका मूलकारणहै ॥ इसप्रकारवैशेषिकादिकमानतेहैं ॥ औरऐसेहीसांख्यादिमतवालेप्रधा नादिकोंकोजगत्‌कामूलकारणकहतेहैं ॥ इसप्रकारजगतकोपरमाणु आदिजन्यमानेहुए प्रकरणमेंतिसकथनकाउपयोगकहतेहैं ॥ जिस कारणसेसत्यउपादानककार्यकोसत्यताकानियमहै ॥ जैसेपृथिवीउपा दानकपदार्थकोपृथिवीरूपताहै ॥ औरपरमाणुआदिकभीसत्यहैं।तिस कारणसे ततउपादानकजगतभीसत्यरूपहै ॥ तिसीकारणसेप्रत्यक्षादि प्रमाणसिद्धअनात्मप्रतियोगिकभेदकेविद्यमानहुए सर्वहीअद्वैतहै ॥ यहअर्थकिसप्रकारसिद्धहोसकताहै किंतुनहींसिद्धहोसकता ॥ इस पूर्वपक्षकेसंग्रहकाश्लोक ॥

❀ आत्माऽभेदप्रमित्यापिनाद्वैतंतत्प्रसिद्ध्यति ।
अनात्मभेदसंसिद्धेःप्रत्यक्षादेः प्रमाणतः॥१॥❀

दो०—अभेदात्मविज्ञानते नहितवअद्वयसिद्ध ।
यतोअक्षादिमानते नात्मभेद प्रसिद्ध ॥ १ ॥

❀ अथसिद्धांत।तत्त्वंपदार्थकेशोधनपूर्वक
वाक्यार्थनिरूपण ❀

हेवादिन्‌जोतुमने पूर्वकथनकियासोनहींसंभवता ॥ क्योंकि

श्रुतिकेतात्पर्य्यकातुमकोज्ञाननहीं है ॥ शंका ॥ हेसिद्धांतिन्श्रुतिके तात्पर्य्यकाज्ञानमुझेकैसेनहीं ॥ क्योंकिसंसारधर्मोसेनिष्कृष्टका अर्थात् भिन्नकियेहुएसाक्षिचेतनका संसारकर्तृत्वादिधर्मोंसे निष्कृष्टकेसाथ अर्थातभिन्नकियेहुए परमात्माकेसाथअभेदहै ॥ इसपूर्वकथनमेंश्रुति कातात्पर्य्यजाननेवालेतुमनेही संसारधर्मादिकोंकीभिन्नस्थितिकथन की है ॥ समाधान ॥ हेवादिन्तत्त्वमस्यादिश्रुतिने अनात्माकोपृथक् स्थापनकरकेशोधिततत्त्वंपदार्थोंका अभेदबोधनकियाहै यहतिसका अभिप्रायनहीं ॥ यदिअनात्माकापृथकस्थापननहींतोतिनकाअभेद कैसेश्रुतिबोधनकरती है ॥ ऐसीजिज्ञासाकेहुए प्रथमजिज्ञासाकेविषय भूतस्वरूपकोकथनकरते हैं ॥ प्रत्यगात्माकाब्रह्मकेसाथअभेदहै। इस अर्थकीसिद्धिकेलिये अधिकारीऐसा निश्चयकरताहै ॥ सोईदिख लाते हैं ॥ तहां प्रथमवाक्य में योग्यताकी प्राप्तिके अर्थ "वाक्यार्थज्ञानपदार्थज्ञानपूर्वकहोताहै" इसन्यायकोआश्रयणकरता हुआसिद्धांती त्वंपदार्थकीशुद्धिकाप्रकारप्रथमनिरूपणकरताहै।प्रत्यक् तथाकूटस्थचेतनरूपअधिष्ठानमें जाग्रतादितीनोंअवस्थाऔरकर्तृत्वादि अनर्थसमुदायजोसर्वव्यभिचारीप्रतीतहोताहै। वहसर्वहीतिसअनुगत साक्षिरूपअधिष्ठानचेतनमेंकल्पितहै ॥ जिसकारणसेवहसर्वअध्यस्त है इसकारणसेतिसअधिष्ठानचेतनसेभिन्नस्वतंत्ररूपताकरतिसअध्यस्त पदार्थकास्वरूपनहीं ॥ यहवार्त्ताअन्वयव्यतिरेकसे जानकरअधिकारि पुरुषनिर्णयकरताहै ॥ यहां "प्रत्यक्" इसविशेषणसेसाक्षीतथासाक्ष्य काअन्वयव्यतिरेकसूचनकिया ॥ सर्वअवस्थामें साक्षीकोअनुगत होनेसे तिसकाअन्वयहै औरदेहादिरूपसाक्ष्यकोपरस्परव्यभिचारीहोने

से तिसकाव्यतिरेक है ॥ औरअवस्थादिकोंको अध्यस्तपनासूचन करनेकेलिये अधिकरणका "कूटस्थ" यहविशेषणकथनकियाहै । तिस विशेषणसेवास्तवविकारकाअभावहोनेसेअज्ञानकेवशसेही अधिष्ठान मेंअन्याकारताकी प्रतीतिहै । यहलाभहै । औरइसीविशेषणसे कार्यकारणकाअन्वयव्यतिरेकभीसूचनकिया । सोइसप्रकारजानना। देहादिविवर्त्तरूपकार्योंका परस्परव्यभिचारहोनेसेतिनकाव्यतिरेकहै । औरविवर्त्ताधिष्ठानरूपकारणकोसर्वत्रअनुगतहोनेसेतिसकाअन्वयहै। और "अनर्थसमुदाय" यहजोपूर्वदेहादिअनात्मवर्गका विशेषणकहा है।सोदुःखित्वतथापरमप्रेमाऽस्पदत्वके अन्वयव्यतिरेककोसूचनकरता है । सोऐसेहै। दुःखकोव्यभिचारीहोनेसे तिसकाव्यतिरेकहै।औरपरम प्रेमाऽस्पदत्वको सर्वत्रअनुगतहोनेसेतिसकाअन्वयहै। औरव्यभिचारी तथाअनुगतकाअन्वयव्यतिरेकसूचनकरनेकेलिये अनात्मपदार्थोंका "व्यभिचारी" यहविशेषणपूर्वकहाहै। औरतिसकूटस्थमें अधिष्ठात्वकी योग्यताकेलिये "अनुगत" विशेणहै । औरस्वसत्ताप्रदमेंस्फूर्त्तिप्रदत्व कथनकरनेकेलिये "साक्षि" विशेषणहैऔरअनुगततथासाक्षीयहदोनों अधिष्ठानकेविशेषणअन्वयव्यतिरेककेकथनमेंभीउपयोगीहैंऔरपरमप्रेमा ऽस्पदत्वकेभीयहउपलक्षकहैं ॥इसप्रकारचारप्रकारकेअन्वयव्यतिरेकसे अधिष्ठानसेभिन्न अध्यस्तकीसत्तानहीं यहवार्त्ता अधिकारीनिश्चय करताहै । तिसनिर्णयकाफलकहतेहैं । इसरीतिसेनिर्णयकरकेशोधन कियेहुएशुद्धप्रत्यगात्माकेसाथ ब्रह्मकाअभेदसिद्धकरनेकेलियेतत्पदार्थ कोभीअधिकारीशोधनकरताहै ॥ तथाहि ॥ तत्पदार्थमेंभीजगत् कर्तृत्वऔपरोक्षत्वादिधर्म तथाआकाशादिरूपसर्वजगतजोव्यभिचारी

प्रतीतहोताहै। वहसर्वतिस अनुगतसत्‌चित्‌आनंदस्वरूपब्रह्ममें अध्यस्त है। औरतिसब्रह्मसेभिन्नकियाहुआअसत्‌है । औरकिसीप्रमाणकर सिद्धनहीं किंतुकेवलभ्रांतिरूपहीसिद्धहै। यातेवास्तवसे असत्‌है। यह अर्थचारप्रकारकेअन्वयव्यतिरेकसेअधिकारीमुमुक्षुनिश्चयकरताहै यहांपर "व्यभिचारी" यहजोजगत्‌काविशेषणपूर्वकहाहै और "अनुगत" यहजोअधिष्ठानकाविशेषणकहाहै । सोपूर्वउक्तचारप्रकारके अन्वयव्यतिरेककासूचकजानना। औरशून्यहीअधिष्ठानहै। इसबौध मतकेनिषेधकरनेकेलिये अधिष्ठानका "सत" यहविशेषणकहाहै।और सर्वत्रस्फूर्त्ति स्वरूपताअधिष्ठानकीदिखलानेकेअर्थ "चित" यह विशेषणकहाहै ॥ शंका ॥ अन्वयव्यतिरेककोतर्करूपताहोनेकरसंभावनामात्रकी हेतुताहुएभीप्रमाणतानहीं इसीसेतिनको अवधारणकी हेतुतानहींसंभवती॥ क्योंकिनिश्चयकाहेतुप्रमाणहीहोताहै।तर्कनहीं ॥ समाधान ॥ (नेतिनेति) इसनिषेधकश्रुतिरूपप्रमाणसेकर्तृत्वादि रूपप्रपंचकाअभावअधिष्ठानमें यहअधिकारीनिश्चयकरताहै ॥ याते अधिकारीकानिश्चयप्रमाणजन्यहैकेवलतर्कजन्यनहीं।यद्यपिनिषेधप्राप्तिपूर्वकहोताहै।प्राप्तिकेअभावहुएवहनिषेधकैसेहोगा। तथापिसृष्टिवाक्यसे तिसप्रपंचकीअधिष्ठानमेंप्राप्तिसेअनंतरनिषेधवाक्यप्रवृत्तहोताहै।यातेनिषेधप्राप्तिपूर्वकहीहै। औरयदिऐसेकहोकिप्रपंचकोसृष्टिवाक्यरूपश्रुतिप्रमाण सेसिद्धहोनेकरतिसकानिषेधनहींसंभवेगा।सोयहकथनभी असमीचीनहै क्योंकिअविद्यासेउपस्थितहुएजगत्‌का श्रुतिअनुवादकरतीहै॥ शंका॥ श्रुतिकोअनुवादकमानेहुएकिसलियेवहअनुवादकरतीहै ॥ समाधान हेवादिन्‌बोधकाहेतुजोअध्यारोपअपवादन्यायतिसकोआश्रयणकरकेबोध

कैश्रर्थश्रुतिअनुवादकरतीहै । यातेंश्रुतिप्रमाणकरयहजगतभासनहीं किंतुभ्रांतिसेभासहै । तिसकानिषेधसंभवताहै । इसप्रकारजाग्रतादिक

[illegible]

अधिकारीमुमुक्षुगुरुकोशरणकोप्राप्तहोताहै ॥ शंका ॥ गुरुकोशरण कोप्राप्तहोनानिश्चयकेअर्थहै । यदिवहनिश्चयपूर्वउक्तरीतिसेअधिकारी

[illegible]

दार्थकेभेदमेंहीप्रमाण थापिप्रत्यक्षादिकोंका वह समर्थनहीहै ॥

॥ शंका ॥ पूर्वउक्तअन्वयव्यतिरेकरूपयुक्तिसेंहीभेदकरनेवालेअनात्मा केसंबंधकोकल्पितनिश्चयहोनेकरिआत्मामेंतिसकाअभावहै । यातें ब्रह्मात्माकाअभेदअधिकारीकोनिश्चितहोजायेगा ॥ समाधान ॥ हे वादिन् युक्तिकोतर्करूपताहोनेकर स्वतंत्रकिसीअर्थमेंतिसको प्रमाणतानहीं है। इसीकारणसेअभेदका निश्चायकयुक्तिनहीं ॥ शंका ॥ अधिकारीको अभेदमें प्रमाण का अभाव कहना नहीं संभवता । क्योंकिअधीतवेदहीं अधिकारी होताहै । यातें श्रुतिप्रमाणसें तिसको अभेद निश्चय उत्पन्नहोजायेगा ॥ समाधान यद्यपि

जिसने पदपदार्थकी संगतिग्रहणकीहै।तिसको सुनाहुआशब्द अर्थ कावोधकहोजाताहै । तथापि असंभावनाकरविषयकोग्रस्त होनेसे तिसमेंशब्दजन्यज्ञान प्रतिष्ठाको नहींप्राप्तहोता । इसकारणसे ही असंभावनाग्रस्तविषयमें वहशब्दप्रमाणरूपतासे व्यवहारनहींकिया जाता। यातेअधिकारी अभेदमेंसंशययुक्तहोताहै "संशययुक्त" इस विशेषणसे "नित्यानित्यवस्तुकाविवेक"यहजोअधिकारीकाविशेषण सो अर्थसे निरूपणकिया।अबअधिकारीकाऔरविशेषणजो वैराग्यहै तिसकोनिरूपणकरतेहैं। संसाररूपएकरोगराजहै तिसकेअनुचरगर्भ वासादिअनेकरोगहैं। तिनसेउत्पन्नहुआजोदुःखोंका समूह तिसके अनुभवसेजिसपुरुषको वैराग्यउत्पन्नहुआहै।तिसीसेब्रह्मलोकमेंउत्पन्न हुएसुखकोभीविषकीन्याईमानताहै ॥ शंका ॥ अधिकारीमेंवैराग्यादि साधनसंपत्तिकेहुएभी गुरुके समीपगमननहींसंभवता ॥ क्योंकिगुरु केसमीपगमन कोईसंसारकी निवृत्तिकाकारणनहीं। औरयदिऐसेकहो ( आचार्य्याद्धैवविद्या । ) अ० ॥ श्रोत्रियतथाब्रह्मनिष्ठगुरु सेहीआत्मज्ञानप्राप्तहोताहै । इत्यादिश्रुतिसेसंसार दुःखकेनिवर्त्तक आत्मज्ञानकीहेतुतागुरुकेसमीपगमनकोप्रतीतहोतीहै।यातेआत्मज्ञानके अर्थगुरुकेसमीपगमनसंभवताहै।सोयहकथनभीसमीचीननहीं।क्योंकि यदिआत्मज्ञानसंसारका निवर्त्तकहो तोगुरुकेसमीपगमनसंभवे परन्तु आत्मज्ञानकोसंसारके निवर्त्तकपनेमें कोईप्रमाणनहीं । यातेतिसके अर्थगुरुकेसमीपगमन नहींसंभवता ॥ समाधान ॥ हेवादिन्आत्म ज्ञानकोसकलसंसारकी निवर्त्तकता ( तरतिशोकमात्मवित् ) अ०॥आत्माकेजाननेवाला शोकउपलक्षितसमूलसंसारकोनाशकरता

है । इसश्रुतिप्रमाणकरसिद्धहै । यातेसंसाररूपदावानलसे प्रकटहुआ जोसंताप तिसकेशांतकरनेकासाधन अमृतकासमुद्रआत्मविद्याहै।ऐसे जानताहुआयहअधिकारी तिसविद्याकीप्राप्तिकेअर्थ गुरुकेसमीप गमनकरताहै ॥ शंका ॥ स्वर्गकासाधनयागहै ऐसेजानतेहुएसर्वही वैदिकजनयागमेंप्रवृत्तहोतेहींहैंयहकहींनहींसंभवता।समाधान।।जिसको फलकीइच्छाहोतीहैवहीतिसकेसाधनानुष्ठानमेंप्रवृत्तहोनाहै अन्यनहीं प्रवृत्तहोता।यातेपरिपूर्णब्रह्मात्माके अभेदविषयकअपरोक्षज्ञानकीइच्छा वालापुरुषश्रोत्रियब्रह्मनिष्ठतथापरमकृपालुसद्गुरुकीशरणकोशास्त्रउक्त विधिसेअर्थात्समिदादिकिंचित्उपहारकोहस्तमेंग्रहणकरकेप्राप्तहोताहै तबपरमकृपालुश्रीगुरुने शरणागतअधिकारीको नित्यतथानिर्दोष तत्त्वमस्यादिरूपशब्दप्रमाणसे शोधनकियेहुए तत्त्वंपदार्थोंकाअभेद बोधनकिया । तिससेअनंतरअधिकारी अपनीनिर्मलबुद्धिकीसहा यतासेअद्वैतवस्तुके साक्षात्कारकोप्राप्तहोकर आनंदअंशकेआवरक अज्ञानतत्कार्यकोबाधकरके स्वरूपानंदसेतृप्तहुआ आत्मारामअर्थात् स्वस्वरूपमेंही रमणकरनेवालाहोताहै। यद्यपिआपकेमतमें वेदकोभी कल्पितहोनेसे तिसकोनित्यकहना नहींसंभवता। तथापिवेदरचनाको बुद्धिपूर्वकनहोनेसे तथाप्रयत्नसे अजन्यहोनेसे नित्यत्वका तिसमेंउप चारहै। इसप्रकारतत्त्वज्ञानसे सकलभेदकाविनाशहोनेकरसर्वअद्वैतही है यहतत्त्वमस्यादिमहावाक्यसे जाननेयोग्यहै । यहअभिप्रायसिद्ध हुआ । इसीहेतुसेश्रुतिकेतात्पर्य्यकोनजानकरहीवादीनेपूर्वयहकहाहै जोअनात्मभेदसेअद्वैतकीहानिहोतीहै ॥ इति ॥

## ※ अर्थस्वरूपभेदकाखंडन ※

औरजोपूर्ववादीनेयहकहाथा। किस्वरूपभेदप्रत्यक्षादिप्रमाण काविषयहै तिसकोविरोधहुएअर्थसेवेदांतअद्वैतमेंप्रमाणनहीं । सो कथनभीअत्यंतअयुक्तहै ॥ क्योंकि ॥ (परांचिखानि) इसश्रुति सेप्रत्यक्षादिअनात्माकोविषयकरतेहैं । यातेतिनकोस्वरूपविषयकत्व कहनानहींसंभवता। भावयह स्वरूपकोसतरूपहोनेकरआत्मताहै।इसी सेआत्मस्वरूपभेदमें प्रत्यक्षादिकोंकीप्रवृत्तियुक्तनहीं ॥ शंका॥ सर्व प्रत्ययोंकाविषयस्वरूपहै यहआपकामतहै। तिसकारणसेप्रत्यक्षादिको कोअविषयस्वरूपकोआपकैसेकहतेहो॥ समाधान ॥ हेवादिन् स्वरूप कोभेदपनेकीअनुपपत्तिहै।जिसहेतुसेस्वरूपमें भेदपनानहींसंभवतासो तुमश्रवणकरो । क्योंउपाधिकेसंबंधसेरहितशुद्धात्मासर्वधर्मोंसेरहित वहस्वरूपभेदहै । अथवाउपाधिकेसंबंधवालाविशिष्टआत्मा वहस्वरूप भेदहै।तहांशुद्धहीस्वरूपभेदहै इसप्रथमपक्षमेतिसस्वरूपभेदकोकिसी व्यवहारकीहेतुताभीनहींहोगी । यहकथनकरनेयोग्यहै । अर्थयह ॥ प्रथमब्रह्ममेंस्वाभाविकधर्मतोहैनहीं क्योंकिवह अविकारिस्वभावहै ॥ औरऔपाधिकधर्मभीउपाधिकेसंबंधसेरहितब्रह्ममे नहींसंभवता। याते शुद्धपदकेमहात्मसे तिसकोनिर्धर्मककहनाहीउचितहै । यहप्राप्तहुआ औरतैसेहीव्यवहारकीविषयताभीनिसमेंनहींहै । यहकहनाउचितहै॥ तथाहि॥ यहांकथनकानामव्यवहारहै। अथवाज्ञानकानामव्यवहारहै यहविचारणीयहै ॥ इनमेंप्रथमपक्षतोनहींसंभवता ॥ क्योंकिकिसी धर्मकोग्रहणकरकेही शब्दकीप्रवृत्तिहोतीहै ॥ तिसधर्मकेअभावहुए शब्दकीप्रवृत्तिकैसेहोगी । औरब्रह्मकोस्वप्रकाशहोनेसे तिसमेंज्ञानकी

विषयताभीनहींसंभवती। यातेद्वितीयपक्षभीअसंगतहै ॥ शंका ॥ निर्धर्मकतथास्वप्रकाशहोनेसेब्रह्ममेंसर्वव्यवहारकीअविषयताहो,तिससे क्यासिद्धहुआ ॥ समाधान ॥ तैसेमानेहुए सर्वव्यवहारकाअविषय औरसर्वधर्मोंसेरहित "अस्थूलमनणु" इत्यादिश्रुतिकरसिद्धसत्रूप ब्रह्महीनामांतरसे प्रत्यक्षादिकोंकाविषय तुम्हारेकथनसेसिद्धहोताहै ॥ शंका ॥ "अस्थूलं" इसश्रुतिमें "नञ"कोनिषेधार्थकहोनेसेस्थूलता काअभावब्रह्महै यहअर्थसिद्धहोगा॥ समाधान॥ हेवादिन्कल्पितजो स्थूलतादिकहैं तिनकोअधिष्ठानसेभिन्नकियेहुएअसत्पनाहोताहै।और असत्काअभावभावरूपहीहोताहै।यातेसत्रूपहीब्रह्महै अभावरूपनहीं। इसप्रकारभेदप्रत्यक्षादिप्रमाणकाविषयहैऐसेकथनकरनेवालेवादीनेभेद कोपूर्वउक्तब्रह्मसेअभिन्नहोनेकर ब्रह्महीभेदहैइसनामांतरसे ब्रह्मकोही प्रत्यक्षादिकोंकीविषयताकथनकीहै। तैसेमानेहुएहमारेमतमेंअनिष्टकी प्राप्तिनहींहोती॥शंका॥ब्रह्मस्वरूपमानकरभी यदिप्रपंचभेदप्रमाणसिद्ध होजाय तोभीहमारे इष्टकीसिद्धिहोजायेगी॥ समाधान ॥ हेवादिन् प्रथमअतिरिक्तभेदअर्थात् धर्मीसेभिन्नभेदतोतुमनेही स्वीकारनहीं किया। औरस्वरूपभेदको ब्रह्मस्वरूपताकेहुए स्वप्रकाशहोनेसेऔर प्रत्यक्षादिप्रमाणकी विषयताकानिषेधहोनेसे भेदकोब्रह्मरूपहोनेकरभी प्रमाणगम्यतानहींसंभवती। औरभेदकोब्रह्मस्वरूपमानकर प्रत्यक्षादि कोंकीविषयतामानेंतो।

* नचक्षुषागृह्यतेनेववाचानान्यैर्देवैस्तपसा कर्मणावा। (मु० ३० ३। (खं० २। ८) *

अ०॥ सोब्रह्मनेत्रइन्द्रियकरग्रहणनहींहोता॥ औरवाक्इन्द्रिय

करकहानहींजाता। औरअन्यइन्द्रियोंकरभी ग्रहणनहींहोता। और कृच्छ्रादितपसे तथायागादिरूपकर्मसेभीनहीं जानाजाता। इत्यादि श्रुतिकाविरोधप्राप्तहोगा।यातेब्रह्मस्वरूपमानकरभी भेदकोप्रामाणिकता नहींहोसकती॥ औरसर्वप्रत्ययवेद्यत्व उपहितस्वरूपमेंहै शुद्धमेंनहीं। शंका॥ यदिपूर्वउक्तदोषसेशुद्धस्वरूपको भेदपनानहींसंभवता। तो विशिष्टस्वरूपहीभेदहो। तिसविशिष्टस्वरूपभेदमें पूर्वकथनकिये दोषोंकीप्राप्तिनहींहोती॥ समाधान॥ हेवादिन्विशिष्टस्वरूपभेदहै इसपक्षमेंभीयहविचार करनेयोग्यहै। विशेषणतथाविशेष्यकाभेदमाने हुए विशेषणादिभेदसेभिन्नही कोईविशिष्टस्वरूपभेदहै। यहकथनकर नेयोग्यहैअथवाविशेषणादिकोंके भेदकाअभावहीविशिष्टस्वरूपभेदहै यहकथनकरनेयोग्यहै।विशेषणतथाविशेष्यकाभेदमानकरविशिष्टस्वरूप भेदतिससेभिन्नहै।यदियहप्रथमपक्षमानो तोदुःखपूर्वकहै परिहारजिस का ऐसेअनवस्थादोषकीप्राप्तिहोगी। सोदिखलातेहैं॥ विशिष्टस्वरूप भेदकाउपपादकजोविशेषणविशेष्यकाभेदहै।वहक्याविशिष्टस्वरूपभेद हीहै।अथवाकोईअन्यभेदहै।प्रथमपक्षमानेहुएआपकोहीअपनाउपपा दकहोनेसेआत्माश्रयदोषकीप्राप्तिहोगी।औरद्वितीयपक्षमानेहुएअन्योन्या ऽश्रयदोषहोगा।क्योंकिविशिष्टस्वरूपभेदको अपनेउपपादकभेदांतरकी अपेक्षाहै।औरभेदांतरकोअपनीसिद्धिकेअर्थविशिष्टस्वरूपभेदकीअपेक्षा है।औरयदिअन्योऽन्याश्रयदोषकेपरिहारकरनेकेलियेविशेषणविशेष्यके भेदकाउपपादकतृतीयविशिष्टस्वरूपभेदमाने तोचक्रकादोषकीप्राप्ति होगी॥औरचक्रकादोषकेपरिहारकरनेकेलिये यदिचतुर्थस्वरूपभेदमाने तोअनवस्थादोषप्राप्तहोगा।औरविशेषणतथाविशेष्यकेभेदकाअभावही

विशिष्टस्वरूप भेदहै।इसद्वितीयपक्षमेंविशिष्टस्वरूपकीग्रसिद्धिहै। क्योंकिविशेषणतथाविशेष्यका अभेदमानेहुए दोनोंमेंएकशेषरहेगा। यातेविशिष्टस्वरूपकीही असिद्धिहोगी।क्योंकिएकविशेषणवाविशेष्यमेंविशिष्टव्यवहारनहींहोता।औरविशिष्टस्वरूपताभेदकोमानेहुएप्रमाणकीविषयता भीनहींहोसकती। क्योंकिविशिष्टकोभीशुद्धवस्तुकेस्वरूपकीन्याईनिर्धर्मकताहै।जिसकारणसेरूपादिविशिष्टपदार्थमेंअन्यरूपादिकनहींस्थितहोसकते । यातेविशिष्टस्वरूपभेदको निर्धर्मकहोनेसेतिसमेंप्रत्यक्षादिप्रमाणकीविषयता नहींसंभवती ॥ किंवा ॥ विशिष्टस्वरूपकोनिश्चयकरतुमभेदकहतेहो,तहांसोविशिष्टस्वरूपक्या?विशेषणतथाविशेष्य औरसंबंधइनतीनोंसेभिन्नहै । अथवाअभिन्नहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता।क्योंकिविशिष्टनामवालास्वतंत्रकोईपदार्थनहीं ।विशेषणऔरविशेष्यतथातिनकेसंबंधसे भिन्नतिसविशिष्टपदार्थका अनुभवनहींहोता।औरद्वितीयपक्षमेंभीयहविचारकरनेयोग्यहै। विशेषणतथाविशेष्यऔतिनकेसंबंधसेविशिष्टको अभिन्नमानेहुएक्या?एकएकमेंविशिष्टव्यवहारहोताहै।अथवातीनोंकेसमुदायमेंविशिष्टव्यवहारहोताहै।इनमेंप्रथमपक्षतोनहींसंभवता।क्योंकिप्रत्येकमेंविशिष्टव्यवहारमानेहुएकेवलदंडमेंभी"दंडीपुरुषः"ऐसाविशिष्टव्यवहारहुआचाहिये।औरऐसाव्यवहारहोतानहीं। क्योंकिकेवलदंडको तिसविशिष्टव्यवहारकीजनकतानहीं है ॥ ऐसेहीकेवलविशेष्यऔरकेवलसंबंधमेंभीविशिष्टव्यवहारनहींहोता।औरसमुदायमेंविशिष्टव्यवहारहोताहै ।इसद्वितीयपक्षमेंभीयहविचारकर्तव्यहै । क्या?वहसमुदायइनविशेषणादितीनोंसेभिन्नहै।अथवा अभिन्नहै । प्रथमपक्षमेंतोदूषण पूर्वकथनकरही दियाहै। अर्थात् विशेषणादिकोंसे

भिन्नसमुदायपदार्थकाअनुभवनहींहोता।औरद्वितीयपक्षमेंभीविशेषणादि प्रत्येकमेंसमुदायव्यवहारहुआचाहिये।औरवहदेखनेमेंनहींआता। याते द्वितीयपक्षभी असंगतहै । औरयदिपूर्वउक्तदोषोंके दूरकरनेकेलिये विशेषणतथाविशेष्यकेसंबंधकानामहीविशिष्टपदार्थहै। ऐसेवादीकहेतो, यहभीनहींसंभवता । क्योंकिविशेषणादिकोंसे भिन्नहुआसंबंधविशिष्ट स्वरूपहै।अथवाविशेषणादिकोंकरउपलक्षितहुआसंबंधविशिष्टस्वरूपहै इनमेंप्रथमपक्षनहींसंभवता।क्योंकि "विशेषणतथाविशेष्यऔतिनका संबंधहै"इससमूहालंबनज्ञानमेंसंबंधमेंभीविशेषणादिकोंकीन्याईविशिष्ट व्यवहारदेखनेमेंनहींआता।औरद्वितीयपक्षभीअसंगतहै।क्योंकिदेवदत्त केगृहप्रयुक्तजो व्यवहारहै । सोगृहकेउपलक्षणरूपकाकमेंनहींदेखा तैसेसंबंधकेउपलक्षणभूतविशेषणतथाविशेष्यमेंविशिष्टप्रयुक्त व्यवहार काअभावप्रसंगहोगा। यातेविशिष्टस्वरूपताभी भेदको नहीं संभवती ॥किंवा॥वस्तुकास्वरूपहीभेदहै।।ऐसेकथनकरनेवालेवादीसेयहप्रष्टव्यहै क्या?निःस्वरूपप्रतियोगिकवहभेदहै।अथवास्वरूपप्रतियोगिकभेदहै । प्रथमपक्षतोनहींसंभवता। क्योंकिनिःस्वरूपको तुच्छहोनेकर तत्प्रति योगिकभेदकोभी तुच्छताकीप्राप्तिहोगी।।औरस्वरूपप्रतियोगिकभेदहै इसद्वितीयपक्षमेंभी यहविचारकरनेयोग्यहै।। क्या?स्वरूपप्रतियोगिक भेद प्रतियोगीकास्वरूपहै । अथवा धर्मीका स्वरूपहै ।। इनमेंप्रथम पक्षतोनहींसंभवता । क्योंकिनाशऔरतिसकेप्रतियोगीकाअभेदनहीं संभवता ॥ और ( भिदिरविदारणे ) अ० ॥ भिदिर्धातुविदा रणअर्थात्नाशअर्थमेंहै। इसपाणिनिमुनिकेवचनसे विदारणरूपतिस भेदकोवस्तुकेस्वरूपकी नाशरूपतासिद्धहोतीहै । इसीअर्थकोदृष्टांत

द्वारास्पष्टकरतेहैं ॥ जैसेपटकाविदारण अर्थात्नाशवहपटकास्वरूप नहींहोता तैसेवस्तुके स्वरूपकाविदारणरूपभेदभी प्रतियोगीस्वरूप नहींहोता । औरद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता ॥ क्योंकिस्वरूपत्वको प्रतियोगिताका अवच्छेदक मानेहुए स्वरूपत्वकाजो अनधिकरणहै तिसकोधर्मिपनाकहनाहोगा ॥ औरतिसकोनिःस्वरूपहोनेकरभेदकी आधारताहीनहींसंभवेगी । औरयदिऐसेकहोकिस्वरूपभेदमेंस्वरूपत्व प्रतियोगिताकाअवच्छेदकनहीं किंतुकोईएकवैधर्म्य प्रतियोगिताका अवच्छेदकहै । औरस्वरूपभेदसर्वत्रही वैधर्म्यकरव्याप्तहै ॥ यातेपूर्व उक्तदोषका अवकाशनहीं । सोयहकथनभी असंगतहै । क्योंकिएक पदार्थमेंवृत्तिहुआ तिससे इतरमेंजोनवृत्तिहो तिसको वैधर्म्यकहतेहैं ॥ जैसेघटत्वघटमात्रमेंवृत्तिहुआ घटसेइतरपटादिकोंमेंवृत्तिनहीं।यातेघटत्व वैधर्म्यहै।सोवैधर्म्यइतरशब्दकाअर्थजोभेदतिसकेज्ञानकेआधीनज्ञानका विषयहै।। औरप्रतियोगिताऽवच्छेदक वैधर्म्यज्ञानकेआधीनभेदकाज्ञान है । तैसेमानेहुए अन्योऽन्याश्रय दोषकीप्राप्तिस्पष्टहीहै । औरयदि इसदोषकेदूरकरनेकेलिये वैधर्म्यकाउपपादक कोईकधर्मभेदस्वरूप भेदसेअन्यही स्वीकारकरो तोतिसमेंभी यहकथनकरनेयोग्यहै । वह धर्मभेदक्या?भिन्नआश्रयमें वर्त्तताहै।अथवाअभिन्नआश्रयमेंवर्त्तताहै। प्रथमपक्षतोनहींसंभवता।क्योंकिस्वरूपभेदसेअन्य यदिधर्मभेदमानेतो वहनिःस्वरूपहोगा । औरभिन्नकहिये द्विविभागकोप्राप्तहुएपदार्थको आश्रयपनाभीनहींसंभवता।।यातेनिराश्रयहुआसोभेद निरूपणपथके योग्यनहीं।औरयदिभेदनहुएपदार्थकोभी आश्रयमानेंतो।तोअसत्हुआ घटभीजलकाआधारहुआचाहिये ॥ औरवहधर्मभेद अभिन्नआश्रयमें

वर्त्तताहै।यहद्वितीयपक्षभीनहींसंभवता॥क्योंकिअभिन्नआश्रयमेंविरोध होनेसेही भेदउसमेंनहींवर्त्तता । किंवा॥ पटप्रतियोगिकभेदघटस्वरूप है। अथवाघटका धर्महै। प्रथमपक्षमेंतोपटरूप प्रतियोगीकेसहितभेद कोघटरूपमानेहुए घटकोअद्वैतप्रसंगहोगा।औरघटकाधर्मवहभेदहैइस द्वितीयपक्षमेंपटभीघटकाधर्महुआचाहिये।क्योंकिपटस्वरूपहीभेदतुमने मानाहै ॥ किंवा ॥ वस्तुकास्वरूपहीभेदहै । ऐसेमानेहुएसंशयतथा भ्रमज्ञानकाभी संसारसेउच्छेदप्राप्तहोगा॥ क्योंकिस्थाणु तथाशुक्त्या दिकवस्तुकेग्रहणसे भेदकाग्रहणभीअवश्यहोजायेगा ।।पुनःपुरुषतथा रजतादिकोंकासंशयऔरभ्रम कैसेपुरुषकोसंभवेगा। किंतुनहींसंभवेगा। इसप्रकारभेदमेंअनेकदूषणहैं।यातेइसबहुतअनात्मविचारसेक्याप्रयोजन है इसविचारकासमासकरनाही उचितहै॥सर्वप्रकारसेअर्थात्स्वरूपभेद पक्षमेंअथवाधर्म भेदपक्षमेंप्रत्यक्षादिकप्रमाणआत्मातथाअनात्माकेभेद कोविषयनहींकरते यहअर्थसिद्धहुआ। इसप्रकारसाक्षिमात्रकरसिद्धजो आविद्यकप्रपंचहै तिसकोप्रमाणकीविषयताकेअयोग्यहोनेसे तत्प्रति योगिकभेदकोकल्पितहोनेकरपारमार्थिकअद्वैतकीकिंचित्भीक्षतिनहीं। इति ।।३७।।

## ❀अथअज्ञानकारणत्ववादनी तथाब्रह्मकारणत्व वादनीश्रुतियोंकेविरोधकापरिहारनिरूपण❀

औरमिथ्याप्रपंचब्रह्मउपादानकनहीं। किंतुअविद्योपादानकहै यदिअविद्याकोउपादानतानहींमाने। तोअविद्याकोउपादानता कहने वालेश्रुतिवचनोंकाविरोधप्राप्तहोगा । यद्यपिब्रह्मकोकारणता कथन करने वाले श्रुति वचनोंका विरोधहोनेसे अज्ञानतथाब्रह्मइन दोनों

कोहीकारणतानहीं संभवैगी । यहपूर्वकथनकियाहै तथापिसोनहीं संभवता । क्योंकि ॥

❀ मू० ब्रह्माज्ञानाज्जगज्जन्मब्रह्मणोऽकारणत्वतः ॥
अधिष्ठानत्वमात्रेणकारणंब्रह्मगीयते ॥३८॥❀

शिखरणी० ॥ जनीताभापोजीपरमतमसातेजगतकी ।
यतोभापीनाहीजनकपनताताम्रहतकी ।
श्रुतीगावेजोईजनकपनतातापरमको ।
अधिष्ठातामात्रेणत्वमनमेंतामरमको ॥३४॥

टी० ॥ ब्रह्मकेअज्ञानसेहीजगतकीउत्पतिहोतीहै । यातेअज्ञानहीजगत्काकारणहै ॥ शंका ॥ ब्रह्मतथाअज्ञानइनदोनोंकोकारणताकेप्रतिपादकवाक्योंकोविद्यमानहोनेकर अज्ञानहीजगतकाकारणहै यह नियमआपकैसेकरतेहो ॥ समाधान ॥ ब्रह्मकोअसंगतथाविकारशून्य होनेकरजगतकीकारणतानहींसंभवती । और—

❀ सदेवसोम्येदमग्रआसीत् ❀

इत्यादिब्रह्मकी कारणताकेप्रतिपादक श्रुतिवाक्यतोजगतकेउपादानअज्ञानकीअधिष्ठानतामात्रसे तिसकोकारणताकाप्रतिपादनकरतेहैं यातेश्रुतियोंकापरस्परविरोधनहीं । अबइसीअर्थकोविस्तारसेनिरूपण करतेहैं ॥ जगतकाअविद्याहीकारणहै ॥ यद्यपिअविद्यानामविद्याके अभावकाहै।सो अभावजगत्काकारण नहींसंभवता ॥ क्योंकि तिस कार्यरूपजगतकोभावरूपताहै । तथापिवहअविद्यासततथाअसत्से विलक्षणअनिर्वचनीयभावरूपतथा अनादिहै।यातेजगतकीउपादानता तिसमेंसंभवेहै॥शंका॥अविद्याकोअनादिमानेहुएभीयहजगतसतरूपता

सेप्रतीतहोताहै। यातेसत्सेविलक्षणअविद्याकोकैसे तिसजगत्कीउपादानताहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्दृश्यत्वादिअनुमानसेजगत्की अनिर्वचनीयतासिद्धहै तहांअनुमान ॥

## *विमतंसतविविक्तंदृश्यत्वात्परिच्छिन्नत्वात् शुक्तिरजतवत्*

अ० ॥ विवादकाविषययहजगत्सत्सेविलक्षणहै । दृश्यतथा परिच्छिन्नहोनेसेजोजोदृश्यतथापरिच्छिन्नहोताहै।सोसोसत्सेविलक्षण होताहै । जैसेशुक्तिरजतहै ॥ इति ॥ औरअपरोक्षप्रतीतहोनेसे यह जगत्असत्भीनहीं। तिसीकारणसे यहजगत् सत्असत्से विलक्षण अनिर्वचनीयहै । तैसेमानेहुएअनिर्वचनीयजगत्काअनिर्वचनीय अविद्याही उपादानकारण कथनकरनेयोग्यहै ॥ क्योंकिकार्यतथा कारणकासमानहीरूपहोताहै। विलक्षणनहीं ॥ औरब्रह्मतिसजगत काकारणनहींसंभवता।। क्योंकिविकारसेरहितसोब्रह्मकार्य्यतथाकारण भावसेविलक्षणहै।। शंका ।।यदिश्रुतिहीतिसकोकारणताबोधनकरती है तोआपतिसकोकारणतासेविलक्षणकैसेकथनकरतेहो ।। समाधान हेवादिन् श्रुतिहीतिसब्रह्मकोकार्य तथाकारणभावसे विलक्षणबोधन करतीहै । तहांश्रुति ॥

## *तदेतद्ब्रह्मापूर्वमनपरमनंतरमबाह्यमयमात्माब्रह्म सर्वानुभूरिति । वृ० उ० अ० ५ अ०४ कं १९ *

अ० ॥ "तदेतद्" कहियेअज्ञानादिविषयरूपजगत्ब्रह्मरूपही है । इसजगत्काऔरकोईरूपनहीं।क्योंकिअध्यस्तपदार्थ अधिष्ठानस्व रूपहीहोताहै । सोब्रह्म (अपूर्वं) अकार्यहै ॥ तथा (अनपरं) अका

रणहै॥ और (अनन्तरं) सामान्यसेरहितहै। और (अबाह्यं) व्यक्ति सेरहितहै। अर्थातजातितथाव्यक्तिसेविलक्षणहै। औरवहपरोक्षनहीं किंतु (अयमात्मा) नित्यअपरोक्षआत्मस्वरूपहै॥ औरवहीब्रह्महै॥ और (सर्वानुभूः)चिदात्माहोनेसेवहीसर्वकाप्रकाशकहै। (इति) तिस पूर्वउक्तब्रह्मात्माकाज्ञान मुमुक्षुकोसंपादनकरनेयोग्यहै। यहवेदकी आज्ञाहै॥ तिसआज्ञाकेउल्लंघनकरनेसेसंसाररूपमहान् अनर्थकी प्राप्तिहोतीहै॥ औरतिसआज्ञाके पालनकरनेसेअपनीकृतार्थताहोतीहै॥ इति॥ इसश्रुतिवचनसेब्रह्मनिष्ठकारणताकानिषेधहोनेसे तथाब्रह्म कोनिर्विकारहोनेसे कारणताकातिसमेंसंभवनहीं। यद्यपिब्रह्मकोजगत् कीकारणताश्रुतिमेंप्रसिद्धहै॥ तिसकाविरोधप्राप्तहोगा। तथापि जगत्केउपादानभूतअज्ञानका ब्रह्मको अधिष्ठानहोनेकर औपचारिक कारणताकेकथनसेभीश्रुतिकीसफलताहोसकतीहै।तिसश्रुतिकाविरोध नहींप्राप्तहोता॥ यातेब्रह्मकारणनहीं किन्तुअज्ञानहीकारणहै॥शंका औपचारिककारणताकोश्रुतिक्योंनिरूपणकरतीहैक्योंकितिसकेकथन का कोई फलनहीं॥और निष्फलअर्थकेकथनसे श्रुतिकोअप्रमाणता होगी॥ समाधान॥ हेवादिन् ब्रह्मकोकारणताकहनेवालीश्रुति स्वार्थमें तात्पर्य्यवालीनहीं॥ किंतु अन्यार्थपरहै तथाहि॥ "एक मेवाद्वितीयम्" इसश्रुतिसे प्रथमब्रह्मका अद्वितीयपनासिद्धहै। वहकिसप्रकारसंभावनाकरनेयोग्यहो। ऐसीआकांक्षाकेहुएकहतेहैं। प्रथमकार्यतथाकारणकाअभेद लोकमेंप्रसिद्धहै। क्योंकिमृत्तिकातंतु आदिककारणोंसे घटपटादिकार्यभिन्ननहीं प्रतीतहोते॥ यातेमृदा दिकारणहीअद्वितीयहै। तैसेब्रह्मभीजगत्काकारणहै तिससेभिन्न

जगत्‌रूपकार्यनहीं । यातेब्रह्महीअद्वितीयहै । तिसमेंअसंभावनाकैसे हो ॥ इसप्रकारकारणताकहनेवालीश्रुतिअद्वैतमें संभावना बुद्धिमात्र कीउत्पादकतासे सफलहोनेकर अप्रमाणनहीं ॥ शंका ॥सर्ववेदांतों काब्रह्ममेंतात्पर्य्यहै । यहउत्तरमीमांसाके समन्वयअध्यायकाअर्थहै ॥ तिनमेंवेदांतकाएकदेशरूप कितनेश्रुतिवचनोंका अज्ञानकीकारणतामें तात्पर्यमानेहुएकैसे अपसिद्धांतनहींहोगाकिंतुसिद्धान्तकीहानिअवश्य होगी॥समाधान॥ हेवादिन् अज्ञानमेंभीजगत्कीकारणताश्रुतिविवक्षा नहींकरती। किंतुअखंडतथाआनन्दस्वरूपचिदात्माकानानाप्रकारसे दुःखित्वतथादृश्यत्वादिरूपतासेजोप्रतिभासअर्थात्प्रतीतिहैइसीकोभ्रम कहतेहैं। तिसभ्रमकानिमित्तमात्रहोनेकरअज्ञानकोकारणताश्रुतिकथन करतीहै । तिसमेंतात्पर्यकाअभावहोनेसेसिद्धांतकीहानिनहीं।अज्ञान कोभ्रमकीनिमित्तमात्रताश्रीसर्वज्ञात्म महामुनिजीनेभीकथनकीहै।

❀ विषयकरणदोषान्नभ्रमः संविदिस्यादपतु भवतिमोहात् केवलादेवमेव । भगवतिपर मात्मन्यद्वितीये विचित्राद्वयमति रियमस्ति भ्रांतिरज्ञानहेतुः ॥ सं० शा०अ०१। श्लो० ३०॥ ❀

अ०—जैसेस्वप्रकाशस्वरूपज्ञानमें वेद्यत्वकाभ्रमवादियोंकोविषय तथाकरणदोषसेनहींहोता ॥ किंतुकेवलअज्ञानरूपनिमित्तसेहीहोता है ॥ तैसेहीअद्वितीयस्वरूपभगवान्परमात्मदेवमें यहविचित्रनाना प्रकारकाद्वैतबुद्धिरूपभ्रमकेवलअज्ञाननिमित्तकहै ॥ इति ॥ शंका ॥ श्रुतिकोमुख्यउपादानताकेकथनसे उठाकरकिसलिये अज्ञानकीनिमि त्तमात्रपरता कल्पनाकरतेहो॥ समाधान ॥ हेवादिन्सत्कोतथाअस

त्रकोकार्यपनानहींसंभवता ॥ यहअर्थपूर्वनिरूपणकरआएहैं ॥ याते कार्यकेअसंभवसे कार्यतानिरूपितकारणताभी नहींसंभवती॥ किंवा॥ व्यापारवालाहीकारणहोताहै । तिसमेंयहविचारणीयहै । वहव्यापार क्या? अकार्य है । अथवाकार्यहै। प्रथमपक्षमाने तोसदाहीकार्यहुआ चाहिये । क्योंकिकारणमें सदाव्यापारकेहुएकार्यसेवहकबीभीउपरत नहींहोगा । औरद्वितीपक्षमें अनवस्थादोषप्राप्तहोताहै। क्योंकितिस व्यापारके उत्पन्नकरनेकेअर्थ अन्यव्यापारमाननाहोगा । ऐसेअन्य अन्यव्यापारकेमाननेसे अनवस्थादोषस्पष्टहीहै। इसप्रकारव्यापारको निरूपणनहोनेकरभी कारणनहींसंभवता ॥ औरकार्यकारणभावको कल्पितहोनेकरप्रमाणकी अयोग्यताहै। अर्थातवहप्रमाणसिद्धनहीं। और यदिकार्यकारणभावकोप्रमाणसिद्धमानोगेतोद्वैतापत्तिहोगी।इसकारण से कार्यकारणवादवेदांतवादसे बहिर्भूतहै । अथवा कार्यकारणभाव कथनसे आरंभवादतथापरिणामवादकीप्राप्तिहोतीहै । सोअनिष्टहै ॥ क्योंकिब्रह्मकोएकहोनेसे आरंभवादभीनहींसंभवता । औरब्रह्मकोनिर वयवहोनेसे परिणामवादभीनहींसंभवता । यातेयहदोनोंवादवेदांतसे बहिर्भूतहैं अर्थात्वेदांतसिद्धांतमेंस्वीकारनहीं ॥ शंका ॥ यदिदोनों प्रकारकावाद वेदांतसिद्धांतमेंस्वीकारनहीं तोवेदांतमतमेंकौनवादहै ॥ समाधान ॥ हेवादिन्वेदांतमतमेंविवर्त्तवादहीस्वीकारहै । तहांएकही सत्वस्तुकी अपनेवास्तवस्वरूपकोनत्यागकर पूर्वरूपसेविपरीतअसत् तथाअनेकरूपतासेजोप्रतीतिहै । तिसकोविवर्त्तकहतेहैं । यातेइस विवर्त्तकानिमित्तमात्रअज्ञानहै ॥ शंका ॥ अज्ञानकोप्रपंचरूपकार्यका निमित्तमात्रकल्पनाकरनेसे (मायांतुप्रकृतिंविद्यात्) इसश्रुति

